भूमि की कमी न हो, क्योंकि कोयला इत्यादि वस्तुयें लाने में उन्हें कोई अड़चन नहीं होती।

**माल के बेचने की सुविधा**

किसी भी धन्धे की सफलता के लिए तैयार किये हुये माल को बेंचने की सुविधा का होना अत्यन्त आवश्यक है। यदि तैयार किया हुआ माल भारी होता है तो यह और भी आवश्यक हो जाता है कि धन्धा ऐसे स्थान पर स्थापित किया जावे जहाँ से माल भेजने की सुविधा हो। यही कारण है कि बहुत से धन्धे बंदरगाहों में केन्द्रित हैं क्योंकि वहाँ से माल विदेशों को आसानी से भेजा जा सकता है। रेलवे जंकशन तथा बन्दरगाह इसी कारण औद्योगिक केन्द्र बन जाते हैं। इस सम्बन्ध में रेलवे कम्पनियों की किराये को नीति ( Rate policy ) का भी बहुत बड़ा प्रभाव पड़ता है। कुछ धन्धे तभी पनप सकते हैं जब रेलवे का किराया कम हो। उदाहरण के लिए खेती की पैदावार तभी दूर दूर तक भेजी जा सकती है जब रेल किराया कम हो। जो भी वस्तुयें कम मूल्यवान तथा भारी होती हैं उनका धन्धा तभी पनप सकता है जबकि उनको भिन्न भिन्न प्रदेशों में भेजने के लिए सस्ते किराये पर रेलवे कम्पनियाँ ले जाने की सुविधा दें। कहीं कहीं केवल रेलवे कम्पनियों की किराये की नीति के कारण ही किसी विशेष स्थान पर धन्धे स्थापित किये जाते हैं। उदाहरण के लिए हिन्दोस्तान में रेलवे कम्पनियों की आरम्भ में यह नीति रही कि जो माल देश के किसी भी भाग से बन्दरगाहों को जाते अथवा बन्दरगाहों से जो माल देश के किसी अन्दरूनी भाग को जाते उस पर किराया कम लिया जाता था। इसका परिणाम यह हुआ कि भारतीय व्यवसायियों ने बन्दरगाहों में ही कारखाने स्थापित किये। बन्दरगाह ही हिन्दोस्तान के प्रमुख-औद्योगिक केन्द्र बन गये। व्यवसायियों को बन्दरगाहों में कारखाने स्थापित करने से बहुत लाभ होता था। क्योंकि जब वे अन्दर से कच्चा माल मँगवाते तो उन्हें किराया कम देना पड़ता था और जब वे तैयार माल देश की मंडियों में भेजते तो उस पर भी किराया कम देना पड़ता था। यही कारण है कि सर्व प्रथम धन्धे बन्दरगाहों में स्थापित हुये।

**जलवायु का प्रभाव**

जलवायु का भी धन्धों के स्थानीय-करण ( Location ) पर बहुत प्रभाव पड़ता है। इस सम्बन्ध में जलवायु के प्रकरण में लिख चुके हैं।

अधिकतर धन्धों की किसी स्थान विशेष पर स्थापना में भौगोलिक कारण ही मुख्य होते हैं परन्तु कोई कोई धन्धा बिना किसी भौगोलिक कारण

के ही किसी स्थान विशेष पर पनप जाता है। एक बार जब कोई धन्धा कहीं चल पड़ता है तो क्रमशः उसके लिए वहाँ अनुकूल परिस्थिति उत्पन्न हो जाती है। उदाहरण के लिए वहाँ उस धन्धे के लिए कुशल कारीगर उत्पन्न हो जाते हैं, और उस वस्तु की बिक्री के लिए वह एक मंडी बन जाता है। ऐसी ही दूसरी सुविधायें मिलने लगती हैं और उस धन्धे की वहाँ जड़ जम जाती है।

## अभ्यास के प्रश्न

१—आर्थिक भूगोल की परिभाषा (Definition) कीजिए और उसके क्षेत्र (scope) की व्याख्या कीजिए।

२—आर्थिक भूगोल के अध्ययन से व्यापार के विद्यार्थी, व्यापारी तथा उद्योगपतियों को क्या लाभ होता है।

३—"मनुष्य अपनी भौगोलिक परिस्थिति की उपज है" इस कथन की व्याख्या कीजिए और उदाहरण देकर समझाइए कि यह कहाँ तक ठीक है।

४—धरातल की बनावट (Relief) का मनुष्य के आर्थिक प्रयत्नों (Economic activities) पर कहाँ तक प्रभाव पड़ता है?

५—जलवायु का उद्योग-धंधों पर प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष रूप से क्या प्रभाव पड़ता है उसकी विवेचना कीजिए।

६—मनुष्य के आर्थिक प्रयत्नों और उसके स्वभाव पर जितना प्रभाव जलवायु का पड़ता है उतना किसी दूसरी बात का नहीं पड़ता। इस कथन से आप कहाँ तक सहमत हैं।

७—खेती और उद्योग-धंधे बहुत कुछ मिट्टी और जलवायु पर अवलम्बित हैं। इस कथन की व्याख्या कीजिए।

८—किसी प्रदेश में लोग किस प्रकार रहते हैं क्या धंधा करते हैं उनकी कार्य-क्षमता कैसी है यह बिना कारण नहीं है इसको उस प्रदेश की भौगोलिक परिस्थिति (Natural Environments) निर्धारित करती है।

९—नगर बसने के क्या कारण होते हैं?

१०—धंधों का स्थानीय करण (Nationalisation of industries) किन भौगोलिक कारणों पर निर्भर है।

---

# दूसरा परिच्छेद

## पृथ्वी के धरातल की बनावट (Relief) और मिट्टी (Soil)

पृथ्वी का क्षेत्रफल लगभग १९७० लाख वर्ग मील है। इसमें लगभग एक चौथाई सूखी भूमि ५४० लाख वर्ग मील है और शेष समुद्र है। १४३० लाख वर्ग मील सूखी भूमि का लगभग दो तिहाई उत्तरी गोलार्द्ध (Northern Hemisphere) में है और शेष एक तिहाई दक्षिणी गोलार्द्ध (Southern Hemisphere) में है। सूखी भूमि के इस असमान वितरण का परिणाम यह हुआ कि मनुष्य की उन्नति उत्तरी गोलार्द्ध में ही अधिक हुई और वहीं वह अधिक फला फूला। उत्तरी गोलार्द्ध में जो भी सूखी भूमि के भूभाग हैं वे एक दूसरे से मिले हुए हैं। किन्तु दक्षिणी गोलार्द्ध में दक्षिणी अमेरिका, दक्षिणी अफ्रीका, तथा आस्ट्रेलिया एक दूसरे, के बीच में महासागर लहराते हैं इस कारण वे एक दूसरे के बहुत दूर पड़ गये हैं। यही नहीं दक्षिणी महाद्वीप भी ( Continents ) उत्तरी गोलार्द्ध के भूभागों से मिले हुये हैं। उत्तरी गोलार्द्ध में ८० प्रतिशत सूखी भूमि, ३०° तथा ६०° उत्तर रेखाओं के बीच में स्थित है, इस कारण ठंडे तथा बदलने वाले जलवायु के कारण यहाँ मनुष्य उद्यमी और पुरुषार्थी होता है। परन्तु दक्षिणी गोलार्ध की ⅘ सूखी भूमि की जलवायु इतनी गरम और एक सी है कि मनुष्य के लिये वहाँ अधिक उन्नति कर सकना कठिन है।

धरातल का रूप सब जगह एक सा नहीं है। कहीं गगनचुम्बी ऊँचे पहाड़ हैं तो कहीं ऊँचे पठार (Plateau) कहीं नदियों की घाटियाँ (Valley) तो कहीं नीचे और चौरस मैदान दिखलाई पड़ते हैं। धरातल के यह भिन्न भिन्न स्वरूप पृथ्वी में होने वाले परिवर्तनों अथवा जलवायु के बने हैं। पृथ्वी में दो प्रकार के परिवर्तन होते हैं। एक तो इतना धीरे होता है कि जिसका मनुष्य को आभास तक नहीं मिलता। उदाहरण के लिये पृथ्वी के कुछ भाग क्रमशः स्वयं ही ऊँचे उठते जा रहे हैं और कुछ भाग नीचे होते जा रहे हैं। दूसरे प्रकार का परिवर्तन भूकम्पों अथवा ज्वालामुखी विस्फोट के कारण होता है। इनके द्वारा धरातल में यकायक भयंकर परिवर्तन हो जाते हैं। जलवायु के द्वारा धरातल में जो परिवर्तन होते हैं वे अधिक महत्त्वपूर्ण हैं। यदि देखा जाय तो धरातल को आधुनिक रूप देने में वर्षा, जल, वायु, धूप तथा वृक्षों का अधिक हाथ रहा है। नदियाँ पहाड़ों को काट काट कर घाटियाँ बनाती

हैं, चट्टानों को तोड़कर और पत्थरों को पीस कर मिट्टी को नीचे मैदानों पर बिछा देती हैं। हवा एक स्थान से मिट्टी को उड़ाकर दूसरे स्थान पर ले जाती है। बर्फ, पौधे तथा तेज धूप भी धीरे धीरे धरातल को तोड़ते रहते हैं। जब चट्टानों के बीच में ठंडक के कारण बर्फ जम जाती है तो वह चट्टानों को तोड़ देती है। ग्लेसियर ( Glaciers ) चट्टानों को तोड़ कर उन्हें घिस देता है और जहाँ वह पिघलता है वहाँ उस मिट्टी को बिछा देता है। हवा और पानी ने धीरे धीरे धरातल को बहुत कुछ बदल दिया है। गंगा और सिंध के मैदान इन दो नदियों के द्वारा लाई हुई मिट्टी से बने हैं। उत्तरी चीन में जो उपजाऊ मैदान हैं उनकी मिट्टी हवा द्वारा उड़ाकर लाई गई है। इसी प्रकार उत्तरीय योरोप तथा उत्तरीय अमेरिका के मैदान ग्लेशियरों ( Glaciers ) के द्वारा बने हैं।

यदि पृथ्वी के धरातल की बनावट का अध्ययन करें तो हमें ज्ञात होगा कि पृथ्वी पर दो पर्वत मालायें फैली हुई हैं। एक पूर्वीय गोलार्द्ध (Eastern Hemisphere ) तथा दूसरी पश्चिमी गोलार्द्ध ( Western Hemisphere ) में हैं। पूर्वीय गोलार्द्ध की पर्वत माला पामीर के पठार से चार शाखों में बँट गई है। पहली शाखा अफगानिस्तान, फारस, टर्की होती हुई दक्षिण योरोप में फैल गई है। दूसरी शाखा ( जो कम ऊँची और टूटी हुई है ) अरब और अबसीनिया में होती हुई दक्षिण अफ्रीका में चली गई है, तीसरी मलाया प्रायद्वीप ( Peninsula ) तथा द्वीप समूह में होती हुई आस्ट्रलिया में चली गई है। और चौथी चीन तथा सायबेरिया में होती हुई बेरिंग जलसंयोजक तक चली गई है। पश्चिमी गोलार्द्ध की पर्वत माला अलास्का से हार्न अन्तरीप ( Cape Horn ) तक चली गई है। इन पर्वत मालाओं के अतिरिक्त कुछ फुटकर बिखरे हुये पहाड़ भी हैं। जैसे उत्तर-पश्चिम योरोप के पहाड़, अथवा उत्तर अमेरिका के अपलेशियन (Appalachians ) तथा ब्राजील के पहाड़। किन्तु ये पहाड़ न तो बहुत ऊँचे ही हैं और न बहुत क्षेत्रफल में ही फैले हुये हैं।

इन पर्वत मालाओं से जुड़े हुये पठार तथा मैदान हैं। नदियाँ इन्हीं पहाड़ों से निकल कर मैदानों में बहती हुई समुद्र में गिरती हैं। कहीं कहीं पानी के एक स्थान पर इकट्ठा हो जाने से झीलें बन जाती हैं।

मैदानों तथा नदियों की घाटियों में मिट्टी उपजाऊ, जल की बहुतायत तथा गमनागमन की सुविधा होने की वजह से खेती बारी और उद्योग-धंधों की खूब उन्नति होती है और आबादी घनी होती है। परन्तु पर्वतीय प्रदेश में मनुष्य को बहुत कठिनाइयाँ उठानी पड़ती हैं। वहाँ औद्योगिक उन्नति केवल

विशेष अवस्थाओं में ही होती है। अतएव अधिकतर पर्वतीय प्रदेश घने आबाद नहीं होते।

चट्टानें

केवल पृथ्वी के धरातल की बनावट का ही अध्ययन करने से काम नहीं चल सकता। हमें उन चट्टानों के विषय में भी अध्ययन करना होगा जिनसे धरातल बना है। चट्टानों के टूटने से ही मिट्टी बनती है और चट्टानों की बनावट पर ही धातुओं का होना भी निर्भर है।

चट्टानें तीन प्रकार की होती हैं:—(१) आग्नेय (Igneous) तलछट वाली चट्टान (Sedimentary) और परवर्तित चट्टान (Metamorphic) अग्निमय चट्टान (Igneous Rocks) पिघले हुए पदार्थ के जम जाने से बनती हैं। पहले पृथ्वी जलता हुआ अग्नि का गोला थी और सब पदार्थ पिघली हुई दशा में थे। जब पृथ्वी के ठंडी होने के कारण वह पिघला हुआ पदार्थ जम गया उस समय ये चट्टानें बनीं। इसी कारण इन चट्टानों को मुख्य चट्टानें (Primary Rocks) भी कहते हैं। जब ये चट्टानें (मुख्य चट्टानें) हवा, पानी, बर्फ तथा धूप के कारण टूटीं और वह चूरा, हवा, अथवा पानी द्वारा दूसरे स्थानों पर जमा दिया गया तब उससे जो चट्टानें बनी उन्हें तलछट वाली चट्टान (Sedimentary Rocks) या गौण चट्टान (Secondary Rocks) कहते हैं। तीसरे प्रकार की चट्टानें अर्थात परिवर्तित (Metamorphic) पहली दोनों चट्टानों का बिगड़ा हुआ और परवर्तित रूप हैं। जब अत्यधिक दबाव (Pressure) तथा गर्मी के कारण इन दोनों प्रकार की चट्टानों का पूर्व रूप बिलकुल ही बदल जाता है तब वे पहिचानी ही नहीं जा सकतीं। इसी कारण उन्हें परिवर्तित चट्टानें (Metamorphic) कहते हैं।

मुख्य (Primary) अथवा अग्निमय (Igneous) चट्टानों में बहुमूल्य धातुयें अधिकता से पाई जाती हैं। गौण (Secondary) अथवा तलछट वाली (Sedimentary) चट्टानें ही पृथ्वी के अधिकांश भाग पर पाई जाती हैं, जिन प्रदेशों में ये चट्टानें पाई जाती हैं वे घने आबाद तथा समृद्धिशाली हैं। परिवर्तित (Metamorphic) चट्टानों में भी बहुत सी धातुयें मिलती हैं।

आग्नेय अथवा मुख्य चट्टानें Primary Rocks

मुख्य चट्टानों में ग्रैनाइट (Granite) बहुत अधिक मिलता है। ग्रैनाइट पत्थर सभी पुराने पहाड़ी प्रदेशों में पाया जाता है। यह भारी और मज़बूत होता है इस कारण इमारत के काम में अधिकतर आता है। यह बहुत चिकना और सुंदर होता है और वर्षा और धूप में सैकड़ों व

रह सकता है। इसी कारण उसका फर्श बनाने, इमारत बनाने, कंकरीट में तथा रेलों की पटरियों के पास डालने में बहुत उपयोग होता है।

**तलछट वाली चट्टानें तथा गौण चट्टानें Secondary Rocks**

गौण चट्टानों में रेत का पत्थर ( Sand-stone ) सबसे अधिक पाई जाने वाली चट्टान है। रेत का पत्थर चक्कियों के पाट बनाने में बहुत काम आता है। गौरण चट्टानों में जो दूसरी सबसे महत्वपूर्ण चट्टान मिलती है वह है कई प्रकार की मिट्टियां (Clays) और शेल ( Shales )। इन्हीं मिट्टियों पर ईंटों और चीनी मिट्टी के बर्तनो का धंघा निर्भर है। इस कारण ये चट्टानें आर्थिक दृष्टि से महत्वपूर्ण हैं। गौण चट्टानों में तीसरी महत्वपूर्ण चट्टान चूने का पत्थर ( Limee-stone) है। चूने का पत्थर इमारत तथा कंकरीट बनाने में बहुत काम आता है।

**परवर्तित चट्टानें Metamorphic rocks**

इस चट्टान में अबरख़ की चट्टान, स्लेट ( जिसका उपयोग इमारत की छतें पाटने में बहुत होता है ) संगमरमर जो इमारत का बहु-मूल्य पत्थर है मुख्य हैं। भूगर्भ विद्या (Geology ) के जानने वालों ने चट्टानों का समय के अनुसार भी विभाजन किया है। बात यह है कि आरम्भ में जब पृथ्वी ठंडी हो रही थी उस समय उस पर किसी प्रकार की वनस्पति, कीड़े मकोड़े तथा पशु पक्षी नहीं थे। जैसे जैसे पृथ्वी ठंडी होती गई और पिघले हुए पदार्थों के जमने से चट्टानें बनने लगीं तो क्रमशः वनस्पति, कीड़े, पशु, पक्षियों और मनुष्यों की सृष्टि आरम्भ हुई। जिस युग में चट्टान बनी होती है उस युग के जीवन के उसमें चिन्ह मिलते हैं। उदाहरण के लिए यदि किसी समय पृथ्वी पर सघन वन खड़े थे तो उस समय की बनी हुई चट्टानों में वृक्षों के चिन्ह अंकित ( Fossil ) मिलते हैं। पृथ्वी पर वनस्पति, पशु पक्षी तथा मानव जाति के प्रगट होने के समय क्रमशः जो चट्टानें बनीं उनमें इनके चिन्ह मिलते हैं और इसी आधार पर भूगर्भवेत्ताओं ( Geologists ) ने चट्टानों के बनने की क्रिया को चार युगों में बाँटा है। (१) प्राचीनतम ( Archaezoic ) युग की चट्टानें; उस समय बनीं जब पृथ्वी पर जीवन का प्रादुर्भाव हो रहा था यद्यपि उस युग की चट्टानों में किसी प्रकार के फासिल ( Fossil ) नहीं मिले हैं। दूसरा युग वनस्पति तथा पशुओं का था। उस समय की बनी हुई चट्टानों में इसके चिन्ह मिलते हैं। इस युग को प्रारम्भिक ( Palaeozoic ) युग कहते हैं और इस युग की चट्टानों को प्रारम्भिक (Palaeozoic ) चट्टानें कहते हैं। तीसरा

युग मध्य ( Mesozoic ) युग कहलाता है, और इस युग की बनी हुई चट्टानों को मध्यकालीन ( Mesozoic ) चट्टानें कहते हैं। इस युग में पृथ्वी पर सर्पों की बहुतायत थी इस कारण इसे सर्पों का युग भी कहते हैं। चौथा युग अर्वाचीन ( Tertiary ) युग कहलाता है। इस युग में, अपने बच्चों को दूध पिलाने वाले पशुओं, और मनुष्य का आविर्भाव हुआ और उनकी ही बहुतायत रही। इस कारण यह युग दूध पिलाने वाले पशुओं और मनुष्य का युग कहलाता है। इन चार युगों का भी भूगर्भ वेत्ताओं ने छोटे छोटे युगों में विभाजन किया है।

प्राचीनतम युग ( Archaeozoic ) की चट्टानें संसार में सबसे पुरानी हैं। ये चट्टानें धीरे धीरे घिसती हैं और पृथ्वी पर उपजाऊ मिट्टी बिछाती हैं, इसके अतिरिक्त इन चट्टानों में बहुत सी धातुयें भी पाई जाती हैं। उदाहरण के लिए उत्तरी अमेरिका की कोयले की खानें इन्हीं चट्टानों में पाई जाती हैं। कहीं कहीं इन्हीं चट्टानों में लोहे और सोने की खानें भी मिलती हैं।

प्रारम्भिक युग ( Palaeozoic ) की चट्टानें प्राचीनतम युग की चट्टानों की घिसी हुई मिट्टी के जम जाने से बनी हैं। इन चट्टानों में महत्त्वपूर्ण धातुओं की खानें बहुतायत से पाई जाती हैं। इसी युग की कैम्ब्रियन ( Cambrian ) नामक चट्टानों में सोना बहुतायत से मिलता है। इसके अतिरिक्त इन्हीं चट्टानों में तेल की गैस और तेल पाया जाता है। विद्वानों का विश्वास है कि मछलियों इत्यादि के एक स्थान पर चट्टानों में दब जाने से तेल, तथा वनस्पति के दब जाने से गैस बनी। जिस जगह पर परवर्तित ( Metamorphic ) तथा अग्निमय ( Igneous ) चट्टानों का मेल होता है वहाँ टिन, लोहा, तथा ताँबा अधिक पाया जाता है। कार-बोनीफरस (Carboniferous) समय ( प्रारम्भिक युग का एक उपयुग) की चट्टानों में ही संसार की समस्त कोयले की चट्टानें पाई जाती हैं। इन्हीं चट्टानों में योरोप उत्तरी अमेरिका तथा अन्य देशों की कोयले की खानें मिलती हैं। कहीं कहीं इन्हीं चट्टानों में लोहा भी बहुतायत से मिलता है। परमियन (Permian) चट्टानों (जो प्रारम्भिक युग की ही चट्टान है) के प्रदेशों से ही अधिकतर नमक निकलता है। योरोप में जो कुछ नमक खोदा जाता है वह इन्हीं चट्टानों का प्रसाद है।

मध्यकालीन ( Mesozoic ) चट्टानें धातुओं की दृष्टि से तो अधिक महत्त्वपूर्ण नहीं हैं, परन्तु इन चट्टानों से जो मिट्टी बनती है वह अत्यन्त

उपजाऊ होती है। इन चट्टानों में ट्रैसिक ( Triassic ) उपयुग की चट्टानों में नमक, कोयला, सोना, और लोहा भी पाया जाता है।

**वर्तमान**

आधुनिक ( Tertiary ) युग की चट्टानें भी धातुओं की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण नहीं हैं। हाँ इस युग की चट्टानों में कहीं कहीं कोयला और तेल अवश्य मिलता है। किन्तु इस युग की चट्टानों का मिट्टी पर बहुत अधिक प्रभाव पड़ा है। इनसे भी अधिक महत्त्वपूर्ण क्वाटरनैरी समय की चट्टानें हैं जिनका प्रभाव मिट्टी पर सबसे अधिक पाया जाता है।

ऊपर लिखे हुए संक्षिप्त विवरण से यह ज्ञात हो गया होगा कि चट्टानों तथा पृथ्वी के धरातल की बनावट का धातुओं तथा मिट्टी से घनिष्ठ सम्बन्ध है। अब हम मिट्टी के विषय में लिखेंगे।

**मिट्टी Soil**

मनुष्य के लिए मिट्टी बहुत महत्त्वपूर्ण वस्तु है, क्योंकि सारी पैदावार मिट्टी पर ही निर्भर होती है। यदि किसी देश की मिट्टी उर्वरा होती है तो वहाँ खेती की उन्नति हो सकती है अन्यथा नहीं। संक्षेप में हम कह सकते हैं कि मनुष्य के सारे आर्थिक प्रयत्न प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रूप से मिट्टी पर निर्भर हैं।

पृथ्वी की ऊपरी सतह पर जो चट्टानों का टूटा हुआ चूरा बिछा हुआ है उसी को मिट्टी कहते हैं। किसी भी प्रदेश की मिट्टी पर तीन बातों का प्रभाव होता है—(१) जिस चट्टान के टूटने से वह मिट्टी बनी है (२) जलवायु (३) उस चट्टान पर उत्पन्न होने वाली वनस्पति। इन्हीं तीन बातों के आधार पर मिट्टी दो प्रकार की मानी गई हैं। एक तो वह मिट्टी जिनके बनने में बाहरी शक्ति अर्थात् जलवायु तथा वनस्पति का प्रभाव मुख्य है। दूसरी वह मिट्टी जिन पर उनकी चट्टानों का मुख्य प्रभाव है। उदाहरण के लिए पहले प्रकार की मिट्टी प्रैरी ( Prairie ) मैदानों की मिट्टी है, और दूसरी प्रकार की मिट्टी मध्य प्रान्त भारत की काली मिट्टी है।

पहले प्रकार की मिट्टी अधिकतर भागों में पाई जाती है, उस पर जलवायु का अधिक प्रभाव है इस कारण, वह जलवायु के आधार पर तीन प्रकार की मानी जाती है—( १ ) वनों की मिट्टी ( Forest Soil ) ( २ ) घास के मैदानों की मिट्टी ( Grassland Soil ) ( ३ ) मरुभूमि की मिट्टी ( Desert Soil )।

**वनों की मिट्टी**

वनों की मिट्टी उन प्रदेशों में पाई जाती है जहाँ पानी की बहुतायत से जंगल खड़े हो जाते हैं। इस प्रकार की मिट्टी घास के मैदानों की मिट्टी से कम उपजाऊ होती है क्योंकि

अधिक वर्षा के कारण बहुत से आवश्यक लवण ( Salts ) और विशेषकर चूना ( Lime ) बह जाता है। इस प्रकार की मिट्टी में वनस्पति का अंश भी घास के मैदानों की मिट्टी से कम होता है क्योंकि पेड़ों की जड़ें बहुत गहरी होती हैं। अतएव वे मिट्टी को अधिक उपजाऊ नहीं बना पातीं, और न जड़ें शीघ्र ही सड़ती हैं, क्योंकि पेड़ों का जीवन अधिक लम्बा होता है। पेड़ से जो पत्तियाँ गिरती हैं वे शीघ्र ही सूख जाती हैं। अतएव वनों की भूमि खेती के लिए अधिक उपयोगी सिद्ध नहीं होती। लैटेराइट ( Laterite ) मिट्टी वन की ही मिट्टी है। यह खेती के उपयुक्त नहीं है।

**घास के मैदानों की मिट्टी**

यह मिट्टी बहुत उपजाऊ होती है, इस कारण खेती के लिए बहुत उपयुक्त है। घास के मैदानों में न तो अधिक वर्षा ही होती है इस कारण मिट्टी के आवश्यक पदार्थ घुलते नहीं हैं और न इसमें वनस्पति का अंश ही अधिक होता है।

**मरुभूमि की मिट्टी**

मरुभूमि की मिट्टी में वनस्पति का अंश अधिक नहीं होता है परन्तु आवश्यक पदार्थों के बह जाने का तो वहाँ प्रश्न ही नहीं उठता। अधिकांश मरुभूमि की मिट्टी रेतीली होती है। किन्तु रेतीली मिट्टी में भी पौधे को उत्पन्न करने की शक्ति होती है। यदि पानी मिल सके तो रेतीली मिट्टी पर भी खेती की जा सकती है।

दूसरे प्रकार की वह मिट्टी है जिस पर उसकी चट्टान का प्रभाव अधिक है। कुछ चट्टानों की मिट्टी अत्यन्त उपजाऊ होती है तथा कुछ की फसलों के लिए हानिकारक होती है। दानेदार चट्टानों ( Crystalline ) तथा ग्रैनाइट Granite ) चट्टानों में चूने की कमी होने के कारण उनसे बनी हुई मिट्टी खेती के काम की नहीं होती। ज्वालामुखी के फूटने से जो पिघले हुए पदार्थ निकलते हैं उनसे बनी हुई मिट्टी बहुत उपजाऊ होती है। चूने के पत्थर ( Lime-stone ) से बनी हुई मिट्टी अधिक उपजाऊ होती है।

किन्तु यह न समझ लेना चाहिए कि जो मिट्टी हम अपने गाँव या प्रान्त में देखते हैं वह वहाँ की चट्टानों से ही बनी है। अधिकतर मिट्टी जहाँ बनी वहाँ से प्रकृति की शक्तियों द्वारा दूसरे स्थान पर लाकर जमा दी गई। मिट्टी को एक स्थान से लाकर दूसरे स्थान पर जमा देने में जल, वायु और बर्फ़ का मुख्य हाथ रहा है। जो मिट्टी नदियाँ चट्टानों को तोड़ कर बनाती हैं और बहाकर नीचे मैदानों में बिछा देती हैं उसे गंगवार (Alluv-

ial ) मिट्टी कहते हैं। यह मिट्टी अत्यन्त उपजाऊ होती है। जो मिट्टी कि हवा द्वारा उड़ाकर दूसरी जगह बिछा दी जाती हैं उन्हें लोयस ( Loess ) कहते हैं। चीन तथा मध्य योरोप में यही मिट्टी पाई जाती है। यह मिट्टी भी अत्यन्त उपजाऊ होती है। एलूवियल ( Alluvial ) तथा लोयस ( Loess ) मिट्टी के मैदान संसार में सबसे अधिक उपजाऊ हैं। ग्लेशियरों ( Glaciers ) के द्वारा जमा की हुई मिट्टी को टिल (Till) कहते हैं। यह भी उपजाऊ होती है।

ऊपर दिये हुए विवरण में इस बात को बतलाने का प्रयत्न किया गया है कि मिट्टी किस प्रकार बनी। अब हम मिट्टी के तीन रूपों का संक्षिप्त विवरण देंगे। मिट्टी के तीन रूप हैं :—चीका ( Clay ) रेत ( Sand ) और दोमट (Loam )। चीका मिट्टी बहुत कड़ी और चिकनी होती है, उसमें न तो पानी ही जल्दी पहुँच सकता है और न हवा ही जल्दी पहुँच सकती है। इस कारण चीका मिट्टी खेती के लिए उपयोगी नहीं होती। रेतीली मिट्टी में में चीका ( Clay ) का अंश बहुत कम होता है उसके कण अलग रहते हैं, उसमें कणों को जोड़ देने वाला पदार्थ नहीं होता। इस कारण उसमें उत्पन्न होने वाले पौधे की जड़ तक हवा और पानी सरलता से पहुँच सकता है। रेतीली मिट्टी पर खेती करना आसान होता है, किन्तु रेतीली मिट्टी पर खेती करने के लिए पानी की अधिक आवश्यकता होती है। यदि जल की कमी हो तो अधिक पैदावार नहीं होती। दोमट ( Loam ) में दोनों प्रकार की मिट्टी होती है, अर्थात् उसमें रेत और चीका ( Clay ) समान रूप से मिले रहते हैं। दोमट मिट्टी सब प्रकार की फसलों के उपयुक्त है क्योंकि इसमें दोनों मिट्टियों के गुण होते हैं। कुछ पौधों के लिए रेतीली मिट्टी अधिक उपयोगी होती है और कुछ के लिये रेतीली मिट्टी हानिकर होती है। रेतीली मिट्टी में पानी शीघ्र ही गहराई तक चला जाता है और साथ ही सूर्य के किरणों से वह शीघ्र ही सूख जाता है। अतएव उन पौधों के लिए जिन्हें जड़ के पास अधिक समय तक पानी की आवश्यकता होती है रेतीली मिट्टी उपयोगी सिद्ध नहीं होती। चीका मिट्टी तो खेती के लिए सर्वथा अनुपयुक्त है। क्योंकि एक तो पौधा उसमें अपनी जड़ को ही आसानी से नहीं फैला सकता फिर हवा और पानी भी जड़ तक आसानी से नहीं पहुँचता। इस कारण ऐसी मिट्टी पर खेती नहीं की जाती केवल घास उगती है।

कहीं कहीं मिट्टी पर रेह अथवा शोरा ( Alkalies ) जम जाने से भी मिट्टी खेती के लिये व्यर्थ हो जाती है। रेह तथा नमकीन मिट्टी पौधे को उगने ही नहीं देती। यह उन स्थानों में पाई जाती है जहाँ पानी कम बरसता

है अथवा जहाँ पानी तो काफी बरसता है किन्तु उसका बहाव ठीक न होने के कारण वह बह नहीं सकता। ऐसे स्थानों में वर्षा का पानी घुले हुए नमक के साथ पृथ्वी की तह में चला जाता है। पानी में नमक घुलकर अन्दर ही इकट्ठा हो जाता है। किन्तु जब अन्दर का पानी तेज़ धूप से भाप बनकर उड़ने लगता है तब नमक ऊपर आकर पृथ्वी पर जम जाता है। ऐसी भूमि खेती के काम की नहीं रहती।

**मिट्टी का कार्य**

यह तो हम पहले ही कह आये हैं कि मिट्टी चट्टानों का वह चूरा है जिसमें वनस्पति का अंश यथेष्ट मिला होता है। इस पर पौधा उगता है और अपनी जड़ों को इसमें घुसेड़ कर अपने जीवित रहने के लिए आवश्यक तत्वों को प्राप्त करता है। मिट्टी ६ इंच से लेकर २ फीट तक मोटी होती है। मिट्टी में पौधे के लिए आवश्यक निम्नलिखित चार तत्व होते हैं। नत्रजन (Nitrogen) कैलसियम, फासफोरस और पौटैसियम। जिस भूमि में उन तत्वों की कमी हो जाती है उसकी उर्वरा शक्ति घट जाती है और उस पर खेती करने के लिए यह आवश्यक हो जाता है कि खाद देकर उन तत्वों की कमी को पूरा कर दिया जावे।

**भूमि का कटाव (Soil Erosion)**

कुछ समय से मिट्टी के विशेषज्ञों का ध्यान भूमि के कटाव की ओर आकर्षित हुआ है। वास्तव में यह है भी बहुत भयंकर। भूमि के कटाव से प्रति वर्ष देशों की अनन्त सम्पत्ति बहाकर समुद्रों में डाली जा रही है। हर एक देश में लाखों एकड़ भूमि की उर्वरा मिट्टी पानी बहाकर समुद्र में डाल देता है। जहाँ वर्षा मनुष्य की बहुत बड़ी सहायक है वहाँ वह खतरनाक भी है। यदि वर्षा के जल का नियंत्रण न किया जाय तो वह क्रमशः भूमि को रेगिस्तान और खेती के अयोग्य बना देती है। आज जब कि भूमि के कटाव की समस्या प्रत्येक देश में भयंकर रूप से उठ खड़ी हुई है तो यह पूछा जाने लगा है कि हमारी भूमि क्या स्थायी उत्पत्ति का साधन है? भय होने लगा है कि भूमि की उपजाऊ शक्ति कहीं इस प्रकार नष्ट न हो जाय।

विशेषज्ञों का कहना है कि ऊपरी मिट्टी की गहराई ६ इंच से १ फिट तक होती है। यही मिट्टी खेत की जान होती है। भूमि की उत्पादन शक्ति इसी ६ इंच से १ फीट गहरी मिट्टी पर निर्भर रहती है। भूमि विशेषज्ञों का मत है कि यह ऊपरी मिट्टी ४०० वर्षों में एक इंच गहरी तैयार होती है। यही

किसान की सबसे बड़ी पूँजी है और यही पूँजी प्रति वर्ष कटाव के कारण नष्ट होती जाती है।

पश्चिमीय देशों में इस बात को जानने का प्रयत्न किया गया है कि प्रति वर्ष भूमि के कटाव से कितनी उपजाऊ मिट्टी नष्ट हो जाती है। संयुक्तराज्य अमेरिका में प्रति वर्ष १५००० लाख टन मिट्टी समुद्र की ओर बहाकर ले जाई जाती है। श्री बुचानन का अनुमान है कि अमेरिका को इससे प्रतिवर्ष दो अरब डालर की हानि होती है। अधिक खोज के उपरान्त संयुक्तराज्य अमेरिका में यह ज्ञात हुआ कि अमेरिका की भूमि ७५० वर्षों में एक इंच के हिसाब से कम होती जारही है। चीन, मध्य अमेरिका और अफ्रीका का जो आर्थिक पतन हुआ है उसका कारण अत्यधिक भूमि का कटाव ही है। मध्य एशिया में भी बहुत सी उपजाऊ मिट्टी बह बह कर झील में आगई है।

भूमि का कटाव या विलयन दो प्रकार से होता है (१) जल के द्वारा (२) हवा के द्वारा। जल द्वारा होने वाला कटाव दो तरह का होता है सतह का कटाव ( Sheet erosion ) और गहरा कटाव ( Gulley erosion )। सतह के कटाव में बहता हुआ जल धीरे धीरे ऊपरी मिट्टी बहाकर ले जाता है। गहरे कटाव से एक विस्तृत प्रदेश में नाले और खाइयाँ बन जाती हैं। प्रति वर्ष यह नाले और खाइयाँ बढ़ती ही जाती हैं और कुछ ही वर्षों में यह एक बहुत बड़े क्षेत्र को काट कर नष्ट कर देती हैं।

पानी द्वारा कटाव नीचे लिखी हुई दशाओं में अधिक होता है (१) यदि मिट्टी ऐसी हो जो पानी को अधिक न सोख सके तो कटाव की सम्भावना अधिक होती है। (२) जो मिट्टी ढाल पर होती है उसका कटाव शीघ्र होता है (३) यदि पानी थोड़ा थोड़ा न बरस कर मूसलाधार बरसता है तो कटाव अधिक होता है। (४) यदि भूमि पर घांस और पौधे अधिक होते हैं तो कटाव कम होता है। अन्यथा अधिक होता है। (५) पहाड़ों के ढालों पर जंगलों को काट कर साफ़ कर देने से भूमि का कटाव बहुत होता है। (६) यदि खेती करने का ढंग अवैज्ञानिक हो तो भी भूमि का कटाव अधिक होता है।

तेज़ हवाओं द्वारा रेत तथा धूल के तूफान आते हैं इनसे भी भूमि का नाश होता है। उपजाऊ भूमि रेत से पट जाती है और खेती के लिए बेकार हो जाती है।

भूमि को इस प्रकार नष्ट होने से बचाने के लिए प्रत्येक देश में उपाय किये जा रहे हैं उनमें से पहाड़ों पर जंगलों का लगाना, केवल खेती

( Terrace cultivation ) करना, वैज्ञानिक खेती करना, नालों और खाइयों में बाँध बनाकर भावी कटाव को रोकना, या वृक्ष लगाकर उनको न बढ़ने देना, उस प्रदेश के प्रकृति बहाव ( Drainage ) का नियंत्रण करना इत्यादि मुख्य हैं।

जैसे जैसे प्रत्येक देश की जनसंख्या बढ़ती जाती है वैसे ही वैसे मनुष्य को भूमि की उत्पादन शक्ति बढ़ाने की आवश्यकता अनुभव होती है। वैज्ञानिक खेती और अधिकाधिक खाद के उपयोग से भूमि की उत्पादन शक्ति को घटने नहीं दिया जाता। भूमि के कटाव को रोककर, रेह वाली भूमि को वैज्ञानिक क्रियाओं द्वारा खेती के योग्य बनाकर, दलदल भूमि को सुखाकर और पथरीली तथा पहाड़ी भूमि का उपयोग करके मनुष्य भूमि की कमी को पूरा कर रहा है। आज मनुष्य की आर्थिक उन्नति और सभ्यता के विकास के लिए यह आवश्यक है कि वह भूमि के अपव्यय को रोके। भूमि और सभ्यता का घनिष्ठ सम्बन्ध है। यदि भूमि का अपव्यय नहीं रुकता तो सभ्यता का विनाश अवश्यम्भावी है।

**पृथ्वी का धरातल** यह तो हम पहले ही कह चुके हैं कि पृथ्वी का धरातल एक सा नहीं है। कहीं गगन चुम्बी पर्वत हैं तो कहीं ऊँचे पठार तो कहीं नीचे और समथल मैदान हैं। धरातल के बहुत रूप होते हैं किन्तु मोटे तौर पर हम उन्हें ऊपर लिखे तीन भागों में बांट सकते थे अर्थात् मैदान, पठार, और पहाड़।

**मैदान (Plains)** मैदान नीचे होते हैं पठार और पहाड़ ऊँचे होते हैं। पठार और पहाड़ २००० फीट से अधिक ऊँचे होते हैं और अधिकतर ३००० फीट से भी ऊँचे होते हैं किन्तु अधिकांश मैदान २००० फीट से नीचे होते हैं।

पृथ्वी में जो भी भूमि है उसकी ऊँचाई इस प्रकार है:—

१५०० फीट से नीचे ५५% प्रतिशत

१५०० फीट से ३००० फीट तक १८% प्रतिशत

३००० फीट से ऊपर २७ प्रतिशत

यह मनुष्य के लिए सौभाग्य की बात है कि पृथ्वी का इतना बड़ा भाग नीचे मैदान हैं क्योंकि मैदानों पर ही वनस्पति, पशु और मनुष्य अधिकतर फलता फूलता है और वहाँ की आर्थिक उन्नति होती है। मैदानों की मिट्टी अधिकतर उपजाऊ होती है और वहाँ पत्थर इत्यादि नहीं होते। यही नहीं अधिक ऊबड़ खाबड़ न होने के कारण वहाँ भूमि का कटाव कम होता है और मिट्टी उपजाऊ बनी रहती है। मैदानों में गमनागमन के साधन ( सड़क

रेल, इत्यादि) के बनाने में कोई रुकावट नहीं होती और जो भी नदियाँ मैदानों में बहती हैं वे भी व्यापार के लिए सुविधाजनक जलमार्ग बन जाती हैं। यही कारण है कि मैदान ही पृथ्वी के सबसे घने आबाद प्रदेश हैं। उदाहरण के लिए उत्तर पश्चिम योरोप, दक्षिणी रूस, चीन, भारत, तथा संयुक्तराज्य अमेरिका के मैदान संसार के अत्यन्त घने आबाद प्रदेश हैं। किन्तु जिन मैदानों में अत्याधिक शीत होती है उन मैदानों में जनसंख्या घनी नहीं होती। उदाहरण के लिए सायबेरिया तथा उत्तरी कनाडा के मैदान। जल की कमी भी मैदानों को वीरान बनाने का कारण हो सकती है। उदाहरण के लिए सहारा और अरब के विशाल मैदान जनसंख्या रहित हैं। क्योंकि वे अत्यन्त शुष्क प्रदेश हैं। ऐसा अनुमान किया जाता है कि पृथ्वी के स्थल भाग का केवल ३० प्रतिशत ही इतना समथल, गरम और नम है कि जिस पर खेती हो सकती है। पृथ्वी पर मैदान ही कृषि और उद्योग-धंधों की उन्नति के स्थान हैं और इन्हीं मैदानों में संसार के सभी प्रसिद्ध नगर बसे हुए हैं और यह मैदान ही संसार की सभ्यताओं और संस्कृति के केन्द्र हैं।

**पठार और पहाड़ (Plateaus and mountains)**

पृथ्वी की लगभग एक तिहाई भूमि २००० फीट से ऊँची है और वह पहाड़ कही जा सकती है। पठारों को नदियाँ काट कर उनमें घाटियाँ बना देती हैं। और खेती तथा आबादी इन्हीं नदियों की तंग घाटियों में फलती-फूलती हैं। जहाँ घाटियाँ बहुत छोटी होती हैं और तले का मैदान बहुत कम होता है वहाँ किसान घाटी के दोनों ओर पहाड़ियों के ढालों पर खेती करने का प्रयत्न करते हैं। किन्तु पहाड़ी ढालों पर मिट्टी की बहुत पतली तह जमी रहती है और बहता हुआ पानी उसका कटाव करता है (Erosion of soil) इस कारण वहाँ की भूमि अधिक उपजाऊ नहीं होती और न अच्छी खेती ही हो सकती है।

जहाँ पहाड़ों के आर्थिक महत्व का प्रश्न है पहाड़ों को दो श्रेणियों में बाँटा जा सकता है। एक तो वे जो अपनी चोटी तक जंगलों झाड़ियों तथा घास से ढके रहते हैं दूसरे वे हैं जो उस रेखा से भी ऊँचे हैं जहाँ तक बनस्पति उग सकती हैं। इन पहाड़ों पर ग्लेशियर (बर्फ़) जम जाता है और जब वह पिघलते हैं तो घाटियों की ओर नीचे उतरते हैं।

पहले प्रकार के पहाड़ों पर मनुष्य अपना निवास स्थान बना सकता है। यद्यपि वहाँ खेती तो कम ही होती है किन्तु पशु पालन तथा दूध का धंधा बहुत होता है। भेड़ चराना भी वहाँ एक प्रमुख धंधा है और ढालों पर थोड़ी बहुत खेती भी होती है।

पहाड़ी प्रदेश खनिज केन्द्र बन सकते हैं। क्योंकि अधिकांश पहाड़ी प्रदेशों में अग्नेय ( Igneous ) तथा परवर्तित ( Metamorphic) चट्टानें मिलती हैं जिनमें सोने, तांबे चाँदी, जस्ता, सीसा तथा अन्य धातुयें मिलती हैं। संयुक्तराज्य अमेरिका के राकी पहाड़ी (Rockey Mountains) प्रदेश में बहुत से क्षेत्रों में खान खोदना ही मुख्य धंधा है।

पहाड़ों के कारण गमनागमन में असुविधा होती है इस कारण व्यापार में भी रुकावट उत्पन्न होती है। शताब्दियों तक चीन पश्चिमीय राष्ट्रों से पृथक् रहा क्योंकि भीतरी एशिया के पहाड़ उसे घेरे हुए हैं। संयुक्तराज्य अमेरिका में अपलेशियन पर्वत माला ( Appalachian Mountains ) ने पश्चिम की ओर आबादी को बढ़ने से बहुत समय तक रोका। आज भी तिब्बत संसार से पृथक् बना हुआ है।

पहाड़ी प्रदेशों में जो भी मार्ग बनाये जाते हैं वे उन तंग दर्रों में से होकर जाते हैं जो बहुत कम होते हैं और जिनमें मार्ग बनाना कठिन होता है। यह दर्रे बहुधा जाड़ों में बर्फ से ढक जाते हैं। किन्तु आज मनुष्य ने अच्छी सड़कें बनाने में इतनी अधिक निपुणता प्राप्त कर ली है कि वह पहाड़ों में सुरंग बनाकर रास्ता निकाल लेता है। किन्तु पहाड़ों के अन्दर सुरंग बनाना सदैव ही व्यय साध्य और कठिन कार्य रहेगा अतएव पर्वत श्रेणियाँ सदैव व्यापार के लिए बाधक बनी रहेंगी।

किन्तु पहाड़ों से होने वाले उस आर्थिक लाभ को हमें न भूल जाना चाहिए कि जो हमें परोक्ष रूप में होता है। यह पहाड़ों की ही कृपा है कि उनके नीचे मैदानों में वर्षा होती है अथवा बरफ़ पिघल कर नदियों में आता है। बहुत से मैदान आज शुष्क रेगिस्तान होते यदि उनके ऊपर पहाड़ न खड़े होते।

पठारों की ऊँचाई में बहुत भिन्नता होती है। बहुत ऊँचे पठार जैसा कि तिब्बत है वहाँ आर्थिक उन्नति के लिए सुविधा कम होती है और वे कम घने आबाद होते हैं किन्तु कम ऊँचे और साधारण ऊँचे पठारों पर आर्थिक उन्नति तेज़ी से होती है।

## अभ्यास के प्रश्न

१—पृथ्वी की बनावट के भिन्न रूपों—मैदानों, पहाड़ों तथा पठारों के आर्थिक महत्व को बतलाइए ?

२—चट्टानें कितने प्रकार की होती हैं ? चट्टानों के आर्थिक महत्व को बतलाइए।

३—मिट्टी कितनी तरह की होती है और किस प्रकार बनती है?

४—चट्टानों को तोड़ने उनका चूरा बनाने, और मिट्टी को तैयार करने मिट्टी को एक स्थान से दूसरे स्थान पर ले जाने में कौन सी प्राकृतिक शक्तियों का हाथ होता है, विस्तार पूर्वक लिखिये।

५—मैदान घने आबादी वाले आर्थिक दृष्टि से महत्वपूर्ण क्यों होते हैं?

६—पहाड़ों से मनुष्य को क्या लाभ हानि है विस्तार पूर्वक लिखिये।

७—पौधे के लिए मिट्टी में किन तत्वों की आवश्यकता होती है? खेती के लिए किस प्रकार की मिट्टी अधिक उपयोगी होती है और क्यों?



## तीसरा परिच्छेद

# जलवायु तथा प्राकृतिक वनस्पति

**जलवायु**

जलवायु किसी प्रदेश के वर्ष भर के मौसम को कहते हैं। मनुष्य समाज के आर्थिक विकास, जनसंख्या, तथा अन्य हलचलों पर जलवायु का गहरा प्रभाव पड़ता है। जलवायु के अन्तर्गत गरमी (Temperature) दबाव (Pressure) वायु का बहाव, धूप, बादलों का होना, वर्षा इत्यादि सभी बातें आ जाती हैं।

**तापक्रम (Temperature)**

भूमि पर गरमी अधिक होगी या कम, यह तीन बातों पर निर्भर है (१) अक्षांश (Latitudes), (२) भूमि की ऊँचाई और (३) समुद्र से दूरी। सूर्य की किरणें पृथ्वी पर लहरों की भाँति आती हैं और जब वे पृथ्वी के पास पहुँचती हैं तो पृथ्वी के समीप की वायु किरणों को अपने मार्ग से हटा देती है, किन्तु फिर भी अधिकांश किरणें उस वायु को भेद कर पृथ्वी पर गिरती हैं। वायु सूर्य की बहुत कम गरमी को ले पाती है। जिस कोण (Angle) से सूर्य की किरणें पृथ्वी के किसी हिस्से पर गिरती हैं उस पर गरमी का कम ज़्यादा होना निर्भर रहता है। जिस भूमि पर सूर्य की किरणें सीधी पड़ती हैं उस पर अधिक किरणों के पड़ने के कारण गरमी अधिक पड़ती है और जिस प्रदेश पर किरणें तिरछी होती हैं वहाँ किरणों के कम होने के कारण गरमी कम पड़ती है। जब किरणें सीधी पड़ती हैं तो वायु में उनकी गरमी कम नष्ट होती है और जब किरणें तिरछी पड़ती हैं तो उनकी अपेक्षाकृत अधिक गरमी वायु में नष्ट हो जाती है। उदाहरण के लिए "क ख ग घ" घेरे को हम पृथ्वी मान लेते हैं और "य र ल व" घेरे को वायु की निचली घनी तह, तथा "प फ ब भ" को वायु की ऊपरी हल्की तह मानते हैं। अब "त"

"घ" "द" किरणों के समूह जो आकार में बराबर हैं पृथ्वी पर गिरते हैं। "घ" किरण समूह ठीक विषुवत् रेखा (Equator) पर गिरता है, "द." कुछ तिरछा होकर शीतोष्ण कटिबन्ध (Temperate zone) पर गिरता है और "त" बहुत तिरछा होकर उत्तरी ध्रुव (North pole) पर गिरता है। नीचे दिये हुए चित्र से यह स्पष्ट हो जाता है कि




यदि किरणें तिरछी होंगी तो वे अधिक क्षेत्रफल पर फैलेंगी अस्तु उनके द्वारा पृथ्वी पर गरमी कम उत्पन्न होगी किन्तु उतनी ही किरणें जब विषुवत् रेखा पर पड़ती हैं तो वे कम क्षेत्रफल पर फैलती हैं अतएव उनके द्वारा अधिक गरमी उत्पन्न होती है। ऊपर दिये हुए चित्र से यह भी स्पष्ट हो जाता है कि "त" किरण समूह वायु की निचली घनी तह में से होकर अधिक दूर तक गुज़रता है इस कारण वायु में उसकी गरमी अधिक नष्ट होती है। इसके विपरीत "घ" किरण समूह की गरमी कम नष्ट होती है। गरमी दिन की लम्बाई पर भी निर्भर है। उष्ण कटिबन्ध (Tropics) में दिन अधिक घटता बढ़ता नहीं है। ब्रिटिश द्वीप में जाड़ों के मौसम में दिन केवल ६ घंटे का और गरमी के मौसम में १८ घंटे तक का होता है। उत्तरी तथा दक्षिणी ध्रुव में ६ महीने का दिन और ६ महीने की रात्रि होती है। संक्षेप में हम कह सकते हैं कि विषुवत् रेखा से उत्तर तथा दक्षिण ध्रुव की ओर गरमी कम होती जाती है।

**पृथ्वी के द्वारा वायु का गरम होना (Radiation)**

यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि सूर्य की किरणों से वायु कुछ गरमी प्राप्त कर लेती है। किन्तु वायु को अधिकांश गरमी पृथ्वी से मिलती है। जो गरमी की किरणें पृथ्वी से निकलती हैं वे दिखलाई नहीं देतीं। अस्तु जितनी ही किसी प्रदेश की ऊँचाई अधिक होगी उतनी ही वायु को पृथ्वी से गरमी कम मात्रा में प्राप्त होगी और जितनी ही भूमि नीची होगी उतनी अधिक गरमी वायु को पृथ्वी से मिलेगी। ऐसा अनुमान किया जाता है कि हर ३०० फीट की ऊँचाई पर एक डिगरी गरमी कम होती जाती है।

**समुद्र का प्रभाव**

अन्य वस्तुओं की अपेक्षा किसी डिगरी विशेष तक गरम होने में पानी को अधिक गरमी की आवश्यकता होती है। साथ ही किसी विशेष तापक्रम तक ठंडा होने में पानी अन्य वस्तुओं की अपेक्षा अधिक गरमी निकालता है। यदि पानी तथा भूमि का बराबर क्षेत्रफल समान गरमी से गरम किया जाय तो यदि भूमि का तापक्रम (Temperature) १.७° बढ़ेगा तो पानी का केवल १° डिगरी ही बढ़ेगा। पानी धीरे-धीरे गरम होता है परन्तु एक बार गरम हो जाने पर ठंडा भी देर से होता है। गरमी में समान अक्षांश रेखाओं (Latitudes) के पानी की अपेक्षा भूमि अधिक गरम होती है। और जाड़े में इसके विपरीत भूमि की अपेक्षा समुद्र अधिक गरम होता है। अतएव समुद्र के किनारे के स्थान गरमियों में उन स्थानों की अपेक्षा जो समुद्र से अधिक दूरी पर हैं ठंडे रहते हैं और जाड़े में गरम रहते हैं। समुद्र के किनारे पर स्थित स्थानों के जाड़े तथा गरमी के तापक्रमों (Temperatures) में अधिक अन्तर नहीं होता। पृथ्वी पर कहाँ कितना तापक्रम है यह समताप रेखाओं (Isotherms) से ज्ञात हो सकता है। किन्तु मान चित्र में ये रेखायें यह मान कर खींची जाती हैं कि सब स्थानों की ऊँचाई समुद्र के बराबर है। किन्तु वास्तव में ऐसा नहीं होता। अतएव किसी स्थान का वास्तविक तापक्रम जानने के लिए वहाँ की ऊँचाई को भी जान लेना आवश्यक होगा। मान लो कि किसी स्थान की समताप रेखा (Isotherm) ६७° फै० है और वहाँ की ऊँचाई समुद्रतल (Sea level) से २१०० फीट है तो उसका ठीक तापक्रम ६७° फै० $-\frac{२१००^{\circ}}{३००}$ फै० $=$ ६०° फै० होगा।

**दबाव (Pressure)**

जिस प्रकार कोई तरल पदार्थ अधिक दबाव (Pressure) के स्थान से कम दबाव के स्थान की ओर बहता है उसी प्रकार वायु भी अधिक दबाव (High Pressure) के प्रदेश से कम दबाव (Lower Pressure) के प्रदेश की ओर बहती है। पृथ्वी पर स्थायी रूप से कुछ स्थानों पर अधिक दबाव रहता है। अतएव दबाव (Pressure) की उस स्थायी भिन्नता के कारण स्थायी वायु (Permanent winds) चलती हैं। इनके अतिरिक्त समय-समय पर जो दबाव में भिन्नता उत्पन्न होती है उसके कारण मौसमी हवा (Periodic winds) चलती हैं, और यदि दबाव में किसी स्थानीय विशेषता के कारण भिन्नता आ जाती है तो उसके द्वारा स्थानीय हवायें (Variable winds) चलती हैं। दबाव में भिन्नता तापक्रम (Temperature) के परिवर्तन के तथा वायु में भाप के अधिक होने पर निर्भर रहती है। यदि तापक्रम ऊँचा हो जाये तो वायु का घनत्व (Density) कम हो जायेगा और तदनुसार दबाव (Pressure) भी कम हो जावेगा। पानी की भाप हवा से हल्की होती है (९ और १४·५ के अनुपात में) अतएव यदि हवा में पानी की भाप अधिक होगी तो दबाव कम हो जावेगा। पृथ्वी पर कहाँ कितना दबाव है यह जानने के लिए ऐसी रेखायें खींची जाती हैं जो एक से दबाव के स्थानों से होकर जाती हैं। इन्हें दबाव सूचक रेखायें (Isobars) कहते हैं।

पृथ्वी पर वायु का दबाव विषुवत् रेखा के उत्तर में सबसे कम है। ६१° उत्तर अक्षांश और ६०° दक्षिण अक्षांश रेखाओं पर भी दबाव बहुत कम रहता है। इसके विपरीत मकर रेखा (Tropic of Cancer) और कर्क रेखा (Capricorn) के समीप ३०° उत्तर अक्षांश और ३०° दक्षिण अक्षांश रेखाओं पर दबाव सबसे अधिक है। दबाव का अधिक या कम होना केवल तापक्रम और भाप पर ही निर्भर नहीं है। पृथ्वी के घूमने के कारण दबाव (Pressure) विषुवत् रेखा के उत्तर तथा दक्षिण में बहुत अधिक हो जाता है। बात यह है कि जब पृथ्वी घूमती है तो उसके साथ वायु भी उत्तरी गोलार्द्ध में उत्तरी ध्रुव (North pole) के समीप घूमती है और उत्तरी ध्रुव से चक्कर काटती हुई विषुवत् रेखा की ओर इकट्ठी होने के लिए आती है। इसी प्रकार दक्षिण ध्रुव से भी विषुवत् रेखा की ओर हवा चक्कर काटती हुई लौटती है। विषुवत् रेखा के कम दबाव वाले प्रदेश के ऊपर की हवा उत्तरी तथा दक्षिणी ध्रुव की ओर बहती है।

वायु की इन विरोधी प्रवृत्तियों के कारण ३०° उत्तर तथा ३०° या ३५° दक्षिणी अक्षांश रेखाओं के पास वायु बहुत अधिक इकट्ठी हो जाती है और अधिक दबाव ( High pressure ) के दो प्रदेश बन जाते हैं। जब उत्तर तथा दक्षिण ध्रुवों से हवा चक्कर काट कर विषुवत् रेखा ( Equator ) की ओर लौटती है तो ५०° तथा ६५° अक्षांश रेखाओं ( Latitudes ) के बीच में बहुत कम हवा छोड़ती हैं, इस कारण वहाँ कम दबाव ( Low pressure ) का प्रदेश बन जाता है। अतएव उत्तरी गोलार्द्ध ( North Hemisphere ) में इस अधिक दबाव वाले प्रदेश से स्थायी वायु ( Permanent winds ) विषुवत् रेखा ( Equator ) तथा उत्तरी ध्रुव ( North pole ) की ओर बहती हैं और दक्षिणी गोलार्द्ध में इस प्रदेश से स्थायी हवायें विषुवत् रेखा तथा दक्षिणी ध्रुव की ओर बहती हैं। इन स्थायी हवाओं ( Permanent winds ) का रुख पृथ्वी के घूमने के कारण बदल जाता है। उत्तरी गोलार्द्ध में उत्तर से जो हवा विषुवत् रेखा की ओर चलती है वह दहिनी ओर को विचलित हो जाती है और दक्षिणी गोलार्द्ध में जो हवा विषुवत् रेखा की ओर चलती है वह बाँये हाथ की ओर विचलित हो जाती है। अतएव उत्तर में यह हवा उत्तर पूर्वी हवा के रूप में बहती है और दक्षिण में यह दक्षिण-पूर्वी हवा बन जाती है। अतएव इन स्थायी ( Permanent ) हवाओं को उत्तर पूर्वी ( North-East ) तथा दक्षिण पूर्वी ( South-East ) ट्रेड हवायें कहते हैं। जो हवायें अधिक दबाव के प्रदेश से उत्तरी ध्रुव तथा दक्षिणी ध्रुव की ओर बहती हैं वे क्रमशः दक्षिणी पश्चिमी ( South-westerly ) तथा उत्तरी पश्चिमी ( North-westerly ) हवायें कहलती हैं। विषुवत् रेखा ( Equator ) के प्रदेश में गरमी बहुत अधिक होने के कारण वहाँ की हवा फैलकर हल्की हो जाती है और ऊपर उठती है। उसका स्थान उत्तर तथा दक्षिण से आने वाली हवायें ले लेती हैं। अतएव इस क्षेत्र में हवायें सीधी ऊपर की ओर चलती हैं और यहाँ अपेक्षाकृत हवाओं का अधिक परिवर्तन नहीं होता। यह क्षेत्र शान्त रहता है। यहाँ वर्षा बहुत होती है।

**सामयिक वायु ( Periodical winds )**

दिन में स्थल ( Land ) समुद्र की अपेक्षा जल्दी गर्म हो जाता है इसका परिणाम यह होता है कि स्थल की वायु भी अधिक गरम हो जाती है। गर्म होने से वायु फैल जाती है और हल्की हो जाती है। इस कारण समुद्र पर से आई हुई ठंडी तथा भारी वायु स्थल की वायु

**स्थलीय तथा समुद्रीय पवन Land and Sea breezes )**

को ऊपर उठा देती है। समुद्र से वायु चलने का यही कारण है। रात्रि के समय स्थल ( Land ) समुद्र की अपेक्षा अधिक शीघ्रता से ठंडा हो जाता है और स्थल की वायु समुद्रीय वायु की अपेक्षा अधिक ठंडी हो जाती है। इसका फल यह होता है कि स्थल से ठंडी और भारी वायु समुद्र की ओर चलती है। इसको स्थल की वायु कहते हैं।

**वर्षा कालीन वायु ( Monsoon )**

उत्तरी गोलार्द्ध में गर्मियों की ऋतु में सबसे अधिक गर्मी का प्रदेश विषुवत् रेखा के उत्तर की ओर पहुँच जाता है। विशेष कर मध्य एशिया का विशाल पठार बहुत गर्म हो जाता है और वहाँ का दबाव ( Pressure ) बहुत कम हो जाता है। अतएव प्रशान्त महासागर (Pacific Ocean ) तथा हिन्द महासागर ( Indian Ocean ) से ठंडी और भारी हवा उसकी ओर बहती है। उत्तर पूर्वी ट्रेड हवा जो इस समय साधारणतः हिन्द महासागर पर बहती है बिलकुल दब जाती है, और दक्षिण पूर्वीय ट्रेड हवा विषुवत् रेखा को पार करके दक्षिण-पश्चिमी मानसून के रूप में चलती है। चीन में समुद्र दक्षिण-पूर्व की ओर है। इस कारण चीन पर यह हवा दक्षिण-पूर्वी मानसून के रूप में बहती है। भारतवर्ष, चीन, जापान, पश्चिमोत्तरीय आस्ट्रेलिया आदि मुख्य वर्षा कालीन वायु ( Monsoon ) के देश हैं।

**स्थानीय वायु ( Local अथवा Variable Winds )**

ऊँचे-ऊँचे पर्वत और मरुस्थलादि के कारण विशेष वायु उत्पन्न हो जाती हैं। इनमें कुछ बहुत ही गर्म होती हैं। जो मरुभूमियों से चलती हैं वे बहुत गरम और जो पहाड़ों से चलती हैं वे ठंडी होती हैं।

**वर्षा ( Rainfall )**

वर्षा के लिए दो बातों की आवश्यकता है। पहले तो वायु में भाप होनी चाहिए। दूसरे कोई ऐसा साधन होना चाहिए कि जिसके द्वारा वायु ठंडी हो जाय और द्रवीभूत होकर पानी की वर्षा कर दे। वायु में वाष्प थोड़ी बहुत रहती ही है, किन्तु एक निश्चित मात्रा से अधिक नहीं रह सकती। जितनी ही गरमी अधिक होगी उतनी ही अधिक

भाप हवा में रह सकेगी। जब हवा में उसकी वाष्प धारण शक्ति के अनुसार पूरी भाप होती है तो उसे वाष्प से भरी हुई ( Saturated ) कहते हैं। जल के भाप बनने की क्रिया को वाष्पी भवन क्रिया ( Evaporation ) कहते हैं और वाष्प के जल में परिवर्तित होने की क्रिया को द्रवीभवन क्रिया ( Condensation ) कहते हैं। धरातल से गर्म और आर्द्र ( Humid ) वायु उत्पन्न होकर फैलती है और जब वह किसी कारण से ठंडी होने लगती है उस समय वायु की भाप जल के छोटे-छोटे जल-कणों में द्रवीभूत होने लगती है। यही हमें बादलों के रूप में दिखलाई देती है। छोटे-छोटे जल-कण बड़े पानी के बूँद बन कर बरसते हैं। यह बिन्दु कभी-कभी धरातल पर पहुँचने के पहिले ही बीच में गर्म हवा होने के कारण फिर भाप बन जाते हैं, तो केवल बादल दिखलाई पड़ते हैं किन्तु वर्षा नहीं होती। जब वायु का ऊपरी भाग बहुत ठंडा होता है तब भाप जल के स्थान पर छोटे-छोटे बर्फ के टुकड़ों का रूप धारण कर लेती है और ओलों की वर्षा होती है। अत्यन्त ठंडे देशों में जलवाष्प रुई के गाले के समान कोमल बर्फ़ ( Snow ) बन जाती है।

यह तो ऊपर ही कहा जा चुका है कि वायु को भाप समुद्र पर होने वाली वाष्पी भवन क्रिया ( Evaporation ) के द्वारा मिलती है। और वायु से जल वृष्टि द्रवीभवन क्रिया ( Condensation ) के द्वारा होती है। जब वायु किसी प्रकार ठंडी होने लगती है तभी जल-वर्षा होती है। वायु दो प्रकार से ठंडी होती है। एक तो वायु उठ कर ऊपरी ठंडे भागों में जाने से ठंडी हो जाती है और वर्षा करती है। विषुवत् रेखा पर गर्मी अधिक होती है इस कारण भाप खूब बनती है साथ ही दबाव ( Pressure ) बहुत कम होता है अतएव हवा हल्की होकर ऊपर उठ जाती है। ऊपर यह वाष्पमिश्रित वायु ठंडी हो जाती है और खूब वर्षा होती है। यही कारण है कि विषुवत रेखा के प्रदेश में अत्यधिक वर्षा होती है। वायु के शीतल होने का दूसरा कारण यह है कि जब वायु गरम प्रदेश से ठंडे प्रदेश की ओर बहती है अथवा पर्वतों से टकराती है तो ठंड के कारण द्रवीभवन क्रिया ( Condensation ) प्रारम्भ हो जाती है और वर्षा होने लगती है।

उष्ण कटिबन्ध ( Tropics ) में जहाँ वर्षा ८० इंच से अधिक होती है उसे अति वृष्टि, ४० से ८० इंच तक मध्यम वृष्टि, तथा १५ से ४० इंच तक अल्प वृष्टि और १५ इंच से नीचे अत्यल्प वृष्टि समझी जाती है। शीतोष्ण कटिबन्ध ( Temperate Zone ) में भाप कम बनती है इस

कारण वर्षा भी कम होती है। अतः वहाँ ४० इंच से अधिक वर्षा उत्तम, १५ से ४० इंच तक मध्यम, तथा ५ से १५ इंच तक अल्प और ५ इंच से कम अत्यल्प समझी जाती है।

**सूखा**

जिन प्रदेशों में वर्षा नहीं होती अथवा बहुत कम होती है उन्हें सूखे प्रदेश कहते हैं। वायु जब ठंडे प्रदेश से गर्म प्रदेश की ओर जाती है तो वह शुष्क हो जाती है। ऐसी वायु पानी देने के बजाय पानी को सोख लेती है। जब वायु ऊँचे से नीचे की ओर आती है तो भी वह शुष्क हो जाती है। उदाहरण




के लिए जब कोई हवा भाप से भरी हुई किसी पहाड़ को पार करती है तो पर्वत का वह भाग जो वायु के सामने पड़ता है उस पर खूब वर्षा होती है और पर्वत का पिछला ढाल सूखा रह जाता है। मध्य एशिया का बहुत बड़ा भाग हिमालय पर्वत की वृष्टिछाया ( Rain shadow ) में स्थित है, इस कारण हिमालय के पवनाभिमुख ( Windward side ) भाग पर खूब वर्षा होती है और मध्य एशिया का बहुत बड़ा भाग जो पवन विमुख ( Leeward side ) पर स्थित है वहाँ बहुत कम वर्षा होती है। साधारणतः यदि वर्षा १० इंच से कम हो तो वह प्रदेश शुष्क ( Arid ) माना जाता है और यदि वर्षा १० इंच से २० इंच तक हो तो अर्धशुष्क ( Semi-Arid ) माना जाता है।

संक्षेप में हम कह सकते हैं कि तापक्रम ( Temperature ) तथा वर्षा निम्नलिखित बातों पर निर्भर है :—

तापक्रम ( Temperature )

( १ ) पृथ्वी के गोले पर स्थित,
( २ ) समुद्र के धरातल से ऊँचाई
( ३ ) वायु समुद्र की ओर से अथवा भूमि की ओर से आ रही है।
( ४ ) चक्रवात ( Cyclone ) का प्रभाव

वर्षा

( १ ) समुद्र से दूरी।
( २ ) जल देने वाली हवाओं के रास्ते में पहाड़ों का होना।
( ३ ) चक्रवात ( Cyclone ) का प्रभाव

**पृथ्वी की जलवायु**

पृथ्वी पर बहुत प्रकार की जलवायु पाई जाती है। जलवायु तथा वनस्पति में अत्यन्त घनिष्ठ सम्बन्ध है। अतएव व्यापारिक भूगोल के विद्यार्थी को पृथ्वी की जलवायु के सम्बन्ध में पूरी जानकारी प्राप्त कर लेना चाहिए।

**जलवायु तथा प्राकृतिक प्रदेश (Climate and Natural Regions)**

पृथ्वी पर एक ही प्रकार की जलवायु सब जगह नहीं पाई जाती। कोई-कोई देश अत्यन्त गरम तो कोई अत्यन्त ठंडे हैं। खेती, उद्योग धंधे इत्यादि जितने भी कार्य हैं वे जलवायु के ऊपर निर्भर होते हैं। इसी कारण भिन्न-भिन्न देशों में हमें भिन्नता दिखलाई पड़ती है। परन्तु तुलना करने पर हम देखते हैं कि एक प्रदेश की जलवायु, पशु, वनस्पति तथा धंधे ठीक वैसे ही हैं जैसे एक दूसरे प्रदेश के जो पृथ्वी के दूसरे भाग में बहुत दूर पर स्थित है। इस कारण जलवायु तथा उत्पत्ति के आधार पर हम पृथ्वी को प्राकृतिक प्रदेशों ( Natural Regions ) में बाँट सकते हैं।

प्राकृतिक प्रदेश पृथ्वी का वह भूभाग है जिसकी परिस्थितियाँ जो मनुष्य जीवन को प्रभावित करती हैं एक समान हैं। प्रत्येक प्राकृतिक प्रदेश के अन्दर जल वायु, वनस्पति, तथा साधारण रहन-सहन की स्थिति एक समान है। यहाँ यह बात ध्यान देने की है कि सभी भूभाग जो एक प्राकृतिक

प्रदेश में होते हैं उनका जलवायु वनस्पति इत्यादि बिलकुल एक समान तो नहीं होता किन्तु लगभग एक समान होता है। भेद कम होता है।

प्राकृतिक प्रदेशों का अध्ययन आर्थिक भूगोल के विद्यार्थी के लिए तथा व्यवसायियों के लिए विशेष महत्व का है क्योंकि जो भूभाग एक ही प्राकृतिक प्रदेश में हैं उनकी आर्थिक उन्नति एक समान हो सकती है। ब्राज़ील और बैलजियन कांगो तथा पूर्वीय द्वीप समूह ( East Indies ) का जलवायु एक सा है। आज से ३० वर्ष पूर्व संसार में जो भी रबर उत्पन्न होती थी वह ब्राज़ील तथा कांगो से आती थी। लोगों ने देखा कि पूर्वीय द्वीप समूह का जलवायु ब्राज़ील की ही भाँति है तो वहाँ भी रबर उत्पन्न हो सकती है। अतएव रबर के बाग मलाया तथा पूर्वीय द्वीप समूह में भी लगाये गए और वे इतने सफल हुए कि अब वे संसार की ६० प्रतिशत रबर उत्पन्न करते हैं।

**भूमध्य रेखा की जलवायु ( Equatorial Climate )**

यह जलवायु विषुवत् रेखा के १०° उत्तर तथा १०° दक्षिण में पाई जाती है। यहाँ वर्ष भर वर्षा होती रहती है। यद्यपि वर्ष भर लगातार वर्षा होती है फिर भी कुछ महीनों में वर्षा अधिक होती है। वर्षा खूब होती है और भयंकर गर्जन और बिजली की चमक के साथ पानी बरसता है। अधिकतर आकाश मेघाच्छन्न रहता है।

भूमध्य रेखा की जलवायु के प्रदेश




यहाँ तापक्रम वर्षा भर ऊँचा रहता है। वर्ष भर सूर्य सिर पर ही रहता है। परन्तु बादल गर्मी को कुछ कम कर देते हैं। नहीं तो यहाँ प्रचंड गर्मी

पड़े। तापक्रम यहाँ ७०° फै० से ९०° फै० के बीच में रहता है। इस प्रदेश में स्थायी हवायें ( Winds ) नहीं चलतीं। यहाँ की वायु सदा नम और




१—शीतोष्ण वन (कोणधारी वन) २—उष्ण कटिबन्ध के घास के मैदान ३—मरुभूमि प्रदेश ४—मानसूनी प्रदेश
५—चीन की तरह की जलवायु ६—उत्तरी-पश्चिमीय योरप की तरह की जलवायु ७—तिब्बत की भाँति ऊँचे प्रदेश

गर्म रहती है। अतः यहाँ की जलवायु अच्छी नहीं है। यहाँ अत्यधिक गर्मी के कारण भाप बहुत बनती है। यह भाप वायु के ऊपरी भाग में जाकर ठंडी हो जाती है और पानी बन कर गिर पड़ती है। इस प्रकार की जलवायु

अमेज़न, कांगो, भूमध्य रेखा के समीपवर्ती द्वीपों, पूर्वी तथा पश्चिमी द्वीप समूहों ( East and West Indies ) बर्मा, के दक्षिणी भाग तथा अंडमन और लंका के कुछ भाग में पाई जाती है।

भूमध्य रेखा के जलवायु के प्रदेश में आज भी कोई आर्थिक उन्नति नहीं हुई। इस जलवायु में मनुष्य काहिल और पुरुषार्थ हीन हो जाता है उसकी आवश्यकताएँ कम होती हैं। भोजन बिना अधिक परिश्रम के पर्याप्त मात्रा में मिल जाता है तथा मनुष्य को कपड़ा तथा शरीर रक्षा की अधिक आवश्यकता नहीं होती।

इस प्रदेश में केला, कठोर लकड़ी, मसाला, रबर, कोकोआ, हाथी दाँत तथा रंग वाली लकड़ी ( Dye woods ) बहुतायत पाई जाती है। यहाँ के जंगलों में पाई जाने वाली वस्तुओं में नीचे लिखी मुख्य हैं:—मसाला, गटापार्चा, ताड़, नारियल, कहवा, कोकाआ, सागो, ( Sago ) केला, लाख, मैरीबोलन ( Myrobalans ) बहेड़ा इत्यादि, भिन्न प्रकार के गोंद इत्यादि। इस प्रदेश में चिड़ियाँ, कीड़े, साँप, बन्दर बहुत मिलते हैं हाथी, चीता, शेर भी बहुत पाये जाते हैं परन्तु फर वाले जानवर बिलकुल नहीं मिलते।

इस प्राकृतिक प्रदेश में कुछ बहुमूल्य खनिज पदार्थ भी मिलते हैं जैसे टिन मलाया और पूर्वीय द्वीप समूह में, ग्रैफाइट मैडेगास्कर तथा लंका में तथा बाक्साइट और मैंगनीज़ गोल्ड कोस्ट में।

इन प्रदेशों की आर्थिक उन्नति करना कठिन है क्योंकि यहाँ का जलवायु बहुत गरम और नम है। बीमारियाँ यहाँ बहुत अधिक होती हैं। भूमि अधिक उपजाऊ नहीं है, जंगल बहुत घने हैं। पशुओं का यहाँ बहुत कम उपयोग हो सकता है। कांगो बेसिन में वहाँ के मूल निवासी आलसी, छोटे और कम बुद्धि वाले होते हैं इस कारण वे आर्थिक उन्नति कर ही नहीं सकते। वे लगभग नग्न रहते हैं और भूत-प्रेतों में विश्वास करते हैं और आज भी मनुष्य का शिकार करते हैं। वहाँ का जलवायु इतना गरम है कि घने आबाद पश्चिमीय राष्ट्रों से लोग वहाँ आकर नहीं बस सकते। वहाँ की नमी के कारण तथा सघन वनों के कारण अच्छी सड़कें तथा रेल बनाना कठिन है। नदियों द्वारा ही आना जाना होता है। फिर भी पूर्वीय द्वीप समूह में व्यापार तथा धन्धों की उन्नति हुई है क्योंकि उनकी स्थिति अच्छी है और वे रबर तथा गन्ना बहुत उत्पन्न करते हैं।

यह जलवायु विषुवत रेखा के कटिबन्ध के दोनों ओर २५° तक पाई

**उष्ण कटिबन्धीय जलवायु ( Tropical Climate )**

जाती है। ( १०° से ३५° तक ) अफ्रीका में यह जलवायु स्पष्ट रूप से मिलती है। यहाँ वर्षा सूर्य का अनुसरण करती है। इसलिए सूर्य के लम्ब रूप ( High Sun ) में प्रकाशित होने पर यहाँ घोर वृष्टि हो जाती है। किन्तु वर्षा के दिन थोड़े ही होते हैं। वर्ष के अधिकांश दिन सूखे रहते हैं। इस प्रकार की जलवायु सुडान ( Sudan ) में पाई जाती है। यहाँ जाड़े में ७८° फै० तथा गर्मियों में ८३° फै० तापक्रम रहता है। यहाँ सूखे महीने में आँधी खूब चलती हैं।

मरुभूमि का चित्र



**मरुभूमि की जलवायु ( Climate of the deserts )**

मकर रेखा ( Cancer ) और कर्क रेखा ( Capricorn ) पर कुछ ऐसे प्रदेश मिलते हैं जो बहुत गर्म और सूखे हैं। यहाँ वर्षा नहीं होती। यह प्रदेश इतने सूखे हैं कि पौधा उग ही नहीं सकता। यह मरुभूमि अधिक दबाव ( High Pressure ) के प्रदेश में स्थित हैं। यहीं से ट्रेड हवायें विषुवत् रेखा की ओर और विरुद्ध ट्रेड हवायें ( Anti Trade Winds ) ध्रुवों की ओर चलती हैं। यहाँ ऐसी वायु नहीं चलती जिससे वर्षा हो। इन प्रदेशों में से अधिकांश में वर्षा नहीं होती। दिन में प्रचंड गर्मी होती है किन्तु रात्रि को भूमि की गर्मी समाप्त हो जाती है और तेज़ सर्दी पड़ती है। यहाँ रात्रि और दिन तथा गर्मी और सर्दी के तापक्रमों में बहुत अधिक अन्तर रहता है। दिन में तापक्रम १००° फै० से ऊँचा जाता है और रात्रि में ( Freezing point ) हिमांक तक आ जाता है। बादल न होने के

कारण आकाश साफ रहता है। यही कारण है कि यहाँ प्रचंड गर्मी होती है। सायंकाल को यहाँ तेज़ अंधड़ चलते हैं जो बहुत गर्म और रेत से भरे होते हैं। इन मरुभूमियों को दो भागों में बाँटा जा सकता है (१) नीची भूमि के ऊष्ण रेगिस्तान जिसमें सहारा, भारत की मरुभूमि, आस्ट्रेलिया, दक्षिणी अफ्रीका में कालाहारी, और दक्षिण अमेरिका में आटाकामा के रेगिस्तानों की गणना होती है। (२) शीतोष्ण रेगिस्तान पठारों पर पाये जाते हैं। जिसमें ईरान, गोबी, तथा उत्तरी अमेरिका में कालोरैडो के रेगिस्तान सम्मिलित हैं। इन मरुस्थलों में जाड़ों में बहुत ठंड रहती है। रेगिस्तानी प्रदेश आर्थिक दृष्टि से महत्व हीन हैं यही नहीं वे पड़ोस के देशों की आर्थिक उन्नति को भी रोकते हैं क्योंकि उनको पार करना कठिन होता है। किन्तु इन प्रदेशों का जलवायु स्वास्थ्य के लिए बुरा नहीं होता। परन्तु रेत के तूफान यहाँ आने-जाने में कठिनाई उपस्थित करते हैं।

यहाँ के मुख्य वृक्ष खजूर और अंजीर हैं जिनसे मनुष्य को भोजन मिलता है। जिन स्थानों में सिंचाई के साधन उपलब्ध हैं वहाँ गेहूँ ज्वार बाजरा, भूमध्य सागर के फल, कपास, गन्ना भी उत्पन्न होता है। अधिकांश मनुष्यों का धंधा यहाँ पशुपालन तथा खजूर, नमक, और चमड़े के सामान का व्यापार है। गरम रेगिस्तानों में मनुष्यों का जीवन बहुत कठिन है। जहाँ कहीं जलस्रोत ( Oasis ) मिलता है। वहाँ कुछ जनसंख्या निवास करती है। ऊँट, भेंड़ और बकरे बहुत पाले जाते हैं। यहाँ के मनुष्य निडर और साहसी होते हैं किन्तु अतिथि-सत्कार करने वाले तथा सच्चे होते हैं। कुछ मरुभूमि प्रदेशों में बहुमूल्य खनिज पदार्थ मिलते हैं। तेल और पैट्रोलियम पीरू और इराक़ में, हीरे कलाहरी मरूभूमि में, सोना कालोरैडो और पश्चिमीय आस्ट्रेलिया में, सहारा में नमक, नाइट्रेट ( शोरा ) और तांबा चाइल के अटकामा रेगिस्तान में तथा सीसा और जस्ता न्यू साऊथ वेल्स की मरुभूमि में मिलते हैं। अब अमेरिकन और इंगलैंड के पूंजीपति इन प्रदेशों में धंधे खड़े कर रहे हैं। और यहाँ के खनिज पदार्थों को निकाल रहे हैं।

**मानसूनी-जलवायु ( Monsoon Climate)**

मानसूनी जलवायु के प्रदेश में वर्षा भर गर्मी अधिक रहती है। वर्ष में दो मौसम होते हैं। एक वर्षा का मौसम दूसरा सूखा। तापक्रम भिन्न भिन्न मौसमों में बहुत घटता बढ़ता रहता है। वर्षा के तापक्रम का मध्यमान ८०° से भी अधिक रहता है। वर्षा बहुत ही अनिश्चित होती है। वर्षा की ऋतु जून से सितम्बर तक रहती है। कहीं

कहीं वर्षा साधारण होती है और कहीं अत्यधिक। किन्तु इन चार महीनों के अतिरिक्त इस प्रदेश में शेष महीनों में वर्षा लगभग नहीं होती। दक्षिण-पूर्वी ट्रेड हवायें विषुवत् रेखा को पार करके दक्षिण-पश्चिमी मानसून के नाम से चलती हैं। इनमें बहुत जल होता है और एशिया के मानसूनी प्रदेश को यह खूब जल देती हैं। इस प्रकार की जलवायु हिन्द महासागर के चारों ओर विशेषकर भारत, बर्मा, पश्चिमोत्तर आस्ट्रेलिया, मध्य अमेरिका, पश्चिमीय द्वीप समूह, हिंद चीन, श्याम, फिलीपाइन्स, दक्षिण चीन, पूर्वीय अफ्रीका का समुद्र-तट, दक्षिण अमरिका के वैनज़िला तथा कोलम्बिया के प्रदेश में मिलती है।

मानसून वाले प्रदेशों में वर्षा धरातल की बनावट पर निर्भर होती है जिन प्रदेशों में समुद्र के सामने पहाड़ होते हैं वहाँ वर्षा बहुत अधिक होती है क्योंकि मानसून हवा उन पहाड़ों से टकरा कर वहाँ अधिक वर्षा कर देती है

मानसून जलवायु शीतोष्ण कटिबन्ध (Temperate Zone) की जलवायु के समान स्वस्थकर तो नहीं होती किन्तु फिर मनुष्य को आलसी नहीं बनाती और उसकी कार्यशीलता को नहीं रोकती।

मानसूनी जलवायु का चित्र




इस प्रदेश के जंगलों में सागवान, साल, चंदन, बांस, गोंद, और कपूर मिलता है। सागवान और साल बर्मा, थाईलैंड, हिंद-चीन, तथा जावा में बहुत मिलता है। बांस और गोंद सभी मानसून प्रदेशों में मिलते हैं। किन्तु चीन और जापान में बहुत मिलते हैं।

मानसून के प्रदेशों में जनसंख्या का मुख्य धंधा खेती-बारी है। चावल,

मक्का, बाजरा, ज्वार, गन्ना, कपास, चाय, कहवा, तम्बाकू, नील, सिनकोना, जूट, रबर, तिलहन, और रालें यहाँ की मुख्य पैदावार हैं।

मानसून प्रदेशों में मनुष्य बहुत कुछ वर्षा पर निर्भर रहता है। यदि वर्षा ठीक होती है तो यहाँ समृद्धि रहती है न हीं तो दुर्भिक्ष पड़ जाता है। यहाँ वर्षा का जितना अधिक महत्व है उतना अन्य किसी प्रदेश में नहीं है। वर्षा पर इतनी अधिक निर्भरता के कारण इस भूभाग के निवासी अत्यधिक भाग्य-वादी बन गए हैं। क्योंकि वे चाहे जितना ही परिश्रम क्यों न करें यदि वर्षा नहीं होती अथवा कम होती है तो उनकी फसल नष्ट हो जाती है और वे दुर्भिक्ष से नहीं बच सकते। इन प्रदेशों में जनसंख्या बहुत घनी आबाद है इस कारण पशु पालन यहाँ महत्वपूर्ण नहीं है। खनिज पदार्थों को निकालने का धंधा भारतवर्ष, चीन तथा जापान में उन्नति कर रहा है। उत्तरी आस्ट्रेलिया में नारियल, चावल, कपास तथा केला उत्पन्न होता है और वहाँ खेती की अधिक उन्नति हो सकती है किन्तु गरम जलवायु के कारण गोरी जातियों के मज़दूर तो वहाँ रह नहीं सकते और एशिया-वासियों को वहाँ की सरकार घुसने नहीं देती। इस कारण यहाँ खेती की उन्नति नहीं हो पाती।

शीतोष्ण कटिबन्ध की जलवायुओं ही में भी बहुत भिन्नता पाई जाती है। भीतरी प्रदेशों में जाड़ों में ठंड बहुत पड़ती है किन्तु गरमियों में गरमी भी खूब पड़ती है। पश्चिमी समुद्र-तट पर जहाँ पश्चिमी हवायें चलती हैं जलवायु एक सा रहता है। पूर्वी तट पर वायु भूमि से समुद्र की ओर चलती है (विशेष कर जाड़ों में)। अतः यहाँ की जलवायु जाड़ों में ठंडी तथा गर्मियों में शीतल होती है।

शीतोष्ण कटिबन्ध के जलवायु पर समुद्र का गहरा प्रभाव है। समुद्र की गर्म तथा ठंडी धाराओं का यहाँ के जलवायु पर बहुत प्रभाव है। गल्फस्ट्रीम तथा क्यूरो-शियो गर्म धारायें हैं, तथा। लैब्राडर धारा ठंडी धारा है। जिन-जिन प्रदेशों के समीप ये धारायें बहती हैं वहाँ के जलवायु पर इनका बहुत प्रभाव पड़ता है। यही कारण है कि जब जाड़े में सेंट-लारेंस के बंदरगाह जम जाते हैं तब गल्फस्ट्रीम के कारण नार्वे के बन्दरगाह खुले रहते हैं। शीतोष्ण कटिबन्ध में चक्रवातों ( Cyclones ) का भी प्रभाव है। यह जलवायु को अनिश्चित बना देते हैं। इनके द्वारा थोड़े समय के लिये गर्मी और सर्दी उत्पन्न हो जाती है। शीतोष्ण कटिबन्ध में निम्नलिखित जलवायु हैं।

**भूमध्य सागर की जलवायु (Mediterranean Climate)**

यह जलवायु अधिकतर भूमध्य सागर के चारों ओर पाई जाती है। जाड़ों में यहाँ का तापक्रम ६०° फै० तथा गर्मियों ७८° फै० तक रहता है। यहाँ गर्मियों में गर्मी बहुत नहीं पड़ती है और जाड़ों में जाड़ा कम पड़ता है। थोड़ा-थोड़ा पाला भी यहाँ जाड़ों की रातों में पड़ता है किन्तु वह ऐसा भयंकर नहीं होता कि फसल को नष्ट कर दे। इस प्रदेश में वर्षा अधिक नहीं होती, ३० इंच से अधिक वर्षा कहीं भी नहीं होती जो कुछ वर्षा होती है वह केवल जाड़ों में ही होती है। कभी कभी कई दिनों तक वर्षा होती रहती है। इन प्रदेशों में बिजली की कड़क तथा घोर गर्जन प्रायः नहीं होती। भूमध्य-सागर के प्रदेशों में आकाश स्वच्छ रहता है।

भूमध्य सागर की जलवायु का चित्र




इस जलवायु के प्रदेशों में वसंत तथा गर्मी में धूल के तूफान खूब चलते हैं। इन प्रदेशों के आस-पास जो रेगिस्तान हैं उनसे गर्म हवायें चलती हैं। जब ये हवायें चलती हैं तो भूमध्य सागर के प्रदेशों का तापक्रम ऊँचा चढ़ जाता है। योरोप के भूमध्य सागर के प्रदेश में उत्तर से शुष्क तथा ठंडी हवायें भी चलती हैं इनके चलने से यहाँ कुछ ठंड हो जाती है।

यह जलवायु भूमध्य सागर ( Mediterranean Sea ) के चारों ओर अर्थात् (स्पेन, पोर्तुगाल, दक्षिणी फ्रांस, इटली, यूगोस्लाविया, बालकन प्रदेश, सीरिया, तथा उत्तरी अफ्रीका ) उत्तरी अमेरिका तथा दक्षिणी अमेरिका के पश्चिमीय समुद्र-तट—अर्थात् कैलीफोर्निया ( उत्तरी अमेरिका में ) तथा

मध्य चिली ( दक्षिण अमेरिका में ) आस्ट्रेलिया का दक्षिणी भाग तथा दक्षिण-पश्चिमीय भाग, उत्तरीय न्यूज़ीलैंड, तथा दक्षिण-पश्चिमी अफ्रीका के थोड़े से प्रदेश में पाई जाती है।

इन प्रदेशों की जलवायु बहुत ही सुखद होता है इस कारण जाड़ों में बहुत से यात्री इन देशों में भ्रमण के लिए आते हैं। इन देशों में वनस्पति वर्ष भर उगती है। जैतून ( Olive ) कार्क ओक ( Oak ) तथा शहतूत ( Sweet chestnut ) यहाँ बहुतायत से उत्पन्न होते हैं। इनके अतिरिक्त इन देशों में फल बहुतायत से उत्पन्न होते हैं जो विदेशों को भेजे जाते हैं। इनमें संतरा, नीबू, अंगूर, नासपाती, अंजीर, अखरोट इत्यादि मुख्य हैं। जाड़ों में गेहूँ और जौ इन देशों की मुख्य पैदावार है।

यद्यपि भूमध्य सागर की जलवायु में सब कहीं अंगूर उत्पन्न होता है किन्तु कुछ ही देशों में शराब बनाने का धंधा होता है। फ्रांस, स्पेन, इटली और पुर्तगाल में यह धंधा विशेष रूप से उन्नति कर गया है। कैलीफोर्निया तथा स्पेन से ताजे अंगूर बाहर भेजे जाते हैं तथा किश्मिश तथा मुनक्के के रूप में सूखे हुए अंगूर एशिया माइनर और कैलीफोर्निया से बाहर भेजे जाते हैं। एशिया माइनर अंजीर के लिए भी बहुत प्रसिद्ध है। इन प्रदेशों में रेशम बहुत उत्पन्न होता है और रेशमी कपड़े का धंधा भी उन्नत दशा में है। स्पेन, पुर्तगाल, फ्रांस तथा इटली में औद्योगिक उन्नति भी खूब हुई है।

यह प्रदेश उपजाऊ है इस कारण यहाँ जीवन कठोर नहीं है। साधारण उद्योग से मनुष्य अपनी आजीविका प्राप्त कर लेता है।

**शीतोष्ण महासागर प्रान्त की जलवायु**

यह जलवायु महाद्वीपों के पूर्वी भाग में मिलती है। यह उन्हीं अक्षांश रेखाओं ( Latitude ) में मिलती है। जिनमें भूमध्य सागर की जलवायु पश्चिम में मिलती है। किन्तु इस जलवायु में बहुत शीघ्र परिवर्तन होता है। जाड़ों में यहाँ सर्दी बहुत होती है और पाला भी पड़ता है। गर्मियों में गर्मी खूब पड़ती है और तापक्रम ९०° फै० के लगभग रहता है। वायु में नमी भी बहुत रहती है। यहाँ वर्षा खूब होती है। जाड़ों में यहाँ ओलों की वर्षा होती है। कभी-कभी यहाँ भयंकर तूफान ( हरीकेन और टाइफून ) आया करते हैं जिनसे बहुत हानि होती है।

यह जलवायु उत्तरीय तथा मध्य चीन, पश्चिमी कोरिया, दक्षिण जापान, संयुक्तराज्य अमेरिका का पूर्वीय भाग ( आइवा, मिसूरी, आरकानसास; पूर्वीय टैक्सास और गल्फ कोस्ट ) दक्षिण अमेरिका के दक्षिणी पूर्वीय ब्राज़ील तथा

यूरेग्वे में, दक्षिणी अफ्रीका के दक्षिण पूर्वीय तटीय प्रदेश में, आस्ट्रेलिया के न्यू-साऊथवेल्स के समुद्री तट तथा दक्षिणी क्वीन्सलैंड में पाई जाती है।

इन प्रदेशों की मुख्य पैदावारें मक्का, ज्वार, बाजरा, चावल, दाल, तम्बाकू, कपास, कपूर, चाय, केला, नारंगी तथा कहवा हैं। यहाँ की प्राकृतिक वनस्पति में पीला पाइन (Yellow Pines) (Walnut) (Chestnut) बीच, मैगनोलिया तथा ओक हैं।

इस जलवायु के जो प्रदेश एशिया में पाये जाते हैं वे बहुत घने आबाद हैं इस कारण वहाँ पशुपालन कम होता है। किन्तु युरेग्वे, ब्राजील, तथा दक्षिणी अफ्रीका के निवासियों का यह मुख्य धंधा है। इस जलवायु के प्रदेशों में दक्षिणी संयुक्तराज्य अमेरिका तथा जापान औद्योगिक दृष्टि से उत्पन्न प्रदेश हैं।

**शीतोष्ण कटिबन्ध के आन्तरिक प्रान्त की जलवायु (Temperate Continental Climate)**

इस जलवायु के प्रदेश भी पश्चिमी वायु के कटिबन्ध में स्थित हैं परन्तु समुद्र से बहुत दूर हैं। अतः समुद्र का कोमल करने वाला प्रभाव इन पर नहीं पड़ता। इस कारण यहां गर्मी में खूब गर्मी होती है और जाड़ों में अत्यन्त शीत होता है। गर्मियों में तापक्रम १००° फै० तक चला जाता है, और जाड़ों में २०° फै० तक नीचे उतर आता है। वर्षा अधिक नहीं होती, जो कुछ वर्षा होती है वह वसन्त और गर्मी में होती है। यहाँ वर्षा फुहार के रूप में होती है। जाड़ों में थोड़ा बर्फ गिरता है। कनाडा के प्रैरी घास के मैदान (Prairies) दक्षिण रूस और सायबेरिया के स्टेपीज घास के मैदान (Steppes) आस्ट्रेलिया के नीचे मैदान (Downland) और दक्षिण अमेरिका के पम्पाज़ (Pampas) की यही जलवायु है।

**पश्चिमी योरोप के प्रकार की जलवायु**

इन प्रदेशों में वर्षा भर पश्चिमी हवायें चलती हैं। यहाँ जाड़ों में न तो अत्यधिक सर्दी ही पड़ती है। और न गर्मियों में अधिक गरमी ही पड़ती है। जाड़ों के एक या दो महीनों में बर्फ़ गिरती है किन्तु अधिक समय तक भूमि पर नहीं रहती है। इस जलवायु में वर्षा साधारणतः अच्छी होती है। पश्चिम से पूर्व की ओर वर्षा घटती जाती है। वर्षा अधिकतर फुहार के रूप में पड़ती है। अधिकांश वर्षा जाड़े में होती है। गर्मी में सबसे कम वर्षा होती है। वर्षा के दिनों में बादल आकाश में छाये रहते हैं और समुद्र-तट पर कोहरा छाया रहता है। पतझड़ के मौसम में

चक्रवात (Cyclone) तूफान आते हैं जिनसे मौसम अनिश्चित हो जाता है। इस प्रदेश में हवायें समुद्र से बहती है। इस कारण उनमें नमी रहती हैं। प्रत्येक मौसम में थोड़ी बहुत वर्षा होती रहती हैं इस जलवायु के प्रदेश में आकाश बादलों से बहुत छाया रहता है और तेज़ धूप की रोशनी कम निकलती




है। यह जलवायु पश्चिमोत्तर योरोप जिसमें बृटिश द्वीप दक्षिण-पश्चिमी स्कैंडिनेविया, डैनमार्क, पश्चिमीय जर्मनी, हालैंड, वैलजियम, फ्रांस, उत्तरी, स्पेन, सम्मिलित है, पश्चिमी कनाडा, दक्षिणी चिली, टस्मानिया और न्यूज़ीलैंड तथा संयुक्तराज्य अमेरिका की उत्तरी पश्चिमी रियासतों में पाई जाती है।

इन प्रदेशों में प्राकृतिक वनस्पति में मैप्लि (Maple) ओक, यल्म और वीच के वृक्षों की बहुतायत है। जो प्रदेश ठंडे हैं और जहाँ नमी अधिक है वहाँ कानफिरस वन हैं जिनमें पाइन और फर बहुत उत्पन्न होता है। इन प्रदेशों की मुख्य पैदावार ओट, रई, आलू, चुकंदर, और सब्ज़ी मुख्य फसले हैं। जिन प्रदेशों में वर्षा कम होती है और गरमी यथेष्ट होती है वहाँ गेहूँ बहुत अधिक उत्पन्न होता है। गाय, बैल, घोड़ा तथा भेड़ वहाँ अधिक पाली जाती हैं और गमनागमन के साधनों की सुविधा होने के कारण मक्खन का धंधा बहुत उन्नत अवस्था में है।

स्कैन्डिनेविया के पश्चिमीय भाग से तथा ब्रिटिश कोलम्बिया में कृषि से मछलियों का धंधा अधिक महत्वपूर्ण है।

यह प्रदेश व्यापारिक तथा औद्योगिक दृष्टि में अत्यन्त उन्नत है। पश्चिमीय योरोप की औद्योगिक उन्नति अपनी चरम सीमा पर पहुँच गई है क्योंकि यहाँ

खनिज पदार्थ बहुत मिलते हैं और गमनागमन के साधन अत्यन्त उन्नत अवस्था में हैं। यही नहीं यहाँ का जलवायु मनुष्य को परिश्रमी और पुरुषार्थी बनाता है तथा व्यापार के लिए इन प्रदेशों की स्थिति बहुत उपयुक्त है। ब्रिटेन ने उद्योग-धंधों, व्यापार तथा उपनिवेश निर्माण में बहुत उन्नति की। फ्रांस ने विचार, कला तथा रुचि का नेतृत्व प्रदान किया और जर्मनी ने विज्ञान में संसार का नेतृत्व किया। संयुक्तराज्य अमेरिका, कनाडा तथा न्यूज़ीलैंड भी तेजी से उन्नति कर रहे हैं और संयुक्तराज्य अमेरिका आज बहुत सी बातों में संसार का नेतृत्व प्रदान कर रहा है। इन प्रदेशों में वैज्ञानिक खेती तथा उद्योग-धंधे उन्नति की पराकाष्ठा पर पहुँच गए हैं।

## ध्रुवों की जलवायु

**उत्तरी वन प्रदेशों की जलवायु**

इस प्रकार जलवायु उत्तरी गोलार्द्ध में ही पाई जाती है। जाड़ों में यहाँ अधिक शीत पड़ता है और जाड़े लम्बे होते हैं। गर्मियाँ छोटी होती हैं और साधारण गर्मी पड़ती है। गर्मियों में दिन बहुत लम्बे और रातें बहुत छोटी होती हैं। गर्मी के दिनों में साधारण अच्छी गर्मी पड़ जाती है। जाड़ों में अत्यधिक शीत पड़ता है। यहाँ वर्षा बहुत कम होती है। यहाँ वर्षा अधिकतर हिम के रूप में गिरती है। यह वन प्रदेश (Coniferous foseet) उत्तरी अमेरिका, योरोप, तथा उत्तरी एशिया तक फैला हुआ है।

**टुंड्रा की जलवायु (Tundra Climate)**

यहाँ जाड़े की ऋतु बहुत लम्बी और अत्यधिक ठंडी होती है। गर्मी की ऋतु बहुत छोटी तथा साधारण गर्म होती है। गर्मियाँ यहाँ इतनी छोटी होती हैं कि जाड़े की बर्फ अच्छी तरह से पिघल भी नहीं पाती कि फिर जाड़ा आ जाता है और बर्फ गिरने लगती है। यहाँ बादल बहुत रहते हैं और शीत तो बेहद पड़ता है।

**पर्वतीय जलवायु**

यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि जैसे जैसे हम ऊँचे चढ़ते जावेंगे गरमी कम होती जावेगी। ३०० फीट ऊंचे चढ़ने पर एक डिगरी तापक्रम गिर जाता है। यहाँ तक कि यदि पर्वत बहुत ऊँचा है तो एक ऊँचाई पर बर्फ जमने लगती है। पहाड़ का जो ढाल जल लाने वाली हवाओं के सामने पड़ता है उस पर खूब वर्षा होती है और जो ढाल पवन विमुख

होता है उस पर पानी नहीं बरसता। भारतवर्ष में हिमालय के इस ओर वर्षा होती है परन्तु तिब्बत की ओर वर्षा नहीं होती।

## प्राकृतिक वनस्पति ( Vegetation )

धरातल पर वनस्पति प्रकृति रूप में उत्पन्न होती है यहाँ तक कि रेगिस्तान में भी वनस्पति उत्पन्न होती है। यद्यपि मरुस्थलों में उत्पन्न होने वाली वनस्पति बहुत छोटी तथा बिखरी हुई होती है। वनस्पति निम्नलिखित बातों पर निर्भर है—गर्मी, वर्षा वायु, रोशनी और मिट्टी। अधिकतर गर्मी और वर्षा ही पर वनस्पति निर्भर रहती है। एक से तापक्रम वाले प्रदेशों में जहाँ अधिक वर्षा होती है वहाँ वन होते हैं जहाँ वर्षा साधारण होती है वहाँ घास के मैदान होते हैं और जहाँ वर्षा बिल्कुल नहीं होती या बहुत कम होती है वहाँ मरुभूमि होती है। भूमि पर वनस्पति के तीन स्वरूप मिलते हैं—(१) वन (२) घास के मैदान (३) मरुस्थल।

## वन और घास के मैदान

**भूमध्य रेखा प्रान्त के सदा हरे-भरे वन अथवा (Selvas)**

भूमध्य रेखीय वर्षा के कटिबन्ध में और मानसून वाले प्रदेशों में जहाँ वर्षा ८० इंच से अधिक होती है वहाँ वायु और मिट्टी नम रहती है। गरम और नमी के कारण यहाँ के वृक्ष सघन और बड़े होते हैं। प्रकाश पाने के लिए इन सघन वनों के वृक्ष सदा ऊपर बढ़ने का प्रयत्न करते हैं। जंगली लतायें इन बड़े बड़े वृक्षों पर चढ़ जाती हैं। इनका आकार प्रायः इतना बड़ा हो जाता है कि वृक्ष सूख जाते हैं। भूमध्य रेखा के अत्यन्त सघन वनों में पत्तियाँ इतनी सघन होती हैं कि सूर्य की रोशनी भूमि तक नहीं पहुँचती और वहाँ सर्वदा अंधकार रहता है। अमेज़न और काँगों के वन ऐसे ही हैं। अन्य वन इतने घने नहीं हैं और थोड़ा बहुत रोशनी पृथ्वी तक पहुँच जाती है। इन वनों में कठोर लकड़ी के वृक्ष मिलते हैं। इनमें मेहागनी, आबनूस मुख्य हैं। इन वनों में रबर, सिनकोना, नारियल और ताड़ व्यापारिक महत्व के वृक्ष भी बहुत पाये जाते हैं।

**ऊष्ण कटिबन्ध के घास के मैदान और सवाना (Savana)**

ऊष्ण कटिबन्धीय जलवायु की मुख्य उपज लम्बी घास हैं। इस घास में कहीं कहीं वृक्ष भी दिखलाई पड़ते हैं। अफ्रीका का बहुत बड़ा भाग सवाना घास से भरा पड़ा है। वर्षा होते ही घास शीघ्रता से उग आती है और गर्मी में सारा प्रदेश सूख कर भूरे रंग का हो जाता है। जिन प्रदेशों में वर्षा कुछ अधिक होती है वहाँ वृक्ष भी अधिक पाये जाते हैं।




इस प्रदेश में भूमि ऐसे वनों से ढकी होती है जो गरमी के मौसम में अपने पत्ते गिरा देते हैं।

**मानसूनी प्रदेश** जहाँ जहाँ ४० इंच से अधिक वर्षा होती है उन प्रदेशों में बड़े बड़े वृक्ष होते हैं, जिनकी लकड़ी मूल्यवान होती है। इनमें टीक और

साल मुख्य हैं परन्तु जहाँ वर्षा कम होती है वहाँ वृक्ष छोटे रह जाते हैं। यहाँ तक कि मरुस्थलों की भाँति कहीं कहीं वृक्ष काँटेदार हो जाते हैं। ऐसे कम वर्षा वाले प्रदेश गुल्मभूमि (Scrubland) तथा काँटेदार वनों में परिणत हो जाते हैं।

**भूमध्य सागर की जलवायु की वनस्पति**

यहाँ पौधे विशेषकर जाड़े में उगते हैं क्योंकि यहाँ वर्षा जाड़े में ही होती है। इस प्रदेश की वनस्पति में छोटे छोटे वृक्ष तथा झाड़ियाँ अधिक होती हैं। गरमियों में यहाँ नमी की कमी होती है, इस कारण प्रकृति ने इन वृक्षों की पत्तियों पर रेशम के समान कोमल रोम उत्पन्न कर दिये हैं। यह पत्तियाँ नमी को नष्ट होने से बचाती हैं। कुछ वृक्ष जैसे कार्क अपनी मोटी छाल द्वारा नमी के नाश से अपनी रक्षा करते हैं। इन प्रदेशों में बलूत, जैतून तथा फलों के वृक्ष मुख्यतः पाये जाते हैं। अंगूर भी यहाँ बहुत उत्पन्न होता है।

**शीतोष्ण कटिबन्ध के पतझड़ वन (Temperate deciduous foresil)**

मानसूनी प्रदेश में वृक्ष ग्रीष्म ऋतु की गर्मी से अपनी रक्षा के लिए पत्तों को गिराते हैं। इन वनों में पत्ते शीत तथा पाले से वृक्ष को बचाने के लिए जाड़े में गिरते हैं। इन वनों में बहुत सी बहुमूल्य लकड़ियाँ होती हैं। जैसे बलूत, एल्म, बीच, बर्च, मेपिल इत्यादि।

**शीतोष्ण कटिबन्धीय घास के मैदान (Temperate Grass land)**

शीतोष्ण कटिबन्ध की घास ऊष्ण कटिबन्ध की घास की अपेक्षा छोटी और कम फैलने वाली होती है, और १५ इंच वर्षा से भी कम में उत्पन्न हो जाती है। यहाँ बहुत दूर दूर तक एक भी वृक्ष नहीं होता। भिन्न भिन्न महाद्वीपों में इन मैदानों के भिन्न भिन्न नाम रक्खे गए हैं। यह एशिया और योरोप में स्टैपीज़ (Steppes) उत्तरी अमेरिका में प्रेरीज़ (Prairies) दक्षिणी अमेरिका में पम्पास (Pampas) दक्षिणी अफ्रीका में वेल्ड (Veld) और आस्ट्रेलिया में डाऊनलैंड (Downland) कहलाते हैं। परन्तु सभी जगह यह मैदान एक से ही होते हैं। वसन्त में भूमि हरी भरी रहती है, गरमियों में घास जल जाती है, और जाड़ों में यहाँ हिम गिरता है।

**शीत शीतोष्ण कटिबन्धीय कानिफेरस वन ( Cold Temperate Coniferous forests )**

उत्तरी गोलार्द्ध के उत्तर में सदा हरे भरे वनों का अत्यन्त प्रदेश है। इन वृक्षों की पत्तियाँ सूई के समान होती हैं, और वृक्षों की लकड़ी नरम होती है। संसार में सबसे अधिक मूल्यवान लकड़ी इन्हीं वनों में मिलती है। पाईन, स्प्रूस, फर, इत्यादि वृक्ष इन्हीं वनों में पाये जाते हैं। इन वन प्रदेशों में वर्षा न होकर हिम गिरता है। इन वनों के पशुओं के बाल लम्बे और कोमल होते हैं जिससे उनकी शीत से रक्षा होती है। जाड़े में यहाँ वृक्ष काट कर गिरा दिये जाते हैं और बर्फ़ पर जमा कर दिये जाते हैं। जब बर्फ़ पिघलती है तो पानी इस लकड़ी को बहाकर नदी में ले जाता है।




**ऊष्ण तथा शीतोष्ण रेगिस्तान**

मानसून प्रदेश के वनों के सम्बन्ध में लिखते हुए बतलाया गया है कि जहाँ वर्षा कम होती है वहाँ वृक्ष भी छोटे और कम हो जाते हैं, और वह गुल्म भूमि ( Scrubland ) में परिणत होकर अन्त में मरुस्थल बन जाते हैं। मरुस्थल पर कहीं-कहीं छोटी घास तथा कहीं-कहीं बहुत छोटी-छोटी झाड़ियाँ होती हैं। कुछ रेगिस्तान ऐसे भी हैं जहाँ कुछ नहीं उगता। रेगिस्तान के पौधे बहुत तरह से जल को इकट्ठा करते हैं। कुछ पौधों की जड़ें बहुत लम्बी हैं जिनके द्वारा पौधा गहराई से जल खींचता है। कुछ पौधों की पत्तियों और डंठल पर मोम की

पतली परत सी जमी रहती है, जो पौधे की नमी को नष्ट नहीं होने देती। और कुछ वृक्षों में पत्तियाँ नहीं होतीं वरन काँटे होते हैं जिससे उनका रस नहीं सूखता। इन रेगिस्तानों में कहीं-कहीं जल श्रोत ( Oasis ) होते हैं जहाँ वनस्पति खूब उत्पन्न होती है। इनका मुख्य वृक्ष पिंड-खजूर है।

उत्तरी तथा दक्षिणी ध्रुव प्रदेशों में अत्यधिक ठंड पड़ती है इस कारण—अत्यधिक शीत के कारण यह मरुस्थल बन गए हैं।

**टुंड्रा अथवा ठंडी मरुभूमि**

यहाँ पैदावार कुछ भी नहीं होती। यहाँ केवल मास ( Moss ) और लिचन ( Lichen ) नामक घास उत्पन्न होती है। खेती यहाँ हो ही नहीं सकती। क्योंकि ६ महीने बर्फ़ गिरती है। टुंड्रा के कुछ भागों में गरमी के दिनों में ( जो बहुत छोटी होती है ) थोड़ी वनस्पति उग आती है।

**पहाड़ी वन**

हम ज्यों-ज्यों पहाड़ों पर चढ़ते हैं हमें उसी प्रकार की वनस्पति मिलती है जिस प्रकार की वनस्पति ध्रुवों की ओर जाने से मिलती है। हिमालय पर हमें उत्तरीय योरोप के समान कानीफेरस ( Coniferous ) के वन मिलते हैं। जिन पहाड़ी प्रदेशों में वर्षा कम होती है वहाँ घास के मैदान मिलते हैं; जो पहाड़ी प्रदेशों को ढके हुए हैं। स्वीटज़रलैंड के पहाड़ी प्रदेश में घास के मैदान बहुत अधिक हैं।

## अभ्यास के प्रश्न

१—भूमध्य सागर की जलवायु तथा मानसून जलवायु में क्या अन्तर है? इन दोनों प्रकार की जलवायु में पैदा होने वाली मुख्य पैदावारें क्या हैं?

२—भूमध्य रेखा की जलवायु ( Equatorial climate ) की विशेषताएँ क्या हैं? समझा कर लिखिये और यह भी बतलाइये कि इन प्रदेशों की आर्थिक उन्नति क्यों नहीं हुई?

३—मानसून जलवायु की विशेषताएँ बतलाइए और उनका इन प्रदेशों की खेती, उद्योग-धंधों पर कैसा प्रभाव पड़ता है इसकी व्याख्या कीजिए।

४—प्राकृतिक प्रदेश ( Natural Region ) से आप क्या समझते

हैं। आर्थिक भूगोल के विद्यार्थी को उनका अध्ययन करना चाहिए ?

५—गरम रेगिस्तानों का संक्षिप्त विवरण दीजिए और बतलाइए कि वहाँ से व्यापार की कौन सी वस्तुएँ हमें मिलती हैं ?

६—शीतोष्ण कटिबन्ध ( Temperate Zone ) में पश्चिमीय योरोप के प्रकार की जलवायु की विशेषताएँ बतलाइए और यह भी बतलाइए कि पश्चिमीय योरोप की आर्थिक उन्नति में जलवायु का क्या हाथ है।

७—ध्रुवों की जलवायु का वहाँ के मनुष्यों के जीवन पर क्या प्रभाव पड़ता है विस्तार-पूर्वक लिखिए।

# चौथा परिच्छेद

## मुख्य धंधे ( Primary Industries )—मछलियाँ

**मुख्य-धंधे ( Primary Industries )**

धन ( Wealth ) की उत्पत्ति का आधार प्रकृति की देन है। जिस देश में प्रकृति की देन की बहुलता है वही समृद्धि-शाली हो सकता है। मनुष्य अपने श्रम तथा यंत्रों इत्यादि ( पूंजी ) की सहायता से सम्पत्ति की उत्पत्ति करता है। **सम्पत्ति (Wealth) को उत्पत्ति करने की क्रिया को ही धंधा ( Industry ) कहते** हैं। धंधे दो प्रकार के होते हैं। ( १ ) मुख्य धंधे ( Primary Industries ) और ( २ ) गौण धंधे ( Secondary Industries ) मुख्य धंधों ( Primary Industries ) में मनुष्य अपने श्रम तथा पूंजी ( Capital ) की सहायता से प्रकृति के द्वारा उत्पन्न की हुई वस्तु को प्राप्त करता है। मुख्य धंधों में प्रकृति का भाग मुख्य होता है और श्रम ( Labour ) तथा पूंजी ( Capital ) का भाग गौण होता है। मछलियों को पकड़ने का धन्धा, वन सम्बन्धी धन्धे, खेती और पशुपालन, तथा खनिज पदार्थों को निकालने का धन्धा मुख्य धन्धे हैं।

गौण धन्धे ( Secondary Industries ) वे धन्धे हैं जिनमें मुख्य धन्धों से उत्पन्न किए हुए कच्चे माल (Raw material) को पक्के माल ( Manufactured articles ) में परिणत किया जाता है। उदाहरण के लिए, कागज़ का धन्धा, लोहे का धन्धा और सूती कपड़े का धन्धा। इन धन्धों में श्रम ( Labour ) और पूँजी ( Capital ) का मुख्य भाग रहता है।

**समुद्र का आर्थिक महत्व**

समुद्र की लहरें जितना सोना उछालती हैं उतना सोना आज मनुष्य के पास नहीं है। इस सत्य का आज कोई आर्थिक महत्व नहीं है क्योंकि समुद्रों की लहरों से सोना प्राप्त करना बहुत ख़र्चीला है वह लाभदायक नहीं है। इसी प्रकार समुद्र की लहरों और ज्वार भाटा ( Tides ) में जो अनन्त शक्ति ( Power ) भरी हुई है उसका भी आज

कोई आर्थिक महत्व नहीं है क्योंकि उसको विस्तृत उपयोग किया जा सके उसके लिए यन्त्र तैयार नहीं किये जा सके हैं। यही नहीं समुद्र के गर्भ में ऐसे बहुमूल्य पदार्थ भरे हैं जो आज यद्यपि मनुष्य के लिए एक रहस्य हैं किन्तु भविष्य में मनुष्य उनको उपयोग में लाकर अधिक समृद्धिशाली और सुखी बन सकेगा।

समुद्र के इस रहस्यमय छिपे हुए भण्डार को यदि हम छोड़ भी दें तो भी मनुष्य के लिए समुद्र की जो कुछ देन है और जिसका आज हम उपयोग कर रहे हैं उसके मूल्य का हम आंक नहीं सकते। पृथ्वी के धरातल की बनावट को वर्तमान रूप देने में समुद्र का बहुत ही बड़ा हाथ रहा है। संसार में तलछट वाला चट्टानों (Sedimentary Rocks) का जो विस्तृत भूभाग है वह मनुष्य को समुद्र की ही देन है। जब ये चट्टानें जो वास्तव में पानी द्वारा बहाकर लाये हुए पदार्थों के जमने से बनी था ऊँची उठ गई तो वे वर्तमान स्थल बन गए जो आज सभी महाद्वीपों में फैले हुए हैं। इन्हीं चट्टानों में पेट्रोलियम और कोयला दबा हुआ है जिनके बिना आधुनिक सभ्यता ही असम्भव हा जावेगी।

आज भी समुद्र का जलवायु पर जो अमिट प्रभाव है उसका मूल्य रुपए पैसे में नहीं कूता जा सकता वर्षा जिस पर मनुष्य जीवन निर्भर है। समुद्र का ही प्रसाद है। यही नहीं समुद्र का तापक्रम (Temperature) पर बहुत बड़ा प्रभाव पड़ता है। समुद्र के सीमावर्ती प्रदेश अधिक गरम नहीं रहते हैं।

समुद्र अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार का प्रशस्त प्रकृतिदत्त मार्ग है। इसको बनाने तथा इसकी मरम्मत करने में मनुष्य को कुछ व्यय नहीं करना पड़ता।

करोड़ों व्यक्ति जो उष्ण प्रदेशों (Tropics) में रहते हैं और विशेषकर चावल खाने वाले प्रदेशों में मछली ही मनुष्य के भोजन में पौष्टिक तत्व है। पश्चिमीय योरोप के देशों में जहाँ खेती के लिए भूमि कम है मछली पकड़ने का ही धंधा वहाँ के निवासियों का मुख्य धंधा है और लाखों की संख्या में लोग इस धंधे में लगे हुए हैं। संयुक्त राज्य अमेरिका में भी यह धंधा उन्नत अवस्था में है। विशेषज्ञों का मत है कि मछली में यथेष्ट पौष्टिक लवण है और विशेषकर विटेमिन 'डा' तथा आयोडीन विशेष रूप से पाया जाता है इस कारण वह बहुमूल्य भोज्य पदार्थ है।

**समुद्र की उत्पादन शक्ति**

जिस प्रकार हर एक भूमि एक सी नहीं होती कोई उपजाऊ होती है तो कोई बंजर होती है उसी प्रकार समुद्र भी सब जगह एक सा नहीं होता हाँ समुद्र में भूमि के समान भिन्नता नहीं है। कहीं-कहीं समुद्र बहुत उपजाऊ होता है अर्थात् वहाँ मछलियाँ बहुत उत्पन्न होती हैं और कहीं समुद्र की मरुभूमि होती है जहाँ कुछ उत्पन्न नहीं होता। अत्यन्त सूक्ष्म वनस्पति प्लैन्कटन (Plankton plants) पौधे ही समुद्र में मछलियों का मुख्य भोजन है जिस पर वे जीवित रहती हैं और क्योंकि इन पौधों के लिए सूर्य की रोशनी आवश्यक है इस कारण यह वनस्पति ६०० फीट से अधिक गहराई पर नहीं मिलती। यही कारण है कि ६०० फीट के उपरान्त मछलियाँ बहुत कम मिलती हैं। इससे अधिक गहराई पर केवल वे ही बड़ी मछलियाँ या जंतु रहते हैं जो ऊपर से मरे हुए जंतुओं को खाकर जीवित रह सकते हैं।

समुद्र १३९,०००,००० वर्ग मील में फैला हुआ है जिसमें १०,०००,००० वर्ग मील तटीय समुद्र है जो छिछला है जिसकी गहराई ६०० फीट से अधिक नहीं है यही कारण है कि मछलियाँ अधिकतर इसी छिछले समुद्र में पाई जाती हैं।

जहाँ तक जलवायु का प्रश्न है शीतोष्ण कटिबन्ध तथा ध्रुवों से नीचे यहाँ वनस्पति प्लैन्कटन (plankton) पौधे अधिक मिलते हैं। भूमध्य रेखा के प्रदेश में वे कम ही मिलते हैं। जहाँ समुद्र की ठंडी तथा गरम धारायें मिलती हैं वहाँ भी यह वनस्पति प्लैन्कटन पौधे बहुतायत से पाये जाते हैं इसी कारण ये क्षेत्र मछली के मुख्य क्षेत्र हैं। उदाहरण के लिए जापान के उत्तर में जहाँ क्यूरो सिवो (Kuro Siwo) ठंडी धारा तथा गरम जापान धारा मिलता है वहाँ मछली बहुत उत्पन्न होती है इसी प्रकार अमेरिका के उत्तर पूर्व में न्यू-फाउंड लड (New Found Land) के तट पर ठंडी लैब्राडर धारा तथा गरम गल्फ-स्ट्रीम (Gulf Stream) मिलती है और अत्यधिक मछलियाँ उत्पन्न करती है।

**मछलियाँ (Fishes)**

मछलियाँ पकड़ने का धन्धा एक मुख्य धन्धा है। इस धन्धे के द्वारा मनुष्य को एक महत्त्वपूर्ण भोज्य पदार्थ प्राप्त होता है। उसे कृषि की तरह न भूमि जोतनी पड़ती है और न फसल के लिए प्रतीक्षा ही करना पड़ती है। केवल

समुद्र अथवा झील तक जाने और जाल डालने मात्र से ही उसको भोजन मिल जाता है। यदि सावधानी से मछलियों को पकड़ा जावे तो मछलियाँ कभी कम नहीं हो सकतीं क्योंकि मछलियों की बढ़वार इतनी तेज़ी से होती है जिसकी कल्पना भी नहीं की जा सकती। साधारण समुद्री मछली एक बार में लाखों अंडे देती है, कुछ मछलियाँ तो ऐसी हैं जो पचास लाख से २ करोड़ तक अंडे एक साथ देती हैं। ऐसी दशा में, यदि मछलियों के पकड़ने में लापरवाही न की जावे तो मछलियाँ भोजन का एक ऐसा अटूट भंडार हैं जो कभी भी चुक नहीं सकता।

किन्तु मनुष्य ने जहाँ प्रकृति की देन को अन्य दिशाओं में नष्ट करने में संकोच नहीं किया वहाँ मछलियों को भी उसने नष्ट करने में कसर नहीं की। इसका परिणाम यह हुआ कि छिछले समुद्र तथा नदियों के मुहानों के समीप मछलियाँ कम होती जा रही हैं। संयुक्त राज्य अमेरिका की झीलों, नदियों तथा छिछले समुद्र की मछलियाँ बहुत तेज़ी से घटती जा रही हैं। संयुक्त राज्य अमेरिका के अटलांटिक समुद्रतट पर सालमन ( Salmon ) बहुत अधिक मिलती थी किन्तु अब वह बिलकुल समाप्त हो गई।

मछलियों को नष्ट करने में वे सब बातें सहायक होती हैं जो पानी को गंदा करती हैं। जहाज़, कारख़ाने, कोयले की खानें, केमिकल वर्क्स, तथा औद्योगिक केन्द्र सभी पानी को गंदा करते रहते हैं, और इनसे मछलियों की बढ़वार पर बहुत बुरा प्रभाव पड़ता है। मछलियों के कम होने का दूसरा कारण है पकड़ने वालों की लापरवाही और पकड़ने का ढंग वैज्ञानिक न होना। दुर्भाग्यवश मनुष्य ने मछली को सुरक्षित रखने का प्रयत्न नहीं किया और मछलियाँ तेज़ी से घटती गईं। अब सभी देशों में उनको कम होने से रोकने का प्रयत्न किया जा रहा है।

समुद्र में अनन्त सम्पत्ति भरी है परन्तु अभी तक मनुष्य ने उसका पूरा-पूरा उपयोग नहीं किया है। समुद्र के पानी में अत्यन्त सूक्ष्म असंख्य वनस्पति के अंश Vegetable Plankton ) होते हैं। इन्हीं वनस्पति के अंशों को खाकर एक प्रकार का अत्यन्त सूक्ष्म जीवित अंश ( Plankton ) जीवित रहता है। यह सूक्ष्म जीवित अंश भी समुद्र के पानी में असंख्य होते हैं। इनको छोटी-छोटी मछलियाँ खाती हैं और बड़ी मछलियाँ छोटी मछलियों को खाकर रहती हैं। किन्तु वास्तव में समुद्र के अन्दर रहने वाले जीवों का जीवन आधार वे सूक्ष्म वनस्पति के अंश ( Vegetable

Plankton ) ही हैं जो समुद्र में भरे पड़े हैं। अर्थात् मछलियाँ वस्तुतः वनस्पति पर ही निर्भर हैं।

यह वनस्पति के अंश नत्रजन ( Nitrogen ) नमक तथा कार्बन ( Carbon ) को सोख कर उसको मछलियों के भोजन में परिणत कर देते हैं। समुद्र में नमक तथा कार्बन की बहुतायत होती है, किन्तु नत्रजन ( Nitrogen ) केवल नदियों के पानी से ही मिलता है। यही कारण है कि जहाँ नदियाँ समुद्र से मिलती हैं वहाँ सूक्ष्म वनस्पति के अंश ( Vegetable Plankton ) अधिक होते हैं। यही नहीं यह वनस्पति के अंश सूर्य की रोशनी से बहुत बढ़ते हैं अतएव भूमि के समापवर्ती तटीय छिछले समुद्र में यह बहुत अधिक मिलते हैं, क्योंकि छिछले पानी में सूर्य की किरणें पानी को भेद कर अन्दर रोशनी पहुँचाती हैं। परन्तु बहुत गहरे पानी में बहुत कम रोशिनी पड़ती है। यही कारण है कि नदियों के मुहानों के समीप तथा छिछले समुद्र में ही अधिकतर मछलियाँ मिलती हैं। किन्तु उसका यह अर्थ नहीं है कि गहरे समुद्र में मछलियाँ नहीं होती हैं। उन्हें प्रकाश की इतनी अधिक आवश्यकता नहीं होती।

किन्तु जो मछलियाँ साधारणतः तट से बहुत दूर गहरे समुद्र में रहती हैं वे तथा अन्य साधारण मछलियाँ भी दो कारणों से छिछले समुद्र तथा नदियों के मुहाने के समीप आकर इकट्ठी होती हैं। मछलियों की यह आदत है कि वे अपने अंडे नदियों के मुहाने में या छिछले समुद्र में ही देती हैं और वह भी तट के समीप। दूसरी आदत यह है कि वे अपना भोजन प्राप्त करने के लिए अगणित संख्या में छिछले समुद्र में जमा हो जाती हैं। इन्हें बैंक ( Bank ) कहते हैं। इन्हीं बैंकों अर्थात् मछलियों के जमाव के कारण उत्तर-पश्चिमी-योरोप, उत्तर-पूर्वी एशिया, तथा उत्तरी अमेरिका में मछलियों को पकड़ने का धंधा बहुत होता है। भिन्न-भिन्न जाति की मछलियाँ भिन्न-भिन्न मौसम में अंडे देती हैं। सैकड़ों मील दूर से चल कर मछली छिछले समुद्र में अंडे देने आती हैं। ह्वेल ( Whale ) तथा काड ( Cod ) जो इन मछलियों का शिकार करने के लिए छिछले समुद्र में आ जाती हैं स्वयं पकड़ी जाती हैं।

मछली मारने के मुख्य ४ तरीके हैं ( १ ) भाले से मछली मारना, ( २ ) फंदे से मछली पकड़ना ( ३ ) जाल से मछली पकड़ना और हुक ( Hook ) काँटों से मछली को छेदना।

मछली मारने के तरीके

भाले से मछली मारने का ढंग पुराना है, किन्तु आज भी वह उत्तरी ध्रुव तथा ऊष्ण कटिबंध के समुद्रों में प्रचलित है। छिछले समुद्रों में फंदे डाल कर मछली को पकड़ा जाता है। किन्तु पृथ्वी पर अधिकतर मछला हुकों से अथवा भिन्न प्रकार के जालों से पकड़ा जाती है। जाल भी कई प्रकार के होते हैं। ट्राल ( Trawls ) सीनस ( Seines ) तथा ड्रिफ्टिंग नैट (Drifting Nets) मुख्य हैं। कौन सा तरीका मछली पकड़ने का काम में लाया जावेगा यह मछलियों के स्वभाव तथा उनके रहने के स्थान पर निर्भर करता है।

## मछलियाँ चार प्रकार की हैं।

१—गहरे समुद्र की मछलियाँ ( Deep Sea Fisheries )

२—खुले हुए समुद्र की मछलियाँ ( Open Sea Fisheries )

३—छिछले समुद्र की मछलियाँ ( Shore Fisheries )

४—नदियों और झीलों की मछलियाँ (Fresh Water Fisheries)

व्यापारिक दृष्टि से दूसरे और तीसरे प्रकार की मछलियाँ अधिक महत्वपूर्ण हैं।

**छिछले समुद्र की मछलियाँ**

तट का समुद्र छिछला होता है, क्योंकि महाद्वीपों के चारों ओर भूमि धीरे-धीरे ढालू हो गई है और उस पर समुद्र का पानी आ गया है। यह छिछला समुद्र ही महाद्वीप का किनारा ( Continental Shelf ) कहलाता है। इसकी गहराई ६०० फीट से अधिक नहीं होती। १०० फैदम गहराई के उपरान्त समुद्र एक साथ अधिक गहरा हो गया है। इस छिछले समुद्र में प्रकाश खूब पहुँचता है, और भोजन की यहाँ बहुलता है। इस प्रदेश में नदियों का पानी, समुद्र का पानी, भूमि और हवा सब ही मिलते हैं इस कारण वहाँ भोजन की अधिकता के कारण जीव जन्तुओं को उत्पन्न होने की सुविधा है। लहरें तथा ज्वारभाटा बहुत सा भोजन तथा आक्सीजन ( Oxygen ) लाते हैं। और इसी भोजन पर मछलियाँ पलती हैं। छिछले समुद्र की मछलियों में निम्नलिखित मुख्य हैं। मसल (Mussel) कोकिल (Cockle) आयस्टर (Oyster) लाब्स्टर (Lobster) क्रैब (Crab) प्रौन (Prown) टरबौट (Turbot) स्केट (Skate) काड (Cod) और हैडाक (Haddock)

छिछले समुद्र के आगे फैले हुए विस्तृत समुद्र में पाई जाने वाली मछलियाँ बहुत महत्वपूर्ण हैं। ये मछलियाँ उसी समुद्र में पाई जाती हैं जिसमें प्रकाश खूब पहुँचता हो। प्रकाश २५० फैदम गहराई पर बहुत कम पहुँचता है। अतएव जो समुद्र २५० फैदम से कम गहरा है उसकी ही खुले हुए समुद्र में गणना हो सकती है। इस समुद्र में समुद्र की घास तथा सूक्ष्म वनस्पति के अंश बहुत तैरते हैं। मछलियाँ इन्हीं को खाती हैं। मछलियाँ गरमी के घटने बढ़ने को सहन नहीं कर सकतीं। अतएव जहाँ कहीं गरम तथा ठंडे जल की धारा मिलती है वहाँ सूक्ष्म जीव अंश (Plankton) बहुत मर जाते हैं, अतएव मछलियों को भोजन खूब मिलता है। इन समुद्रों में ह्वेल (Whale) तथा उसकी जाति की मछलियाँ, मैकेरल (Mackerel) स्प्रैट्स (Sprats) पिलचर्ड (Pilchard) और हैरिंग (Herring) अधिकतर पाई जाती हैं।

**खुले हुए समुद्र की मछलियाँ**

बहुत गहरे समुद्र में सर्वदा जाड़ा और सर्वदा रात्रि रहती है। वहाँ प्रकाश नहीं पहुँचता और न वहाँ किसी प्रकार की हलचल ही होती है। वहाँ वनस्पति नहीं होती केवल ऊपर से आने वाली वनस्पति तथा मरी हुई मछलियों पर ही इन अत्यन्त गहरे समुद्रों की मछलियाँ निर्भर रहती हैं। स्पंज, (Sponge) कोरल (Coral) समुद्र का कमल (Sea-Lilies) तथा अन्य बहुत प्रकार की मछलियाँ इन गहरे समुद्रों में पाई जाती हैं।

**गहरे समुद्र**

मछलियों को पकड़ने का धंधा उत्तर अटलांटिक (Atlantic) महासागर तथा उत्तर प्रशान्त महासागर (Pacific Ocean) में अधिक होता है। ठंडे जलवायु में मछलियाँ अधिक होती हैं। क्योंकि शीतोष्ण-कटिबन्ध के ठंडे पानी में कुछ थोड़ी सी जाति की ही मछलियाँ होती हैं और उनका स्वभाव एक साथ अगणित संख्या में जत्था बनाकर चलने का होता है, इस कारण उनको पकड़ने में आसानी होती है। यही नहीं शीतोष्ण कटिबन्ध में ठंडक होने के कारण मछली शीघ्र ही नष्ट नहीं हो जाती। इस कारण उसका धंधा सफलतापूर्वक चल सकता है। उत्तरी गोलार्द्ध में जिसको अटलांटिक तथा प्रशान्त महासागर घेरे हुए हैं—छिछला समुद्र (Continental Shelf) बहुत विस्तार में है और हज़ारों ही छोटी बड़ी नदियाँ अपना पानी तथा मिट्टी लाकर उसमें डालती हैं। इस कारण यहाँ बहुत अधिक मछलियाँ हैं। इसके अतिरिक्त शीतोष्ण कटिबन्ध के समुद्रों में

समीपवर्ती भूभाग की भूमि या तो उपजाऊ नहीं है या फिर आबादी बहुत घनी है, इस कारण बहुत से लोग मछली पकड़ने का धंधा करते हैं। यहाँ सुरक्षित बन्दरगाह बहुत हैं, समीपवर्ती वनप्रदेशों में नावें बनाने के लिए लकड़ी पर्याप्त मिलती हैं और ठंडे पानी में खतरनाक तथा जहरीली मछलियाँ कम होती हैं। इन सुविधाओं के कारण शीतोष्ण कटिबन्ध में मछलियाँ पकड़ने का धंधा अधिक होता है।

इसके विपरीत ऊष्ण कटिबन्ध के समुद्रों में मछलियों के लिए भोजन की कमी है। गरम पानी में बहुत जाति की मछलियाँ पाई जाती हैं इस कारण उन्हें पकड़ने की उतनी सुविधा नहीं है। इसके अतिरिक्त उष्ण कटिबन्ध में समुद्र अधिक गहरा है। २०० फैदम तक की गहराई का समुद्र अपेक्षाकृत




कम है। यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि २०० या २५० फैदम तक की गहराई में अधिकांश मछलियाँ मिलती हैं। गरम देशों में मछलियाँ शीघ्र ही नष्ट हो जाती हैं। इस कारण भी उनके व्यापार में कठिनाई होती है।

मछलियाँ पकड़ने के मुख्य क्षेत्र निम्न लिखित हैं।

### अटलांटिक महासागर में—

१—न्यू-फाउंड लैंड (New Foundland) लैब्राडर (Labrador) न्यू इङ्गलैंड (New England) और न्यू जरसी (New-Jersey) का समुद्री किनारा।

२—नार्थ सी (North Sea)।

३—आइसलैंड (Iceland) का समुद्र तट।

४—फ्लारिडा (Florida) का समुद्र तट।

प्रशान्त महासागर में—

१—कमचटका (Kamchatka) का पूर्वी तथा उत्तर-पूर्वीय समुद्र।

२—उत्तरी अमेरिका का पश्चिमी समुद्र-तट।

३—चीन और जापान का समुद्र।

इन क्षेत्रों में काड (Cod) सालमन (Salmon) हैरिंग (Herring) और सारडीन (Sardines) सबसे महत्वपूर्ण मछलियाँ हैं।

**सालमन (Salmon)**

सालमन मछली शीतोष्ण कटिबन्ध के समुद्र की मुख्य मछली है। कनाडा और संयुक्त राज्य अमेरिका के पश्चिमी समुद्र तट पर संसार में सबसे अधिक सालमन मछली मिलती है। इसके अतिरिक्त जापान समुद्र, स्कैनडिनेविया का मछली क्षेत्र तथा ब्रिटिश समुद्र-तट में सालमन (Salmon) बहुत मिलती है। प्रशान्त महासागर संसार में सबसे अधिक सालमन मछली उत्पन्न करता है। सालमन नदियों के जल में ही अंडे देती है। इस कारण यह बहुत दूर से चलकर नदियों के पानी में जहाँ वह समुद्र में मिलता है अंडे देती हैं। यही कारण है कि फ्रेज़र नदी में बहुत सालमन पकड़ी जाती हैं। फ्रेज़र (Fraser) और कोलम्बिया (Columbia) नदियों में सालमन बहुत अधिक पकड़ी जाती है। पगट-साऊंड (Puget Sound) के बन्दरगाह से बहुत सालमन विदेशों को भेजी जाती है। संसार में सालमन (Salmon) का व्यापार बहुत होता है।

**काड (Cod)**

काड की संसार में बहुत अधिक माँग है। संसार के प्रत्येक देश में काड (Cod) को खाया जाता है। काड (Cod) को उत्पन्न करने वाले दो मुख्य क्षेत्र हैं—

(१) (Iceland Bank) आइसलैंड का किनारा और (२) न्यू-फाऊँडलैंड (Newfoundland) तथा लैब्राडर (Labrador)। आइसलैंड के मछली क्षेत्र में अधिकतर फ्रेंच मछुये मछलियाँ पकड़ते हैं, कुछ अँग्रेज़, डैनिश, और नारवीजियन मछुये भी मछलियाँ पकड़ने का काम करते हैं। गरमी के मौसम में यहाँ बहुत चहल-पहल रहती है। मछलियों को नमक से लपेट कर मछुये नावों में जमा करके रखते जाते हैं और मौसम समाप्त होने पर उन्हें लाते हैं।

न्यू-फाऊंडलैंड तथा लैब्राडर का क्षेत्र आइसलैंड के क्षेत्र से अधिक

महत्वपूर्ण है। संसार में सबसे अधिक काड (Cod) यहीं से पकड़ी जाती है। किन्तु यहाँ मछली पकड़ना खतरनाक है, क्योंकि यहाँ कोहरा बहुत छाया रहता है और बर्फ की चट्टानें (Icebergs) बहती रहती हैं। मछलीं पकड़ने वाली नावें आपस में टकरा कर अथवा जहाज़ों और बर्फ की चट्टानों से टकरा कर नष्ट हो जाती हैं। उत्तर प्रशान्त महासागर (Pacific Ocean) में भी काड पकड़ी जाती है, किन्तु इतनी अधिक नहीं होती जितनी उत्तर अटलांटिक में होती है। काड (Cod) कनाडा, संयुक्त-राज्य अमेरिका, नार्वे, और न्यू-फाउंडलैंड से बाहर भेजी जाती है। अधिकांश काड योरोप, दक्षिण अमेरिका, तथा मध्य अमेरिका, के देशों को जाती है।

काड लिवर आयल (Cod liver oil) काड (Cod) मछली के जिगर को गरम करने से तैयार होता है। इस तेल की अधिक माँग होने के कारण अन्य मछलियों का तेल भी इसी नाम से बेचा जाता है। काड लिवर आयल का धंधा बृटेन, न्यू-फाऊन्डलैंड (Newfoundland) और नार्वे में अधिकतर होता है। इन्हीं देशों में यह तेल तैयार करके विदेशों को भेजा जाता है।

**हैरिंग (Herring)**

हैरिंग का उपयोग खाने में बहुत होता है। गरीब और मध्यम श्रेणी के व्यक्ति हैरिंग (Herring) ही अधिकतर खाते हैं। क्योंकि हैरिंग बहुत सस्ती होती है। हैरिंग उत्तर अटलांटिक विशेष कर संयुक्त राज्य अमेरिका तथा कनाडा के पूर्वीय समुद्र-तट पर बहुत मिलती है। जितने भी देश मछली पकड़ने के लिए प्रसिद्ध हैं वहाँ हैरिंग सब मछलियों से ज्यादा पकड़ी जाती है। यद्यपि हैरिंग मुख्यतया भोजन के लिए पकड़ी जाती है किन्तु उसका तेल भी बहुत निकलता है।

**ह्वेल (Whale) और सील (Seal)**

ह्वेल (Whale) मछली का शिकार पहले बहुत होता था क्योंकि तब मिट्टी का तेल रोशनी के लिए काम में नहीं लाया जाता था। उस समय ह्वेल मछली के तेल से ही घर में रोशनी की जाती थी। ह्वेल को ढूँढ़ कर पकड़ा जाता था, यहाँ तक कि उन्नीसवीं शताब्दी के मध्य में जब तेल को मनुष्य ने ढूँढ निकाला ह्वेल मछली बहुत कम हो गई थी। आज भी ह्वेल (Whale) मछली का शिकार उत्तरी महासागर (Arctic Ocean) में होता है। आइसलैंड (Iceland) के समीप, नार्वे से न्यू-फाऊन्डलैंड तक बेयरिंग (Behring) तथा

ओखटस्क ( Okhotsk ) समुद्रों में ह्वेल पाई जाती है। दक्षिणी अफ्रीका, न्यूजीलैंड, तथा आस्ट्रेलिया में काली ह्वेल मिलती है। डंडी ( Dundee ) और पीटरहैड ( Peterhead ) स्काटलैंड में; तथा न्यू बैडफोर्ड, ( New Bedford ) तथा सान फ्रैंसिसको ( San Francisco ) संयुक्तराज्य अमेरिका में, ह्वेल के मुख्य बन्दरगाह हैं।

सील ( Seal ) मछली की बहुत माँग है। उसकी मुलायम फर और खाल बहुत कीमती होती है। वास्तव में सील की खाल के नाम से जो वस्तु मिलती है वह असली सील मछली की नहीं होती किन्तु समुद्री रीछ की होती है। समुद्री रीछ बेरिंग समुद्र ( Behring Sea ) तथा प्रशान्त महासागर ( Pacific Ocean ) के दक्षिण में मिलता है।

फर सील (Fur Seal) उत्तर में बेरिंग समुद्र ( Beiring Sea ) में पाई जाती है। संसार में सबसे अधिक फर सील यहीं मिलती है। फर सील दक्षिणी गोलार्द्ध में हार्न अन्तरीप (Cape of Horn), दक्षिण अफ्रीका, तथा दक्षिण आस्ट्रेलिया और न्यूज़ीलैंड में भी मिलती है। सील मछली को पिछले वर्षों में इस बुरी तरह मारा गया कि सील के समाप्त होने की आशंका होने लगी। अतएव बृटेन, कनाड़ा, रूस, संयुक्त राज्य अमेरिका और जापान की सरकारों ने एक समझौता कर लिया है जिससे प्रति वर्ष कितनी सील पकड़ी जायँ यह निश्चित कर दिया जाता है।

जब सील को मारना आरम्भ किया गया था तो उस समय ऐसा अनुमान किया जाता था कि उत्तरी तथा दक्षिणी ध्रुव प्रदेशों में एक करोड़ से अधिक सील मछली थी क्रमशः सील मछली बहुत घट गई और जो कुछ चार पाँच लाख सील बच रही वह मुख्यतः संयुक्तराज्य अमेरिका के आधीन प्रिबिलाफ द्वीपों (Pribilof Islands) में ही रहती थी। यद्यपि संयुक्त-राज्य अमेरिका की सरकार ने उस झुंड की रक्षा करने का प्रयत्न किया किन्तु यह सम्भव नहीं हुआ क्योंकि गर्भवती सील का स्वभाव यह है कि वह वर्ष के अधिकांश भाग को समुद्रों में व्यतीत करती थी और वहाँ रूसी, अमेरिकन, जापानी तथा अंग्रेज़ी जहाज़ों द्वारा मारी जाती थी। अस्तु संयुक्तराज्य अमेरिका ने देखा कि सील का नाश होता जा रहा है तो १९११ में एक संधि की गई जिससे सील का मारना रोक दिया गया। जिस समय यह समझौता हुआ तो प्रिबिलौफ (Pribilof) द्वीप में केवल १२४,००० सील मछलियाँ रह गई थीं। किन्तु उस समझौते के उपरान्त उनकी संख्या बढ़ने लगी और आज पंद्रह लाख से भी अधिक सील हैं। संसार में फर उत्पन्न करने वाली सील मछली का यही प्रमुख झुंड है।

प्रति वर्ष राज्यकर्मचारी सील मछलियों की गणना करते हैं। और ३ वर्ष की उमर की मछलियों में जितनी नस्ल उत्पन्न करने के लिए आवश्यक होती हैं उतनी छोड़ दी जाती हैं मादा मछली को नहीं मारा जाता और नर मछली को जो नस्ल पैदा करने के लिए आवश्यक मछलियों से संख्या में अधिक है उनको मारा जाता है। समझौते के अनुसार जितने फर (खालें) मिलते हैं उनके ७० प्रति शत संयुक्तराज्य अमेरिका को १५ प्रतिशत ब्रिटेन को और १५ प्रतिशत जापान को बट जाते हैं। वर्ष भर में एक लाख फर उत्पन्न होते हैं।

**मोती (Pearl-fish)**

मोती एक प्रकार की मछली से निकाला जाता है जो गरम समुद्रों में पाई जाती है। मोती मलाया समुद्र (Malaya Sea) आस्ट्रेलिया के उत्तर-पश्चिमी तट पर, लंका के उत्तर में, फारस की खाड़ी में, लाल समुद्र में, कैलीफोर्निया की खाड़ी में, तथा पनामा की खाड़ी में मिलते हैं। कुछ नदियों में विशेष कर जर्मनी, अमेरिका और चीन की नदियों में बहुत बड़े और चमकदार मोती पाये जाते हैं।

**स्पंज (Sponge)**

स्पंज एक प्रकार के समुद्री जन्तु का रेशेदार ढाँचा है। इसको साफ करके तथा सुखा कर बाहर भेजा जाता है। सबसे अधिक स्पंज भूमध्य सागर (Mediterranean) तथा एड्रियाटिक (Adriatic) समुद्र से निकलता है। स्पंज छिछले समुद्र में मिलता है। बहामा द्वीप के समीप भी स्पंज बहुत मिलता है। स्पंज की अधिक माँग के कारण स्पंज को उत्पन्न करने का प्रयत्न किया जा रहा है। स्पंज के बीज (Seed Sponge) पत्थरों पर तारों से बाँध दिये जाते हैं और समुद्र के तल पर बढ़ने के लिए रख दिये जाते हैं।

**आयस्टर (Oyster)**

संयुक्त राज्य अमेरिका के तटीय समुद्र में सालमन (Salmon) को छोड़कर यही सबसे महत्वपूर्ण मछली है। यह मछली खाने में स्वादिष्ट होती है और छिछले समुद्र तथा नदियों के मुहाने में अधिकतर मिलती है। यह इङ्गलिश चैनल (English Channel), बिसके की खाड़ी (Bay of Biscay) तथा संयुक्त राज्य अमेरिका के पश्चिमीय तट पर बहुत मिलती हैं। संयुक्तराज्य के अटलांटिक समुद्र-तट पर भी आयस्टर बहुत मिलती है।

मछली शीघ्र ही ख़राब हो जाने वाली वस्तु है। इस कारण शीत भण्डार रीति (Refrigeration) के आविष्कार होने के उपरान्त उसको पकड़ने

का धन्धा उन्नति कर गया है। कुछ समय से मछली को जमा कर बाहर भेजने की रीति का आविष्कार हुआ है जिससे मछली के व्यापार को और भी प्रोत्साहन मिला है।

आज कल मछली को केवल भोजन के लिए ही नहीं पकड़ा जाता। मछली से बहुत तरह के औद्योगिक पदार्थ मिलते हैं, उसकी उत्तम और मूल्यवान खाद बनती है। मछली का तेल औषधियों, मशीनों को चिकना करने, साबुन बनाने, चमड़ा कमाने तथा औद्योगिक कार्यों के काम में लाया जाता है। किसी किसी मछली की खाल से बहुत अच्छा चमड़ा तैयार होता है। उदाहरण के लिए शार्क (Sharc) का चमड़ा मूल्यवान होता है। यही नहीं मछली का उपयोग पशुओं और मुर्गियों को खिलाने में भी होता है। दूध देने वाले पशुओं और अंडा देने वाली मुर्गियों को मछली से बना हुआ भोज्य पदार्थ ( Fish Meal ) देने से वे दूध और अंडा अधिक देती हैं। इस प्रकार मछली का उपयोग होने से जो बहुत कुछ मछलियों का अंश व्यर्थ में नष्ट हो जाता था वह अब नष्ट नहीं होगा। यह पशु भोजन बहुत ही लाभप्रद है, केवल उसका मूल्य अधिक होने के कारण ही उसका उपयोग कम होता है।

संसार में मछली के धंधे की दृष्टि से निम्नलिखित देश महत्वपूर्ण हैं—जापान, वृटेन, संयुक्त-राज्य अमेरिका, नार्वे, जर्मनी, कनाडा, और फ्रांस। जापान की स्थिति मछली के धंधे के बहुत अनुकूल है। बहुत अधिक लम्बाई में हज़ारों की संख्या में छोटे बड़े द्वीप समुद्र में फैले हुए हैं। इस कारण मनुष्य इस धंधे को आसानी से कर सकते हैं। साथ ही जापान में जनसंख्या घनी है किन्तु खेती योग्य भूमि देश में केवल १६ प्रतिशत है, इस कारण भी जापानियों को मछली के धंधे में लगना पड़ता है। जापान में किसान खेती के साथ मछली पकड़ने का भी काम करते हैं। देश की लगभग १० प्रतिशत जनसंख्या इस धंधे में लगी हुई है। जापान के तटीय समुद्र में ही यह धंधा अधिक होता है। जापान में अधिकांश सारडिन ( Sardine ) हैरिंग ( Herring ) तथा मैकेरल ( Mackerel ) मछलियाँ मिलती हैं। जापानी मछुये चीन समुद्र तथा पीले समुद्र में मछली पकड़ते हैं। नागासाकी ( Nagasaki ) बन्दरगाह इस धंधे का प्रधान केन्द्र है। हाकैडो ( Hokkaido ) द्वीप भी इस धंधे के लिए बहुत ही उपयुक्त है और यहाँ बहुत अधिक मछलियाँ पकड़ी जाती हैं।

जापान में मछलियों की बहुत खपत है, इस कारण वहाँ से अधिक मछली विदेशों को नहीं भेजी जाती। जो कुछ भी मछली बाहर भेजी जाती हैं वह चीन को जाती हैं।

सैकड़ों वर्ष पूर्व चीनी और जापानियों ने यह जान लिया था कि ( घने आबाद देशों में ) नदियों और तालावों में मछलियाँ उत्पन्न करके भोजन उत्पन्न करना एक सरल उपाय है। इन देशों में बहुत पुराने समय से मछलियों को तालावों और नदियों में उत्पन्न करने का धंधा चलता आया है। जर्मनी में भी हज़ारों बड़े छोटे तालाबों में मछलियाँ उत्पन्न करने का धंधा संगठित रूप से होता है। मछलियों को अनाज, आलू, माल्ट, बूचर खानों का बचा हुआ मांस खिलाया जाता है। यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि बहुत से देशों में मछलियों को पकड़ने में अत्यधिक लापरवाही की गई। इस कारण कुछ मछलियाँ लगभग समाप्त सी हो गई। अब बहुत से देशों में सरकारी विभाग अरबों की संख्या में अंडों से बच्चे निकालते हैं और मादा ( Fry ) को नदियों और झीलों में छोड़ देते हैं। इसके अतिरिक्त मछलियों के पकड़ने के ढंग में भी सुधार किये जा रहे हैं, जिससे उनकी कमी न हो जावे।

यदि वास्तव में देखा जावे तो समुद्र में मछलियों के रूप में अनन्त राशि में भोजन भरा हुआ है। मनुष्य ने इस भोजन का अभी पूरा-पूरा उपयोग नहीं किया है। भविष्य में यदि वैज्ञानिक ढंग से धंधे को चलाया गया तो मछलियों से अधिकाधिक भोजन प्राप्त हो सकेगा, और मछलियाँ भी कम नहीं होंगी क्योंकि मछलियों की बढ़वार बहुत अधिक होती है।

### अभ्यास के प्रश्न

१—मछलियों के क्षेत्र का महत्व किन भौगोलिक परिस्थितियों पर निर्भर है समझा कर लिखिए।

२—संसार के मुख्य मछली-क्षेत्र कौन से हैं?

३—अधिकांश मछली-क्षेत्र शीतोष्ण कटिबंध में क्यों हैं?

४—छिछले समुद्र का मछली के धंधे की दृष्टि से क्या महत्व है?

५—संसार में आर्थिक दृष्टि से मुख्य मछलियाँ कौन सी हैं और वे कहाँ मिलती हैं?

६—जापान के मछला के धंधे का विस्तार पूर्वक वर्णन कीजिए।

७—सील मछली का क्या महत्व है, वह कहाँ पाई जाती है उसकी इतनी कमी क्यों हो गई और उसको बढ़ाने के लिए क्या उपाय किया जा रहा है?

८—अमेरिका तथा ब्रिटिश समुद्र-तट के मछली-क्षेत्र का वर्णन कीजिए।

## पाँचवाँ परिच्छेद

# मुख्य धंधे—वन-सम्पत्ति (Forests)

यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि मनुष्य की उन्नति के लिए वन अत्यन्त आवश्यक है। यही नहीं कि वनों से हमें बहुमूल्य लकड़ी मिलती है वरन् भाँति-भाँति के अन्य पदार्थ भी मिलते हैं जिन पर बहुत से धंधे निर्भर हैं। यहाँ तक कि वनों का देश की जलवायु तथा भूमि पर भी गहरा प्रभाव पड़ता है। सच तो यह है कि आधुनिक सभ्यता के लिए वन अत्यन्त आवश्यक हैं। आरम्भ में मनुष्य ने मूर्खतावश वनों को नष्ट कर दिया परन्तु अब प्रत्येक देश में वनों की रक्षा तथा उनकी उन्नति करने का प्रयत्न किया जाता है। प्रत्येक देश में वनों की उन्नति तथा रक्षा करने के लिए वन-विभाग स्थापित कर दिए गए हैं जो उनकी देख भाल करते हैं।

**वनों से होने वाले लाभ**

यद्यपि आधुनिक सभ्यता के प्रादुर्भाव के साथ ही मनुष्यों ने वनों को नष्ट करना आरम्भ कर दिया और पुराने घने आबाद देशों में बहुत से बहुमूल्य वन काट कर साफ कर दिए गए किन्तु आश्चर्य की बात है कि आधुनिक औद्योगिक सभ्यता वन सम्पत्ति पर बहुत अधिक निर्भर है। इस सत्य को सबसे पहले फ्रैंच तथा जर्मन वैज्ञानिकों ने आज से सवा दो सौ वर्ष पहले मालूम किया और उन्होंने वनों को काटने के विरुद्ध अपनी आवाज़ उठाई। जर्मनी और फ्रांस में वनों को नष्ट करने का कार्य रोक दिया गया और वहाँ उनकी रक्षा की जाने लगी। इसके उपरान्त संसार के सभी राष्ट्रों ने वनों के राष्ट्रीय महत्व को समझा और वनों की रक्षा के लिए प्रयत्न आरम्भ हुए। आज का सभ्य पुरुष वनों की सम्पत्ति का जितना उपयोग करता है उतना वनों में रहने वाला असभ्य मनुष्य वनों का उपयोग नहीं करता था। आधुनिक सभ्यता वनों के नष्ट हो जाने पर थोड़े दिन भी जीवित नहीं रह सकती। वनों का लाभ केवल इतना ही नहीं है कि हमें उनसे मूल्यवान पदार्थ मिलते हैं वरन् उनका प्रभाव देश के समस्त आर्थिक जीवन पर बहुत गहरा पड़ता है। वनों से हमें कुछ तो प्रत्यक्ष

लाभ होते हैं और कुछ अप्रत्यक्ष लाभ होते हैं जो बहुत ही महत्व-पूर्ण हैं।

वनों से अप्रत्यक्ष लाभ (Indirect-advantages of Forests)

१—पहाड़ों के ढालों पर खड़े हुए जंगलों को काट डालने से नीचे बसे हुए गाँवों तथा नगरों का जीवन ख़तरे में पड़ जाता है। जब वर्षा का जल पहाड़ के ढालों पर वन न होने के कारण स्वच्छंद गति से बहता है तो वह चट्टानों और भूमि को काटता है मिट्टी का कटाव (erosion) करता है जिससे बहुत सा प्रदेश नष्ट हो जाता है उसमें कुछ भी उत्पन्न नहीं हो सकता। यही नहीं वनों के वृक्ष पहाड़ी प्रदेश में नदी को अपनी धारा में बहने के लिए विवश कर देते हैं। नदी का जल वनों के कारण नियंत्रण में रहता है और जब नदी पहाड़ी प्रदेश में नियंत्रण में रहना सीख लेती है तो मैदानों में भी वह सीधी बहती है। किन्तु पहाड़ों पर खड़े हुए वनों को काट देने का परिणाम यह होता है कि नदियों में भीषण बाढ़ आती है और नीचे मैदानों में बसने वाली जनसंख्या का सत्यानाश कर देती है। चीन वासियों ने वनों को काट डालने की जो भयंकर भूल की थी उसका मूल्य वे अपने विनाश से आज चुकाते हैं। प्रतिवर्ष वहाँ की प्रमुख नदियों ह्वांगहो तथा यंगिटसीक्यांग इत्यादि में भयंकर बाढ़ आती है और लाखों घर नष्ट हो जाते हैं। यही नहीं पहाड़ों के ढालों पर खड़े हुए वनों के नष्ट हो जाने से उपजाऊ घाटियाँ कंकड़ पत्थर से पट जाती हैं और वहाँ की पैदावार नष्ट हो जाती है। ऐसी दशा में मनुष्य असहाय हो जाता है। खेती का धंधा चौपट हो जाता है और वह प्रदेश वीरान हो जाता है।

२—वनों से वर्षा अधिक तथा निश्चित होता है। वनस्पति पानी भरे बादलों को अपनी ओर खींचती है। पहले नील नदी के डेल्टा में वर्ष में केवल ६ वर्षा के दिन होते थे किन्तु वहाँ लाखों की संख्या में वृक्ष लगाये गए और अब वहाँ वर्ष में ४० दिन वर्षा के होते हैं। जिन देशों में वनों को बहुत अधिक काट डाला गया वहाँ वालों का अनुभव है कि वर्षा कम और अनिश्चित हो गई। भारतवर्ष के लोगों का भी यही अनुभव है। वनों के कट जाने से वहाँ वर्षा कम और अधिक अनिश्चित हो गई।

३—वन जलवायु और विशेषकर तापक्रम को विशेष रूप से प्रभावित करते हैं। वृक्ष प्रति दिन बहुत सा जल पत्तियों द्वारा वायु को देते रहते हैं इस

**भारत का समुद्र तट**

भारत का समुद्र तट कटा हुआ नहीं है और न तट के पास बहुत से छोटे छोटे द्वीप ही हैं इस कारण भारत के समुद्र तट पर अधिक प्राकृतिक बंदरगाह नहीं हैं। समीप का तटवर्ती समुद्र छिछला चौरस और रेतीला है इस कारण उस पर अच्छे बंदरगाह अधिक नहीं हैं। कच की खाड़ी खम्भात की खाड़ी, पाकजलडमरूमध्य, मैनार की खाड़ी, और गंगा के डेल्टा पर ही समुद्र तट कटा हुआ है। यह सब छिछली हैं इस कारण उनकी बराबर मिट्टी निकालते रहने की आवश्यकता होती है तभी वह जहाज़ों के ए लिउपयोगी हो सकते हैं।

जहाँ तक क्षेत्रफल का प्रश्न है भारतवर्ष संसार के सबसे बड़े देशों में है। एशिया में तो वह निश्चय ही सबसे बड़ा देश है। हम यहाँ एशिया के कुछ बड़े देशों का क्षेत्रफल देते हैं :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| भारतवर्ष | १६ लाख | वर्ग | मील |
| सायबेरिया | १६ ,, | ,, | ,, |
| चीन (खास) | १५ ,, | ,, | ,, |
| मंगोलिया | १३ ,, | ,, | ,, |

अन्य महाद्वीपों में

| | | | |
|---|---|---|---|
| योरोपीय रूस | ७५ लाख | वर्ग | मील |
| कनाडा | ३५ ,, | ,, | ,, |
| ब्राज़ील | ३२ ,, | ,, | ,, |
| संयुक्तराज्य अमेरिका | २६ ,, | ,, | ,, |
| आस्ट्रेलिया | २६ ,, | ,, | ,, |

भारतवर्ष के क्षेत्रफल के सम्बन्ध में एक बात ध्यान देने की है कि यहाँ अधिकांश भूमि मनुष्य के उपयोग में आती है किन्तु रूस और कनाडा का बहुत सा भाग मनुष्य के लिए व्यर्थ है। आस्ट्रेलिया का अधिकांश भाग मरुभूमि है और ब्राज़ील का अधिकांश भाग सघन वनों से आच्छादित है। संयुक्तराज्य अमेरिका में भी पश्चिमी रियासतों में लाखों एकड़ भूमि मरुभूमि हैं। इस दृष्टि से भारत का क्षेत्रफल यथेष्ट है और जहाँ तक भूमि का सम्बन्ध है भारत संसार के प्रमुख देशों में है।

जहाँ तक जनसंख्या का प्रश्न है चीन को छोड़कर भारत की जनसंख्या संसार में सबसे अधिक है। चीन की जनसंख्या के बारे में अभी तक निश्चय

पूर्वक कुछ भी ज्ञात नहीं हो सका है वहाँ तो जनसंख्या को केवल कूता गया है कोई मनुष्य गणना नहीं हुई है।

भिन्न देशों की जनसंख्या १९३९ में इस प्रकार थी :—भारत ३८२० लाख, सायबेरिया ६०, लाख चीन ४५०० लाख ( ? ) मंगोलिया ६० लाख, सोवियत रुस १६४० लाख, कनाडा ११० लाख, ब्राज़ील ४१० लाख, संयुक्तराज्य अमेरिका १३१० लाख आस्ट्रेलिया ७० लाख।

भारतवर्ष के इस विस्तृत क्षेत्रफल और बड़ी जनसंख्या के कारण कुछ विद्वान भारत को एक महाद्वीप कहते हैं। किन्तु वास्तविक बात तो यह है कि भारत एक बड़ा देश है। प्रकृति ने उसे एक भौगोलिक इकाई बनाया है, उसे भौगोलिक एकता प्रदान की है। यद्यपि आज एक राजनैतिक कुचक्र के कारण भारत का विभाजन हो गया है किन्तु यह दोनों राज्यों के लिए अहितकर है और भारत तभी समृद्धिशाली और उन्नत हो सकता है जबकि भारत के दो टुकड़े मिलकर एक हो जावें। वास्तव में प्रकृति ने भारत को एक देश बनाया है। मनुष्य का राजनैतिक पागलपन चाहे उसे कुछ समय के लिए विभाजित कर सके किन्तु बाद को उसे एक होना ही पड़ेगा।

यद्यपि पराधीन रहने के कारण भारत आर्थिक दृष्टि से पिछड़ा राष्ट्र बना रहा किन्तु भारत में प्राकृतिक देन बहुत है। भारतवर्ष प्राकृतिक देन का धनी देश है। तभी कुछ लोगों ने कहा है भारत एक धनी देश है जिसमें निर्धन मनुष्य रहते हैं। कारण यह है कि हम पराधीनता तथा अन्य कारणों से उस प्राकृतिक देन का पूरा उपयोग नहीं कर सके, उद्योग-धधों की उन्नति नहीं कर सके। किन्तु अब जब भारत स्वतंत्र हुआ है तो भविष्य में उसके आर्थिक विकास की बहुत आशा है। भविष्य में वह संसार में प्रमुख औद्योगिक राष्ट्र बनेगा इस में तनिक भी संदेह नहीं है।

भारत का आर्थिक भूगोल हमें बतलाता है कि भारत के भावी आर्थिक विकास के लिए उसके पास कौन से साधन हैं और उनका किस प्रकार पूरा पूरा उपयोग किया जा सकता है।

भारतवर्ष एक विशाल देश है। यहाँ समतल मैदान, गगनचुम्बी ऊँचे पर्वत, नदियों की घाटियाँ, विस्तृत मरुभूमि, सघन वन सभी प्रकार के प्रदेश देखने को मिलते हैं। किन्तु पृथ्वी की बनावट के अनुसार हम देश को चार भागों में बाँट सकते हैं।

( १ ) हिमालय का पहाड़ी प्रदेश जो उत्तर में स्थित है।

( २ ) गंगा और सिंध के मैदान जो गंगा के डेल्टा से सिंध के डेल्टा तक फैले हुए हैं।

( ३ ) दक्षिण का पठार जो मैदानों के दक्षिण में है ।

( ४ ) तटीय मैदान जो दक्षिण पठार के पूर्व और पश्चिम में है ।

**पर्वतीय प्रदेश**

दक्षिण पठार के उत्तर पूर्व में जो प्रदेश है और जो आज पर्वतीय प्रदेश तथा गंगा के मैदान के नाम से प्रसिद्ध है किसी समय समुद्र में नीचे छिपा हुआ था । जिस समय दक्षिण पठार ज्वालामुखी विस्फोट के कारण लावा से ढक गया उसी समय पृथ्वी के धरातल में ऐसा भयंकर परिवर्तन हुआ कि जिससे उत्तर के छिछले समुद्र का धरातल ऊँचा उठकर संसार के सबसे ऊँचे पर्वत में परिणत हो गया । इस नवीन पर्वत श्रेणी से नदियों ने प्रति वर्ष अनन्त राशि में मिट्टी तथा रेता ला ला कर इस छिछले समुद्र को पाटना आरम्भ कर दिया और क्रमशः इस विस्तृत क्षेत्र को उन्होंने संसार के सबसे अधिक उपजाऊ मैदानों में परिणत कर दिया ।

उत्तर का विशाल हिमालय पर्वत संसार भर के पहाड़ों से अधिक ऊँचा है । इसकी पर्वत श्रेणियाँ पामीर से आरम्भ होती हैं । इस उत्तरी पर्वतीय प्रदेश में हिमालय की केवल एक ही श्रेणी नहीं है । वास्तव में हिमालय पर्वत प्रायः तीन समानान्तर श्रेणियों से बने हैं । मैदान के किनारे वाली श्रेणी मैदान की तरह ही मिट्टी, बालू, और कंकड़ की बनी है । यह श्रेणी अधिक ऊँची नहीं है इसे शिवालिक के नाम से पुकारते हैं । इसके उत्तर में दूसरी श्रेणी है जो पचास साठ मील चौड़ी और ६००० से १२००० फुट तक ऊँची है । शिवालिक तथा इस श्रेणी के बीच में खुले हुए मैदान हैं । दूसरी श्रेणी के उत्तर में हिमालय की तीसरी श्रेणी है जो सबसे अधिक ऊँची है । इस श्रेणी की औसत ऊँचाई २०,००० फीट है । हिमालय की प्रसिद्ध चोटियाँ नगा पर्वत, नंदा देवी, गौरीशंकर ( माउंट-एवरेस्ट ) किंचिंगा और धौलागिरि इत्यादि श्रेणियाँ इसी में हैं । इस श्रेणी की कई चोटियाँ साल भर तक बरफ से ढकी रहती हैं । इस श्रेणी के दर्रे भी १६००० से १८००० फीट तक ऊँचे हैं । इस कारण इनको पार करके तिब्बत के पठार में जाना बहुत दुष्कर है । मार्ग अत्यन्त दुर्गम होते हैं । केवल पगडंडियाँ मात्र हीं होती हैं । मनुष्य अथवा पशु का तनिक भी पैर फिसलने पर हज़ारों फीट गहरे गड्ढों में गिरने की आशंका प्रत्येक क्षण बनी रहती है । नदियाँ भयंकर तथा अत्यन्त गहरी कंदराओं में होकर बहती हैं जिन्हें रस्से के पुल से पार करना पड़ता है । यही कारण है कि हिमालय उत्तर भारत तथा तिब्बत में एक अभेद्य दीवार की भाँति खड़ा है और किसी प्रकार का आवागमन तथा

व्यापार कठिन है। योरोप में आल्पस के दर्रे ४००० से ७००० फीट तक ऊँचे हैं। इन दर्रों में से होकर रेलवे लाइनें इटली को जर्मनी, आस्ट्रिया, तथा स्वीटज़रलैंड से जोड़ती हैं। इस कारण वहाँ का व्यापार बढ़ गया है। किन्तु हिमालय की अभेद्य दीवार ने भारतवर्ष को अपने पड़ोसी देशों से सर्वथा पृथक् कर दिया है।




हिमालय के पश्चिम में हिन्दूकुश है जो दक्षिण की ओर अफगानिस्तान में चला गया है। पश्चिम में सुलेमान पहाड़ उत्तर से दक्षिण की ओर गया है। सुलेमान के दक्षिण में और सिन्ध के पश्चिम में किरथर पहाड़ की श्रेणियाँ समुद्र तक चली गई हैं।

हिमालय की पश्चिमी पर्वत शाखायें नीची और उजाड़ हैं। नदियों ने इन पहाड़ियों को काट कर सुगम दर्रे बना लिए हैं। उनमें खैबर तथा बोलन के दर्रे महत्वपूर्ण हैं। शताब्दियों से भारतवर्ष का अपने पड़ोसी अफगानिस्तान से जो कारवाँ द्वारा व्यापार होता आ रहा है वह इन्हीं दर्रों का प्रसाद है। इन दर्रों में से केवल व्यापारी ही आते रहे हों यही बात नहीं है, भारतवर्ष पर

बाहर से जितने भी आक्रमणकारियों ने आक्रमण किया उनकी सेनाओं ने इन्हीं दर्रों में कूच किया था।

पूर्व में ब्रह्मपुत्र नद के मोड़ के आगे हिमालय की शाखायें दक्षिण की ओर चली गई हैं। पटकोई, नागा, तथा लुशाई पहाड़ियाँ आसाम को ब्रह्मा से पृथक् करती हैं। मनीपुर राज्य में होती हुई ये पहाड़ियाँ ब्रह्मा के अराकान योमा से मिल जाती हैं और इरावदी के मुहाने के पश्चिम की ओर नीग्रेस अन्तरीप में समाप्त हो गई हैं। इनके अतिरिक्त ज्यन्तिया, खासी और गारो आसाम की घाटी को सिलहट और कछार से अलग करती हैं। हिमालय की पूर्वीय श्रेणियाँ सघन वनों से आच्छादित हैं।

हिमालय की तीसरी श्रेणी जिसे महान हिमालय के नाम से पुकारा जाता है और दूसरी श्रेणी के बीच दो चौड़ी घाटिया हैं। काठमाँडू की घाटी और काश्मीर की घाटी। यह बहुत चौड़े मैदान हैं जो पाँच हज़ार फीट की ऊँचाई पर स्थित हैं और चारो ओर ऊँचे पहाड़ों से घिरे हुए हैं। ऐसा अनुमान किया जाता है कि यह पहले विशाल झीलें थीं जो मिट्टी से भर जाने के कारण मैदानों में परिणत हो गईं।

इसी प्रकार शिवालिक और हिमालय के बीच में चौड़ी घाटियाँ हैं जिन्हें दून कहते हैं। इसी लिए देहरादून नाम पड़ा है। हिमालय से जो मिट्टी और पत्थर तेज़ नदियाँ बहाकर लाती हैं उनके जमने से ये घाटियाँ बनी हैं। ये नदियों के बहाव में शिवालिक पहाड़ों से रुकावट पड़ती है इस कारण ये नदियाँ बहुत सी मिट्टी और पत्थर उन मैदानों में जमा कर देती हैं जो शिवालिक और हिमालय की प्रारम्भिक पहाड़ियों के बीच में हैं।

हिमालय के साथ साथ जहाँ वे मैदानों से मिलते हैं मैदान हैं जिन्हें भाभर कहते हैं जिनमें नदियों की लाई हुई मिट्टी, रेत और पत्थर जम जाता है। भाभर में वास्तव में चूने के पत्थर का बाहुल्य है इस कारण छोटी छोटी नदियाँ यहाँ सूख कर अन्दर बहती हैं और केवल बड़ी नदियाँ ही ऊपर रह जाती हैं। यह भाभर के मैदान उत्तर और उत्तर पश्चिम में अधिक विस्तृत है किन्तु पूर्व में कम विस्तृत हैं।

यह जल जो कि भाभर में सूख जाता है वहाँ फिर प्रगट होता है जहाँ कि मैदान आरम्भ होते हैं। इसका परिणाम यह होता है कि हिमालय के समीपवर्ती मैदानों का बहुत सा भाग 'नम' और दलदल हो जाता है। इसे तराई कहते हैं। 'तराई' के मैदानों में बहुत नमी रहती है, घने जंगल खड़े हैं। यहाँ का जलवायु अधिक नमी होने के कारण मनुष्य निवास के उपयुक्त नहीं है।

तराई का विस्तार पूर्व में अधिक जलवृष्टि के कारण अधिक है पश्चिम में वह बहुत कम है।

**भारत पर हिमालय का प्रभाव**

हिमालय का हमारे देश के आर्थिक जीवन पर गहरा प्रभाव पड़ता है। हिमालय का भारत के जलवायु पर गहरा प्रभाव है। भारत के उत्तरी भाग में जो वर्षा होती है उसका मुख्य कारण हिमालय पर्वत ही हैं। मानसून इन पहाड़ों से टकराकर सारा पानी उत्तर के मैदानों में गिरा देती है। यदि उत्तर में हिमालय की श्रेणियाँ न होतीं तो मानसून हवायें उत्तर भारत को पार करके चली जातीं और वह सूखा रेगिस्तान बन जाता। केवल हिमालय से यही लाभ नहीं है वरन उसका ढाल और जल का बहाव इस प्रकार का है कि जो नदियाँ भारत की सीमा के बाहर उत्तर तिब्बत से निकलती हैं वे भी दक्षिण की ओर मुड़कर भारत के मैदानों में आजाती हैं। इस प्रकार जो वर्षा भारतवर्ष की ओर होती है और जो वर्षा भारत की सीमा के बाहर होती है उन सब का लाभ भारत को मिलता है। हिमालय से निकली हुई नदियों पर ही हमारे देश का मुख्य धंधा खेती निर्भर है। हिमालय पर बर्फ जमी रहने के कारण उससे निकली हुई नदियों में गरमियों में भी यथेष्ट जल रहता है जिससे सिंचाई होती है।

हिमालय उत्तर की अत्यन्त ठंडी हवाओं को उत्तर के मैदानों में आने से रोक लेता है। यदि उत्तर में हिमालय की ऊंची श्रेणियाँ न होतीं तो उन ठंडी हवाओं से उत्तर के मैदानों की खेती को बहुत हानि पहुँचती।

इसके अतिरिक्त उन पहाड़ों पर जो सघन वन है उनमें बहुमूल्य लकड़ी, घास, जड़ी बूटियाँ, छाल, फल, गोंद, इत्यादि पदार्थ अनन्त राशि में भरे पड़े हैं उनका बहुत से धंधों में कच्चे पदार्थ ( Raw material ) के रूप में उपयोग होता है (हिमालय की वन सम्पत्ति के विषय में आगे विस्तारपूर्वक लिखा गया है) जो कुछ भी हिमालय की वनसम्पत्ति के विषय में हमें ज्ञात है उससे यह तो कहा ही जा सकता है कि प्रकृति ने इन वनों में अटूट सम्पत्ति भरदी है। देश के बहुत से धंधे जैसे कागज़, दियासलाई, तारपीन का तेल इत्यादि वनों की लकड़ी पर ही निर्भर हैं।

हिमालय ने भारत की प्राकृतिक सीमा बना दी है और विदेशी आक्रमण से भारत की रक्षा का प्रबंध कर दिया है। केवल उत्तर पश्चिम में जो बोलन और खैबर के दर्रे ही ऐसे खुले मार्ग हैं कि जिनसे भारत का अपने पड़ोसी राष्ट्रों से सम्बन्ध स्थापित होगया है। शताब्दियों से भारत के अपने पड़ोसी

अफगानिस्तान से जो कारवां द्वारा व्यापार होता है आरहा है वह इन्हीं दर्रों का प्रसाद है। इन दर्रों से केवल व्यापारी ही आते रहे हों यही बात नहीं है भारत पर बाहर से जितने आक्रमण हुए हैं वह इन्हीं दर्रों के द्वारा हुए हैं।

यदि भविष्य में हिमालय के प्रदेश में जलविद्युत् की उन्नति हो जिसके लिए वहाँ बहुत सुविधा है तो हिमालय से वनों में मिलने वाले कच्चे माल से हिमालय प्रदेश में उद्योग-धंधों की स्थापना हो सकती है।

हिमालय से यह सब लाभ होते हुए भी यह तो कहना होगा कि वह उत्तर में एक महान् अभेद्य दीवार की भाँति खड़ा है और उसने भारत का चीन इत्यादि एशियाई राष्ट्रों से व्यापारी सम्बंध स्थापित होने में रुकावट डाली है।

**गंगा और सिंध के मैदान**

हिमालय के दक्षिण में सिंध और गंगा का उपजाऊ मैदान है। यह संसार के अत्यन्त उपजाऊ प्रदेशों में से है। इसकी भूमि अत्यन्त उपजाऊ है। इस कारण यह बहुत घना आबाद है। यह वह प्रदेश है जहाँ भारतवर्ष की प्राचीन सभ्यता का जन्म हुआ था। इसमें सिंध का अधिकांश भाग, उत्तरी राजपूताना, पंजाब, संयुक्त प्रान्त, बिहार, बंगाल, तथा आधा आसाम सम्मिलित है। यह मैदान पश्चिम में अधिक चौड़ा और पूर्व में कम चौड़ा है। इसका क्षेत्रफल ५ लाख वर्ग मील है। इस विशाल मैदान में कहीं पत्थर का नाम तक नहीं है। इस मैदान में खोदने पर १००० फीट गहराई तक कहीं चट्टानों का चिन्ह दृष्टिगोचर नहीं हुआ। राजपूताने का विस्तार ४०० मील लम्बा और १०० मील चौड़ा है। अरावली पहाड़ ने इसे दो भागों में बाँट दिया है। दक्षिणपूर्वी भाग गंगा का बेसिन है और उत्तर-पश्चिमी भाग सिंध का बेसिन है। वास्तव में यही भाग मरुभूमि है। यह मरुभूमि हवा द्वारा उड़ा कर लाई बालू से बना है। उत्तर में भाभर तथा तराई को छोड़ कर शेष मैदान में गंगा और सिंध की सहायक नदियों का जाल बिछा हुआ है और इनके द्वारा लाई हुई मिट्टी से ही यह मैदान बने हैं।

उत्तर में जहाँ हिमालय की श्रेणियाँ आरम्भ होती हैं वहाँ पर असंख्य नदियों ने कंकड़ और पत्थर के ढेर इकट्ठा कर दिए हैं। यह पथरीले ढाल हिमालय पहाड़ के एक सिरे से दूसरे सिरे तक पाये जाते हैं। इन्हें भाभर कहते हैं। इस "भाभर" प्रदेश में चूना अधिक होने के कारण छोटी छोटी नदियों और नालों का पानी इस प्रदेश में सूख जाता है। केवल बड़ी बड़ी नदियों का पानी ऊपर बहता है। अतएव इस प्रदेश में खेती नहीं हो

सकती। "भाभर" ५ मील से लेकर २० मील तक चौड़ा है। खेती न हो सकने के कारण इस प्रदेश में प्रायः आबादी नहीं है।

"भाभर" के आगे ज़मीन मैदान में मिल जाती है। यहाँ पर वह पानी जो भाभर में अन्दर चला जाता है पृथ्वी पर प्रगट होता है। इससे यहाँ दलदल और नमी बहुत है। इस नम प्रदेश में लम्बी घास और सघन वन हैं परन्तु नमी अधिक होने के कारण यहाँ मलेरिया का अधिक प्रकोप रहता है इस कारण आबादी बहुत कम है। इस मलेरिया के प्रदेश को तराई कहते हैं। पश्चिम में वर्षा कम होती है। इस कारण पश्चिम में मैदानों तथा भाभर के बीच में तराई नहीं है। पूर्व तथा मध्य में तराई का प्रदेश है जो कि भाभर से अधिक चौड़ा है।

गंगा और सिंध के मैदानों में दक्षिण में पठार हैं। यह पठार का प्रदेश भारतवर्ष का सबसे प्राचीन हिस्सा है। यह पठार का प्रदेश कई बड़े और छोटे पठारों में विभाजित है। यह पठार अरावली तथा पश्चिमी और पूर्वी घाटों द्वारा एक दूसरे से पृथक् कर दिए गए हैं।

**पठार**

दक्षिण का पठार असंख्य वर्षों से समुद्र के गर्भ में नहीं गया है। वास्तव में यह भाग खुली घाटियों का प्रदेश है यहाँ ढाल अधिक नहीं हैं और नदियाँ धीरे धीरे बहती हैं। कहीं कहीं पहाड़ियों का ढाल बहुत अधिक है परन्तु अधिकतर प्रायद्वीप में वास्तविक पर्वत श्रेणियाँ नहीं मिलतीं।

गंगा और सिंध के दक्षिण में मालवा और बुंदेलखंड की ज़मीन धीरे धीरे ऊँची होती गई है। मालवा पठार में विंध्याचल पर्वत ऊँचा और लम्बा है। यह बम्बई प्रान्त से आरम्भ होकर मध्यप्रान्त, बघेलखंड, संयुक्तप्रान्त में होते हुए बिहार उड़ीसा प्रान्त में सोन घाटी तक फैला हुआ है। यह पहाड़ गंगा के प्रदेश को नर्मदा, ताप्ती, और महानदी से मिलने वाले पानी से पृथक् करता है।

मालवा पठार के पश्चिम में अरावली की पहाड़ियाँ हैं। उत्तर पूर्व की ओर ये पहाड़ियाँ पतली होती गई हैं और देहली के समीप ये पहाड़ियाँ समाप्त हो गई हैं। अरावली की पहाड़ियों को बनास, माही, और लूनी नदियाँ पार करती हैं। ये नदियाँ अरब सागर में जाकर गिरती हैं। चम्बल नदी पूर्व की ओर बह कर जमुना में मिल जाती है। माऊँट आबू इस पर्वत माला का सबसे ऊँचा स्थान है।

नर्मदा के दक्षिण को दक्षिण का ऊँचा पठार कहते हैं। यह त्रिभुजाकार है और सब तरफ से पहाड़ों से घिरा हुआ है। उत्तर में सतपुड़ा की पर्वत

श्रेणी है। नर्मदा की घाटी विंध्याचल और सतपुड़ा को पृथक् करती है। सतपुड़ा की पर्वत श्रेणी में महादेव की पहाड़ियाँ सबसे ऊँची है जिस पर पंचमढ़ी स्थित है। सतपुरा की पहाड़ियाँ पूर्व में छोटा नागपूर तक फैली हुई हैं। सतपुड़ा में सब नदियाँ गहरी घाटियों में होकर बहती हैं। सतपुड़ा के दक्षिण में ताप्ती की घाटी है। नर्वदा और ताप्ती की चौड़ी घाटियों के मैदानों में लावा से उत्पन्न हुई मिट्टी पाई जाती है जो उपजाऊ है।

पठार के पश्चिमी किनारे पर पश्चिमी घाट तथा पूर्वी किनारे पर पूर्वी घाट स्थित हैं। पश्चिमी घाट एक अभेद्य दीवार की भाँति पठार के पश्चिमी किनारे पर खड़ा है। इसमें से होकर आने जाने का मार्ग केवल कुछ दर्रों में से होकर जाता है। इनमें भोर घाट और थाल घाट मुख्य हैं। पश्चिमी घाट तथा समुद्र में अधिक अन्तर नहीं है। इस कारण पश्चिमी तट का मैदान बहुत पतली पट्टी की भाँति है। पश्चिमी घाट को पार करके अरबसागर में गिरने वाली नदियाँ बहुत कम हैं। परन्तु पश्चिमी घाट के पूर्व तथा पश्चिम में निकलने वाली बहुत सी नदियाँ हैं। पश्चिमी ढाल से निकल कर अरब सागर में गिरने वाली नदियों की संख्या बहुत अधिक है किन्तु वे बहुत छोटी हैं। जो नदियाँ पश्चिमी ढाल से निकलती हैं, वे लम्बी हैं। उनकी घाटियाँ चौड़ी हैं और उनके मुहाने बड़े हैं। भारतवर्ष का पश्चिमी किनारा किसी समय अफ्रीका से मिला हुआ था। बाद को बीच की भूमि समुद्र के गर्भ में चली गई। पृथ्वी के इस परिवर्तन के समय इस पर्वतश्रेणी का प्रादुर्भाव हुआ।

पूर्वी घाट, पश्चिमी घाट की भाँति ऊँचा और एकसा नहीं है। बहुत से स्थानों पर नदियों ने इस पर्वत श्रेणी को काट कर अपने डेल्टे बना लिए हैं। इन पहाड़ों तथा समुद्र के बीच में एक नीचा मैदान है जो पश्चिमी समुद्र तट के मैदान के समान है। केवल अन्तर इतना ही है कि पूर्वी तटीय मैदान अधिक चौड़े और विस्तृत हैं। पूर्वी घाट नीचे और बहुत टूटे फूटे हैं। इस कारण यहाँ मार्ग आसानी से बनाये जा सकते हैं। पूर्वी घाट दक्षिण में नीलगिरि पहाड़ियों के द्वारा पश्चिमीघाट से जुड़े हुए हैं।

नर्वदा और ताप्ती की घाटियों में बड़े विस्तीर्ण तथा उपजाऊ मैदान हैं। नर्मदा के मैदान जबलपूर से हरदा तक २०० मील की लम्बाई में फैले हुए हैं। इस नदी की घाटी १२ मील से लेकर ३५ मील तक चौड़ी है। ताप्ती के मैदान की लम्बाई १५० मील तथा चौड़ाई ३० मील है। ताप्ती की सहायक अमरावती का मैदान भी १५० मील लंबा तथा ४० मील चौड़ा है। परन्तु जो नदियाँ पूर्व की ओर बहती हैं उनकी घाटियों में मैदान नहीं हैं। इन

नदियों के अतिरिक्त प्रायद्वीप में ऐसी भी नदियाँ हैं जो गंगा और यमुना में जाकर मिलती हैं।

भारतवर्ष के दक्षिणी पर्वतों में नीलगिरि का पहाड़ मुख्य है। इसी पर्वत पर उटकमंड स्थित है। पालघाट नदी के दक्षिण में नीलगिरि पर्वत के समान ही अनामलाई का पठार भी है। इनके अतिरिक्त और भी छोटे छोटे पठार हैं जिनके किनारे के पास की भूमि बहुत नीची है। परन्तु पहाड़ों को बने अभी बहुत समय नहीं हुआ इस कारण नदियाँ अब भी अपनी घाटियाँ बना रही हैं।

**तटीय मैदान**

दक्षिण पठार चारों ओर मैदानों से घिरा है। उत्तर में गंगा और सिन्ध का मैदान, पूर्व में गंगा का मैदान, तथा पूर्व का तटीय मैदान है। दक्षिण में भी पूर्व का तटीय मैदान, तथा पश्चिम में पश्चिम का तटीय मैदान है।

पूर्वी घाट और बंगाल की खाड़ी के बीच में कारोमंडल का चौड़ा विस्तृत उपजाऊ समतल तटीय मैदान है। पश्चिमी घाट और अरब सागर का तटीय मैदान तंग है और मालाबार के नाम से प्रसिद्ध है।

**भूमि मिट्टी**

भारतवर्ष में मुख्य चार प्रकार की भूमि हैं—( १ ) लाल भूमि, ( २ ) काली-कपास की भूमि जिसे रेगर भूमि भी कहते हैं ( ३ ) गंगवार भमि ( Alluvial Soil ) यह मिट्टी बहती हुई नदी की धार के साथ आकर जम जाती है। ( ४ ) लैटेराइट ( Latorite ) भूमि।

लाल ज़मीन ( Crystalline Soil ) विंध्या के नीचे सारे प्रायद्वीप में पाई जाती है। यह ज़मीन सारे मद्रास प्रांत में, मैसूर राज्य में और बम्बई के दक्षिणोत्तर में पाई जाती है। यह मिट्टी हैदराबाद के पूर्वी हिस्से में भी फैली है तथा मध्यप्रदेश से उड़ीसा प्रान्त, छोटा नागपूर और बंगाल के दक्षिण तक फैली हुई है। यह मिट्टी बुंदेलखंड और राजपूताने की कुछ रियासतों में भी पाई जाती है।

इस मिट्टी का रंग गाढ़ा लाल, भूरा या काला होता है। इस जमीन की गहराई और उपजाऊपन भिन्न भिन्न स्थानों पर भिन्न भिन्न है और इसका तत्व भी भिन्न भिन्न प्रकार का होता है। साधारणतः ऊँची जगहों में यह कम उपजाऊ, कम गहरी, पथरीली और हलके लाल रंग की होती है। जहाँ इस ज़मीन की गहराई अधिक होती है वहाँ यदि पानी यथेष्ट परिमाण में मिल जाये तो खूब अच्छी फसल उत्पन्न हो सकती है। इस भमि

में नोषजन ( Nitrogen ) स्फुरिक अम्ल ( Phosphoric Acid ) और ह्यूमस ( Humus ) की कमी होती है। किन्तु पोटास और चूना यथेष्ट होता है।

काली कपास की भूमि या रेगर भूमि दक्षिण की सारी ऊँची भूमि ( Table-land ) में पाई जाती है। यह जमीन लगभग दो लाख वर्ग मील में फैली हुई है। बम्बई प्रान्त में, सारे बरार में, हैदराबाद रियासत




या मध्य प्रान्त के पश्चिमी हिस्से में, तथा मदरास प्रान्त के बिलारी, करनाल, कड़ापा, कोयमबटूर और टिनावेली ज़िलों में पाई जाती है। किन्तु प्रत्येक स्थान पर मिट्टी एक सी उपजाऊ नहीं है। पहाड़ियों के ऊपर यह भूमि कम गहरी और कम उपजाऊ है। जहाँ वर्षा अच्छी होती है वहाँ यह भूमि खूब उपजाऊ है। घाटियों में पाई जाने वाली काली मिट्टी बहुत अधिक उपजाऊ है। रेगर या काली भूमि बहुत बढ़िया दानेदार और काली होती है। यह बहुधा गीली और चिकनी होती है। एक अच्छी वर्षा के थोड़े दिनों ही बाद यह खेती के योग्य हो जाती है।

गीली भूमि सूखने पर सिकुड़ जाती है और उसमें बहुत सी दरारें पड़ जाती हैं। इसका काला रंग इसके कणों में लोहे के मिले रहने के कारण है। इस मिट्टी में चूना ( Calcium ) और मगनीसियम कर्बनेट ( Magnesium Carbonate ) यथेष्ट परिमाण में मिलते हैं। किन्तु नोषजन ( Nitrogen ) की इसमें भी कमी है।

पानी के बहाव से बह कर आई हुई मिट्टी (alluvial soil) भारत में सबसे अधिक पाई जाती है और यह अत्यधिक उपजाऊ है। सिंधु नदी से लेकर गंगा के कछार तक इस प्रकार की मिट्टी फैली हुई है। इसका क्षेत्रफल तीन लाख वर्ग मील है। प्रायद्वीप के दोनों किनारों पर यह ज़मीन कम या अधिक चौड़ाई में पाई जाती है। अधिकतर यह भूमि गोदावरी, कृष्णा और कावेरी के मुहानों और उनके आसपास फैली है। इस मिट्टी में स्फुरिक अम्ल ( Phosphoric acid ), नोषजन ( Nitrogen ) व ह्यूमस ( Humus ) की कमी है किन्तु चूना और पोटाश काफी है।

सिंध गंगा के मैदान में सिंध का कुछ हिस्सा उत्तर राजपूताना, पंजाब, संयुक्तप्रान्त, बिहार, बंगाल और आधा आसाम का भाग आ जाता है। इसकी पश्चिम में चौड़ाई ३०० मील और पूर्व में केवल ९० मील ही है। इस ज़मीन की गहराई १६०० फीट है और अधिकतर इसकी मिट्टी हिमालय से आती है।

गंगवार भूमि ( Alluvial soil ) बहुत उपजाऊ होती है और खेती के लिए विशेष उपयोगी होती है। साधारण पानी से ही उसकी उपजाऊ शक्ति बहुत बढ़ जाती है। इस भूमि में नोषजन ( Nitrogen ) तो कम होता है किन्तु स्फुरिक अम्ल ( Phosphoric acid ) तथा पोटाश काफी होता है। चूना इसमें बहुत होता है।

लेटराइट ( Laterite ) एक विशेष प्रकार की भूमि होती है। यह मिट्टी उपजाऊ नहीं होती। इस कारण इस पर खेती नहीं हो सकती। इसका रंग लाल होता है। यह मिट्टी मोटी होती है। इसमें पत्थर अधिक पाये जाते हैं। लेटराइट ज़मीन अधिकतर पहाड़ियों और पठारों के सिरे पर पाई जाती है। यह दक्षिण, मध्य भारत, मध्य प्रान्त, राजमहल, उड़ीसा, दक्षिण बम्बई, मालाबार तथा आसाम में पाई जाती है। इस ज़मीन में पोटाश, स्फुरिक अम्ल ( Phosphoric acid ) और चूना कम होता है किन्तु ह्यूमस अधिक होता है। इस ज़मीन में तेजाब अधिक होता है। इस ज़मीन में खेती करने के लिए खाद देने के अतिरिक्त इसमें तेज़ाब को कम करने की आवश्यकता होती है।

इन चारों प्रकार की भूमि से प्रत्येक में तीन प्रकार की मिट्टी होती है। ( १ ) चिकनी, ( २ ) मटियार, ( ३ ) बलुई। जिस ज़मीन के परमाणुओं का आकार बहुत छोटा होता है वे एक दूसरे से सटे हुए रहते हैं और इनमें से किसी भी दो परमाणुओं के बीच में बहुत कम स्थान होता है, तो उस ज़मीन को चिकनी मिट्टी कहते हैं। इस ज़मीन में पानी बहुत कठिनाई से प्रवेश करता है और अधिकतर उसके ऊपर ही रह जाता है। जो कुछ भी पानी इसके भीतर प्रवेश कर जाता है वह देर तक उसके अन्दर बना रहता है। इस प्रकार की चिकनी मिट्टी बिहार और बंगाल में पाई जाती है। इस पर धान और जूट की खेती खूब होती है।

जब मिट्टी के परमाणु काफी बड़े होते हैं और दो परमाणुओं के बीच की जगह काफी होती है तो उस मिट्टी को बलुई मिट्टी कहते हैं। रेतीली मिट्टी में पानी बहुत आसानी से मिट्टी को पार करके नीचे पहुँच जाता है। इसका परिणाम यह होता है कि इस मिट्टी में पानी अधिक देर तक नहीं ठहर सकता और इस पर खेती करने के लिए अत्यधिक सिंचाई की आवश्यकता होती है। ऐसी ज़मीन में बहुत कम पैदावार होती है। इसमें बाजरा, ज्वार इत्यादि साधारण अनाज ही उत्पन्न किए जा सकते हैं।

दोमट या मटियार भूमि उसे कहते हैं जिसके परमाणु न तो चिकनी मिट्टी की तरह छोटे हों और न बलुई मिट्टी की तरह बड़े हों। यह मिट्टी खेती के लिए अन्य दोनों प्रकार की मिट्टियों से अच्छी होती है। इसमें सब प्रकार की फसलें उत्पन्न की जा सकती हैं।

भारतवर्ष में प्रति किसान पीछे औसतन दो एकड़ से कुछ ही अधिक ज़मीन है। किन्तु अभी भी दो अरब से कुछ अधिक एकड़ भूमि जो कि खेती के योग्य है बिना जुती हुई पड़ी है। इसका मुख्य कारण यह है कि वह ज़मीन ऐसी जगहों में है जो मनुष्यों की आबादी से दूर है। इस खेती के योग्य भूमि ( जो बिना जुती पड़ी है ) के अतिरिक्त ऐसी भी भूमि है जो कुछ कारणवश खेती के योग्य नहीं है। ऐसे ज़मीन पाँच प्रकार की है ( १ ) जहाँ वर्षा बहुत कम होती है। ( २ ) जो दलदल हैं, ( ३ ) बीहड़ ज़मीन, ( ४ ) रेहर ज़मीन ( ५ ) पथरीली ज़मीन, जिसमें लोहा और कोयला अधिक पाया जाता है।

भारतवर्ष में कुछ ऐसी ज़मीन हैं जहाँ पानी बिलकुल न मिलने से वहाँ खेती नहीं हो सकती। ऐसी भूमि पंजाब के दक्षिण-पश्चिम, सिंध, राजपूताना, मध्यभारत तथा दक्षिण की उच्च सम भूमि में पाई जाती है। पंजाब और

सिंध में नहरों के बन जाने से लाखों एकड़ भूमि पर खेती होने लगी है। परन्तु राजपूताना, दक्षिण तथा अन्य स्थानों की भूमि पानी की कमी के कारण खेती के योग्य नहीं है।

खेती के अयोग्य दूसरे प्रकार की ज़मीन वह है जिसमें ज़रूरत से ज्यादा पानी बना रहता है। हिमालय की तराई तथा दक्षिण बंगाल में इस प्रकार की भूमि पाई जाती है।

जब वर्षा खूब जोरों से होती है तब भारतवर्ष में पानी के बहाव का प्रश्न महत्वपूर्ण हो जाता है। वर्षा का पानी खेतों पर से होकर उसके गुणकारी तत्वों को बहा ले जाता है। इसी को धरती का काटना ( Soil Erosion ) कहते हैं। कभी कभी तो वर्षा का जल इस वेग से बहता है कि भूमि में गहरे नाले बन जाते हैं और सारा प्रदेश ऊबड़ खाबड़ और खेती के अयोग्य बन जाता है। फिर वर्षा का पानी इस तेज़ी से मिट्टी को काटता हुआ बहता है कि भूमि पानी को सोख ही नहीं पाती और दूसरी सतह-वितल ( Sub-soil ) में यथेष्ट पानी नहीं पहुँचता। इसका फल यह होता है कि धीरे धीरे उस प्रदेश के कुयें बेकार हो जाते, हैं। पानी के साथ सदैव मिट्टी कटती जाती है अथवा उपजाऊ शक्ति घटती जाती है, क्रमशः वह प्रदेश खेती के अयोग्य बन जाता है।

पानी के बहाव पर अधिकार न होने से जो कटाव होता है उसके कई उदाहरण हैं। जमुना के दाहिने किनारे पर हज़ारों एकड़ बढ़िया ज़मीन बरबाद हो गई। क्योंकि पानी ने ज़मीन को काट कर बीहड़ बना दिया। यह खड्ड या बीहड़ ज़मीन ( Ravines ) पहले अच्छी और उपजाऊ जगह थी किन्तु पानी के मनमाने बहाव के कारण इसकी यह दशा हो गई है। प्रतिवर्ष इसका विस्तार बढ़ता जाता है। जहाँ पहले उपजाऊ खेत थे वहाँ अब खड्ड पाये जाते हैं।

ऐसी बीहड़ ज़मीन का अधिक विस्तार प्रायद्वीप, मध्यभारत, ग्वालियर, मध्यप्रान्त और बम्बई में पाया जाता है। ऐसी बीहड़ ज़मीन में बांध बना कर अथवा जंगल लगा कर कटाव को रोका जाता है।

चौथे प्रकार की खेती के अयोग्य भूमि ऊसर ( रेहर ) ज़मीन है। यह ऊसर भूमि अवध, आगरा, पंजाब, सिंध के हिस्सों, तथा पश्चिम सीमा प्रान्त में पाई जाती है। दक्षिण के नीरा नहर के प्रदेश तथा बम्बई के केरा ज़िले में भी ऊसर ज़मीन पाई जाती है। परन्तु अधिकतर ऐसी भूमि सिंध गंगा के मैदान और पश्चिमोत्तर सीमाप्रांत में पाई जाती है।

भारत में ऊसर ज़मीन की उत्पत्ति का सिंचाई से घनिष्ठ सम्बंध है। आवश्यकता से अधिक सिंचाई होने से उसमें रेह नमक (Alkaline Salt) रह जाते हैं। यदि यह रेह अधिक इकट्ठा हो गया तो फिर भूमि ऊसर बन जाती है और खेती के अयोग्य बन जाती है।

**भारतवर्ष का जलवायु**

भारतवर्ष एक विशाल देश है। इसकी लम्बाई चौड़ाई लगभग २००० मील है। ऐसे विशाल देश के भिन्न भिन्न भागों में यदि एकसा जलवायु न हो तो कोई आश्चर्य नहीं है। इस देश में सूखे मैदानों से लेकर वर्षा के कारण लहलहाते हुए वन प्रदेश भी मिलते हैं। आर्थिक भूगोल के विद्यार्थी को किसी भी देश के जलवायु को जानना नितान्त आवश्यक है क्योंकि जलवायु पर ही किसी देश की खेती निर्भर रहती है। भारतवर्ष तो कृषि प्रधान देश है। इस कारण यहाँ जलवायु का प्रभाव मनुष्यों के आर्थिक जीवन पर अन्य देशों की अपेक्षा अधिक है।

हिन्दुस्तान का दक्षिणी भाग कर्क रेखा और भूमध्य रेखा के मध्य में स्थित है। प्रायद्वीप का दक्षिणी भाग लंका भूमध्यरेखा के अधिक समीप है। इस कारण यह भाग प्रायः साल भर गरम रहता है। यही कारण है कि दक्षिण भारत में गरम कपड़े नहीं पहने जाते। यहाँ गरमियों और जाड़ों के तापक्रमों में अधिक अन्तर नहीं होता। यदि हम उत्तर में बम्बई तक बढ़ें तो तापक्रम का भेद भी बढ़ता जाता है। परन्तु प्रायद्वीप के सब भागों में तापक्रम में भेद एकसा नहीं होता। जो भाग समुद्र के समीप है, वहाँ तापक्रम का भेद कम है और जो समुद्र से दूर है वहाँ अधिक है। एकही अक्षांश वाले स्थानों में सूर्य की किरणें समान कोण से गिरती हैं। दिन और रात्रि की लम्बाई भी समान होती है। पर हवा की नमी और खुश्की के कारण इनके तापक्रम में भेद हो जाता है। हवा में जितनी ही नमी होगी उतना ही कम भेद शीतकाल तथा ग्रीष्म-काल में होगा। यही कारण है कि समुद्र के समीपवर्ती प्रदेश के तापक्रमों में कम अन्तर होता है। सिंध, राजपूताना, तथा पश्चिमी पंजाब में यह भेद और भी अधिक हो जाता है। डेराइस्माइल खाँ में किसी किसी साल सरदी में बर्फ पड़ जाता है, परन्तु गरमी का तापक्रम १२०० फै० रहता है। इसके विपरीत आसाम और पूर्वी बंगाल में गर्मी खुश्क नहीं होती। जिन दिनों उत्तर-पश्चिम भारत में गर्मी और खुश्की के कारण हरियाली का चिन्ह भी नहीं होता और धूल उड़ा करती है उन दिनों में आसाम, बंगाल और लंका में सब कहीं हरियाली रहती है। गुजरात, मध्यप्रनत, मध्य भारत, बिहार, संयुक्तप्रान्त न सिंध की तरह खुश्क हैं और न

आसाम की तरह नम हैं। यह कर्क रेखा से भी अधिक दूर नहीं। इसलिए यहाँ गर्मियों में खूब गर्मी और सरदी में ठंड पड़ती है।



तापक्रम पर ऊँचाई का भी बहुत प्रभाव पड़ता है। जैसे जैसे ऊँचाई बढ़ती जाती है वैसे ही वैसे तापक्रम कम होता जाता है। ३०० फीट की ऊँचाई पर एक अंश तापक्रम कम हो जाता है। इसी कारण हिमालय की ऊँची चोटियों पर जून में भी बरफ जमा रहता है जब हिन्दोस्तान के उत्तरी मैदानों में भीषण गर्मी पड़ती है।

हिन्दुस्तान का जो भाग भूमध्य रेखा के समीप है वह त्रिभुजाकार है। जिससे उस पर समुद्र का अधिक से अधिक प्रभाव पड़ता है। पठार की ऊँचाई भी गरमी को कुछ कम कर देती है। उत्तर के मैदानों की तिब्बत से चलने वाली ठंडी हवाओं से हिमालय की ऊँची दीवार रक्षा करती है। यदि उत्तर में हिमालय के ऊँचे पहाड़ न खड़े होते तो सर्दियों में उत्तर के मैदानों में भयंकर शीत पड़ता। उत्तर-पश्चिम के हिन्दूकुश, सफेद कोह, तथा सुलेमान पहाड़ भी हिन्दुस्तान की ईरान के तूफानों से रक्षा करते हैं। दर्रों के ज़रिये आने वाली हवाओं का प्रभाव बहुत अधिक नहीं होता।

भारतवर्ष में जलवृष्टि मानसून हवाओं के द्वारा होती है। भारतवर्ष का जलवायु बहुत कुछ मानसून हवाओं द्वारा प्रभावित होता है अतएव इनके विषय में हमें विस्तार पूर्वक जान लेना चाहिए।

**मानसून**

इस देश में जलवृष्टि के विचार से वर्षा दो हिस्सों में बाँटी जा सकती है। पहला सूखे महीने, जिसमें वर्षा बिलकुल नहीं होती। दूसरे वर्षा के महीने। दिसम्बर से लेकर मई तक भारतवर्ष में सूखे दिन होते हैं और इन दिनों में पृथ्वी से समुद्र की ओर चलने वाली हवाओं की प्रधानता रहती है। इन सूखी हवाओं के चलने से तापक्रम बहुत घटता बढ़ता रहता है। जून से दिसम्बर तक यहाँ बरसात के दिन होते हैं। उन दिनों हवा समुद्र से पृथ्वी की ओर चलती है। इस कारण हवा में नमी अधिक होती है, और तापक्रम का उतार चढ़ाव अधिक नहीं होता।

गरमी के महीनों में भूमध्य रेखा के समीप हिन्द महासागर का औसत तापक्रम ७६० फै० होता है, परन्तु उन्हीं दिनों में भारतीय प्रायद्वीप का औसत तापक्रम ८२० फै० तथा सिंध बिलोचिस्तान का औसत तापक्रम ९५$^{0}$फै० से भी अधिक हो जाता है। अधिक गरमी के कारण स्थल की हवा हल्की होकर ऊपर उठ जाती है और भूमध्य रेखा की अधिक भारी हवा इसका स्थान लेने के लिए आती है। लगातार भाप के मिलते रहने से यह हवा नमी से लबालब भरी रहती है। पानी से भरी हुई मानसून दक्षिण-पश्चिम से भारतवर्ष की ओर चलती है और मालाबार तट से टकराती है।

गरमी में चलने वाली मानसून को दो शाखाओं में बाँटा जा सकता है (१) अरब सागर की मानसून (२) बंगाल खाड़ी की मानसून। बंगाल खाड़ी की मानसून पृथ्वी से बहुत दूर चल कर टकराती है और बहुत बड़े भाग पर वर्षा करती है। अरब सागर की मानसून में यद्यपि जल बहुत अधिक होता है, किन्तु उसका अधिकांश जल पश्चिमी घाट पर ही गिर जाता है। अरब

सागर की मानसून का कुछ अंश नर्बदा की घाटी में होकर अन्दर पहुँचता है और छोटा नागपुर में बंगाल खाड़ी की मानसून से मिलता है। बंगाल की खाड़ी की मानसून अराकान तट से टकराती है और उसके उपरान्त गारो




और खासी की पहाड़ियों के रास्ते अन्दर घुसती है। इन्हीं पहाड़ियों की घाटियों के सामने चेरा-पूंजी का पहाड़ी स्थान है, जहाँ की औसत वर्षा ४३० इंच है। इस तंग रास्ते से निकलकर मानसून पश्चिम की ओर हिमालय के साथ बहती है और पंजाब में अरब सागर मानसून की दूसरी शाखा से मिलती है। जैसे जैसे मानसून पश्चिम की ओर बढ़ती है वैसे ही वैसे वर्षा कम होती जाती है। हिमालय के समीप वर्षा कुछ अधिक होती है किन्तु अन्दर की तरफ कम हो जाती है।

जून के आरम्भ में मानसून पश्चिमी घाट के तट पर दिखलाई देती है और जून से जूलाई तक वर्षा अधिक बढ़ती जाती है। अगस्त में मानसून सारे देश पर छा जाती है और अगस्त तक वर्षा एक सी होती है। इसके उपरान्त मानसून निर्बल होने लगती है और वायु अन्दर तक नहीं पहुँचती और क्रमशः

मानसून लौटने लगती है। जिन भागों में सबसे आख़ीर में वर्षा पहुँचती है उन्हीं भागों में से सबसे पहले लौटती है। नीचे दी हुई तालिका से यह ज्ञात हो जायगा कि भिन्न भिन्न प्रान्तों में मानसून कब पहुँचती और वापस लौटती है।

| | प्रारम्भ—अन्त |
|---|---|
| बम्बई— | ५ जून—१५ अक्टूबर |
| बंगाल— | १५ जून—३० अक्टूबर |
| संयुक्तप्रान्त— | २५ जून—३० सितम्बर |
| पंजाब— | १ जूलाई—१४-२१ सितम्बर |

अरब सागरी मानसून दक्षिण की ओर राजपूताना, गुजरात और दक्षिण से लौटती है। इसी प्रकार बंगाल खाड़ी की मानसून गंगा के मैदानों से लौटती है।

गरमी के दिनों में चलने वाली मानसून से भारतवर्ष के भिन्न भिन्न भागों को जल मिलता है। किन्तु वर्षा एक सी नहीं होती। कहीं अधिक कहीं कम। पश्चिमी घाट के पश्चिमीय ढाल पर वर्षा १०० इंच होती है किन्तु पूर्वीय ढाल पर केवल ४० इंच ही वर्षा होती है। बर्मा के तट पर भी वर्षा १०० इंच होती है किन्तु अन्दर की ओर केवल २० इंच से ४० इंच तक वर्षा होती है। दक्षिण प्रायद्वीप में तो वर्षा और भी कम अर्थात् १५″ से ३०″ तक ही होती है। मध्यप्रान्त, संयुक्तप्रान्त, तथा मध्यभारत में वर्षा २५″ से ५०″ तक होती है। पूर्वीय बंगाल तथा आसाम में ६५″ वर्षा होती है और शेष बंगाल में ५५″ वर्षा होती है। बिहार में वर्षा का औसत ४५″ है। उत्तर भारत में वर्षा पूर्व से पश्चिम की ओर कम होती जाती है। पंजाब में वर्षा कम होती है। पूर्वीय पंजाब में वर्षा २०″ होती है किन्तु पश्चिम में केवल ६″ ही वर्षा होती है।

**जाड़ों की वर्षा**

अक्टूबर से दिसम्बर तक मानसून उत्तर से दक्षिण की ओर लौटती है। दिसम्बर के अन्तिम सप्ताह में लौटती हुई मानसून समुद्र को पार करती है। पूर्व में यह लौटती हुई मानसून कारोमंडल तट, लोअर बर्मा, तथा बंगाल की खाड़ी के द्वीपों को जल देती है और पश्चिम तट पर इससे मालाबार तट पर वर्षा होती है। मदरास के समीपवर्ती ज़िलों में १५″ वर्षा होती है। इससे दक्षिण में ७″ के लगभग वर्षा होती है। हैदराबाद तथा बम्बई के दक्षिण में ४″ वर्षा होती है। बिहार, उड़ीसा तथा संयुक्त-प्रान्त में भी इन दिनों थोड़ी वर्षा होती है।

यद्यपि भारतवर्ष में वर्षा ऋतु निश्चित है, परन्तु वर्षा कितनी होगी .यह बहुत अनिश्चित है। किसी वर्ष विशेष वर्षा बहुत होती है किन्तु अन्य




वर्षों में वर्षा बहुत कम होती है। जिन भागों में वर्षा कम होती है वहाँ वर्षा अनिश्चित होती है किन्तु जहाँ वर्षा अधिक होती है वहाँ निश्चित होती है। केवल इतना ही नहीं कभी कभी मानसून देर से आती है और जल्दी ही समाप्त हो जाती है। इस अनिश्चित वर्षा के कारण फसलों को बहुत हानि पहुँचती है और अकाल पड़ जाता है। किसी किसी वर्ष वर्षा

आवश्यकता से भी अधिक होती है जिससे खेतों को हानि पहुँचती है। वास्तव में यदि देखा जाये तो भारतवर्ष में वर्षा बहुत ही अनिश्चित है और इस पर निर्भर होने के कारण खेती भी अनिश्चित है।




गरमियों की वर्षा की विशेषता यह है कि वह बहुत तेज़ी से और एक साथ बहुत होती है इस कारण बहुत सा जल नदियों द्वारा बह जाता है पृथ्वी उसको सोख नहीं पाती। इसका परिणाम यह होता है कि जल वृष्टि का अधिक वेग होने के कारण बहुत सी भूमि कट जाती है और मिट्टी बह जाती है। भूमि के इस कटाव ( Soil erosion ) से खेती को बहुत हानि पहुँचती है।

**जलवायु का भारत के आर्थिक जीवन पर प्रभाव**

भारत की जलवायु की कुछ विशेषताएं हैं जिनका भारत के आर्थिक जीवन पर बहुत प्रभाव पड़ता है। हमें उनके सम्बन्ध में जानकारी प्राप्त कर लेना चाहिए।

(१) जाड़ों में भी भारतवर्ष का तापक्रम (Temperature) बहुत नीचा नहीं होता। भारत के प्रत्येक भाग में जाड़ों में भी यथेष्ट गरमी रहती है। इस कारण खेती के लिए लम्बा समय मिलता है। पौधों को उगने के लिए जाड़ों में भी यथेष्ट गरमी मिल जाती है। विशेष कर जाड़ों में पाला और कुहरा प्रायः नहीं होता। इस कारण भारत जाड़ों में तो शीतोष्ण कटिबंध की फसलें उत्पन्न कर सकता है और गरमियों में उष्ण कटिबंध (Tropics) तथा अर्ध उष्ण कटिबंध (Sub-Tropics) की फसलें उत्पन्न कर सकता है। बंगाल और आसाम तथा दक्षिण प्रायद्वीप में जहाँ सिंचाई के साधन उपलब्ध हैं इन सूखे महीनों में भी फसलें उत्पन्न की जा सकती हैं। इस कारण इन प्रदेशों में वर्ष में चावल की तीन फसलें तक उत्पन्न हो सकती हैं।

(२) अधिकांश वर्षा जून जूलाई और अगस्त में होती है इससे ज्वार बाजरा की फसलें शीघ्र तैयार हो जाती हैं और इन दिनों के गरम और नम जलवायु के कारण पौधों की खूब बढ़वार तथा उत्पत्ति होती है जिससे कि पशुओं को यथेष्ट चारा मिल जाता है।

(३) गरमियों में तापक्रम बहुत जल्दी ही ऊँचा हो जाता है इस कारण भारत में फसलें शीघ्र पक कर तैयार हो जाती हैं। शीघ्र पकने के कारण यहाँ की पैदावार उतनी बढ़िया नहीं होती जितनी कि अन्य देशों की। जाड़े और गरमियों दोनों की फसलों के लिए यह बात लागू होती है क्योंकि दोनों ही फसलें गरमी में पकती हैं।

(४) वर्षा क्योंकि वर्ष में तीन चार महीनों ही होती है इस कारण वर्ष का शेष भाग सूखा रहता है। इसका परिणाम यह होता है कि यहाँ घास के मैदान नहीं हैं। जो कुछ भी घास वर्षा के दिनों में उगती है वह वर्षा के उपरान्त धूप की तेज़ी से जल जाती है इस कारण भारत में चारे की कमी रहती है और जो कुछ चारा होता है वह घटिया होता है।

(५) वर्षा पश्चिम में कम होती है (संयुक्तप्रान्त और पंजाब) और यही उपजाऊ मैदान ऐसे हैं जहाँ जाड़ों में यथेष्ट जाड़ा पड़ता है इस कारण ही यहाँ गेहूँ जो शीतोष्ण कटिबंध (Temperate Zone) की पैदावार है खूब उत्पन्न होता है।

(६) भीषण गरमी के उपरान्त वर्षा के आने से बहुत से रोग उत्पन्न हो जाते हैं। उदाहरण के लिए कुछ भागों में मलेरिया का भीषण प्रकोप होता है। जहाँ वर्षा अधिक होती है वहाँ मलेरिया के कारण जनसंख्या की कार्य-क्षमता नष्ट हो जाती है।

( ७ ) गरमी और नमी होने के कारण वर्षा के दिनों में बीमारियों की ही बढ़वार नहीं होती मनुष्य में आलस्य और पुरुषार्थहीनता भी उत्पन्न हो जाती है। इससे उत्पादन कार्य पर बुरा प्रभाव पड़ता है। किन्तु यह बुरा प्रभाव केवल उन्हीं प्रदेशों में दिखलाई देता है जहाँ वर्षा अधिक होती है।

( ८ ) भारत में वर्षा बहुत ही अनिश्चित है किसी वर्ष वर्षा बहुत कम होती है और सूखा पड़ जाता है फसलें नहीं होतीं दुर्भिक्ष पड़ जाता है दूसरी वर्ष वर्षा अधिक होने से नदियों में बाढ़ आ जाती है उससे भी फसलों को हानि पहुँचती है। इस कारण भारतीय ग्रामीण निराशावादी और भाग्यवादी बन गया है।

( ९ ) क्योंकि वर्षा वर्ष के केवल तीन गरमियों के महीनों में होती है और वह भी अनिश्चित। इस कारण जाड़े में फसलें उत्पन्न करने के लिए सिंचाई की बहुत अधिक आवश्यकता होती है। यही कारण है कि भारतवर्ष की खेती सिंचाई पर बहुत कुछ निर्भर है और खेती के लिए सिंचाई का यहाँ इतना महत्व है।

## अभ्यास के प्रश्न

( १ ) मानसूनी जलवायु से आपका क्या अभिप्राय है। उसकी क्या विशेषताएँ हैं?

( २ ) भारतवर्ष की वर्षा की क्या विशेषताएँ हैं और उनका भारत के आर्थिक जीवन पर क्या प्रभाव पड़ता है?

( ३ ) भारत में वर्षा का वितरण एक सा क्यों नहीं है? भिन्न भिन्न भागों में वर्षा कम और अधिक क्यों है?

( ४ ) हिमालय का आर्थिक महत्व क्या है विस्तार पूर्वक लिखिए।

( ५ ) गंगा और सिंध के मैदान इतनें उपजाऊ क्यों हैं?

( ६ ) भारत में पाई जाने वाली मिट्टियों का संक्षेप में वर्णन कीजिए और उनके गुण दोष बतलाइए?

( ७ ) भूमि का कटाव ( Soil erosion ) क्या है, उससे क्या हानियाँ हैं और उसको किस प्रकार रोका जा सकता है।

( ८ ) रेगर मिट्टी और सिंध गंगा के मैदानों की मिट्टी का खेती के लिए क्या महत्व है समझा कर लिखिए।

———

## सोलहवाँ परिच्छेद

# वन-सम्पत्ति

ब्रिटिश सत्ता के स्थापित होने के पूर्व भारतवर्ष में वन सम्पत्ति बहुत अधिक थी। इसके उपरान्त जनसंख्या की बढ़ती के कारण खेती के लिए अधिक भूमि की आवश्यकता हुई। साथ ही रेल, इमारतों और जलाने के लिए अधिकाधिक लकड़ी की माँग बढ़ने लगी। लकड़ी की इस बढ़ती हुई माँग तथा खेती योग्य भूमि की अधिकाधिक माँग के कारण बहुत से जंगल काट कर साफ कर दिए गए। इस प्रकार बहुत से मूल्यवान वन नष्ट हो गए। उस समय तक सरकार ने वनों की रक्षा की ओर ध्यान ही नहीं दिया।

१८५७ की राज्यक्रान्ति के उपरान्त सरकार ने वनों की ओर ध्यान दिया और उनकी रक्षा तथा उन्नति के लिए प्रत्येक प्रान्त में वन-विभागों की स्थापना की गई। अब प्रान्तीय वन-विभाग प्रान्तों में वनों की देख-भाल तथा उनका प्रबंध करते हैं।

भारतवर्ष जैसे कृषि प्रधान देश में किसान बहुत कुछ वनों पर निर्भर रहते हैं। पर्वतों पर खड़े हुए वनों को नष्ट कर देने से मैदानों में रहने वालों का जीवन संकटमय हो जाता है। वर्षा का पानी तथा नदियाँ स्वच्छंदतापूर्वक बहती हैं। इसका फल यह होता है कि उपजाऊ भूमि रेत से पट जाती है। भूमि का कटाव ( Erosion of soil ) होने लगता है और भीषण बाढ़ें आती हैं जिससे खेती और आबादी नष्ट हो जाती है। वनों का जलवायु पर अच्छा प्रभाव पड़ता है। हरे वृक्ष बादलों को आकर्षित करते हैं। अतएव वन-आच्छादित प्रदेश में अधिक वर्षा होती है। वृक्ष प्रति दिन वायु को पत्तियों के द्वारा जल देते रहते हैं। इस कारण गरम देशों में वन प्रान्तों का तापक्रम कम रहता है। वनों के वृक्षों की जड़ें वनों की भूमि को जल सोखने वाली बना देती हैं। इस कारण वर्षा का जल व्यर्थ न बहकर पृथ्वी में सूख जाता है और नीचे पानी अधिक इकट्ठा हो जाता है जिससे सिंचाई में सुविधा होती है।

भारतवर्ष में जलाने की लकड़ी की कमी के कारण किसान गोबर को जला डालता है। इस नाशकारी प्रथा के कारण भूमि को यथेष्ट खाद नहीं मिलती और भूमि कमजोर होती जाती है। यदि ऊसर तथा बंजर भूमि पर वृक्ष लगाये जायें तो खाद की समस्या हल हो सकती है। भारतवर्ष के वनों




में अनन्त राशि में घास उत्पन्न होती है। इन वनों में लगभग एक करोड़ पशु प्रतिवर्ष चरते हैं। इसके अतिरिक्त घास दूर दूर भेजी जाती है। भारत के किसी न किसी भाग में प्रतिवर्ष दुर्भिक्ष पड़ता है। लाखों पशु बिना चारे मर जाते हैं। यदि वन विभाग चारे को इकट्ठा करे तथा पशुओं को चरने की अधिक सुविधा दे तो चारे की समस्या कुछ हद तक हल हो सकती है। वनों के समीपवर्ती गाँवों के किसान पशुओं को चराकर, तथा वनों की जड़ी, फल बूटियों तथा औषधियों को इकट्ठा करके अपना गुज़र करते हैं। इनके अतिरिक्त वनों से हमें बहुमूल्य लकड़ी तथा अन्य कच्चा माल मिलता है जिसके आधार पर बहुत उद्योग-धंधे पनप सकते हैं।

भारतवर्ष में बहुत तरह के वन हैं। भिन्न भिन्न भागो में जलवायु तथा भूमि की भिन्नता के कारण वनस्पति भी भिन्न है।

**भारतवर्ष के वन** अधिकांश देश में ऊष्ण कटिबन्ध की वनस्पति पाई जाती है। साधारणतः अन्य देशों में ऊष्ण कटिबन्ध की वनस्पति का विभाजन वर्षा के आधार पर निम्नलिखित प्रकार से होता है :—




( १ ) सर्वदा हरे रहने वाले वन ( २ ) पतझड़ वन, ( ३ ) सवाना, ( ४ ) कांटेदार वृक्षों के वन, ( ५ ) सत्रप के मैदान, ( Steppe ) किन्तु भारतवर्ष में सवाना तथा घास के विस्तृत मैदान नहीं मिलते। यहाँ तो सर्वदा हरे रहने वाले वन, पतझड़ के वन, तथा कांटेदार वन ही पाये जाते हैं।

अर्द्ध ऊष्ण ( Sub-Tropical ) शीतोष्ण कटिबन्ध तथा ठंडे वन ( Alpine Vegetation ) भारतवर्ष में केवल पहाड़ों पर पाये जाते हैं। अर्द्ध ऊष्ण वन वास्तव में ऊष्ण वनों और शीतोष्ण वनों के बीच में स्थित

हैं। जैसे जैसे ऊँचाई बढ़ती जाती है वैसे ही वैसे ऊष्ण कटिबन्ध की वनस्पति अर्द्ध ऊष्ण कटिबन्ध, और शीतोष्ण कटिबन्ध की वनस्पति में परिणत होती जाती है। कहीं कहीं तो अर्द्ध ऊष्ण कटिबन्ध की वनस्पति प्रकट ही नहीं होती है। पश्चिमी तथा मध्य हिमालय में चीड़ (पाइन) वनों के रूप में यह बिलकुल स्पष्ट है। पूर्व हिमालय में भी अर्द्ध ऊष्ण वनस्पति का प्रदेश स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है, किन्तु दक्षिण भारत के पहाड़ी वनों में यह बिलकुल दृष्टिगोचर नहीं होता।

शीतोष्ण कटिबन्ध के वन भारतवर्ष में पहाड़ों पर पाये जाते हैं। चौड़ी पत्तियों वाले वृक्ष उन भागों में पाये जाते हैं जहाँ वर्षा बहुत अधिक होती है। ऐसे वन दक्षिण की पहाड़ियों तथा उत्तर की पहाड़ियों (पूर्वी भाग में) मिलते हैं। अधिकांश हिमालय के उस भाग पर जहाँ वर्षा साधारण होती है अथवा कम होती है, सदा हरे रहने वाले नुकीली पत्ती (Coniferous) के वन मिलते हैं।

पहाड़ी वनस्पति (Alpine Vegetation) भारतवर्ष में केवल हिमालय पर पाई जाती है। अधिक ऊँचाई पर पहाड़ी वनों (Alpine forests) में बर्च (Birch) के वृक्ष अधिक पाये जाते हैं। अधिकतर इन वनों में सदा हरे रहने वाले नुकीली पत्तियों के (Coniferous) वन हैं, परन्तु कुछ चौड़ी पत्तियों के पतझड़ वाले (Deciduous) वृक्ष भी मिलते हैं। यह वन ६५०० फीट की ऊँचाई से ११, ५०० फीट की ऊँचाई तक पाये जाते हैं। इससे अधिक ऊँचाई पर वृक्ष उत्पन्न नहीं होते। हाँ, झाड़ियाँ तथा छोटे पौधे अवश्य उत्पन्न होते हैं।

भारतवर्ष के मैदानों में अधिकांश वन नष्ट हो गए हैं। वनों के नष्ट हो जाने के कई कारण हैं। एक तो खेती के लिए अधिक भूमि प्राप्त करने के लिए वनों को काट डाला गया। दूसरे मैदानों में जब नदियों में बाढ़ आती है तो चिकनी मिट्टी के वनों में बिछ जाने से वृक्षों की बढ़वार कम हो जाती है और बहुत से वृक्ष नष्ट हो जाते हैं। जो वृक्ष बच रहते हैं वे कीड़ों के आक्रमण के कारण शीघ्र ही नष्ट हो जाते हैं। मैदानों में और विशेष कर पहाड़ों के समीप वनों के नष्ट हो जाने का यह भी एक मुख्य कारण है। वनों की अग्नि, तथा पशुओं के अधिक चराने से भी भारतवर्ष में वनों को हानि पहुँचती है। वस्तुतः मनुष्य सदैव वनों को नष्ट करने पर तुला रहा है। यद्यपि आधुनिक सभ्यता बहुत कुछ लकड़ी पर निर्भर है, परन्तु फिर भी मनुष्य ने वनों को नष्ट करने का कार्य बिलकुल छोड़ नहीं दिया है। आसाम के पहाड़ी प्रदेश में वनों को जलाकर जंगली जातियाँ खेती करती हैं और

जब वह भूमि कम उपजाऊ हो जाती है तो उसको छोड़ कर दूसरे स्थान के जंगल को जलाकर खेती की जाती है। इस प्रकार वनों को नष्ट करने का क्रम चलता रहता है।

भारतवर्ष में मुख्यतः निम्नलिखित प्रकार के वन पाये जाते हैं।

**पर्वतीय (पहाड़ी) वन**

इन वनों में वनस्पति ऊँचाई तथा जलवृष्टि के अनुसार भिन्न है। पूर्वीय हिमालय तथा आसाम में बलूत ( Oak ) मैनगोलिया ( Mangolias ) और लारेल ( Laurel ) पाये जाते हैं। मध्य तथा उत्तर पश्चिम हिमालय ( पंजाब, संयुक्तप्रान्त, काश्मीर तथा सीमा-प्रान्त ) में देवदारू, नीला पाइन ( Blue pine ) और बलूत ( Oak ) के वृक्ष बहुतायत से मिलते हैं। देवदारू के ऊपर स्प्रूस ( Spruce ) तथा श्वेत सनोवर ( Silver-fir ) तथा नीचे चीर पाइन ( Chir-pine ) मिलता है जिससे रेज़िन ( Resin ) निकाला जाता है। इसी रेज़िन से तारपीन का तेल तथा बीरोज़ा तैयार किया जाता है। यदि देखा जाये तो मध्य तथा उत्तर-पश्चिम हिमालय के वन बहुत मूल्यवान हैं। इन वनों के मुख्य वृक्षों के सम्बंध में नीचे संक्षिप्त विवरण दिया जाता है।

**श्वेत सनोवर ( Silver-fir**

यह वृक्ष अधिकतर हिमालय के उत्तर-पश्चिम में तथा कुछ पूर्व में भी पाया जाता है। यह ७५०० से १०,००० फीट की ऊँचाई तक मिलता है। यह सदा हरे रहने वाला नुकीली पत्ती ( Conifer ) का वृक्ष होता है। इसकी लम्बाई अधिक होती है. किन्तु लकड़ी नरम होती है। इसका उपयोग पैकिंग, तख्तों, कागज की लुग्दी, तथा दियासलाई बनाने में होता है। यद्यपि यह वृक्ष बहुत अधिक पाया जाता है, किन्तु अभी तक इसका उपयोग बहुत कम हो सका है। इसका मुख्य कारण है कि वहाँ तक पहुँचने की सुविधा नहीं है। चिनाब तथा झेलम के रास्ते से ही इसको मैदान में लाया जाता है। अतएव इसका थोड़ा बहुत उपयोग पंजाब में ही होता है।

**देवदारु**

भारतवर्ष में देवदारु की लकड़ी बहुत मूल्यवान है। देवदारु सदा हरा रहने वाला नुकीली पत्तियों का बहुत लम्बा वृक्ष होता है। इसकी ऊँचाई १०० फीट से ऊँची होती है। यह हिमालय में ५५०० से ८००० फीट की ऊँचाई तक पाया जाता है। संयुक्तप्रान्त, पंजाब, काश्मीर तथा सीमाप्रान्त में यह पाया जाता है। देवदारु की लकड़ी साधारण कठोर होती है। इसमें

एक प्रकार का सुगंधित तेल होता है। इसकी लकड़ी बहुत मजबूत होती है। उत्तर-पश्चिम हिमालय के वनों में २००० वर्ग मील पर देवदार के वन खड़े हैं।

**नीला पाइन (Blue pine)**

नीला पाइन भी एक महत्त्वपूर्ण सदा हरा रहने वाला नुकीली पत्ती का वृक्ष है। यह ६००० से १२,००० फीट की ऊँचाई तक पाया जाता है। इसकी लकड़ी साधारण कठोर और अच्छी होती है। इसका रंग हल्का लाल होता है। अधिकतर इसको पंजाब के वनों में ही काटा जाता है।

**चीर**

चीर का वृक्ष भी सदा हरा रहने वाला नुकीली पत्तियों का वृक्ष होता हैं। इसकी लम्बाई ६० फीट से १०० फीट तक होती है। यह ३००० से ६००० फ़ीट तक मिलता है। सीमाप्रान्त, काश्मीर, पंजाब, और संयुक्तप्रान्त तथा नैपाल में यह बहुत पाया जाता है। चीर की लकड़ी का उपयोग चाय के बाक्स बनाने में होता है। संयुक्तप्रान्त तथा पंजाब में चीर के रस को निकालकर बीरोज़ा और तारपीन का तेल बनाया जाता है।

**स्प्रूस (Spruce)**

देवदारु के वनों के ऊपर स्प्रूस के वन बहुत पाये जाते हैं। स्प्रूस की लकड़ी बहुत नरम होती है। संयुक्त-राज्य अमेरिका में इसका उपयोग कागज़ बनाने में बहुत होता है, किन्तु यहाँ वनों के अधिक ऊँचाई पर होने के कारण तथा वनों में मार्गों की सुविधा न होने के कारण इस वृक्ष का उपयोग नहीं हो पाता।

आसाम और बर्मा में खासिया पाइन भी बहुतायत से मिलता है।

**पतझड़ वाले वन (Deciduous forests)**

इन वनों के वृक्ष पतझड़ के मौसम में पत्तियों से रहित हो जाते हैं। यह वन हिमालय के निचले प्रदेश (Sub-Himalyan Tract) दक्षिण प्रायद्वीप तथा बर्मा में मिलते हैं। इन वनों के मुख्य वृक्ष ये हैं।

**साल (Sal)**

साल भी एक महत्त्वपूर्ण वृक्ष है। रेलवे लाइन के लिए स्लीपर इसी लकड़ी के तैयार किए जाते हैं। साल के वन संयुक्त-प्रान्त बिहार, आसाम, छोटा नागपूर, उड़ीसा तथा मध्यप्रान्त में बहुत पाये जाते हैं। केवल संयुक्तप्रान्त में ही ३००० वर्ग मील साल के वनों से लकड़ी निकाली जाती है। संयुक्तप्रान्त तथा छोटा नागपूर में साल बहुत अच्छा होता है। साल के

वन गंगा की घाटी के पास बहुत अधिक हैं और इन्हीं मैदानों में रेलवे लाइनों का जाल बिछा हुआ है इस कारण इसकी लकड़ी की माँग भी इस प्रदेश में बहुत होती है। शाल की लकड़ी बहुत मज़बूत तथा कठोर होती है।

सागवान (Teak) — अभी कुछ वर्षों पूर्व तक सागवान की लकड़ी भी भारतवर्ष की अत्यन्त महत्त्वपूर्ण तथा मूल्यवान लकड़ी थी! किन्तु बर्मा के भारत से पृथक् कर देने से अब सागवान का महत्त्व कम हो गया। क्योंकि बर्मा के जंगलों में ही सबसे अधिक सागवान पाया जाता है। संसार के अन्य देशों को बर्मा से ही सागवान की लकड़ी बाहर भेजी जाती है। भारतवर्ष में जो कुछ सागवान के वन मिलते हैं वे पश्चिमी घाट, नीलगिरी, मध्यभारत तथा मध्यप्रान्त में मिलते हैं। पश्चिमी घाट के वनों से कुछ सागवान बाहर भेजा जाता है।

इसके अतिरिक्त निम्नलिखित पतझड़ वाले वृक्ष भी महत्त्वपूर्ण हैं:

शीशम — यह वृक्ष देश के उस भाग में सर्वत्र मिलता है जहाँ वर्षा कम होती है। इसकी लकड़ी इमारत तथा लकड़ी का सामान बनाने के काम आती है।

भारतवर्ष में वनों का विस्तार — भारतवर्ष वन सम्पत्ति की दृष्टि से धनी देश है। देश की लगभग २० प्रतिशत भूमि पर वन खड़े हुए हैं। भिन्न भिन्न प्रान्तों में वनों का विस्तार इस प्रकार है।

## वन प्रदेशों का क्षेत्रफल

| प्रान्त | वनों का क्षेत्रफल वर्ग मील में | प्रान्त के क्षेत्रफल का प्रतिशत |
|---|---|---|
| मदरास | १५, २४५ | १२·२ |
| बम्बई | १२, ६६८ | १७·१ |
| सिंध | १, १५७ | २·५ |
| बंगाल | १०, ८०२ | १४·० |
| संयुक्तप्रान्त | ५, २५१ | ४·६ |
| पंजाब | ४, ८४२ | ५·१ |
| बिहार | १, ७८६ | २·६ |
| उड़ीसा | १, ६८५ | ६·२ |
| मध्यप्रान्त | १६, ४१२ | १६·७ |
| आसाम | २१, ३६३ | ३८·६ |
| सीमाप्रान्त | २८२ | २·१ |
| बिलोचिस्तान | ८१३ | १·७ |
| अजमेर | १४२ | ५·१ |
| कुर्ग | ८३६ | ५२·७ |

**भारत के अन्य उपयोगी वनोत्पन्न पदार्थ ( Minor Products )**

भारत के वनों में महत्वपूर्ण अन्य उपयोगी पदार्थ भरे पड़े हैं। अभी तक उनका पूरा पूरा उपयोग नहीं हुआ है किन्तु भविष्य में उनका उद्योग-धंधों के लिए विशेष रूप से उपयोग हो सकेगा। बांस, चमड़ा कमाने में काम आने वाले फल और छालें, घास और तेल महत्वपूर्ण धंधों को जन्म देगा। ये वस्तुएँ हमारे वनों में अनन्त राशि में भरी पड़ी हैं। यों तो भारतीय वनों में अनेक वस्तुएँ हैं किन्तु उनमें से नीचे लिखी मुख्य हैं जिनका व्यापारिक उपयोग हो सकता है :—

बांस, घास, पत्ते जिनका उपयोग बीड़ी बनाने में होता है, रेशेदार पौधे, तेल उत्पन्न करने वाले बीज, रंग तैयार करने वाले बीज, फूल, छाल इत्यादि, चमड़ा कमाने में काम आने वाले पदार्थ, गोंद, लाख, रबर, जड़ी-बूटियाँ जिनसे दवायें बनती हैं, मसाले इत्यादि। इनमें से अधिकांश वस्तुएँ प्रायद्वीप में मिलती हैं। बांस उन वनों में बहुत होता है जहाँ वर्षा बहुत होती है सूखे भागों में बांस नहीं होता। तेल वाले बीजों में महुआ महत्वपूर्ण है यह मध्यप्रान्त और बम्बई प्रान्त में बहुतायत से उत्पन्न होता है। लाख छोटा नागपूर के प्रदेश में बहुत उत्पन्न होती है। तेलों में चंदन का तेल बहुत महत्वपूर्ण है जो विशेष कर मैसूर में उत्पन्न होता है। चमड़ा कमाने के काम में आने वाले पदार्थों हड़ ( Myrobalans ) तथा बबूल की छाल महत्वपूर्ण है।

इनके अतिरिक्त भारतीय वनों से हमें जलाने की लकड़ी मिलती है और उनमें लाखों पशु चरते हैं। भारत में खाना पकाने में कोयला काम में नहीं आता इस कारण लकड़ी का ही उपयोग होता है अतएव वनों का भारत के लिए विशेष महत्व है। यही नहीं भारत में चरागाहों की भी बहुत कमी है इस कारण भी वनों का पशुओं के चरने के लिए विशेष महत्व है। लाखों पशु इन वनों में चरते हैं पशु पालन वहाँ मुख्य धंधा है जहाँ वन प्रदेश हैं।

ऊपर के विवरण से यह तो स्पष्ट हो गया कि भारत में वन सम्पत्ति यथेष्ट है। लगभग १ लाख वर्ग मील पर यह वन खड़े हैं। बर्मा के पृथक् हो जाने से १½ लाख वर्ग मील का वन प्रदेश देश के अधिकार से जाता रहा। यद्यपि वन प्रदेश विस्तृत हैं किन्तु देश की जनसंख्या को देखते हुए अधिक नहीं कहे जा सकते। ऊपर से कठिनाई यह है कि बहुत से वन

इतनी ऊँचाई पर हैं और ऐसे स्थानों पर स्थित हैं कि उन तक पहुँचना सरल नहीं है। उदाहरण के लिए ऊँचे हिमालय के वनों तथा सुन्दर वन के वनों तक पहुँचने के मार्ग नहीं है। वनों से लकड़ी लाने के लिए जब तक सुविधाजनक मार्ग न हों तब तक उनका ठीक उपयोग नहीं हो सकता। योरोप तथा अमेरिका के वनों में जाड़े का बर्फ रस्ता और सरल मार्ग उपस्थित कर देता है। जब बर्फ जम जाता है तो लड़की के लट्ठों को बर्फ की ढालू और चिकनी सड़क पर ऐंजिनों द्वारा खींचा जाता है और नदियों तक ले जाया जाता है जो स्वयं जाड़े में जम जाती हैं और जब इन नदियों का बर्फ पिघलता है तो वह लकड़ी स्वतः बह कर मैदानों में पहुँच जाती है। प्रकृति ने हमारे वनों में ऐसा सुविधाजनक मार्ग उपस्थित नहीं किया है। इस कारण वहाँ मार्ग बनाना पड़ता है और लकड़ी को वनों से लाने में बड़ी कठिनाई उपस्थित होती है।

भारत में दो प्रकार के मार्गों से लकड़ी वनों से लाई जाती है। एक स्थल मार्ग से दूसरे जलमार्ग से। स्थल मार्ग से लाई जाने वाली लकड़ी नीचे लिखे प्रकार से लाई जाती है :—

( १ ) मनुष्यों द्वारा—जंगलों से जलाने की लकड़ी काट कर मनुष्य समीपवर्ती स्थानों में ले जाते हैं और बेचते हैं किन्तु यह थोड़े फासले के लिए ही उपयुक्त है। हिमालय के वन प्रदेश से स्लीपरों को नदियों तक मनुष्य ही लाते हैं जहाँ से उन्हें बहा दिया जाता है। इसी प्रकार बड़े बड़े लट्ठों को ढालू सड़कों पर लुढका दिया जाता है।

( २ ) पशुओं द्वारा :—जहाँ वनों में सड़कें ठीक होती हैं बैलगाड़ियों द्वारा, तथा पशुओं पर लाद कर लकड़ी लाई जाती है। मैसूर, अंडमन तथा बर्मा में हाथी बड़े बड़े लट्ठों को सूंड से उठा कर नदी तक ले जाते हैं और नदी में लकड़ी बहा दी जाती है। भैंसे पर भी लकड़ी लाद कर लाई जाती है।

( ३ ) यंत्रों द्वारा :—वनों में ट्रामगाड़ी, रस्सों के द्वारा (Ropeway) लकड़ी वनों से लाई जाती है। आसाम के ग्वालपाड़ा, डिबोजन, पंजाब के छंगा मंगा वनों में ट्रामों का उपयोग लकड़ी लाने के लिए किया जाता है। हिमालय के वनों में रस्सों द्वारा लकड़ी लाने का प्रयोग बहुत से स्थानों पर होता है।

आसाम तथा सुन्दर वनों में लकड़ी को नदियों द्वारा वनों से लाया जाता है।

**बबूल** — बबूल सूखे प्रदेशों में मिलता है, और स्थानीय उपयोग के लिए महत्त्वपूर्ण है। इसकी छाल को चमड़ा कमाने के काम में भी लाया जाता है।

**हलदू** — इसका उपयोग भी चमड़े को कमाने में होता है। खैर की लकड़ी से क़त्था और कच (रंग) बनाया जाता है।

**सदा हरे रहने वाले वन (Ever Green forests)** — यह वन उन प्रदेशों में पाये जाते हैं जहाँ वर्षा बहुत अधिक होती है। इन वनों में बहुत प्रकार की लहलहाती हुई वनस्पति दृष्टिगोचर होती है। यह वन पूर्वी हिमालय के वनों तथा पश्चिमीय घाट पर पाये जाते हैं। इन वनों में मुख्य और महत्त्वपूर्ण वृक्ष बाँस तथा बेंत के हैं। इनके अतिरिक्त और भी उपयोगी बेलें यहाँ पाई जाती हैं।

**सूखे प्रदेश के वन** — यह वन सिंध, अधिकांश राजपूताना, बिलोचिस्तान के कुछ भाग में तथा दक्षिण पंजाब में पाये जाते हैं। जहाँ वर्षा २० इंच से कम होती है वहाँ ये वन पाये जाते हैं। इन वनों में वृक्ष बहुत प्रकार के नहीं पाये जाते। इनमें बबूल और कीकर मुख्य हैं।

**समुद्र तट के वन** — यह वन अधिकतर समुद्र से निकली हुई भूमि पर ही मिलते हैं। इनकी लकड़ी विशेष उपयोगी नहीं होती। वह केवल ईंधन के काम ही आती है, सुंदरवन के वन इसी श्रेणी के हैं। यह वन पूर्व में ही मिलते हैं।

भारतवर्ष के वनों में इन बहुमूल्य लकड़ियों के वृक्षों के अतिरिक्त अन्य बहुत सी उपयोगी वस्तुएँ भी पाई जाती हैं जो कि विदेशों को भेजी जाती हैं। अभी इनका पूरा पूरा उपयोग नहीं होता है परन्तु भविष्य में इनके आधार पर बहुत से धंधे पनप सकेंगे। आज भी कतिपय धंधे वनों में पाई जाने वाली वस्तुओं का कच्चे माल के रूप में उपयोग करते हैं। काग़ज़, दियासलाई, चमड़े को कमाना, लाख, क़त्था और कच, तेल, गोंद, रंग, औषधियाँ, मसाले के धंधे बहुत कुछ वनों में मिलने वाली उपयोगी वस्तुओं पर ही निर्भर है। हिमालय के वनों में अधिकतर बहुमूल्य लकड़ी मिलती हैं, किन्तु दक्षिण प्रायद्वीप के वनों में अन्य उपयोगी वनोत्पन्न पदार्थ (Minor products) अधिक मिलते हैं।

**तारपीन का तेल तथा बीरोज़ा**

चीर पाइन के रेज़िन ( Resin ) से तारपीन का तेल तथा बीरोज़ा तैयार किया जाता है। रेज़िन का उपयोग लाख, साबुन, कागज़, आयल क्लाथ, ग्रामोफोन रेकर्ड तथा छापे की रोशनाई बनाने के काम में आता है। तारपीन का तेल पेंट और वार्निश के लिए बहुत उपयोगी है। संसार का ६५ प्रतिशत तारपीन का तेल; और बीरोज़ा संयुक्तराज्य अमेरिका ( ८०% ) तथा फ्रांस में बनाया जाता है। २० वीं शताब्दी के आरम्भ में वन विभाग ने तारपीन तथा बीरोज़े के धंधे की इस देश में स्थापना की। पंजाब और संयुक्तप्रान्त में तारपीन के कारखाने स्थापित किए गए और क्रमशः भारतवर्ष ने फ्रांस और संयुक्तराज्य अमेरिका से तारपीन का तेल तथा बीरोज़ा मँगाना बंद कर दिया। यही नहीं कि भारतीय कारखानों ने देश के बाजार को हथिया लिया वरन कुछ तारपीन का तेल विदेशों को भी भेजा जाता है। यदि प्रयत्न किया जाये तो भारतीय तारपीन का तेल विदेशों में अधिकाधिक बिक सकता है। क्योंकि भारत का बना हुआ तारपीन का तेल बहुत अच्छा होता है। पंजाब तथा संयुक्तप्रान्त की सरकारों ने इस धंधे को प्रोत्साहन दिया और कारखाने स्थापित किये। यदि भारतीय तारपीन के तेल की माँग विदेशों में बढ़ाई जा सके तो यह धंधा बहुत उन्नति कर सकता है क्योंकि भारतवर्ष के वनों में पाइन बहुत मिलता है। इस धंधे का भविष्य उज्ज्वल है।

**लाख**

लाख एक कीड़े की उपज है। यह कीड़े भारतवर्ष में पाये जाने वाले कुछ वृक्षों के रस को चूस कर रहते हैं और लाख उत्पन्न करते हैं। लाख की बहुत माँग है और इसका उपयोग बहुत से धंधों में होता है। अतएव यह एक महत्वपूर्ण औद्योगिक कच्चा माल है। संसार में भारतवर्ष सबसे अधिक लाख उत्पन्न करता है। वस्तुतः भारतवर्ष ही अन्य देशों को लाख भेजता है।

लाख का कीड़ा कुसुम, पलास, बेर, पीपल, बरगद, गूलर, फालसा बबूल और क्रोटन के वृक्षों पर अधिक रहता है। लाख के कीड़ों सहित वृक्षों की टहनियाँ काट ली जाती हैं और लाख के बीज वाली ये टहनियाँ ऊपर लिखे हुए वृक्षों में कलम की भाँति लगा दी जाती हैं। लाख के कीड़े सारे वृक्ष पर फैल जाते हैं। जून और नवम्बर में नये वृक्षों पर लाख का कीड़ा छोड़ा जाता है और ६ महीने के बाद लाख की फसल इकट्ठी करली जाती है। कहीं कहीं जंगली अवस्था में भी लाख का कीड़ा पाया जाता है और

लाख जंगल से इकट्ठी करली जाती है किन्तु अधिकतर लाख के कीड़े को वृक्षों पर छोड़कर उनसे लाख की फसल तैयार कराई जाती है।

लाख को वृक्षों से छुटा लेने के उपरान्त उसको पीसा जाता है और चलनियों से छान लिया जाता है। इस क्रिया के द्वारा लाख में जो अन्य पदार्थ मिले रहते हैं वे अलग कर दिये जाते हैं। इसके उपरान्त लाख को धोकर उसका रंग निकाल दिया जाता है और शुद्ध लाख रह जाती है।

लाख की सबसे अधिक उत्पत्ति बिलासपुर, संथाल परगना, सिंगभूमि, छोटा नागपूर के ज़िलों में मयूरभंज राज्य, उड़ीसा तथा मध्यप्रान्त में होती है। भारतवर्ष से प्रतिवर्ष बहुत सी लाख विदेशों को भेजी जाती है।

**कत्था और कच**

भारतवर्ष में खैर का वृक्ष बहुत पाया जाता है। खैर का वृक्ष सूखी पहाड़ियों तथा तराई के वनों में बहुत मिलता है। खैर की लकड़ी से कत्था और कच (रंग) तैयार किया जाता है। भारतवर्ष में पान के साथ कत्था खाया जाता है, जितना भी कत्था तैयार होता है वह सब देश में ही खप जाता है। अनुमान किया जाता है कि देश में लगभग एक लाख मन कत्था प्रतिवर्ष खा लिया जाता है। कच (रंग) योरोप को भेजा जाता है, इसका रंग खाकी होता है और रंगने के काम आता है।

लकड़ी के छोटे छोटे टुकड़ों को एक बड़े बर्तन में उबाला जाता है। फिर छान कर कत्था और कच अलहदा कर लिया जाता है। अधिकतर कत्था पुराने ढंग से ही तराई के पास के प्रदेश में तैयार किया जाता है किन्तु बरेला में कत्थे का आधुनिक ढंग का एक बड़ा कारख़ाना भी है।

**चमड़ा कमाने के पदार्थ**

भारतीय वनों में ऐसे बहुत से वृक्ष हैं जिनकी छाल या फल चमड़ा कमाने के उपयोग में आते हैं। मैरोबालनस (Myrobalans) नामक फल इसमें विशेष महत्त्वपूर्ण है। विदेशों में इस फल की बहुत मांग है और प्रतिवर्ष लगभग एक करोड़ रुपये के यह फल विदेशों को भेजे जाते हैं। मैरोबालनस के अतिरिक्त भारतवर्ष में बबूल और तुरवद वृक्ष की छाल चमड़ा कमाने के लिए विशेष उपयोगी है। बबूल भारतवर्ष के सूखे प्रदेशों और तुरवद दक्षिण पश्चिम भारत में पाया जाता है।

कागज़ लुब्दी (Pulp) से तैयार किया जाता है। लुब्दी भिन्न भिन्न नरम लकड़ियों, घासों, तथा अन्य वन पदार्थों से तैयार

**कागज़ बनाने के लिए उपयोगी वन पदार्थ**

की जाती है। लकड़ी के अतिरिक्त फटे कपड़ों, जूट, सन, रद्दी कागज़ तथा भूसे से भी कागज़ तैयार होता है किन्तु वह बहुत घटिया होता है। अच्छा कागज़ लकड़ी से ही तैयार किया जाता है।

भारतवर्ष में सबाई, बैब, तथा भाबर नामक घासों का कागज बनाने में बहुत उपयोग होता है। यह घास बंगाल, छोटा नागपूर, उड़ीसा, नैपाल और संयुक्तप्रान्त में मिलती हैं। इन घासों से भी बहुत बढ़िया कागज़ नहीं बनता। भारतवर्ष के वनों में स्प्रूस ( Spruce ) और स्वेत सनोबर ( Silver fir ) बहुत मिलता है जिससे बहुत बढ़िया कागज़ बनाया जा सकता है किन्तु यह वन अधिक ऊँचे पर हैं और भारतीय वनों में मार्गों की सुविधा न होने के कारण इस लकड़ी का उपयोग नहीं किया जाता।

अभी थोड़ा ही समय हुआ कि देहरादून के फारेस्ट रिसर्च इंस्टिट्यूट में बाँस से कागज़ बनाने का सफल प्रयोग हुआ और कुछ कारखाने बाँस से कागज़ बनाने भी लगे हैं। अभी यह नहीं कहा जा सकता कि बाँस से बना हुआ कागज़ बाज़ार में प्रतिद्वन्द्विता को सहन कर सकेगा क्योंकि यह कागज़ कुछ महँगा पड़ता है। यदि बाँस से कागज़ बनाने में व्यापारिक सफलता मिल गई तो भारतवर्ष में क़ागज़ का धंधा बहुत उन्नति कर जायगा। बाँस के अतिरिक्त ऐलीफैंट घास से भी कागज़ बनाने का सफल प्रयोग हुआ है। यह घास आसाम, बंगाल और संयुक्तप्रान्त में पाई जाती है।

**दियासलाई की लकड़ी**

दियासलाई बनाने के लिए अधिकांश कारखानों में सेमल वृक्ष की लकड़ी काम में लाई जाती है। सेमल का वृक्ष उत्तर भारत के वनों में बहुत पाया जाता है। बंगाल के कारख़ानों में सुंदर वन की लकड़ी का उपयोग होता है। सेमल वैसे तो दियासलाई बनाने के लिए उपयुक्त है किन्तु उसकी बत्तियाँ एक सी नहीं काटी जा सकतीं। यही इस लकड़ी में दोष है।

ऊपर दिये हुए विवरण से ज्ञात होगा कि भारतवर्ष के वनों में मूल्यवान लकड़ी और औद्योगिक कच्चा माल भरा पड़ा है। इनके अतिरिक्त भारतीय वनों में अन्य महत्त्वपूर्ण पदार्थ भी मिलते हैं। बीड़ी बनाने के लिए पत्ते ( पलास ) रस्सी बनाने के लिए रेशेदार पौधे, तेल उत्पन्न करने वाले बीज, तथा लकड़ा, गोंद, औषधियाँ तथा अन्य उपयोगी पदार्थ बहुतायत से मिलते हैं। तेल उत्पन्न करने वाले बीजों में महुआ महत्त्वपूर्ण है। महुआ मध्य-भारत, मध्यप्रान्त, और बम्बई प्रान्त में बहुत अधिक उत्पन्न होता है। तेल

के लिए चंदन की लकड़ी विशेष महत्त्वपूर्ण है यह अधिकतर मैसूर राज्य में उत्पन्न होती है।

भारतवर्ष में वन सम्पत्ति यथेष्ट है परन्तु उसका पूरा पूरा उपयोग अभी तक नहीं हो पाया है। इसका मुख्य कारण यह है कि हिमालय के वन बहुत ऊँचाई पर हैं और मार्गों की सुविधा के न होने के कारण उनका उपयोग नहीं हो सकता। योरोप तथा अमेरिका के वनों में से लकड़ी लाने के लिए बर्फ सुविधाजनक मार्ग बना देता है, जाड़ों में बर्फ जम जाता है और लकड़ी को काट कर इकट्ठा कर लिया जाता है। यह लकड़ियों के लट्ठे चिकने बर्फीले मार्ग से खींच कर नदी पर लाये जाते हैं और नदी के पिघलने पर अनायास ही वे निर्दिष्ट स्थान पर पहुँच जाते हैं। प्रकृति ने यह सुविधा भारतवर्ष को प्रदान नहीं की है, इस कारण भारतवर्ष में मार्गों की असुविधा विशेष रूप से सामने आती है।

उत्तर भारतवर्ष में अधिकतर लकड़ी नदियों में बहाकर नीचे लाई जाती है। कहीं कहीं विशेषकर मैसूर और अंडमन में हाथी और भैंसे का भी लकड़ी उठाने में उपयोग होता है। भारतवर्ष में केवल आसाम के ग्वालपारा डिवीज़न तथा पंजाब के छंगा मंगा के वनों में ट्राम गाड़ी का लकड़ी लाने में उपयोग होता है। हिमालय के कतिपय भागों में रस्सा मार्ग (Rope ways) का भी उपयोग होता है।

वनों के बहुत ऊँचे पर होने, तथा मार्गों की सुविधा न होने के साथ साथ भारतवर्ष के जलवायु के कारण यहाँ न तो मकानों के लिए ही अधिक लकड़ी का उपयोग होता है और न फर्नीचर की ही अधिक माँग है, इस कारण यहाँ लकड़ी की माँग अन्य देशों की तुलना में कम है।

इसके अतिरिक्त अभी तक हम लोगों को भारतीय वनों में पाई जाने वाली लकड़ी का औद्योगिक उपयोग भी नहीं मालूम हो सका है, फारेस्ट रिसर्च इंस्टिट्यूट इस ओर कार्य कर रही है। यह फारेस्टरिसर्च इंस्टिट्यूट की खोज का परिणाम है कि बाँस से कागज़ उत्पन्न किया जाने लगा है। ऊपर लिखे हुए कारणों से भारतीय वन-सम्पत्ति का पूरा पूरा उपयोग नहीं हो सका है।

भारत सरकार ने वनों की रक्षा तथा उनके प्रबंध की दृष्टि से भारतीय वनों को तीन श्रेणी में बाँट दिया है (१) रक्षित वन (Reserved forests) इन वनों में पशुओं को बिलकुल चरने नहीं दिया जाता। यह जलवायु तथा अन्य प्राकृतिक कारणों से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण समझे जाते हैं। (२) संरक्षित वन (Protected forests) में पशुओं को चराने पर

प्रतिबंध रहता है जिससे कि वनों को हानि न पहुँचे। (२) साधारण वन (Unclassed forests) यह वन विशेष महत्त्वपूर्ण नहीं हैं।

**जमुना और गंगा के मुहाना**

जमुना और चम्बल इटावा ज़िले में भूमि को प्रतिवर्ष काट काट कर खेती के लिए बेकार कर रही थीं। वन विभाग ने इस कटाव को रोकने के लिए १५००० एकड़ भूमि में शीशम और बबूल के वन लगा दिये हैं। इनसे केवल यही लाभ नहीं हुआ कि खेती की भूमि नष्ट होने से बच गई वरन ईंधन के लिए लकड़ी भी मिलने लगी है।

**पंजाब के छंगा मंगा के वन**

जब पंजाब में नहर निकाली गई और नहरों के उपनिवेश स्थापित हुए तो लकड़ी की आवश्यकता हुई अतएव वन विभाग ने नहरों के जल से सींच कर वन लगाये और आज इन वनों से यथेष्ट लकड़ी प्राप्त होती है।

जहाँ जहाँ पानी के बहाव से भूमि का कटाव (Erosion of Soil) होता है वहाँ वहाँ वन लगाने से कटाव को रोका जा सकता है और खेती की भूमि को नष्ट होने से बचाया जा सकता है।

## अभ्यास के प्रश्न

१—भारत में कितने प्रकार के वन मिलते हैं और वे कहाँ हैं विस्तार पूर्वक लिखो।

२—भारत में कौनसी मूल्यवान लकड़ियाँ मिलता हैं और वे किन वनों में पाई जाती हैं।

३—भारत में अन्य उपयोगी वनोत्पन्न पदार्थ (Minor Forest Produce) का क्या महत्व है। यह पदार्थ विशेष रूप से कहाँ मिलते हैं।

४—भारत की वन सम्पत्ति का पूरा पूरा उपयोग क्यों नहीं हो पाया कारण सहित लिखिए।

## सत्रहवाँ परिच्छेद

# खनिज सम्पत्ति ( Mineral Wealth )

लोहा

भारतवर्ष के बहुत से प्रान्तों में लोहा पाया जाता है किन्तु बिहार, उड़ीसा, तथा मैसूर में लोहा बहुत अधिक निकलता है। हैदराबाद और मध्यप्रान्त में भी थोड़ा लोहा निकलता है। वास्तव में भारतवर्ष का लौह प्रदेश बिहार और उड़ीसा में है। लोहे की खानें सिंगभूमि ज़िले और क्योंझर, बोनाई, तथा म्योरभंज रियासतों में हैं। इनके अतिरिक्त उड़ीसा की अन्य रियासतों में भी लोहे की खानें हैं। इन खानों में अनन्त राशि में लोहा भरा पड़ा है। मिस्टर सेसिल-जोन्स का कथन है कि ये खानें संसार की अत्यन्त धनी खानों में से हैं। ऐसा अनुमान किया जाता है कि इन खानों में २८३२० लाख टन लोहा मौजूद है। यही नहीं कि इन खानों में बहुत लोहा भरा हुआ है साथ ही इनमें बहुत अच्छी जाति का लोहा मिलता है। इन खानों में लोहा बहुधा ऊपर की सतह में ही मिल जाता है, इस कारण उसको खोद कर निकालने में कम खर्च होता है। कहीं कहीं तो मैदानों में ही लोहा निकलता है।

इन पहाड़ियों में 'बोनाई'' रियासत की 'कोमपिलाई'' पहाड़ी अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। इस पहाड़ी की समान दूरी पर और भी पहाड़ियाँ हैं जिनमें लोहा निकलता है। इस कच्चे लोहे में लगभग ६० प्रतिशत शुद्ध लोहा निकलता है। इस प्रदेश में हैमेटाइट कच्चा लोहा ( Hematite Ore ) ही मिलता है। मैगनेटाइट ( Magnetite ) जाति का कच्चा लोहा नाम को भी नहीं मिलता।

बिहार, उड़ीसा के अतिरिक्त मध्यप्रान्त में भी लोहे की खानें हैं। चाँदा ज़िले में कम से कम दस पृथक् खानें हैं जिनमें कुछ तो बहुत बड़ी हैं। मध्यप्रान्त के द्रुग ज़िले में पहाड़ियों के रूप में कच्चा लोहा मिलता है और ये खानें बस्तर राज्य तक फैली हुई हैं।

मैसूर राज्य में कादूर जिले की खानें बहुत धनी हैं और उनमें अच्छी जाति का लोहा मिलता है।

भारतवर्ष में ताता आयरन स्टील कंपनी जिसका कारखाना जमशेदपुर में है, इंडियन आयरन एण्ड स्टील कंपनी जिसका कारखाना आसनसोल में है, और बंगाल आयरन कंपनी जिसका कारखाना कुल्टी में है, कच्चे लोहे




का अधिक उपयोग करते हैं। इंडियन आयरन स्टील कंपनी सिंगभूमि ज़िले की गुआ की खानों से लोहा लेती है। इन खानों का लोहा बी० यन० रेलवे आसनसोल लाती है। ताता कंपनी की लोहे की खानें सिंगभूमि ज़िले के "कोलहन" लौह प्रदेश तथा "क्योंझर" रियासत में हैं, परन्तु १९२६ तक ताता कम्पनी अपना सारा लोहा मयोरभंज राज्य की खानों से ही लाती थी। इसका मुख्य कारण यह है कि मयोरभंज की खानें कारखाने के बहुत समीप हैं और बी० यन० आर० इन खानों को कारखाने से जोड़ती है। किन्तु अब ताता कम्पनी "कोलहन" की खानों से भी लोहा निकालती है।

मयोरभंज राज्य में "गुरुमहिसानी", ओकामपद, तथा बादाम पहाड़ तीन अत्यन्त महत्त्वपूर्ण लोहे की खानें हैं। इन खानों का लोहा भी सिंगभूमि तथा उड़ीसा की ही तरह है। अब ताता कम्पनी सबसे अधिक लोहा सिंगभूमि जिले के कोलहन प्रदेश नौआमुंडी खानों से निकालती है। बंगाल आयरन कम्पनी भी कोलहान लौह प्रदेश (सिंगभूमि में) की 'पानसिरा बुरु' तथा '"बुदाबुरु"' खानों से लोहा निकालती है। ये खानें बी० यन० आर० के मनहर-पूर स्टेशन के समीप हैं। ऐसा अनुमान किया जाता है कि "पानसिरा बुरु" की खानों में एक करोड़ टन लोहा है और "बुदाबुरु" में लगभग १५ करोड़ टन लोहा भरा हुआ है। लोहा हैमिटाइट जाति का है, और कच्चे लोहे में ६४% शुद्ध लोहा है।

मैसूर राज्य में भद्रावती के कारखाने में "केमानगुंदी" की खानों से निकला हुआ लोहा काम में लाया जाता है। यह खानें भद्रावती से २६

SINGBHUM




MAURBHANG




KEONJHAR




MYSORE




C.P.



मील दक्षिण में हैं। इन खानों के कच्चे लोहे में ६४% शुद्ध लोहा है। वैसे मैसूर राज्य में बाबाबुदाना की खानों में बहुत अच्छी जाति का लोह (हैमेटाइट) यथेष्ट भरा हुआ है, किन्तु अभी उसका उपयोग नहीं होता। मैसूर की खानों में लोहा तीन करोड़ टन से ६ करोड़ टन तक अनुमान किया जाता है।

मध्यप्रान्त में द्रुग ज़िले में राजहारा पहाड़ियों में लोहा यथेष्ट है और वह हैमेटाइट (Hematite) जाति का है। ऐसा अनुमान किया जाता है कि यहाँ लगभग ७५ लाख टन लोहा है। सम्भव है कि इससे अधिक भी हो। चाँदा ज़िले में लोहारा पहाड़ियों में लोहा पाया जाता है। किन्तु मध्यप्रान्त की लोहे की खानें कोयले की खानों से बहुत दूर हैं इस कारण उनका उपयोग नहीं होता है।

मद्रास प्रान्त में सलेम और नेलोर ज़िलों में बहुत लोहा भरा पड़ा है। ऐसा अनुमान किया जाता है कि यहाँ की खानों में लोहा इतना अधिक भरा पड़ा है कि जिसका ठीक अनुमान ही नहीं किया जा सकता। यह लोहा मैगनेटाइट ( Magnetite ) जाति का है। किन्तु यहाँ भी कोयला न होने के कारण इस लोहे का उपयोग नहीं किया जा सकता।

ऊपर दिये हुये विवरण से यह स्पष्ट हो जाता है कि जहाँ तक लोहे का प्रश्न है भारतवर्ष बहुत धनी है। यहाँ का लोहा बहुत अच्छा है और कच्चे लोहे में शुद्ध लोहे का प्रतिशत ६०% प्रतिशत से भी अधिक है। अभी तक लोहे का धन्धा पूरी तरह से उन्नत नहीं हुआ है इस कारण उसका पूरा उपयोग नहीं हो सका है। जितना लोहा इस समय भारतवर्ष में निकाला जाता है उसका आधे के लगभग सिंगभूमि की खानों से निकाला जाता है; और अधिकांश कच्चा लोहा ताता कारखाने में काम आता है।

भिन्न भिन्न लौह केन्द्रों में जो कच्चे लोहे का कोष अनुमान किया जाता है वह नीचे लिखे अनुसार है :—

| | | |
|---|---|---|
| सिंगभूमि जिले की खानें | १०४७० | लाख टन |
| क्योंझर राज्य | ६८८० | ,, ,, |
| बोनाई | ६४८० | ,, ,, |
| मयोरभंज राज्य | १८०० | ,, ,, |

मद्रास के नेलौर और सेलम जिले के लोहे के सम्बन्ध में विशेषज्ञों का कथन है कि वह समाप्त नहीं होने वाला है। ऐसा अनुमान किया जाता है कि यह लोह क्षेत्र सब से धनी है। यहाँ मुख्य लौह केन्द्र जहाँ लोहा अधिक भरा है नीचे लिखे हैं। ( १ ) गोदामलाई ( २ ) थालामलाई ( ३ ) कोलीमलाई ( ४ ) थिरतामलाई ( ५ ) कोजामलाई ( ६ ) सिनगापट्टी। यहाँ कोयला न होने के कारण इनका उपयोग नहीं हो सकता।

भारत में प्रतिवर्ष ३० लाख टन लोहा निकाला जाता है। इसका अधिकांश भाग सिंगभूमि जिले, क्योंझर राज्य और मयोरभंज राज्य से निकलता है। भविष्य में भारत विदेशों को लोहा भेज सकेगा।

## कच्चे लोहे की वार्षिक उत्पत्ति

| प्रान्त | लोहा टनों में |
|---|---|
| उड़ीसा। | |
| क्योंझर | ३,०००,००० |
| मयूरभंज | ३,०००,००० |

| | |
|---|---|
| सिंगभूमि | १२,०००,००० |
| मध्यप्रान्त | ८०० |
| मैसूर | २४,००० |

**मैंगनीज़ ( Manganese )** मैंगनीज़ भारतवर्ष में प्रायद्वीप के भाग में बहुत मिलता है। संसार में रूस को छोड़कर भारतवर्ष सब देशों से अधिक मैंगनीज़ उत्पन्न करता है। मैंगनीज़ का उपयोग स्टील बनाने में होता है। अतएव मैंगनीज़ निकालने का धन्धा स्टील के धन्धे पर निर्भर है। भारतवर्ष में स्टील अधिक नहीं बनाया जाता इस कारण अधिकांश मैंगनीज़ योरोप और अमेरिका को भेजा जाता है।




भारतवर्ष में निम्नलिखित प्रदेशों में मैंगनीज़ पाया जाता है।

मदरास :—गंजाम, बेलारी, सांडूर, तथा विजगापट्टम।

बम्बई :—नामकोट, पंचमहल, छोटा-उदयपूर, रत्नागिरी, और धारवार।

मध्य भारत :—झाबुआ राज्य।

मध्य प्रान्त :—बालाघाट, भांद्रा, छिंदवारा, नागपूर, सियोनी और जबलपूर।

बिहार :—सिंगभूमि

उड़ीसा :—गंगपूर और क्योंझर

मैसूर :—चीतलदुर्ग, कादूर, शिमोगा और तुमकुर

भारतवर्ष से बाहर जाने वाले मैंगनीज़ का अधिक भाग ब्रिटेन को जाता है। इसके अतिरिक्त फ्रांस, जर्मनी, जापान, बैलजियम, को भी यहाँ से मैंगनीज़ भेजा जाता है।

दूसरे महायुद्ध के पूर्व भारत में वार्षिक मैंगनीज़ की उत्पत्ति इस प्रकार थी :—

| | | |
|---|---|---|
| मध्य प्रान्त | ३,८५,१७९ | टन |
| मद्रास | १,७५,५७१ | टन |
| उड़ीसा | ७४,९९६ | टन |
| बम्बई | ४,८६६ | टन |
| मैसूर | ८७१ | टन |

युद्ध के पूर्व मैंगनीज़ की वार्षिक उत्पत्ति का मूल्य लगभग चार करोड़ तीस लाख रुपये था।

ऊपर के विवरण से यह स्पष्ट हो जाता है कि मध्य प्रान्त सब से अधिक मैंगनीज़ उत्पन्न करता है। देश में जितना मैंगनीज़ उत्पन्न होता है उसका लगभग ६० प्रति शत मध्य प्रान्त में निकलता है। विजगापट्टम का बन्दरगाह बन जाने से धन्धे को और भी अधिक प्रोत्साहन मिला है क्योंकि विजिगापट्टम—रायपुर रेलवे बन जाने से मैंगनीज़ सरलता से विजिगापट्टम के बन्दरगाह पर पहुँच जाता है और वहाँ से विदेशों को चला जाता है। इस बन्दरगाह के बनने से पूर्व मध्य प्रान्त को बम्बई और कलकत्ता बन्दरगाहों पर निर्भर रहना पड़ता था इस कारण मैंगनीज़ को विदेशों को भेजने में बड़ी असुविधा होता थी।

मद्रास मध्य प्रान्त के आधे से कुछ अधिक मैंगनाज़ उत्पन्न करता है। मुख्य उत्पत्ति केन्द्र बैलारी, सांडूर राज्य, और विज़िगापट्टम जिले हैं। अधिकांश मैंगनीज़ विजिगापट्टम के बन्दरगाह से विदेशों को भेज दिया जाता है। उड़ीसा में केवल गंगपूर रियासत और सिंगभूमि से मैंगनीज़ निकलता है उसकी वार्षिक उत्पत्ति ८०,००० टन है। बम्बई और मैसूर में यद्यपि मैंगनीज़ की खानें बहुत से स्थानों पर पाया जाता है किन्तु उत्पादन अधिक नहीं है।

पिछले कुछ वर्षों से यद्यपि भारत के स्टील के कारखानों में मैंगनीज़ की खपत बढ़ रही है फिर भी ७ लाख टन वार्षिक उत्पत्ति में से केवल ६०,००० टन हो काम में आता है शेष विदेशों को भेजा जाता है।

संसार में भारतवर्ष का स्थान अबरख उत्पन्न करने वालों में प्रथम है।

**अबरख (Mica)** भारतवर्ष में तीन प्रमुख अबरख क्षेत्र हैं। बिहार का क्षेत्र जो ७० मील लम्बा और १२ मील चौड़ा है मानभूमि, हज़ारी बाग, मुंगेर और गया ज़िलों में हैं। दूसरा क्षेत्र मदरास के नैलोर तथा नीलगिरी ज़िले में हैं। तीसरा क्षेत्र अजमेर मेरवाड़ा तथा जयपूर और मेवाड़ राज्य में है। भारतवर्ष में अधिकांश अबरख बिहार के क्षेत्र से निकाला जाता है। अबरख का अधिकतर उपयोग बिजली के काम में होता है। भारतवर्ष से बहुत सा अबरख ब्रिटेन और संयुक्तराज्य अमेरिका को जाता है।

भारतवर्ष में जितना अबरख उत्पन्न होता है उसका ८० प्रतिशत बिहार की खानों से निकलता है। सब से महत्वपूर्ण खानें कोदारमा के जंगल में तथा उसके आस पास स्थित हैं नैलोर जिले में जो अबरख का क्षेत्र है वह मदरास के तटीय मैदान में स्थित है यह क्षेत्र ६० मील लम्बा और १० मील चौड़ा है यहाँ का अबरख हरा होता है। नैलोर बिहार के उपरान्त सब से अधिक महत्वपूर्ण क्षेत्र है।

अजमेर मेवाड़ तथा दक्षिण राजपूताना के राज्यों में भी अबरख बहुत है किन्तु अभी इसको निकाला नहीं गया था किन्तु पिछले दिनों यहाँ भी यह निकाला जाने लगा है।

कुछ दिनों से ट्रावंकोर के इरानिआल ताल्लुका और मैसूर के हसान जिले से भी अबरख निकाला जाने लगा है।

अबरख का बिजली के धन्धे में बहुत उपयोग होता है।

**ताँबा (Copper)** भारतवर्ष में बहुत प्राचीन काल से ताँबे का प्रचलन था और ताँबा निकाला जाता था। वर्तमान समय में बिहार के सिंगभूमि ज़िले में ताँबा बहुत निकाला जाता है। भारतवर्ष का यही मुख्य ताँबे का क्षेत्र है। १९१८ में ताँबे को निकालने और गलाने का काम आरम्भ हुआ। भारतवर्ष में सबसे महत्वपूर्ण ताँबे का कारख़ाना इंडियन कापर कारपोरेशन का है जो "मौभंदर" घाट सिला पर स्थित है। संसार के ताँबे की उत्पत्ति की तुलना में भारतवर्ष का स्थान नगण्य है।

ताँबा बिहार के हज़ारी बाग ज़िले, संयुक्तप्रान्त के कुमायूं कमिश्नरी, तथा सिक्किम राज्य में भी पाया जाता है, किन्तु अभी तक निकाला नहीं जाता।

वोलफ्रैम से टंगस्टन ( Tungsten ) बनाया जाता है। बढ़िया स्टील बनाने के लिए टंगस्टन का उपयोग होता है। जिस स्टील से औज़ार हथियार तथा यंत्र बनाये जाते हैं उसको तैयार करने के लिए टंगस्टन की आवश्यकता होती है। टंगस्टन एक अत्यन्त आवश्यक धातु है।

**वोलफ्रैम ( Wolfram )**

वोलफ्रैम सब से अधिक बर्मा में निकलता है। किन्तु अब बर्मा भारतवर्ष का अंग नहीं है। भारतवर्ष में बिहार के सिंगभूमि ज़िले में, मध्यप्रान्त में अगरगाँव, तथा जोधपूर राज्य में दागाना में, वोलफ्रैम पाया जाता है। किन्तु सिंगभूमि के अतिरिक्त और कहीं निकाला नहीं जाता।

**बाक्साइट ( Bauxite )**

बाक्साइट का उपयोग यल्मीनियम के बनाने में होता है। भारतवर्ष में बाक्साइट प्रायद्वीप में बहुत मिलता है।

मध्यप्रांत में कटनी, बालघाट, मांडला, तथा सारगूजा राज्य में बाक्साइट पाया जाता है। मध्यभारत के रीवा तथा भोपाल राज्यों में, तथा छोटा नागपूर, बिहार, और उड़ीसा में, बम्बई प्रान्त के सतारा तथा कैरा ज़िलों में, मैसूर तथा काश्मीर में बाक्साइट पाया जाता है किन्तु अभी तक अधिक निकाला नहीं जाता। यदि सस्ती बिजली मिलने की सुविधा हो तो यल्मीनियम का धन्धा भारतवर्ष में विशेष उन्नति कर सकता है। कुछ यल्मीनियम के कारखाने भारतवर्ष में स्थापित हो गए हैं किन्तु अभी तक यह धन्धा भारतवर्ष में अधिक उन्नति नहीं कर सका है। इसके दो कारण हैं। एक तो भारतवर्ष में यल्मीनियम के बर्तनों का चलन नहीं है और दूसरे यहाँ सस्ती बिजली मिलने की सुविधा नहीं है।

**पत्थर**

भारतवर्ष में अत्यन्त प्राचीन समय से पत्थर का उपयोग इमारतों के बनाने में किया जाता रहा है। भारतवर्ष की ऐतिहासिक इमारतें ताज, क़िले, और राजपूताने के राज्यों के प्रसिद्ध महल, तथा प्रसिद्ध हिन्दू मंदिर पत्थर के बने हुए हैं। इमारतों का पत्थर अधिकतर विंध्या-पर्वत माला तथा अरावली की पहाड़ियों से प्राप्त होता है। राजपूताने के सभी राज्यों तथा मध्यप्रान्त के अधिकांश राज्यों में इमारत के लिए पत्थर निकाला जाता है। दक्षिण भारत में अग्निमय चट्टानें मदरास में, ग्रेनाइट पत्थर आरकट तथा मैसूर में तथा बम्बई और हैदराबाद में बेसल निकाला जाता है। मध्यप्रान्त में भी विंध्या का पत्थर काम में आता है।

संगमरमर पत्थरों में सर्व श्रेष्ठ है। यह मध्यप्रान्त के बैतूल, नागपूर, छिंदवारा, और जबलपूर में पाया जाता है। जोधपूर किशनगढ़ तथा अजमेर का सफ़ेद संगमरमर भारत प्रसिद्ध है। जोधपूर में मकराना की खानों से निकला हुआ संगमरमर सबसे अच्छा होता है। आगरे का ताजमहल और कलकत्ते का विक्टोरिया मैमोरियल इसी पत्थर के बने हैं। राजपूताने के जैसलमेर, उदयपूर और जयपूर राज्यों में पीला काला और सफ़ेद संगमरमर निकाला जाता है।

**संगमरमर**

स्लेट पंजाब, संयुक्तप्रान्त तथा बिहार के हिमालय प्रदेश से निकाला जाता है।

**स्लेट**

क्रोमियम का उपयोग स्टील बनाने में होता है। ज़ंग न लगने वाला स्टील बनाने में क्रोमियम की आवश्यकता होती है। क्रोमियम बलूचिस्तान, मैसूर, तथा बिहार के सिंगभूमि ज़िले में मिलता है। भारतवर्ष अधिकांश क्रोमियम विदेशों को भेज देता है।

**क्रोमियम (Chromium)**

भारतवर्ष में सोना तथा अन्य बहुमूल्य धातुएँ बहुत कम मिलती हैं। भारतवर्ष में चाँदी बिलकुल ही नहीं मिलती। थोड़ा सा सोना मिलता है। भारतवर्ष में जो भी सोना निकलता है उसका अधिकांश भाग मैसूर की कोलार सोने की खानों से ही मिलता है। कोलार सोने की खानों में बिजली से काम होता है। कावेरी नदी पर कृष्णराजासागर हाइड्रोइलैक्ट्रि प्लांट से उत्पन्न होने वाली बिजली का उपयोग होता है। कोलार की खानें बहुत ही गहरी (६५००० फीट) हैं और उनमें गरमी बहुत होती है। मैसूर के बाहर केवल हैदराबाद राज्य की हुट्टी की खानों से ही कुछ सोना निकाला जाता है।

**सोना**

इसके अतिरिक्त आसाम, उड़ीसा, छोटानागपूर, तथा मैसूर में नदियों के रेत को धोकर सोना निकाला जाता है। किन्तु यह महत्वपूर्ण नहीं है।

सीमेंट बनाने के लिए खड़िया, चूने का पत्थर, चीका मिट्टी तथा ऐसे ही दूसरे पदार्थों की आवश्यकता होती है। इन्हें फूँक कर सीमेंट बनाया जाता है। विंध्य पर्वतीय प्रदेश में ये पदार्थ यथेष्ट मिलते हैं। बिहार तथा कठियावाड़ में भी ये पदार्थ मिलते हैं। मदरास प्रान्त में भी ये पदार्थ पाये जाते हैं। किन्तु सीमेंट के धंधे के लिए सबसे अधिक आवश्यक और महत्वपूर्ण कोयला है। यह धंधा कोयले पर निर्भर है।

**सीमेंट बनाने के पदार्थ**

**शीशा बनाने के पदार्थ**

शीशा बनाने का धन्धा भारतवर्ष के पुराने धन्धों में से है। अत्यन्त प्राचीन काल से कुछ स्थानों में शीशे की चूड़ियाँ तथा शीशे की अन्य वस्तुएँ बनती है। किन्तु आधुनिक ढंग के कारखानों की स्थापना अभी थोड़े ही दिनों से हुई है। प्रारम्भ में शीशे के कारखानों को स्थापित करने में सफलता नहीं मिली क्योंकि शीशे को तैयार करने के लिए उपयुक्त रेत नहीं मिला। किन्तु अब बंगाल में राजमहल की पहाड़ियों में संयुक्तप्रान्त में नैनी के पास लोघरा तथा बोरगढ़ में, तथा बड़ौदा और बीकानेर राज्यों में शीशा बनाने के लिए उपयुक्त अच्छा रेत मिल गया है। अधिकांश रेत पत्थर के रूप ( Sand Stone ) में मिलता है। इन पत्थरों को पीस कर रेत बनाया जाता है। रेत के अतिरिक्त सोडा, ऐश ( ash ) तथा चूना भी शीशा बनाने के लिए आवश्यक है। नैनी के समीप चूना भी मिलता है।

**ईंट तथा मिट्टी के बर्तन**

मध्यप्रान्त, मध्यभारत, राजपूताना, तथा पंजाब में अधिकांश मकान पत्थरों के बने होते हैं क्योंकि वहाँ पत्थर बहुतायत से मिलता है। किन्तु संयुक्तप्रान्त, बिहार, बंगाल, तथा आसाम में अधिकांश मकान ईंट, मिट्टी और खपरैल के बने होते हैं। इन प्रान्तों में पत्थर नहीं मिलते और मिट्टी ईंट तथा खपरैल बनाने के उपयुक्त है। यही कारण है कि इन प्रान्तों में ईंट बनाने का धन्धा विशेष उन्नति कर गया है। प्रत्येक शहर तथा कस्बे के समीप ईंटों के भट्टे मिलते हैं, क्योंकि उत्तर के गंगा तथा ब्रह्मपुत्र के मैदानों में मिट्टी ईंट बनाने के लिए विशेष रूप से उपयुक्त हैं। इस धन्धे के लिए अच्छी मिट्टी तथा कोयले और लकड़ी की आवश्यकता होती है। बंगाल में ईंट के भट्टों में कोयले का उपयोग होता है। संयुक्तप्रान्त में अधिकतर लकड़ी का उपयोग होता है।

भारतवर्ष में अधिकतर छोटे छोटे भट्टों में हाथ से ईंट बनाई जाती हैं। ऐसे भट्टे शहरों के पास होते हैं जहाँ की मिट्टी बहुत अच्छी नहीं होती। दूसरे ईंट को शीघ्र ही सुखाया नहीं जा सकता इस कारण ईंट वायु से जल को सोख लेती है और पकने पर चटक जाती है। किन्तु मशीनों के द्वारा ईंट बनाने से यह कठिनाई उपस्थित नहीं होती। यंत्रों द्वारा ईंट बनाने के बड़े कारखानों को स्थापित करने में एक कठिनाई यह उपस्थित होती है कि वह उसी स्थान पर खड़े किए जा सकते हैं जहाँ कि अच्छी मिट्टी बहुतायत से मिल सके। यह आवश्यक नहीं है कि ऐसे स्थान शहरों के पास ही हों। यदि सड़कों का अधिक विस्तार हो तो मोटर लारियों के द्वारा सस्ते

किराये में ईंटों को ले जाने की सुविधा हो जाये तो बड़े बड़े कारखाने ऐसे स्थानों पर अधिक स्थापित किए जायेंगे जहाँ अच्छी मिट्टी मिलती है और कोयला मिलने की सुविधा है। अभी तक यंत्रों द्वारा ईंट बनाने के कारखाने कम ही हैं।

भारतवर्ष में मिट्टी के बर्तनों का उपयोग बहुत अधिक होता है, सुराही, चिलम, मटका प्रत्येक भारतीय के घर में दिखाई देते हैं। साथ ही शादी तथा अन्य अवसरों पर भी मिट्टी के बर्तनों की बेहद माँग होती है। प्रत्येक गाँव, कस्बे और शहर में लाखों की संख्या में कुम्हार इस धंधे में लगे हुए हैं। यह बर्तन शीघ्र ही टूट जाते हैं तथा एक बार काम में लाये जाने के उपरान्त इनको फेंक दिया जाता है। इस कारण इनकी माँग बराबर बनी रहती है। इन बर्तनों पर ग्लेज़ नहीं होता है।

कुछ दिनों से भारतवर्ष में चीनी मिट्टी के बर्तनों का भी प्रचार तेज़ी से बढ़ रहा है। इस धन्धे के लिए देश में विस्तृत क्षेत्र है। चीनी मिट्टी के बर्तनों के कारखानों के लिए अच्छी मिट्टी, सस्ता कोयला और मार्ग की सुविधा आवश्यक है। भारतवर्ष के कई प्रान्तों में चीनी मिट्टी के बर्तन बनाने के लिए उपयुक्त मिट्टी मिलती है और देश में बहुत से कारखाने स्थापित हो गए हैं। भारतवर्ष में चीनी मिट्टी के बर्तनों के कारखानों के तीन प्रमुख केन्द्र हैं। कलकत्ता, रानीगंज झरिया, तथा ग्वालियर। कलकत्ता के समीपवर्ती क्षेत्र में स्थापित कारखाने संथाल परगना तथा भागलपूर ज़िले की मिट्टी उपयोग में लाते हैं। रानीगंज तथा बिहार के कुछ ज़िलों में भी अच्छी मिट्टी मिलती है। रानीगंज के क्षेत्र में कोयले की सुविधा के कारण बहुत से कारख़ाने स्थापित किये गये हैं। ग्वालियर के कारख़ानों में ग्वालियर राज्य में मिलने वाली मिट्टी काम में आती है। यहाँ के कारख़ाने जबलपूर से भी मिट्टी मँगाते हैं। इनके अतिरिक्त अन्य स्थानों पर भी चीनी मिट्टी के बर्तनों के कारख़ाने हैं।

ईंट के अतिरिक्त चूने का भी मकान बनाने में बहुत उपयोग होता है। चूना चूने के पत्थर ( Lime Stone ) से तैयार किया जाता है। चूने का पत्थर रीवा राज्य के सतना जिले में जबलपूर के कटनी नामक स्थान पर, आसाम में सिलहट में, दक्षिण बिहार तथा मध्यभारत के बिसरा नामक स्थान पर बहुत मिलता है। कंकड़ से भी चूना तैयार किया जाता है। कंकड़ देश के बहुत बड़े भाग में पाया जाता है। कंकड़ को फूंक कर पीसा जाता है तब चूना तैयार होता है। उत्तर तथा दक्षिण भारत में कंकड़ का उपयोग सड़क बनाने में भी होता है।

नमक दैनिक उपयोग की वस्तु है। भारतवर्ष में जितना भी नमक तैयार किया जाता है उसके मिलने के तीन साधन हैं। (१) समुद्र का जल (२) नमक की झीलों से (३) नमक की पहाड़ियों से। जितना नमक भारतवर्ष में बनाया जाता है उसका दो तिहाई समुद्र के जल से, पाँचवाँ हिस्सा झीलों से तथा आठवाँ हिस्सा नमक की पहाड़ियों से निकलता है।

नमक




भारतवर्ष में खाने के काम में आने वाला साधारण नमक ही तैयार किया जाता है क्योंकि इन स्थानों से साधारण नमक ही निकलता है। देश में औद्योगिक नमक बहुत कम निकलता है। केवल संयुक्तप्रान्त तथा बिहार में कुछ नीलाथोथा (Saltpetre) निकलता है तथा सिंध और पंजाब में Gypsum पाया जाता है किन्तु उसकी माँग न होने के कारण निकाला नहीं जाता।

भारतवर्ष में खाने योग्य साधारण नमक का धंधा आर्थिक दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। इस धंधे पर सरकार का पूर्ण एकाधिपत्य (Monopoly) है और प्रति वर्ष इससे भारत सरकार को करोड़ों रुपये की आमदनी होती है। १९३१ में महात्मा गाँधी द्वारा नमक सत्याग्रह किये जाने के कारण यह धंधा राजनैतिक दृष्टि से भी महत्वपूर्ण हो गया है।

भारतवर्ष में समुद्र के जल से नमक अधिकतर बम्बई तथा मदरास के तट पर निकाला जाता है। पश्चिमी तट पर सबसे अधिक नमक तैयार किया जाता है। बम्बई प्रान्त सबसे अधिक नमक तैयार करता है। बम्बई में अधिकांश नमक जल को सूर्य की गरमी से सुखा कर बनाया जाता है। खम्भात की खाड़ी के समीप घरसना तथा चहारवादा में सरकारी नमक के कारखाने हैं। इनके अतिरिक्त नमक के अन्य कारखाने बम्बई नगर के चारों ओर स्थापित हैं। नमक के कारखाने ऐसे स्थान पर स्थापित किये जाते हैं जो कि समुद्र के ज्वार भाटे के तल से नीचा हो। ऐसे स्थान के

चारों ओर एक पक्का मजबूत बाँध बना दिया जाता है। इस घेरे में बाहरी तथा भीतरी जल भंडार होते हैं तथा नमक बनाने का बड़ा हौज़ होता है। जब पानी ऊँचा उठता है तो बाहरी जल भंडार भर जाता है। इस भंडार से पानी भीतरी भंडार में जाता है वहाँ से पानी नमक के हौज में भेजा जाता है। नमक के हौज़ में कुछ दिन रहने के उपरान्त ऊपरी सतह पर नमक के कण जम जाते हैं। जब यह कण एक इंच मोटे हो जाते हैं तब नमक हौज़ के किनारे पर इकट्ठा कर दिया जाता है और नमक को सुखा लिया जाता है। हौज़ का पानी निकाल कर उसमें नया पानी भर दिया जाता है। नमक बनाने का काम जनवरी से जून तक होता है।

बम्बई के नमक का एक बड़ा हिस्सा रान नमक के नाम से प्रसिद्ध है क्योंकि यह नमक रान-आव-कच ( Rann of Cutch ) के समीपवर्ती कुओं के जल से बनाया जाता है। रान के समीप सबसे बड़ा कारखाना खारागोदा नामक स्थान पर है। यहाँ बड़े बड़े कुओं के पानी से नमक तैयार किया जाता है। नवम्बर से एप्रिल तक नमक बनाने का सीज़न होता है।

सिंध में कराची के समीप मौरीपूर में समुद्र तट पर एक बड़ा नमक का कारखाना है। यहाँ भी पानी कुओं से लिया जाता है। कारखाने के चारों ओर गहरी खाई बना दी गई है जिसमें कि प्रति पंद्रह दिन में ज्वार भाटे के कारण पानी भर जाता है। यह पानी कुओं में जाता है। जहाँ से पानी नमक बनाने के हौज़ों में ले जाया जाता है। भारतवर्ष में कराँची नमक बनाने के लिए सबसे अधिक उपयुक्त स्थान है। यहाँ वर्षा बहुत कम ( ७ इंच ) होती है। अतएव वायु में नमी नहीं रहता और वह चलती रहती है। यहाँ गरमी भी खूब पड़ती है। इस कारण यहाँ वर्ष में ग्यारह महीने नमक बनाया जा सकता है।

पूर्व तट पर मदरास प्रान्त में ही सारे नमक के कारखाने स्थित हैं। नमक बनाने का ढंग वही है जो बम्बई में है। उत्तर के ज़िलों में जनवरी के अन्त से लेकर जूलाई के प्रारम्भ तक नमक बनाया जाता है। दक्षिण में मार्च या एप्रिल में काम शुरू होता है और अक्टूबर तथा नवम्बर तक चलता है। मदरास का नमक प्रान्त में बिकता है और सीलोन को भेजा जाता है।

कच्छ और सिंध के तट से पश्चिम राजपूताना तथा बहावलपुर राज्य में जो विस्तृत मरुभूमि फैली हुई है उसमें बहुत सी बड़ी और छोटी नमक की झीलें हैं। इनमें सांभर तथा डीडवाना झीलें बहुत बड़ी हैं। इन झीलों

से नमक निकाला जाता है। इन झीलों के अतिरिक्त कुछ ऐसे स्थान भी हैं जहाँ पृथ्वी के नीचे बहनेवाला नमकीन पानी निकाल कर उससे नमक बनाया जाता है। उदाहरण के लिए पंचभद्रा का नमक का कारखाना। इस प्रदेश में जो नमक मिलता है उसका कारण यह है कि दक्षिण-पश्चिम से चलने वाली हवायें कच्छ की खाड़ी ( Rann of Cutch ) के प्रदेश से बहुत बारीक नमक के कणों को उड़ाकर लाती हैं और राजपूताने के मध्य में बिछा देती हैं। वर्षा ऋतु का पानी इस नमक को बहाकर इन झीलों में इकट्ठा कर देता है।

नमक की झीलों में साँभर सबसे बड़ी है। पूरी भरी होने पर इसका क्षेत्रफल ९० वर्ग मील होता है। जब झील का पानी सूख जाता है तो झील की मिट्टी के ऊपर नमक जम जाता है। झील में एक किनारे पर एक बहुत बड़ा बाँध बनाया गया है और झील का पानी इस तालाब में पम्प के द्वारा पहुँचाया जाता है। इस बड़े जल भंडार से पानी छोटे भंडारों में पहुँचाया जाता है। अन्त में उन हौज़ों में ले जाया जाता है जहाँ पानी भाप बन कर उड़ जाता है और केवल नमक ही रह जाता है। सांभर का नमक संयुक्तप्रान्त तथा राजपूताना में बिकता है।

पत्थर का नमक पंजाब की नमक की पहाड़ियों ( Salt Range ) से ही निकलता है। नमक अधिकतर उन पहाड़ियों में खेरवा की खानों से निकलता है परन्तु कुछ नमक वार्चा और नुरपुर की खानों से भी निकाला जाता है। सैकड़ों वर्षों से खेरवा की खानों से नमक निकाला जाता रहा है किन्तु १८७० से आधुनिक ढंग से खानों को खोदा जाने लगा है।

नमक पर एकाधिपत्य स्थापित करके भारत सरकार ने नमक जैसी दैनिक आवश्यकता की वस्तु को निर्धन भारतीयों के लिए मँहगा बना दिया था। इसी कारण देश में नमक कर का इतना अधिक विरोध हुआ। हर्ष की बात है कि राष्ट्रीय सरकार ने नमक कर को उठा दिया।

**नीलाथोथा ( Saltpeter )**

नीलाथोथा औद्योगिक खनिज है। इसकी बहुत बड़ी माँग है। यह मुख्यतः बिहार और संयुक्तप्रान्त में निकाला जाता है। इसके तैयार होने का मुख्य केन्द्र फरुखाबाद है। भारतवर्ष में जितना भी नीलाथोथा तैयार होता है उसका अधिकांश भाग विदेशों को चला जाता है थोड़ा सा आसाम के चाय के बागों में काम आता है।

**सोडा ( Soda )**

सोडा बहुत से धन्धों में काम आता है। विशेषकर साबुन बनाने और शीशा बनाने में इसका बहुत उपयोग होता है। यह बिहार के चंपारन, मुज़फ्फरपुर जिलों और सारन राज्य में, संयुक्तप्रान्त के बनारस, आज़मगढ़ जौनपूर, गाज़ीपूर ज़िलों में, बरार, खैरपूर राज्य, सिंध, और राजपूताना के सांभर झील के प्रदेश में निकलता है। अधिकांश सोडा बाहर चला ज़ाता है। भारत में सोडा बनाने का धंधा शीघ्र ही स्थापित होना चाहिए क्योंकि इस धंधे पर बहुत से धंधे निर्भर हैं।

**जिपसम ( Gypsum )**

यह खाद बनाने के काम में आता है और कुछ विशेष प्रकार के कागज़ बनाने में भी इसका उपयोग होता है। भारत में सीमेंट के धंधे में भी इसका बहुत उपयोग होता है। अभी तक इसको अधिक नहीं निकाला गया है किन्तु इसकी खानें ट्रावंकोर, गोदावरी, और विजगापट्टम ( मद्रास के जिले ) उड़ीसा, मध्यप्रान्त और अजमेर मेरवाड़ा में हैं।

**ऐस्बस्टस ( Asbestos )**

अग्नि से बचाने के लिए जो वस्तुयें तैयार की जाती हैं उनके तैयार करने में यह काम आता है। भारत में बंगलौर, मैसूर, अजमेर मेरवाड़ा, और मद्रास के कुड़ापा जिले में निकलता है।

**क्रोमाइट ( Chromite )**

यह फैरो क्रोम, क्रोमाइट स्टील, और क्रोमाइट ईटें बनाने के काम में आता है। इससे क्रोमियम लवण भी बनता है जो रंगने और चमड़ा कमाने के काम में आता है। भारत में जितना क्रोमाइट निकलता है उसका ६५% मैसूर में निकलता है। वहाँ शिमोगा और हसान मुख्य केन्द्र हैं। मैसूर के अतिरिक्त सिंगभूम में भी देश की उत्पत्ति का एक तिहाई क्रोमाइट निकाला जाता है। इनके अतिरिक्त बलूचिस्तान, रांची ( उड़ीसा ) और भागलपूर ( बिहार ) में भी क्रोमाइट निकलता है। सारा का सारा क्रोमाइट विदेशों को भेज दिया जाता है।

**ऐंटीमनी ( Antimony )**

नरम धातुओं से मिलाने के लिए यह एक उपयोगी धातु है। यद्यपि अभी भारत में ऐंटमनी निकाला नहीं जाता है किन्तु भविष्य में इसकी बहुत सम्भावना है और वह महत्व-पूर्ण खनिज होगा। लाहौल ( पंजाब ) में शिरगी ग्लेशियर में ऐंटीमनी बहुत है किन्तु अत्यन्त शीत के

कारण उसको निकाला नहीं जा सकता। मैसूर के चीतलदुर्ग में भी ऐंटीमनी की खानें हैं।

बहुमूल्य पत्थर

यद्यपि हीरा इत्यादि बहुमूल्य पत्थर निकालने का धन्धा देश में बहुत पुराना है किन्तु भारत में अब बहुमूल्य पत्थर बहुत कम निकलता है। अनन्तपूर बैलारी, क्रिश्ना, गंटूर, और गोदावरी ज़िलों में (मद्रास) उड़ीसा के सम्भलपूर ज़िले में, मध्यप्रान्त के चाँदा ज़िले, बुंदेल खंड तथा मध्य भारत के राज्यों में कुछ हीरा निकलता है।

औद्योगिक मिट्टियाँ (Clays)

बिहार, उड़ीसा, जबलपूर, मैसूर, देहली और मद्रास में चीनी मिट्टी मिलती है जिससे चीनी मिट्टी के बर्तन बनते हैं। राजपूताना, मैसूर, तथा मध्यप्रान्त में Fullersearth पाई जाती है।

कोबाल्ट (Cobalt)

कोबाल्ट खेतरी राज्य (जयपूर-राजपूताना) तथा नैपाल में बहुत मिलता है।

भारत की खनिज सम्पत्ति

प्रकृति ने भारत को खनिज पदार्थ भी अधिक राशि में दिए हैं। पिछले दिनों में खनिज पदार्थों के सम्बन्ध में जो जाँच हुई है उससे पता चलता है कि भारत खनिज पदार्थों की दृष्टि से निर्धन नहीं है। बहुत से नवीन खनिज प्रदेशों का पता लगा है। प्रतिवर्ष ४० करोड़ रुपये का खनिज पदार्थ भारतीय खानों से निकाला जाता है।

जितनी भी धातुयें और खनिज भारत में निकलती है उनमें मुख्य नीचे लिखी हैं:—लोहा, कोयला, मैंगनीज, अबरख, नमक, पैट्रोलियम।

## मुख्य खनिज पदार्थों की उत्पत्ति

| | १९४० में | | | |
|---|---|---|---|---|
| लोहा | १७ करोड़ रुपये | | | |
| कोयला | १०.५ करोड़ रुपये | | | |
| मैंगनीज | ४·३ | ,, | ,, | (लड़ाई के पूर्व) |
| सोना | ३·२ | ,, | ,, | |
| पैट्रोलियम | १·८ | ,, | ,, | |
| अबरख (mica) | १·६ | ,, | ,, | |
| इमारती पत्थर | १·१ | ,, | ,, | |
| नमक | ०·९९ | ,, | ,, | |

| | |
|---|---|
| ताँबा | ०·७३ करोड़ रुपये |
| फैरो मैंगनीज | ०·२८ ,, ,, |
| नीलाथोथा ( Saltpetre ) | ०·१६ ,, ,, |
| क्रोमाइन ( Chromine ) | ०·०८ ,, ,, |

सीसा, ताँबा और जिंक यद्यपि थोड़ा मिलता है किन्तु यह नहीं के बराबर है। गंधक भी मिलता है।

देश का विस्तार तथा जनसंख्या को देखते हुए यह कहना कठिन है कि देश में खनिज अत्याधिक हैं। हाँ यह अवश्य कहा जा सकता है कि देश खनिज पदार्थों की दृष्टि से निर्धन नहीं है।

जहाँ तक खनिज पदार्थों का प्रश्न है ऐसा अनुमान किया जाता है कि कुछ महत्वपूर्ण खनिज पदार्थ भारत में यथेष्ट राशि में है और भारत उन्हें विदेशों में भेज सकता है। कुछ ऐसे खनिज पदार्थ हैं जो कि भारत की आवश्यकता को पूरा कर सकते हैं और कुछ ऐसे खनिज पदार्थ भी हैं जिनके लिए भारत को विदेशों पर निर्भर करना होगा।

१. वे खनिज पदार्थ जिनको भारत बाहर भेज सकता है। अर्थात् भारत के पास यथेष्ट हैं।

लोहा, मैंगनीज, अबरख ( Mica ), बाक्साइट ( Bauxite ) जिपसम ( Gypsum ) मैंगनेसाइट ( Mangnesite ).

२. वे खनिज पदार्थ जो भारत की आवश्यकताओं के लिए पर्याप्त हैं :—

कोयला, सीमेंट के लिए आवश्यक पदार्थ. एलूमीनियम, सोना, ताँबा, क्रोम, इमारती पत्थर, संगमरमर, स्लेट, औद्योगिक मिट्टियाँ, सोडियम लवण और शोरा इत्यादि, लाइमस्टोन और डोलोमाइट, शीशे का रेत, बोरैक्स, नाइट्रेट, फासफेट्स, जिरकन (Zircon) आरसेनिक (Arsenic) ऐन्टीमनी ( Antimony ) बहुमूल्य पत्थर वैनेडियम ( Vauadium )

३. वे खनिज पदार्थ जिनके लिए भारत को मुख्यतः विदेशों पर निर्भर रहना होगा।

चाँदी, निकल, पैट्रोलियम, गंधक, सीसा ( Lead ) ज़िंक, टिन, पारा, टंगस्टन, प्लैटिनम ( Platinum ) ग्रैफाइट ( Graphite ) अस्फाल्ट ( Asphalt ) पोटाश।

भारतवर्ष में कुछ खनिज पदार्थ जैसे मैंगनीज अबरख ( Mica ) एबोनाइट ( Ebonite ) क्रोमाईट ( Chromite ) केवल विदेशों को भेजने के लिए निकाले जाते हैं। यदि इसको शीघ्र रोका नहीं

गया तो यह खनिज पदार्थ समाप्त हो जावेंगे। बात यह है कि खनिज पदार्थ कोई खेती की फसल तो है नहीं जो प्रतिवर्ष उत्पन्न की जा सके और भूमि को खाद इत्यादि देकर पूर्ववत उपजाऊ बनाये रक्खा जा सके। खानों में प्रकृति ने कुछ खनिज पदार्थ भर दिये हैं। उनके समाप्त हो जाने पर फिर मनुष्य के वश के बाहर की बात है कि उनको उत्पन्न कर सके। इस कारण खनिज पदार्थों का उपयोग किफायत के साथ होना चाहिए। उनकी बचत करनी चाहिए। उनको व्यर्थ नष्ट होने से बचाना चाहिए। कच्चा खनिज पदार्थ विदेशों को भेजा-जाने से रोक देना चाहिए। अभी तक अंग्रेजी सरकार इस ओर ध्यान नहीं देती थी किन्तु राष्ट्रीय सरकार को इस ओर ध्यान देना चाहिए। नहीं तो हमारे बहुत से मूल्यवान खनिज पदार्थ समाप्त हो जावेंगे और देश की भावी औद्योगिक उन्नति को उससे धक्का पहुँचेगा।

## अभ्यास के प्रश्न

१—भारत की खनिज पदार्थों के सम्बन्ध में कैसी स्थिति है और भारत सरकार की खनिज नीति क्या होनी चाहिए समझा कर लिखिए।

२—भारत की लोहे के सम्बन्ध में क्या स्थिति है और लोहा कहाँ कहाँ मिलता है बतलाइए।

३—मैंगनीज कहाँ कहाँ निकाला जाता है और इस धन्धे का भविष्य कैसा है?

४—भारत में नमक की उत्पत्ति पर एक छोटा निबंध लिखिए।

५—सोना और अबरख ( Mica ) कहाँ निकलता है और भारत की इन धातुओं के सम्बन्ध में क्या स्थिति है स्पष्ट लिखिए।

## अठारहवाँ परिच्छेद

# शक्ति के श्रोत ( Sources of Power )

भारतवर्ष औद्योगिक दृष्टि से पिछड़ा हुआ है इस कारण यहाँ यांत्रिक शक्ति ( Mechanical power ) अन्य देशों की तुलना में कम उत्पन्न होती है। जैसे जैसे भारतवर्ष में आधुनिक ढंग के उद्योग-धन्धों की उन्नति होगी वैसे ही वैसे यांत्रिक शक्ति ( Mechanical power ) का अधिकाधिक उपयोग होगा। भारतवर्ष कृषिप्रधान है और यहाँ खेती में पशु-शक्ति का ही अधिक उपयोग होता है। खेत जोतने से लेकर फसल को मंडी में ले जाने तक सारी क्रियायें पशु-शक्ति के द्वारा ही होती हैं। भारतवर्ष में संसार में सब से अधिक गाय-बैल ( २१ करोड़ ) हैं परन्तु आधुनिक यंत्रों को चलाने में इन पशुओं का उपयोग नहीं हो सकता। प्रकृति ने बहती हुई जल धारा तथा वायु में भी अनन्त शक्ति भर रक्खी है। किन्तु जैसा आठवें परिच्छेद में कहा जा चुका है वायु तथा जल धारा भी आधुनिक बड़े बड़े यंत्रों और कारखानों को चलाने के उपयुक्त नहीं है। भारतवर्ष में तो हवा बहुत धीरे बहती है इस कारण उसका उपयोग साधारण कार्यों ( जैसे पानी को खींचने इत्यादि ) में भी नहीं हो सकता। केवल दक्षिण प्रायद्वीप के समुद्र तट पर हवा तेज़ बहती है। वहाँ हवा का उपयोग साधारण कार्यों में किया जा सकता है। जल धारा का ही उपयोग यहाँ उद्योग-धन्धे में भी नहीं हो सकता है क्योंकि मैदानों में धार तेज़ नहीं होती और गर्मी में नदियाँ सूख जाती हैं। भारतवर्ष में जंगलों की कमी के कारण ईंधन की भी बहुत कमी है।

अतएव इसका उपयोग भी शक्ति उत्पन्न करने में नहीं हो सकता। घरों में ईंधन जलाने के लिए ही यथेष्ट लकड़ी प्राप्त नहीं होती फिर उद्योग-धन्धों के लिए लकड़ी जलाकर शक्ति उत्पन्न करने की कल्पना भी कैसे की जा सकती है। भारतवर्ष में उद्योग-धन्धों के लिए मुख्य शक्ति के श्रोत कोयला और बिजली हैं। बर्मा के पृथक् कर दिये जाने से पैट्रोलियम की उत्पत्ति तो यहाँ नाम मात्र को रह गई है। अब हम इन शक्ति के साधनों का विवरण नीचे लिखेंगे—

कोयला

कोयला संसार में शक्ति उत्पन्न करने का मुख्य साधन है। यदि कोयला न हो तो आधुनिक उद्योग-धन्धे बिल्कुल चौपट हो जायें। भारतवर्ष में भी कोयला ही शक्ति उत्पन्न करने का मुख्य साधन है क्योंकि यहाँ अभी जल विद्युत् बहुत कम उत्पन्न की गई है। परन्तु प्रकृति ने भारतवर्ष को यथेष्ट कोयला नहीं दिया। कोयले की दृष्टि से भारतवर्ष बहुत धनी नहीं है। १९३८ में भारतवर्ष की कुल उत्पत्ति २५६ लाख टन के लगभग थी। जबकि संसार की कुल उत्पत्ति १२२५० लाख टन थी। इसका अर्थ यह हुआ कि संसार की कुल उत्पत्ति का भारतवर्ष ने केवल २ प्रतिशत कोयला उत्पन्न किया। संयुक्तराज्य प्रति वर्ष जितना कोयला निकालता है उसका लगभग बीसवाँ हिस्सा भारतवर्ष में निकलता है और ब्रिटेन की तुलना में भारतवर्ष पाँचवाँ हिस्सा कोयला निकालता है। संसार में कोयला उत्पन्न करने की दृष्टि से भारतवर्ष का आठवाँ स्थान है। भारतवर्ष जैसा विशाल देश, वेलजियम, फ्रांस और पोलैंड से भी कम कोयला उत्पन्न करता है। इसी से उसकी निर्धनता का परिचय मिलता है। भारतवर्ष में केवल कोयले की कमी ही नहीं है। यहाँ अच्छी जाति का कोयला और भी कम है। भारतवर्ष का बढ़िया कोयला ब्रिटेन के साधारण कोयले से भी घटिया है। ऐसा कोयला जिसका कोक बनाया जा सके भारतवर्ष में कम ही मिलता है।

भारतवर्ष का लगभग ९७ प्रतिशत कोयला गोंडवाना चट्टानों से निकलता है। ये चट्टानें बहुत पुरानी हैं और अधिकतर रेत के पत्थर (Sandstone) तथा जमी हुई मिट्टी (Shale) की बनी हैं। इनमें रानीगंज, झरिया, बाकोरा, करनपूर तथा गिरडिह कोयले के क्षेत्र प्रमुख हैं। ये कोयले के क्षेत्र बंगाल और बिहार में हैं और देश का लगभग ९० प्रतिशत कोयला इन्हीं क्षेत्रों से निकलता है। ऊपर दिये हुये कोयले के क्षेत्रों के अतिरिक्त पालामऊ ज़िले में, डाल्टनगंज की खानों में, तथा गोदावरी की घाटी में शिगरनी, बल्लरपूर तथा बरोरा की खानें और मोहपानी तथा पंच घाटी की खानें जो सतपुरा के समीप है गोंडवाना चट्टानों के क्षेत्र में ही स्थित हैं। ये खानें मध्यप्रान्त में स्थित हैं।

गोंडवाना चट्टानों के क्षेत्र के बाहर कोयला आसाम और बिलोचिस्तान और पंजाब में भी पाया जाता है। इनके अतिरिक्त हैदराबाद, रीवा तथा बीकानेर राज्यों में भी कुछ कोयला पाया जाता है। आसाम में लखीमपूर जिले की खानें अधिक महत्वपूर्ण हैं। महानदी और गोदावरी की घाटियों

के उत्तर पश्चिमी सिरों पर कोयले की खानें दक्षिण ट्रैप की चट्टानों में दबी हुई हैं। इस कारण उनके विषय में कुछ ज्ञात नहीं हैं।

भारतवर्ष में झरिया की कोयले की खानें सबसे अधिक महत्वपूर्ण हैं। भारतवर्ष में जितना कोयला निकाला जाता है उसका लगभग आधा झरिया की कोयलों की खानों से निकलता है। यही नहीं कि झरिया की खानों से सबसे अधिक कोयला निकलता है वरन यहाँ का कोयला अच्छी जाति का होता है। झरिया के कोयले में अधिक भाग उस प्रकार के कोयले का होता है जिसका कोक बन सकता है। भारतवर्ष में कोक बनाने योग्य कोयला अधिक नहीं है और जो कुछ है वह झरिया की खानों से ही अधिकतर निकलता है। झरिया की खानों का क्षेत्रफल १५० वर्ग मील है। बारकर कोयले की खानें भी कोयला उत्पन्न करने वाले क्षेत्रों में विशेष महत्वपूर्ण हैं। यह गोंडवाना चट्टानों की निचली तहें हैं किन्तु अभी तक इस क्षेत्र की घटिया सीम ( Seam ) को जो ऊपरी सतह में हैं खोदने का प्रयत्न नहीं किया गया। रानीगंज भी कोयले उत्पन्न करने वाले क्षेत्रों में विशेष महत्वपूर्ण है। यहाँ की निचली चट्टानों में १८ सीम हैं और जिनकी मोटाई २०० फीट है। रानीगंज कोयले के क्षेत्र देश की कुल उत्पत्ति का एक तिहाई कोयला उत्पन्न होता है। इसका क्षेत्रफल ५०० वर्ग मील है जिसका अधिकांश भाग बर्दवान में है किन्तु कुछ भाग बाँकुरा, मानभूमि तथा संथाल परगने में भी हैं। रानीगंज की ऊपरी सतह में ६ सीम ( Seam ) हैं जो कि खोदी जा सकती हैं और जिन की मोटाई ५० फीट है।

गोंडवाना के उत्तरी पश्चिमी सिरे पर बरोरा का क्षेत्र है। निजाम राज्य में जो सिंगरनी की कोयले की खानें हैं वे भी गोंडवाना की चट्टानों का ही सिलसिला है। आसाम का कोयला गोंडवाना के कोयले से भिन्न होता है।

आसाम के कोयले में जल तथा तेल का अंश अधिक होता है। उसमें राख ( ash ) भी कम होता है। पंजाब के कोयले में राख ( ash ) अधिक होता है। आसाम का कोयला कोक बनाने के उपयुक्त नहीं है क्योंकि उसमें गंधक अधिक होती है। आसाम में माकुम की कोयले का खानें महत्वपूर्ण हैं। ये खानें एक रेल द्वारा ब्रह्मपुत्र नद पर स्थित डिब्रूगढ़ से जुड़ी हुई हैं। पंजाब में कोयला झेलम ज़िले में डंडौत के पठार पर निकाला जाता है।

भारत सरकार ने १९३७ में कोयले के धन्धे की जाँच कराने के लिए

एक कमेटी बैठाई थी। कमेटी ने अनुमान लगाया है कि भारतवर्ष में अच्छा कोयला जो कि खानों में भरा हुआ है कुल १,४२६,०००,००० टन है। इस समय ११,५००,००० टन अच्छा कोयला प्रति वर्ष निकाला जाता है। इस प्रकार भारतवर्ष का अच्छा कोयला जिससे कोक तैयार किया जा सकता है लगभग ६२ वर्षों में समाप्त हो जायगा। इस समय जिस प्रकार कोयला खानों से निकाला जाता है वह अत्यन्त दोष पूर्ण है और लगभग ५० प्रतिशत कोयला खानों में ही नष्ट हो जाता है। यदि खानों को खोदने के ढंग में सुधार हो और ५० प्रतिशत से अधिक कोयला निकाला जा सके तो कोक बनाने योग्य कोयला कुछ अधिक समय चल सकता है। परन्तु किसी भी दशा में अच्छा कोयला ६६ वर्षों से अधिक नहीं चल सकता।




भारतवर्ष में सब प्रकार का कोयला (अच्छा और घटिया) ५४,०००,०००,००० टन है। इसमें से केवल पाँच प्रतिशत कोयला कोक बनाने योग्य है। झरिया के क्षेत्र में २०,०००,०००,००० टन रानीगंज के क्षेत्र में २१,०००,०००,००० टन और उत्तरी करनपुरा में ८,६००,०००,००० टन कोयला भरा पड़ा है।

भारतवर्ष में कोक बनाने योग्य कोयला अधिकतर झरिया की खानों

से निकलता है। झरिया की खानों से प्रतिवर्ष एक करोड़ टन से कुछ अधिक कोयला निकलता है। डाक्टर फारमर के मत से झरिया की खानों का जीवन ४१ वर्ष है। उनका मत है कि यदि खानों को खोदने के ढंग में उन्नति हो, बहुत सा कोयला खानों में ही नष्ट न हो जाय, और खानों में आग लगना रोका जा सके तो अच्छा कोयला १०० वर्ष तक चल सकता है।

विशेषज्ञों का मत है कि साधारण कोयला भारतवर्ष में ३५० वर्ष तक चलेगा यद्यपि कोक बनाने योग्य कोयला भारतवर्ष में कम ही है परन्तु फिर भी उसका उपयोग किफायत से नहीं हो रहा है। होना तो यह चाहिये था कि वह कोयला जिसका हार्ड कोक ( Hard coke ) बन सके वह केवल लोहे और स्टील के धन्धे में ही काम में लाया जाये। क्योंकि स्टील के धंधे के लिए हार्ड कोक ( Hard coke ) आवश्यक है। परन्तु भारतवर्ष में यह अच्छा कोयला रेलवे तथा अन्य धन्धों में भी काम में लाया जाता है जिनका काम घटिया कोयले से भी चल सकता है।

भारतवर्ष का अधिकांश कोयला तो देश के अन्दर ही खप जाता है। थोड़ा सा कोयला सीलोन तथा पूर्व के देशों को जाता है। कोयले की समस्त उत्पत्ति का ३२ प्रतिशत रेलों में, २४.५ प्रतिशत लोहे के कारखानों में, १६ प्रतिशत उद्योग धन्धों में तथा १६ प्रतिशत घरों और छोटे छोटे धंधों में खर्च होता है। कुछ दिनों से भारतवर्ष में घरों में जलाने के लिए साफ़्ट कोक ( Soft coke ) का प्रचार बढ़ रहा है। ( Soft coke ) घटिया कोयले से तैयार होता है। भारतवर्ष में लकड़ी की कमी है। इस कारण गोबर जला दिया जाता है और खेतों को यथेष्ट खाद नहीं मिलती। यदि साफ्ट कोक का अधिक उपयोग बढ़ जाये तो खाद के लिए गोबर बच सकता है।

ब्रिटिश भारत में १९३८ में २५६ लाख टन कोयला निकाला गया। देशी राज्यों में बहुत कम कोयला निकलता है। १९३७ में देशी राज्यों में २७ लाख टन कोयला निकला गया। इसी वर्ष अर्थात् १९३८ में पृथ्वी के सब देशों में १२,२५० लाख टन कोयला उत्पन्न हुआ।

घटिया कोयले से कोयले की गौण वस्तुयें ( By Products ) तैयार नहीं हो सकतीं। भारतवर्ष में अभी जो कुछ गौण वस्तुयें तैयार की जा रही हैं वे उसी कोयले से निकलती हैं जो कि हार्ड कोक ( Hard coke ) बनाने के उपयुक्त होता है। यह गौण वस्तुयें कोलतार और अमोनिया सलफ़ेट हैं। अमोनिया सलफ़ेट अधिकतर जावा को भेजा जाता है।

भारतवर्ष की कोयले की खानें देश के एक कोने में स्थित हैं। अन्य देशों

| नाम | नहर | कुआँ | तालाब | अन्य |
|---|---|---|---|---|
| मद्रास | ४१% | १८% | ३६% | ५% |
| बम्बई | ७६% | १४% | — | ७% |
| यू० पी० | २३% | ५१% | — | २१% |
| पंजाब | ७४% | २५% | — | १% |
| बिहार-उड़ीसा | ३५% | १२% | ३२% | २२% |

पंजाब में अभी दो नहरें और तैयार हो रही हैं जो शीघ्र ही सिंचाई करने लगेंगी। पहली थाल-प्रोजेक्ट जो सिन्ध सागर दोआब की मरुभूमि को सींचेगी, दूसरी हवेली प्रोजेक्ट जो झंग और मुज़फ़्फ़रगढ़ ज़िलों को सींचेगी। कुछ नई योजनायें भी सरकार ने हाथ में ली हैं जिनके सम्बन्ध में जलविद्युत् के परिच्छेद में हम लिख चुके हैं। उनमें दामोदर घाटी योजना मुख्य है।

## अभ्यास के प्रश्न

१—भारत में खेती के धन्धे के लिए सिंचाई की इतनी अधिक आवश्यकता क्यों है ?

२—किस प्रदेश में कौनसा सिंचाई का साधन उपयुक्त होगा यह कहाँ तक भौगोलिक परिस्थितियों पर निर्भर है भारत को ध्यान में रखकर इसका विवेचन कीजिए।

३—पंजाब के नहरों का संक्षिप्त वर्णन कीजिए और उनका पंजाब पर कैसा प्रभाव पड़ा यह बतलाइए।

४—बिजली से चलने वाले ट्यूबवैल और नहरों की तुलना कीजिए और उनके गुण दोषों को बतलाइए।

५—कौन सी भौगोलिक और आर्थिक परिस्थितियों में कुओं द्वारा सिंचाई अधिक सुविधाजनक होती है ?

६—दक्षिण में कुयें क्यों कम हैं ?

७—मैटूर बाँध, पैरियर प्रोजैक्ट तथा शक्कर बाँध पर नोट लिखो।

८—दक्षिण में तालाब महत्वपूर्ण सिंचाई के साधन क्यों बन गये हैं।

# बीसवाँ परिच्छेद

## खेती ( Agriculture )

**भारतवर्ष में खेती का महत्त्व**

भारतवर्ष कृषिप्रधान देश है। लगभग ७३ प्रतिशत जनसंख्या प्रत्यक्ष रूप से खेती पर निर्भर है। इसी से कृषि का महत्त्व स्पष्ट है। गाँवों में किसानों के अतिरिक्त खेत मजदूर बढ़ई, लुहार इत्यादि जो कारीगर हैं वे भी खेती पर ही निर्भर हैं। संसार में चीन के अतिरिक्त अन्य किसी भी देश में इतने अधिक मनुष्य खेती पर निर्भर नहीं हैं। यदि किसी वर्ष वर्षा की कमी से अथवा अन्य प्राकृतिक कारण से फसलें नष्ट हो जाती हैं तो भारतवर्ष का आर्थिक ढाँचा हिल उठता है। फसलों के नष्ट हो जाने से विदेशों को भेजे जानी वाली वस्तुएँ कम हो जाती हैं। किसान के पास रुपया नहीं होता। इस कारण वह विदेशों से आने वाले माल तथा भारतीय मिलों में तैयार माल को खरीद नहीं सकता। दूसरे शब्दों में भारतवर्ष का व्यापार कम हो जाता है और उद्योग-धन्धे शिथिल पड़ जाते हैं। सरकार को पूरी मालगुजारी नहीं मिलती। रेलों को माल ढोने के लिए कम मिलता है, किसान मेले और यात्राओं को कम जाते हैं। अतएव उन्हें घाटा होता है। कहने का तात्पर्य यह कि देश का सम्पूर्ण आर्थिक ढाँचा खेती पर अवलम्बित है।

**खेती की दशा**

जिस धन्धे पर देश की लगभग तीन चौथाई जनसंख्या निर्भर है उसकी दशा अत्यन्त गिरी हुई है। भारतवर्ष में प्रति एकड़ भिन्न भिन्न फसलों की पैदावार अन्य देशों की अपेक्षा बहुत कम है। जहाँ प्रति एकड़ भारतवर्ष में ८५ पौंड कपास उत्पन्न होती है वहाँ संयुक्तराज्य अमेरिका में प्रति एकड़ २५० पौंड और ईजिप्ट में ४०० पौंड कपास प्रति एकड़ उत्पन्न होती है। भारतवर्ष में प्रति एकड़ इङ्गलैंड की तुलना में चौथा हिस्सा गेहूँ और जौ उत्पन्न होता है। क्यूबा और जावा की तुलना में यहाँ प्रति एकड़ चौथे हिस्से से भी कम गन्ना उत्पन्न होता है। संक्षेप में भारतवर्ष में प्रति एकड़ पैदावार बहुत ही कम होती है। इसका मुख्य कारण यह है कि यहाँ वैज्ञानिक ढंग से खेती नहीं

होती। बिना वैज्ञानिक ढंग से गहरी खेती (Intensive cultivation) किये पैदावार बढ़ाई नहीं जा सकती और यही कारण है कि भारतीय किसान इतना निर्धन हैं। भारतवर्ष की भूमि बहुत उपजाऊ है और जलवायु भी खेती के लिए अनुकूल है फिर भी जो यहाँ खेती की दशा अच्छी नहीं है उसके निम्नलिखित मुख्य कारण हैं।

(१) भारतवर्ष में जनसंख्या की बढ़वार के कारण अधिकाधिक जनसंख्या खेती बारी पर निर्भर होती गई क्योंकि यहाँ उद्योग-धन्धों की उन्नति नहीं हुई। इसका परिणाम यह हुआ कि प्रत्येक किसान के पास भूमि बँटते बँटते बहुत कम रह गई। और वह थोड़ी सी भूमि भी एक चक में न होकर छोटे छोटे टुकड़ों में इधर उधर बिखरी होती है। यदि किसी किसान के पास कुल बीस बीघा ज़मीन है तो पाँच बीघा एक जगह, दो बीघा दूसरी जगह, १० बीघा तीसरी जगह और शेष चौथी जगह होती है। खेती के बिखरे होने के कारण किसान का बहुत सा समय नष्ट होता है, वह कुआँ बनाकर सिंचाई नहीं कर सकता, फसल की रखवाली नहीं हो पाती। संक्षेप में खेती अच्छी तरह से नहीं हो सकती और खर्चा अधिक होता है।

(२) भूमि और मिट्टी के परिच्छेद में लिखा जा चुका है कि भारतवर्ष की मिट्टी में नत्रजन (Nitrogen) की कमी है। मिट्टी की उपजाऊ शक्ति को बनाये रखने तथा उसको अधिक उपजाऊ बनाने के लिए खाद की आवश्यकता होती है। भारतीय किसान अपने खेतों को बहुत कम खाद देता है। भारतीय किसान के पास सबसे सस्ती और सबसे अच्छी खाद गोबर है किन्तु वह उसके कंडे बनाकर जला डालता है और बहुत कम खाद बनाता है। इस कारण खेतों को खाद बहुत कम मिलता है।

(३) अधिकतर किसान बीज सवाये या ड्योढ़े पर महाजनों से उधार लेता है। यह बीज बहुत घटिया होता है। इस कारण फसल अच्छी नहीं होती। कुछ वर्षों से सरकारी कृषि विभाग ने अच्छे बीज उत्पन्न करके उनका बीज गोदामों के द्वारा किसानों को उधार देने का प्रबंध किया है।

(४) भारतवर्ष में खेतों का काम बैलों से लिया जाता है। यद्यपि भारतवर्ष में संसार के प्रत्येक देश से अधिक गाय और बैल (इक्कीस करोड़) हैं किन्तु यहाँ के बैल बहुत कमज़ोर और छोटे होते हैं। इस कारण वे अच्छी तरह से खेती का काम नहीं कर सकते। पशुओं की नस्ल बिगड़ जाने का कारण यह है कि भारतवर्ष में चारे की बहुत कमी है। पशुओं को भर पेट चारा नहीं मिलता और यहाँ अच्छे साँड़ भी नहीं है। इस कारण भारतीय पशुओं की नस्ल खराब हो गई। वे बहुत कमज़ोर होते हैं।

(५) भारतवर्ष में खेती के औज़ारों में भी कोई सुधार नहीं हुआ है। यद्यपि भारतवर्ष में पश्चिमीय देशों की भाँति खेती के यन्त्रों का उपयोग नहीं हो सकता। यहाँ छोटे हल्के और सस्ते औज़ार ही काम दे सकते हैं परन्तु फिर भी हल इत्यादि में सुधार की आवश्यकता है।

(६) भारत में वर्षा मौसमी और अनिश्चित है इस कारण सिंचाई की आवश्यकता होती है। परन्तु सिंचाई के साधन कम हैं। केवल २० प्रतिशत भूमि ही सींची जाती है।

(७) खेती का ढंग भी यहाँ वैज्ञानिक नहीं है। कृषिविभाग वैज्ञानिक ढंग की खेती का प्रचार करने का प्रयत्न कर रहा है।




ऊपर लिखे हुये कारणों से खेतों की पैदावार प्रति एकड़ कम होती है। किसान निर्धन है। वह महाजन के कर्ज़ के बोझ से इतना दबा हुआ है कि ऋणमुक्त होने की सम्भावना नहीं है तिस पर लगान बहुत अधिक है। इन्हीं सब कारणों से भारतवर्ष में खेती की दशा गिरी हुई है।

भारत में कुल भूमि का क्षेत्रफल ६६८,०४१,००० एकड़ है। वह इस प्रकार बंटा हुआ है—४४ प्रति शत भूमि पर खेती है ६ प्रतिशत परती छोड़ दी जाती और १८ प्रतिशत ऐसी बंजर भूमि है जिस पर खेती हो सकती है

किन्तु खेती की नहीं जाती और २६ प्रतिशत भूमि ऐसी है जो कभी भी खेती के काम में नहीं आ सकती।

अस्तु लगभग ५३ प्रतिशत भूमि पर खेती होती है। जितनी भूमि पर खेती होती है उसका भिन्न भिन्न फसलों में बंटवारा इस प्रकार है :—




| | |
|---|---|
| तिलहन | ७% |
| गेहूँ | १०% |
| चावल | २५% |
| कपास | ६% |
| चना | ६% |
| बाजरा | ६% |
| जुआर | ११% |
| गन्ना | १% |

भोजन उत्पन्न करने वाली फसलें ८०% प्रतिशत भूमि घेर लेती हैं और

२० प्रतिशत भूमि पर औद्यागिक कचा माल तथा अन्य फसलें उत्पन्न होती हैं। नीचे हम मुख्य फसलों की पैदावार और उनका क्षेत्रफल देते हैं :—

| फसल | लाख एकड़ों में | लाखों में |
|---|---|---|
| चावल | ८०७ | २७१ टन |
| गेहूँ | ३५७ | १०४ ,, |
| तिलहन | २४४ | ५६ ,, |
| कपास | १४८ | ३५ गाँठ |
| गन्ना | ४१ | ५४ टन |
| जूट | २१ | ६२ गाँठ |
| ( १ गाँठ में ४०० पौंड होता है ) | | |
| चाय | ८.३३ | ४६४० पौंड |
| कहवा | १.८१ | ३४३ पौंड |

## मुख्य फसलें ( खाद्य पदार्थ )

**चावल**

चावल भारतवर्ष की सबसे महत्वपूर्ण फसल है। देश में चावल उत्पन्न करने वाली भूमि सबसे अधिक है और सबसे अधिक जनसंख्या का यह भोजन है। चावल के लिए अधिक



गरमी, अधिक वर्षा तथा उपजाऊ भूमि की आवश्यकता होती है। भारतवर्ष में बंगाल, आसाम, बिहार-उड़ीसा तथा मदरास चावल उत्पन्न करने वाले प्रान्तों में मुख्य हैं। देश का तीन चौथाई चावल इन्हीं प्रान्तों में उत्पन्न होता है। इनके अतिरिक्त संयुक्तप्रान्त, पंजाब, मध्यप्रान्त, बरार, सिन्ध तथा बम्बई में भी कुछ चावल होता है। बंगाल में खेती की लगभग तीन चौथाई भूमि पर चावल उत्पन्न होता है। यदि भारतवर्ष की वर्षा का अध्ययन किया जाय तो यह स्पष्ट हो जायेगा कि जिन प्रदेशों में वर्षा




अधिक होती है उन्हीं प्रदेशों में चावल की पैदावार भी अधिक होती है। भीतर की तरफ़ जैसे जैसे वर्षा कम होती जाती है वैसे ही वैसे चावल की खेती भी कम होती जाती है। बंगाल और आसाम में चावल की खेती बिना सिंचाई के होती है किन्तु अन्य सब प्रान्तों में चावल की खेती उन्हीं इलाकों में होती है जहाँ सिंचाई की सुविधा है। पंजाब की नहरों के प्रदेश में, मदरास की नदियों के डेल्टों में, तथा सक्खर बाँध की नहरों के इलाके में चावल उत्पन्न होता है। संयुक्तप्रान्त के पूर्वी ज़िलों तथा तराइ

में चावल उत्पन्न होता है। भारतवर्ष में आठ करोड़ एकड़ से कुछ ही कम भूमि पर चावल की खेती होती है। संयुक्तप्रान्त तथा पंजाब को छोड़ कर अन्य प्रान्तों में वर्ष में दो या तीन फसलें होती हैं। बंगाल में तीन फसलें उत्पन्न की जाती हैं। चावल की खेती बीज छिटक कर और पौधे लगाकर दोनों ही तरह से होती है।

चावल की फसल को पानी की इतनी अधिक आवश्यकता होती है कि यदि अधिक दिनों फसल को वर्षा अथवा पानी न मिले तो फसल नष्ट हो जाती है। इसी कारण जहाँ वर्षा कम अथवा अनिश्चित होती है वहाँ सिंचाई की आवश्यकता होती है। बंगाल में कृषि विभाग ने ऐसा चावल उत्पन्न करने का प्रयत्न किया है जो शुष्कता को सहन कर सके और प्रति एकड़ पैदावार अधिक हो। बंगाल का "घेराल" ऐसा ही चावल है। प्रति एकड़ ३२ मन तक उसकी पैदावार होती है। इसके अतिरिक्त अन्य दूसरे चावल भी हैं जो कि अच्छी किस्म के हैं।

यद्यपि भारतवर्ष में चावल की खेती बहुत होती है और यह इस देश का मुख्य खाद्य पदार्थ है फिर भी चावल की पैदावार प्रति एकड़ यहाँ बहुत कम है। भारतवर्ष में प्रति एकड़ ८३६ पौंड चावल उत्पन्न होता है जबकि जापान में प्रति एकड़ २३५० पौंड चावल उत्पन्न होता है। इसका मुख्य कारण यह है कि यहाँ के बीज अच्छी किस्म के नहीं हैं और किसान भूमि में खाद नहीं डालता। चावल की प्रति एकड़ पैदावार बढ़ाने के लिए अच्छे बीज और खाद की बहुत आवश्यकता है।

भारतवर्ष के उन भागों में जहाँ कि चावल उत्पन्न होता है बहुत घनी आबादी है। इस कारण देश में ही अधिकांश चावल खप जाता है। अधिकतर चावल का व्यापार अन्तर प्रान्तीय है। बंगाल तथा मध्यप्रान्त से चावल संयुक्तप्रान्त तथा बिहार को भेजा जाता है। मध्यप्रान्त में जनसंख्या कम है। इस कारण चावल बाहर भेज दिया जाता है और बंगाल में चावल बहुत अधिक होता है। इस कारण कुछ बाहर भेजा जाता है। पहले भारतवर्ष से चावल विदेशों को बहुत भेजा जाता था किन्तु बर्मा के भारतवर्ष से पृथक् कर दिये जाने के कारण अब चावल का निर्यात (Export) बहुत गिर गया है।

धान को कूट और साफ करके बेंचा जाता है। बहुत से किसान ढेंकली के द्वारा घर पर ही अपने धान को कूट और साफ कर लेते हैं। किन्तु क्रमशः चावल को साफ करने वाली मिलों की संख्या बढ़ रही है। बंगाल में चावल कूटने की बहुत अधिक मिलें स्थापित हो गई हैं। हावड़ा तो

इनका केन्द्र ही बन गया है। बंगाल के अतिरिक्त बम्बई, और मदरास में भी चावल कूटने के कारखाने हैं। धीरे धीरे किसान स्वयं धान को कूटना और साफ करना छोड़ रहा है। वह अधिकतर अपने धान को मिलों को बेंच देता है। मिलें ही उसे कूट और साफ करके बेंचती हैं। कुछ मिलों में चावल की भूसी को ही जलाकर शक्ति उत्पन्न कर लेते हैं। चावल का भूसा बहुत कड़ा होता है इस कारण उसको पशु नहीं खाते। जलाने, छप्पर छाने तथा चटाई बनाने में उसका उपयोग होता है।




भारतवर्ष में कुल ७८,०००,००० एकड़ भूमि पर चावल उत्पन्न होता है जिसमें ७० लाख एकड़ केवल बंगाल में है। समस्त देश में लगभग २९,०००,००० टन चावल उत्पन्न होता है। इससे यह स्पष्ट है कि भारत में सबसे अधिक चावल बंगाल में उत्पन्न होता है किन्तु वहाँ की आबादी बहुत अधिक होने के कारण चावल की कमी पड़ती है और चावल बाहर से मँगाना पड़ता है।

चावल के उपरान्त गेहूँ सबसे महत्वपूर्ण अनाज है। जिन प्रदेशों में चावल उत्पन्न होता है वहाँ गेहूँ नहीं उत्पन्न होता और जहाँ चावल उत्पन्न नहीं होता वहाँ गेहूँ अधिक उत्पन्न होता है। इसका कारण यह है कि दोनों फसलों की जलवायु की आवश्यकतायें भिन्न हैं। भारतवर्ष में गेहूँ की पैदावार सिंध और गंगा की घाटी के पश्चिमीय भाग में बहुत अधिक होती है। सम्पूर्ण देश में लगभग २ करोड़ ५० लाख एकड़ भूमि पर गेहूँ की खेती होती है जिसमें एक करोड़ ७० लाख एकड़ भूमि गंगा और सिंध के पश्चिमीय मैदानों में है। गेहूँ मुख्यतः पंजाब, संयुक्तप्रान्त, मध्यप्रान्त, मध्य-भारत, बिहार तथा बम्बई प्रान्त का नासिक तथा खानदेश के इलाके में उत्पन्न होता है।

**गेहूँ**




भारतवर्ष में गेहूँ जाड़े में पैदा होता है क्योंकि उन्हीं दिनों यहाँ का जलवायु गेहूँ की पैदावार के अनुकूल होता है। अक्टूबर मास में जब कि ठंड शुरू हो जाती है और रात्रि को ओस पड़ने लगती है तब गेहूँ बोया जाता है। गेहूँ मूल्यवान फसल है। इस कारण किसान भूमि को खूब जोतता है और खाद देता है। अधिकतर गेहूँ के खेतों पर गर्मियों में कुछ भी नहीं

बोया जाता। जाड़ों में वर्षा हो जाने से गेहूँ का पौधा खूब बढ़ता है। किन्तु भारत में जाड़ों में वर्षा कम होती है इस कारण गेहूँ की पैदावार वहीं अधिक होती है जहाँ कि सिंचाई के साधन उपलब्ध हैं। फरवरी के अन्त में गर्मी पड़ना आरम्भ हो जाती है जिससे फसल पकने में सुविधा होती है। किन्तु भारतवर्ष में जलवायु की दृष्टि से एक कमी है जिस कारण यहाँ का गेहूँ बहुत बढ़िया नहीं होता। कारण यह है कि फ़रवरी के अन्त में गर्मी पड़ना प्रारम्भ होती है और एक साथ गरमी अधिक बढ़ जाती है। तापक्रम धीरे धीरे न बढ़ कर एक साथ बढ़ जाता है। इस कारण गेहूँ ठीक तरह से न पक कर झुलस जाता है। यही नहीं मार्च और एप्रिल में उत्तर भारत में गर्म शुष्क तेज़ हवा चलती है जिससे गेहूँ के पौधे को हानि पहुँचती और कभी कभी ओले और तूफान भी आते हैं जिससे फसल को बहुत हानि पहुँच जाती है।

भारतवर्ष में प्रति एकड़ उपज बहुत कम होती है। प्रति एकड़ यहाँ ६६० पौंड गेहूँ उत्पन्न होता है। ब्रिटेन, बैलजियम, तथा डैनमार्क में एक एकड़ में यहाँ से तीन गुना गेहूँ उत्पन्न होता है। भारतवर्ष में प्रति एकड़ उपज संयुक्तराज्य अमेरिका कनाडा तथा अन्य नये देशों से भी कम है। संसार में गेहूँ की उत्पत्ति की दृष्टि से भारतवर्ष का चौथा स्थान है। किन्तु भारतवर्ष का अधिकांश गेहूँ यहीं खप जाता है। विदेशों को बहुत कम गेहूँ भेजा जाता है। हाँ अन्तर् प्रान्तीय व्यापार अवश्य होता है। पंजाब, सिंध, संयुक्तप्रान्त तथा मध्यप्रान्त में गेहूँ बंगाल, राजपूताना तथा बम्बई को जाता है। बम्बई और राजपूताने में वहाँ की आवश्यकता को दृष्टि से गेहूँ कम उत्पन्न होता है। बंगाल में कलकत्ते में गेहूँ की बहुत माँग रहती है क्योंकि वहाँ उत्तर भारत राजपूताने के गेहूँ खाने वाले लोग बहुत रहते हैं। विदेशों को जो थोड़ा बहुत गेहूँ भेजा जाता है वह करांची से जाता है और विशेषतः ब्रिटेन को जाता है। यहाँ से थोड़ा सा गेहूँ का आटा अरेबिया, पूर्वी अफ्रीका तथा स्टेट सैटिलमेंट को जाता है।

## भारत के प्रान्तों में गेहूँ की उत्पत्ति

(१६३१ में)

| प्रान्त | क्षेत्रफल (१००० एकड़ों में) | उत्पत्ति (१००० टनों में) |
|---|---|---|
| पंजाब | ११,४७१ | ४२०० |
| संयुक्त प्रान्त | ७,८०० | २७७७ |

| | | |
|---|---|---|
| मध्यप्रान्त | ३,३१८ | ६७३ |
| बम्बई | १,८२७ | ३०१ |
| बिहार | १,०१८ | ४३३ |
| सीमाप्रान्त | १०२८ | २६८ |
| सिंध | ११५५ | ३६८ |
| मध्यभारत | ११७६ | ३८४ |
| राजपूताना | १४११ | ४१५ |
| ग्वालियर | १६६२ | ३८१ |
| हैदराबाद | १३५५ | २०० |
| कुल भारत | ३५,६३५ | १०,७८० |

**चना (Gram)**

चना भारतवर्ष का महत्वपूर्ण अनाज है। यह लगभग एक करोड़ पचास लाख एकड़ पर उत्पन्न किया जाता है। यह भी रबी की फसल है। गेहूँ, जौ तथा सरसों के साथ मिलाकर अधिकतर बोया जाता है। चने को अधिक पानी की आवश्यकता नहीं होती। अतएव जहाँ सिंचाई की सुविधा नहीं है अथवा मिट्टी बहुत अच्छी नहीं है उस पर यह जौ के साथ उत्पन्न किया जाता है। चना और जौ गेहूँ उत्पन्न करने वाले प्रदेश में निर्धनों का मुख्य भोजन है। संयुक्तप्रान्त में सबसे अधिक चना उत्पन्न होता है। देश का आधा चना संयुक्तप्रान्त में ही पैदा किया जाता है। चना उत्पन्न करने के लिए किसान को अधिक परिश्रम नहीं करना पड़ता और न अधिक खाद या सिंचाई का ही प्रबंध करना पड़ता है परन्तु चना बहुत सस्ता बिकता है अतएव किसान चना या जौ उसी दशा में बोता है जबकि वह यह देख लेता है कि उसके खेत पर गेहूँ उत्पन्न नहीं हो सकता। संयुक्तप्रान्त के अतिरिक्त पंजाब, बिहार, मध्यप्रान्त तथा दक्षिण प्रायद्वीप में भी चना उत्पन्न होता है। अधिकांश चना देश में ही खप जाता है। बहुत थोड़ा बाहर भेजा जाता है।

**जौ (Barley)**

जौ भी निर्धनों का भोजन है और चने के साथ अधिकतर उत्पन्न किया जाता है। जौ को भी अच्छी भूमि और पानी की अधिक आवश्यकता नहीं होती। भारतवर्ष में लगभग पैंसठ लाख एकड़ भूमि पर जौ उत्पन्न होता है। देश का दो तिहाई जौ संयुक्तप्रान्त में उत्पन्न होता है। थोड़ा सा जौ वैसे उन सभी प्रान्तों में उत्पन्न होता है जहाँ गेहूँ उत्पन्न होता है।

यह अनाज वास्तव में देश की अधिकांश जनसंख्या का मुख्य खाद्य पदार्थ है। ज्वार लगभग दो करोड़ पंद्रह लाख एकड़ में उत्पन्न होता है। बाजरा एक करोड़ तीस लाख एकड़ भूमि पर तथा रागी पैंतीस लाख एकड़ पर उत्पन्न होती है। यह अनाज देश के अनाजों में एक महत्वपूर्ण स्थान रखते हैं। इनका महत्व केवल इसलिए ही नहीं है कि देश की अधिकांश जनसंख्या इन पर निर्वाह करती है वरन इनका महत्व चारे की दृष्टि से भी बहुत अधिक है। यह मोटे अनाज अपेक्षाकृत कम उपजाऊ भूमि पर जो कि रेतीली या पथरीली हो अधिकतर उत्पन्न होते हैं। प्रायद्वीप में यह अनाज बहुत अधिक उत्पन्न होते हैं। पूर्व में यह अनाज कम उत्पन्न होते हैं।

**ज्वार-बाजरा-रागी (Millets)**




ज्वार बाजरा की अपेक्षा अधिक नमी और अधिक चिकनी मिट्टी चाहती है। बाजरा तो रेतीली मिट्टी में खूब होता है। जहाँ वर्षा खरीफ में चावल उत्पन्न नहीं होता वहाँ ज्वार-बाजरा अवश्य उत्पन्न किया जाता है। बाजरा,

पंजाब, राजपूताना तथा मध्य भारत में बहुत उत्पन्न होता है। इन अनाजों को बाहर नहीं भेजा जाता और न अधिक अन्तर प्रान्तीय व्यापार ही होता है क्योंकि वह स्थानीय उपभोग के लिए ही उत्पन्न किये जाते हैं।

मक्का (Maize)

मक्का भी भारतवर्ष में मोटा अनाज समझा जाता है। मक्का लगभग साठ लाख एकड़ भूमि पर उत्पन्न की जाती है। मक्का के लिए उपजाऊ मिट्टी की आवश्यकता होती है। इस कारण इसकी अधिकतर पैदावार संयुक्तप्रान्त, पंजाब, दक्षिण राजपूताना में होती है। कुछ वर्षा हो जाने के उपरान्त यह बोई जाती है और वर्षा समाप्त होते ही काट ली जाती है। यदि वर्षा देर से हो अथवा बीच में बहुत दिनों तक वर्षा न हो तो फसल




को हानि पहुँचती है। भारतवर्ष में मक्का खाने के उपयोग में ही लाई जाती है। मक्का का भूसा इतना कड़ा होता है कि वह चारे के उपयोग का नहीं होता।

भारतवर्ष में ज्वार, बाजरा, रागी, मक्का मिलाकर बोई जाती है। उनके साथ ही उर्द, मूंग, अरहर इत्यादि दालें भी उत्पन्न की जाती हैं। यह दालें खाद्य पदार्थ तो हैं ही इनसे एक लाभ यह भी है कि यह भूमि को उपजाऊ बनाती हैं। अरहर, उर्द, मूंग, खरीफ में उत्पन्न की जाती और चना, मटर, तथा मसूर रबी में उत्पन्न की जाती है। अरहर पकने में अधिक समय लेती है। भारतवर्ष में दालों का विशेष महत्व है क्योंकि भारतीयों के भोजन का दालें एक आवश्यक अंग है। इनमें प्रोटीन अधिक होती है। चना को भी मिलाकर भारतवर्ष में लगभग चार करोड़ अस्सी लाख एकड़ भूमि पर दालें उत्पन्न होती हैं। भारतवर्ष में ही अधिकांश दाल खप जाती है इस कारण बहुत कम बाहर भेजी जाती है।

**दालें ( Pulses )**

भारतवासी अधिकांश शाकाहारी हैं। वे मांस नहीं खाते। इस दृष्टि से भारतवर्ष में भोजन की दृष्टि से सब्ज़ी तथा फलों का यथेष्ट महत्व है। फिर भी भारतवासी अन्य देशों की तुलना में कम सब्ज़ी और फल खाते हैं। क्रमशः देश में सब्ज़ी और फलों की अधिकाधिक माँग बढ़ रही है। जैसे जैसे लोग सब्ज़ी और फलों के स्वास्थ्य-वर्धक गुणों को समझते जायेंगे वैसे ही वैसे उनकी मांग बढ़ती जायेगी। सब्ज़ी और फलों की पैदावार के लिए उपजाऊ भूमि, यथेष्ट खाद, और जल की आवश्यकता होती है। सब्ज़ी अधिकतर बड़े बड़े शहरों और कस्बों के समीप ही उत्पन्न की जाती है और स्थानीय माँग को पूरा करती है। किसी स्थान पर आवश्यकता से अधिक सब्ज़ी उत्पन्न होती है तो रेलों और मोटरों द्वारा अन्य ज़िलों को भेज दी जाती है। किन्तु शीघ्र ही माल भेजने की कठिनाइयाँ, सब्ज़ी और फलों के शीघ्र नष्ट हो जाने की सम्भावना, शीत भंडार ( Cold Storage ) की सुविधा का न होना, तथा मार्ग की कमी यह कुछ ऐसे कारण हैं जिनके फलस्वरूप अभी भारतवर्ष में फलों की खेती उन्नति नहीं कर सकी है। परन्तु धीरे धीरे फलों की खेती बढ़ती जा रही है इसमें तनिक भी संदेह नहीं। फल तथा सब्ज़ी भारतवर्ष में लगभग पचास लाख एकड़ भूमि पर उत्पन्न होते हैं।

**सब्ज़ी-फल (Fruits)**

भारतवर्ष के प्रमुख फल आम, केला, नारियल, नारंगी, नीबू, सेब, नासपाती और अंगूर हैं। आम अधिकतर बंगाल, बिहार और संयुक्तप्रान्त में उत्पन्न होता है। सिंचाई की सहायता से पंजाब में भी आम के बाग लगाये गये हैं। गंगा की घाटी के बाहर बम्बई प्रान्त में आम अधिक होता है।

कोनकन में आम बहुतायत से उत्पन्न होता है जहाँ से आम बाहर भेजा जाता है। इसका यह अर्थ नहीं है कि अन्य प्रान्तों में आम होता ही नहीं। दक्षिण राजपूताना, मध्यप्रान्त तथा मध्य भारत में बहुत थोड़ा आम होता है। आम की फसल गंगा की घाटी में एक महत्वपूर्ण फसल है। आम के दिनों में गाँव के लोगों के भोजन का आम एक महत्वपूर्ण खाद्य पदार्थ है। आम रेलों तथा मोटरों द्वारा अन्य प्रान्तों को भेजा जाता है। कुछ वर्षों से थोड़ा सा आम ब्रिटेन को भी जाने लगा है। दक्षिण भारत में केला और नारियल बहुत उत्पन्न होता है। मालाबार तथा कारोमंडल तट के प्रदेश में नारियल और केला बहुत अधिक होता है। बंगाल में भी केला और नारियल उत्पन्न होता है।

नारंगी भारतवर्ष में प्रत्येक प्रान्त में उत्पन्न होती है परन्तु कुछ स्थानों में विशेष रूप से उत्पन्न की जाती है। इनमें निम्नलिखित मुख्य हैं:— नागपूर के आस पास की भूमि, सिलहट, सिक्किम और बुतवाल (हिमालय के निचले भाग में)। कुछ वर्षों से पंजाब तथा संयुक्तप्रान्त के हिमालय के निचले भागों में फलों की खेती तेज़ी से बढ़ रही है और नारंगी भी उत्पन्न की जा रही है।

सेव काश्मीर, कांगडा और कुलू (पंजाब में) तथा कुमायूं की ठंडी तथा सूखी घाटियों में बहुत उत्पन्न होता है। क्रमशः सेव की पैदावार इन घाटियों में बहुत तेज़ी से बढ़ रही है। भारतवर्ष भर को यहीं से सेव जाता है। अंगूर पेशावर के समीपवर्ती प्रदेश से आता है।

आलू उत्तरी भारत में बहुत अधिक खाया जाता है। यह आसाम, बंगाल, संयुक्तप्रान्त, पंजाब तथा दक्षिण में बहुत उत्पन्न होता है। इसको सिंचाई की बहुत आवश्यकता है। योरोप के कतिपय देशों में यह महत्वपूर्ण खाद्य पदार्थ है। इसका आटा तैयार किया जाता है; किन्तु यहाँ तो उसका साग के रूप में ही उपयोग होता है।

**गन्ने** 

गन्ने के लिए गंगवार उपजाऊ भूमि अधिक गर्मी और अधिक जल की आवश्यकता है। भारतवर्ष में गन्ना मार्च या एप्रिल में बोया जाता है और दिसम्बर, जनवरी, फरवरी और मार्च में फसल काटी जाती है। शक्कर के व्यवसाय को संरक्षण ( Protection ) दे देने का परिणाम यह हुआ कि भारतवर्ष में बहुत से शक्कर के कारखाने स्थापित हो गए और गन्ने की खेती बहुत तेज़ी से बढ़ गई। जहाँ सन् १९२९-३० में केवल २९ लाख एकड़ पर गन्ना उत्पन्न किया गया वहाँ अब ४० लाख एकड़ पर गन्ना उत्पन्न किया जाता

है। गन्ने की खेती मध्य गंगा की घाटी में सबसे अधिक होती है। भारतवर्ष में सबसे अधिक गन्ना संयुक्तप्रान्त में (५४%) उत्पन्न होता है। पंजाब (१५%) और बिहार (१०%), संयुक्तप्रान्त के उपरान्त सबसे अधिक गन्ना उत्पन्न करते हैं। ये तीनों प्रान्त देश का तीन चौथाई गन्ने से भी अधिक उत्पन्न करते हैं। इसका कारण यह है कि यहाँ नदियों द्वारा लाई हुई उपजाऊ मिट्टी प्रति वर्ष बिछती रहती हैं, वर्षा अच्छी होती है और सिंचाई के साधन उपलब्ध हैं।

भारतवर्ष में प्रति एकड़ गन्ने की पैदावार जावा और क्यूबा की तुलना में बहुत कम होती है। इसका मुख्य कारण यह है कि यहाँ भूमि को यथेष्ट खाद नहीं मिलती। यही नहीं जावा इत्यादि ऊष्ण कटिबंध के द्वीपों का गन्ना मोटा होता है। उसमें रस बहुत होता है। क्योंकि वहाँ वर्षा लगातार होती है। इस कारण रस अधिक होता है। भारतवर्ष का गन्ना पतला होता है और उसमें रस भी कम होता है क्योंकि यहाँ वर्षा लगातार नहीं होती। अब लगभग सभी प्रान्तों में कोयम्बटूर का गन्ना पाया जाता है। यह देशी गन्ने से बहुत अच्छा होता है।

संयुक्तप्रान्त, पंजाब, बिहार के अतिरिक्त बंगाल (७%) मदरास (४%) तथा बम्बई (२%) में भी गन्ना उत्पन्न होता है। बंगाल में क्रमशः जूट की पैदावार कम की जा रही है और उसके स्थान में गन्ने की खेती बढ़ाई जा रही है। इस समय शक्कर के धंधे के सामने भी भयंकर समस्या उपस्थित हो गई है। आवश्यकता से अधिक शक्कर मिलें तैयार करती हैं। सरकार शक्कर की उत्पत्ति को घटाने का प्रयत्न कर रही है। इसका प्रभाव गन्ने की खेती पर भी पड़ेगा।

## गन्ने का क्षेत्रफल

| | | |
|---|---|---|
| संयुक्तप्रान्त | १,६१०,००० | एकड़ |
| बिहार | ३७५,००० | ,, |
| पंजाब | २५४,००० | ,, |
| बंगाल | २१६,००० | ,, |
| मदरास | ६८,००० | ,, |
| बम्बई | ७१,००० | ,, |
| कुल भारत | २,११३,००० | ,, |

खजूर का वृक्ष बंगाल, मध्यप्रान्तमध्य भारत तथा मदरास में पाया जाता है। इसके रस से भी शक्कर तैयार की जाती है। एक खजूर (Date) वृक्ष से प्रतिवर्ष एक मन गुड़ प्राप्त होता है। गुड़ से

शक्कर तैयार की जाती है। जशौर में गुड़ से शक्कर बनाने का आधुनिक ढंग का एक कारखाना है। वैसे खजूर के गुड़ से शक्कर बनाने का धंधा अधिकतर पुराने ढंग से ही होता है। फसल के दिनों में खजूर के वृक्ष में खाँचे बनाकर उसमें मटके बाँध दिये जाते हैं। रात्रि में रस इकट्ठा हो जाता है। जिसे कड़ाहों में औट कर गुड़ बनाया जाता है।

## उत्तेजक पेय पदार्थ ( Stimulants )

**चाय ( Tea )**

भारतवर्ष संसार में सबसे अधिक चाय उत्पन्न करता है। किन्तु चाय के बाग कुछ पहाड़ी स्थानों पर ही पाये जाते हैं। आसाम की ब्रह्मपुत्र तथा सुर्मा घाटी तो चाय की खान ही हैं। भारतवर्ष की ६० प्रतिशत से अधिक चाय इन्हीं दो घाटियों में उत्पन्न होती है। इनके अतिरिक्त बंगाल के दार्जलिंग और जलपायगुरी ज़िलों में भी चाय बहुत उत्पन्न होती है। उत्तर भारत में थोड़ी सी चाय पंजाब, संयुक्तप्रान्त तथा बिहार के पहाड़ी ढालों पर भी होती है। दक्षिण भारत में ट्रावंकोर तथा कोचीन राज्य तथा नीलगिरी, मालाबार तथा कोयम्बटूर में भी चाय बहुतायत से उत्पन्न होती है। दक्षिण के इन चाय के




बागों में देश की १९% चाय उत्पन्न की जाती है। आसाम और बंगाल के पहाड़ी ढालों पर देश की समस्त उत्पत्ति की तीन चौथाई चाय उत्पन्न होती है।

भारत में अधिकांश चाय के बाग २००० से ५००० फ़ीट की ऊँचाई पर हैं। सुर्मा की घाटी में चौरस ज़मीन पर भी चाय के बाग लगाये गए




हैं। वहाँ पानी इकट्ठा नहीं होता। किन्तु चौरस मैदान पर उत्पन्न की गई चाय बहुत बढ़िया नहीं होती। चाय के वृक्ष को सलफेट-आव अमोनिया ( Sulphate of ammonia ) की खाद की बहुत आवश्यकता होती है। चाय का वृक्ष प्रति वर्ष छाँट दिया जाता है और उसकी कटी हुई डालों को गड़हे में दाब कर उसकी खाद बनाई जाती है। इस प्रकार बनी हुई खाद का भी चाय के बागों में बहुत उपयोग होता है। क्रमशः भारतवर्ष में छायेदार वृक्षों को चाय के बागों में लगाना आरम्भ कर दिया गया है क्योंकि साये में चाय का वृक्ष अधिक पत्ती उत्पन्न करता है। भारतवर्ष में केवल पंजाब में कांगड़ा की घाटी में हरी चाय ( Green tea ) तैयार होती है और अन्य स्थानों पर काली चाय ( Black tea ) तैयार की जाती है। यह तो पहले ही बताया जा चुका है कि चाय की पत्ती को तैयार

करने की विधि में भिन्नता होने से ही हरी और काली चाय तैयार होती हैं। प्रकृति से पत्ती हरी ही होती है।

पिछले वर्षों में भारतवर्ष में चाय की उत्पत्ति बहुत अधिक बढ़ गई। भारतीय चाय का मुख्य बाज़ार ब्रिटेन है किन्तु वहाँ चाय पर बहुत अधिक चुंगी लगा दी गई है। अन्य देशों में भारतीय चाय को प्रतिस्पर्द्धा का सामना करना पड़ता है। अतएव १९३३ से भारतवर्ष में चाय की उत्पत्ति को कम करने का प्रयत्न किया जा रहा है और देश में चाय की खपत बढ़ाने के लिए अनवरत प्रचार किया जा रहा है। चाय की उत्पत्ति को कम करने की नीति अपनाने का परिणाम यह हुआ है कि घटिया बाग छोड़ दिये गये हैं और अन्य बागों में अधिक पत्ती उत्पन्न करने वाले वृक्ष लगाये जा रहे हैं। इसका परिणाम यह होगा कि भविष्य में कम क्षेत्रफल में अधिक चाय उत्पन्न हो सकेगी। इस समय चाय के बागों के मालिक इस बात का प्रयत्न कर रहे हैं कि कम भूमि पर अधिक चाय उत्पन्न करके उत्पादन व्यय को कम किया जाय साथ ही बढ़िया चाय तैयार की जाय।

भारतवर्ष में चाय की पैदावार ईस्ट इंडिया कम्पनी के प्रयत्नों से आरम्भ हुई। आरम्भ से ही अंग्रेज़ी पूंजीपतियों ने सारे चाय के बागों को अपने हाथ में ले लिया। आज भी चाय का धंधा सोलह आने अंग्रेज़ पूंजीपतियों के हाथ में है। कुछ वर्षों से चाय के धंधे की हालत बहुत अच्छी नहीं है।

**कहवा ( Coffee )**

कहवा उत्पन्न करने वाले देशों में भारतवर्ष का कोई महत्वपूर्ण स्थान नहीं है। यहाँ कहवा विशेष कर दक्षिण में ही उत्पन्न होता है। मैसूर, ट्रावंकोर, कोचीन राज्यों और मदरास और कुर्ग में कहवा उत्पन्न होता है। देश की आधी से अधिक कहवा उत्पन्न करने वाली भूमि केवल मैसूर राज्य में है और २२% भूमि मदरास तथा कुर्ग में है। प्रति एकड़ सबसे अधिक कहवा कोचीन में उत्पन्न होता है और सबसे कम मैसूर में। भारतीय कहवा ब्रिटेन और फ्रांस को भेजा जाता है।

**तम्बाकू ( Tobacco )**

तम्बाकू भारतवर्ष की एक महत्वपूर्ण फसल है। संसार के तम्बाकू उत्पन्न करने वाले देशों में भी भारत का स्थान ऊँचा है। पृथ्वी की सम्पूर्ण तम्बाकू की उत्पत्ति का पाँचवाँ भाग भारतवर्ष उत्पन्न करता है। भारतवर्ष में तम्बाकू का सर्वत्र प्रचार है। इसका उपयोग पीने, खाने और सूँघने में बहुत होता है इस कारण अधिकांश तम्बाकू देश में ही खप जाती

है। फिर भी भारतवर्ष से प्रतिवर्ष काफी तम्बाकू की पत्ती विदेशों में भेज दी जाती है।

भारतवर्ष में बंगाल और मदरास में तम्बाकू बहुत होती है परन्तु संयुक्तप्रान्त, बिहार, मध्यप्रान्त, मध्यभारत, तथा गुजरात में भी इसकी अच्छी पैदावार होती है। फसल तैयार होने पर पत्तियों को काट लिया जाता है और फिर छाया में सुखा कर पत्तियों को बाज़ार में बेचा जाता है।




तम्बाकू को कूट कर उसमें शीरा मिलाकर हुक्के के लिए तम्बाकू तैयार की जाती है। यहाँ बीड़ियों का भी बहुत प्रचार है। मध्यप्रान्त, मध्य भारत, तथा मदरास में, बीड़ी बनाने का धंधा बहुत पनप गया है। मध्यप्रान्त तथा मदरास में बीड़ी बनाने के बड़े बड़े कारखाने हैं किन्तु जहाँ भी पलास मिलता है वहाँ ही वह धंधा छोटे रूप में चलता है। कुछ वर्षों से यहाँ सिगरेट और सिगार बनाने के आधुनिक ढंग के कारखाने भी स्थापित हो गए हैं। अधिकतर यह धंधा मदरास प्रान्त में केन्द्रित है। डिंडीगुल, मदरास, त्रिचनापोली, कोकोनडा, कालीकट तथा पांडे-चेरी में सिगार और सिगरेट के कारखाने स्थापित हो गए हैं। इन कारखानों के स्थापित हो जाने से विदेशों से बहुत कम सिगरेट और सिगार आते हैं। परन्तु भारत की तम्बाकू बढ़िया न होने के कारण सिगरेट और सिगार भी बहुत बढ़िया नहीं बनते इस कारण विदेशों से अब भी सिगरेट और सिगार आते हैं।

**अफीम** अफीम की खेती के लिए उपजाऊ भूमि तथा अधिक जल की आवश्यकता है। अफीम अक्टूबर में बोई जाती है और मार्च में इकट्ठी की जाती है। शुरू से आखीर तक फसल को सींचना होता है। किसानों को सारी अफीम सरकार को बेंचनी पड़ती है। चीन को अफीम भेजना जब से बंद कर दिया गया तब से भारतवर्ष में अफीम की खेती बहुत कम रह गई। अब तो थोड़ी सी अफीम संयुक्तप्रान्त, विहार, बंगाल, मध्यभारत के देशी राज्यों में उत्पन्न की जाती है। अधिकांश अफीम दवाई के लिए विदेशों को भेज दी जाती है।

## औद्योगिक कच्चा माल (Industrial Raw Materials)




**कपास (Cottn)** भारतवर्ष की फसलों में कपास सबसे महत्वपूर्ण है। यही नहीं कि यहाँ की मिलों में कपास की खपत होती है और उससे कपास के किसान को रुपया मिलता है वरन प्रतिवर्ष ३० करोड़ रुपए से ऊपर की कपास भारतवर्ष से

विदेशों में मुख्यतः जापान को भेजी जाती है। किसान के लिए कपास की खेती रुपया प्राप्त करने का एक मुख्य साधन है।

भारतवर्ष में लगभग दो करोड़ दस लाख एकड़ भूमि पर कपास की खेती होती है। यदि कपास को उत्पन्न करने वाले प्रदेशों पर नजर डाली जाय तो यह स्पष्ट हो जाता है कि देश की अधिकांश कपास उन प्रदेशों में




उत्पन्न होती है जहाँ कि काली कपास वाली मिट्टी मिलती है। देश की दो तिहाई से अधिक कपास बम्बई, मध्यप्रान्त और मदरास प्रान्तों में उत्पन्न होती है। बम्बई में भड़ौच और खानदेश, मध्यप्रान्त में बरार, और मदरास में तिनेवली कपास उत्पन्न करने के प्रमुख क्षेत्र हैं। उत्तर में पंजाब, सिंध और संयुक्तप्रान्त के पश्चिमी भाग में भी कपास अच्छी उत्पन्न होती है। इनके अतिरिक्त मालवा तथा दक्षिण राजपूताने में भी कपास की खेती होती है। काली कपास वाली मिट्टी कपास की खेती के लिए विशेष रूप से उपयुक्त है।

काली मिट्टी की विशेषता यह है कि वह उपजाऊ होने के साथ ही साथ गहरी है और जल को सुरक्षित रखने का उसमें प्रधान गुण है। कपास के लिए अधिक जल की आवश्यकता नहीं होती और काली मिट्टी के प्रदेशों में साधारण वर्षा ही होती है। यही नहीं इन प्रदेशों में अधिक गरमी भी नहीं होती और यहाँ पाला कभी नहीं पड़ता। इस कारण यह प्रदेश कपास की खेती के लिए विशेष रूप से उपयुक्त हैं।

देश में भिन्न भिन्न जातियों की कपास उत्पन्न होती है। किन्तु भारतीय कपास साधारणतया छोटे फूल वाली और घटिया होती है। देशी कपास में भड़ौच की कपास सबसे अच्छी है। भड़ौच की कपास सबसे अच्छी और लम्बी होती है। इसके अतिरिक्त कपास ओमरास बरार में, धोलेरास गुजरात में, धारवार बम्बई प्रान्त के दक्षिण में तथा बंगाल-उत्तर भारत में उत्पन्न होती हैं। इन सबों में बंगाल जाति की कपास सबसे घटिया है। वैसे देशी कपास सभी घटिया और छोटे फूल वाली होती है। कृषि विभागों ने विदेशों की बढ़िया कपास तथा देशी कपास के संसर्ग से अच्छी बढ़िया कपास उत्पन्न करने का प्रयत्न किया है। इनमें मदरास के दक्षिण पूर्व में उत्पन्न होने वाली कम्बोडिया कपास तथा पंजाब-अमेरिकन पजाब की मुख्य हैं। देश में वस्त्र व्यवसाय की उन्नति के साथ साथ बढ़िया कपास की माँग बढ़ती जा रही है। इस कारण प्रत्येक प्रान्त में इस बात का प्रयत्न किया जा रहा है कि बढ़िया कपास उत्पन्न की जाये। क्योंकि बहुत बढ़िया कपड़ा घटिया कपास के सूत से उत्पन्न नहीं किया जा सकता। घटिया कपास से मोटा सूत ही काता जा सकता है। पिछले वर्षों में भारतीय वस्त्र मिलों ने बढ़िया साड़ियाँ तथा अन्य बारीक कपड़ों को अधिकाधिक बनाना शुरू कर दिया है। इस कारण बढ़िया कपास की विशेष माँग हो गई है। भारतीय मिलों को कपास मिश्र से मंगानी पड़ती है। भविष्य में भारतीय वस्त्र व्यवसाय की उन्नति बहुत कुछ इस बात पर निर्भर रहेगी कि भारतवर्ष बढ़िया कपास यथेष्ट उत्पन्न कर सकेगा या नहीं।

सिंध में सक्खर के बाँध के बन जाने से भविष्य में लम्बे फूल वाली कपास उत्पन्न होने की सम्भावना है। कृषि विभाग ने यह योजना बनाई है कि तीन लाख एकड़ का एक चक केवल बढ़िया कपास उत्पन्न करने के लिए छोड़ दिया जाय। इसके अतिरिक्त प्रत्येक प्रान्त में कृषि विभाग अच्छी कपास उत्पन्न कराने के लिए अच्छे बीज किसानों को देता है। यही नहीं सरकार ने Cotton Transport Act बना कर घटिया कपास को उन प्रदेशों में आने से रोक दिया है जहाँ की कपास अच्छी है।

भारतवर्ष में प्रति एकड़ कपास की पैदावार बहुत कम अर्थात् ९० पौंड के लगभग है। जिन प्रदेशों में सिंचाई की सुविधा है वहाँ प्रति एकड़ कपास अधिक उत्पन्न होती है और जहाँ सिंचाई की सुविधा नहीं है वहाँ कपास बहुत कम उत्पन्न होती है। परन्तु भारतवर्ष में अधिकांश कपास की फसल सींची नहीं जाती क्योंकि जहाँ सिंचाई की सुविधा है वहाँ कपास अधिक नहीं होती। काली कपास वाली मिट्टी के प्रदेश में कपास की फ़सल सींची नहीं जाती। पंजाब, संयुक्तप्रान्त, सिंध तथा दक्षिण पूर्वी मदरास में अधिकतर




कपास की फसल सींची जाती है। किन्तु उत्तर का जलवायु कपास के लिए उतना उपयुक्त नहीं है जितना कि प्रायद्वीप का। भारतवर्ष की अधिकांश कपास बाहर भेजी जाती है। किसी किसी वर्ष तो ६० प्रतिशत कपास बाहर भेज दी जाती है। भारतीय मिलें सब कपास को नहीं खपा सकतीं। जापान भारतीय कपास का प्रमुख ग्राहक है। जापान के अतिरिक्त जर्मनी, बैलजियम और फ्रांस भी भारतीय कपास को मंगाते हैं।

संसार में भारतवर्ष ही ऐसा देश है जो जूट उत्पन्न करता है। यह

**जूट ( jute )** भी अधिकांश जूट बंगाल की ही देन है। देश भर में लगभग उन्नीस लाख एकड़ पर जूट उत्पन्न होता है जिसमें से १६ लाख एकड़ भूमि केवल बंगाल में है। शेष बिहार, आसाम और उड़ीसा में है। बंगाल और आसाम में जूट की पैदावार अधिकतर ब्रह्मपुत्र की घाटी में होती है। बात यह है कि जब ब्रह्मपुत्र में बाढ़ आती है तो उसके द्वारा लाई हुई उपजाऊ मिट्टी खेतों पर बिछ जाती है. जिससे प्रतिवर्ष उनकी उत्पादन शक्ति बढ़ती रहती है। जूट की फसल भूमि को शीघ्र ही कमज़ोर कर देती है। ब्रह्मपुत्र नद प्रतिवर्ष भूमि को उर्वरा बनाता रहता है। इसी कारण जूट की पैदावार मैमनसिंह, ढ़ाका, पाबना, रंगपूर. तथा बोगरा ज़िलों में जो ब्रह्मपुत्र के समीप हैं अधिक होती है। ब्रह्मपुत्र केवल भूमि को उर्वरा ही नहीं बनाती वरन जूट को सड़ाने के लिए भी उसका पानी उपयुक्त है जो कि अत्यन्त आवश्यक है। उत्तर बंगाल में प्रति एकड़ सबसे अधिक जूट ( ४०० पौंड ) उत्पन्न होता है।

जूट केवल भारतवर्ष में ही उत्पन्न होता है। इसीसे कनवैस, टाट, बोरा तथा अन्य वस्तुयें बनती हैं। यही कारण है कि कपास की तरह यह भी एक अत्यन्त महत्वपूर्ण व्यापारिक फसल है और बंगाल के किसान को इसी के द्वारा रुपया प्राप्त होता है। परन्तु कुछ वर्षों से जूट की माँग में कमी हो गई इस कारण जूट के कारखानों तथा जूट के किसानों को कठिनाई का सामना करना पड़ रहा है। जूट की माँग के कम हो जाने के तीन मुख्य कारण हैं। ( १ ) ऐसे विशेष प्रकार के जहाज़ बन गए हैं जो केवल खेती की पैदावार को ही ले जाते हैं। इस कारण जूट के बोरों की आवश्यकता नहीं पड़ती ( २ ) १६२६ से १६३६ तक संसार व्यापी मंदी रही, तिजारत बहुत कम हो गई, इस कारण भी जूट की माँग बहुत कम हो गई। हाँ लड़ाई के कारण जूट की माँग कुछ बढ़ी है किन्तु यह अस्थायी है। जूट की माँग कम हो जाने से जूट का भाव बहुत गिर गया। कृषि विभाग पिछले वर्षों से लगातार यह प्रयत्न कर रहा है कि बंगाली किसान जूट की खेती कम करके कपास और गन्ने की अधिक खेती करे। अतएव भविष्य में जूट के खेतों पर गन्ना और कपास उत्पन्न की जायेगी। इस प्रकार जूट की उत्पत्ति में कमी हो जायेगी।

भारतवर्ष आधे से अधिक जूट विदेशों को भेज देता है। आधे से कम भारतीय मिलों में खप जाता है। ब्रिटेन ( डंडी ) जर्मनी, फ्रांस, इटली और संयुक्तराज्य अमेरिका भारतीय जूट के मुख्य ग्राहक हैं।

## जूट उत्पन्न करने वाला क्षेत्र

| | | |
|---|---|---|
| बंगाल | २,५०४,००० | एकड़ |
| बिहार | २६५,००० | ,, |
| उड़ीसा | २३,००० | ,, |
| आसाम | २८१,००० | ,, |

**सन**

जहाँ जूट उत्पन्न नहीं हो सकता वहाँ सन उत्पन्न होता है। बम्बई, मदरास और मध्यप्रान्त में सन बहुतायत से उत्पन्न होता है। इसके अतिरिक्त संयुक्तप्रान्त, पंजाब और बंगाल में भी इसकी पैदावार होती है। सन का उपयोग रस्सी, जाल और कागज़ बनाने में होता है। भारतवर्ष में सन भी बहुत अच्छी जाति का नहीं होता है, क्योंकि यहाँ सन के बीज की तरफ अधिक ध्यान दिया जाता है। सन की विशेषता यह है कि बीज और छिलके की अच्छी पैदावार एक ही पौधे से नहीं हो सकती। जो बीज छिलका




अधिक और अच्छा उत्पन्न करेगा वह बीज अधिक उत्पन्न नहीं कर सकता और जो बीज अधिक उत्पन्न करेगा वह छिलका अधिक और अच्छा उत्पन्न नहीं कर सकता।

**तिलहन**

भारतवर्ष तिलहन उत्पन्न करने वाले देशों में मुख्य है। प्रतिवर्ष करोड़ों रुपये का तिलहन यहाँ से विदेशों को मुख्यतः फ्रांस को जाता है। सरसों, लाही, सन का बीज, बिनौला, तिल, अंडी और मूंगफली यहाँ के मुख्य तिलहन हैं। इनके अतिरिक्त नारियल और महुआ के फलों से भी तेल निकाला जाता है।

सरसों बंगाल, बिहार, उड़ीसा, आसाम और संयुक्तप्रान्त में बहुतायत से उत्पन्न होती है। अधिकतर यह गेहूँ और जौ के साथ उत्पन्न होती है। यह सबसे महत्वपूर्ण तिलहन है।

सन का बीज ( देखो सन )

तिल की खेती कम उपजाऊ भूमि पर होती है। तिल की पैदावार लगभग प्रत्येक प्रान्त में होती है।

अंडी की पत्ती पर अंडी ( रेशम ) के कीड़े पाले जाते हैं। इसके तेल से साबुन तथा मशीनों को चिकना करने वाले तेल तैयार किये जाते हैं। इसका तेल औषधि के रूप में भी उपयोगी है। इसकी पैदावार उत्तर भारत में अधिक होती है।

मूंगफली के लिए रेतीली भूमि और सूखा जलवायु चाहिए। इसकी पैदावार दक्षिण में बहुत होती है। पश्चिमीय भारत में भी मूंगफली की खेती बढ़ती जा रही है। यह अधिकतर फ्रांस को भेजी जाती है। मूंगफली को न तो सिंचाई की आवश्यकता है और न इसकी खेती में अधिक परिश्रम ही करना पड़ता है।

बिनौला कपास का बीज होता है ( देखो कपास )

नारियल की पैदावार दक्षिण में बहुत होती है। भारतवर्ष से प्रतिवर्ष बीस लाख गैलन नारियल का तेल विदेशों मुख्यतः इङ्गलैंड को भेजा जाता है। नारियल की जटाओं के रस्से बनते हैं जो विदेशों को भेजे जाते हैं। नारियल भी बहुत बड़ी संख्या में विदेशों को भेजे जाते हैं।

महुआ का वृक्ष तराई के प्रदेश, मध्य भारत और बंगाल के उस भाग में उत्पन्न होता है जहाँ वर्षा कम होती है। इसकी शराब भी बनाई जाती है। गुठली का तेल निकाला जाता है।

भारतवर्ष अधिकतर तिलहन ही बाहर भेजता है, तेल नहीं भेजता क्योंकि तेल का धंधा यहाँ अभी उन्नत नहीं हुआ है।

**रबर ( Rubber )**

भारतवर्ष में संसार की समस्त उत्पत्ति की केवल २ प्रतिशत रबर उत्पन्न होती है। रबर मुख्यता दक्षिण में उत्पन्न होती है। मद्रास, कुर्ग, मैसूर, ट्रावंकोर, और कोचीन मुख्यतः रबर उत्पन्न करते हैं।

## रबर की उत्पत्ति

| | | |
|---|---|---|
| ट्रावंकोर में | ६० | प्रतिशत |
| मद्रास | १० | ,, |
| कोचीन | ८ | ,, |
| कुर्ग | २ | ,, |

भारतीय रबर के बागों में ३०,००० मजदूर काम करते हैं। भारतीय रबर मुख्यतः विदेशों को भेजी जाती है। भारत की रबर विशेष कर ब्रिटेन, सीलौन, हालैंड, स्ट्रेटसैटिलमेंट और जर्मनी को जाती है। कोचीन के बंदरगाह से ही सारी रबर बाहर जाती है।

**पशु-पक्षी मछलियाँ तथा रेशम**

मनुष्य का पशु-पक्षी तथा अन्य जन्तुओं से घनिष्ठ सम्बन्ध है। बहुत सी वस्तुओं के लिए तो हम पशु-पक्षियों पर नितान्त निर्भर हैं। प्राचीन काल में हमारे पूर्वजों ने कुछ पशु पक्षियों को पालतू बनाया जिनका उपयोग हम आज भी करते हैं। हमारे पूर्वजों ने बहुत पहले ही इस बात को समझ लिया था कि केवल शिकार पर भोजन के लिए निर्भर रहना बुद्धिमानी नहीं है। अतएव उन्होंने घास खाने वाले पशुओं को पाल कर उनकी नस्ल को उत्पन्न करना शुरू किया क्योंकि घास खाने वाले पशु कैद में रहकर भी फलते फूलते हैं और स्वभाव से हिंसक नहीं होते। बाद को मनुष्य ने पशुओं का उपयोग अन्य उत्पादक कार्यों में भी करना शुरू कर दिया। अब हम यहाँ भारतवर्ष के उन पशुओं के विषय में लिखेंगे जिनका आर्थिक महत्व है।

**गाय और बैल**

भारतवर्ष कृषि प्रधान देश है जहाँ का किसान छोटे छोटे खेतों पर खेती करता है। अस्तु यहाँ कृषि यंत्रों का अधिक उपयोग नहीं हो सकता। और न बिजली और स्टीम का ही अधिक उपयोग हो सकता है। यही कारण है कि यहाँ खेती के लिए बैल अत्यन्त आवश्यक पशु है। खेत जोतने से लेकर फसल को मंडी ले जाने तक सारी क्रियायें बैल की सहायता से ही होती हैं। भारतवर्ष में २१ करोड़ के लगभग गाय-बैल हैं। संसार में इतने अधिक

गाय-बैल किसी भी देश में नहीं हैं। पृथ्वी के एक तिहाई गाय-बैल इस देश में हैं ( सब देशों के गाय बैलों की संख्या ६६ करोड़ है )।

यद्यपि भारतवर्ष में गाय को पूज्य मानते हैं और गाय तथा बैल दूध और खेती के लिए आवश्यक हैं फिर भी इनकी नस्ल इतनी बिगड़ गई है जिसका कुछ ठिकाना नहीं। कुछ नस्लों को छोड़कर शेष गाय और बैल इतने निर्बल और खराब हैं कि वे अधिक उपयोगी नहीं रहे हैं।

साधारण भारतीय गाय दिन में सेर भर दूध देती है जबकि डेनमार्क में साधारण गाय १८ सेर से कम दूध नहीं देती। १६ सेर प्रति दिन से कम दूध देने वाली गाय को डेनमार्क में पालना लाभदायक नहीं समझा जाता और वह मांस के कारखानों को बेंच दी जाती है। साधारण भारतीय बैल भी इतना छोटा और निर्बल होता है कि वह भारी हल तथा अच्छे यन्त्रों को खींच ही नहीं सकते। यद्यपि देश में गौवंश का अत्यधिक ह्रास हो गया है किन्तु फिर भी कुछ नस्लें अब भी बची हुई हैं जो अच्छी हैं। मैसूर का अमृतमाल, धन्नी-पंजाब और सीमाप्रान्त में, गिर काठियावाड़ तथा पश्चिमी राजपूताने में, हरियाना और शाहीवाल-पंजाब में, काकरेज-सिंध का, और आंगलो मदरास का देश की अच्छी नस्ले हैं।

हिन्दोस्तान में पशुओं की नस्ल के बिगड़ने के मुख्य तीन कारण हैं ( १ ) चारे की कमी, ( २ ) अच्छे साड़ों की कमी और रद्दी साड़ों से नस्ल पैदा कराना ( ३ ) पशुओं की चिकित्सा का ठीक प्रबंध न होना, देश में पशुओं की महामारी का प्रकोप।

**भैंस**

हिन्दोस्तान में गाय की नस्ल इतनी बिगड़ गई है कि वह दूध देने योग्य नहीं रही। भैंस ने उसका स्थान ले लिया है। गाय खेती के लिए बैल उत्पन्न करने के लिए ही पाली जाती है। भैंस के दूध में घी अधिक होता है किन्तु भैंसे का खेती में उपयोग नहीं होता। इस कारण उसकी ओर अधिक ध्यान नहीं दिया जाता और न कोई उसे अच्छी तरह खिलाता ही है। हाँ भैंसे का उपयोग बोझा ढोने में अवश्य होता है। भारतवर्ष में ६ करोड़ के लगभग भैंस और भैंसे हैं।

**बकरी**

बकरी गरीबों की गाय है। वह हर एक चीज़ खा लेती है इस कारण उसको पालने में खर्च बहुत कम होता है। जितनी चरागाह की भूमि पर एक गाय रह सकती है उस पर बारह बकरियाँ निर्वाह कर सकती हैं। बकरों का मांस

के अतिरिक्त और कोई उपयोग नहीं होता। हाँ पहाड़ी जाति के बकरे रेशम के समान मुलायम ऊन उत्पन्न करते हैं।

**घी-दूध का धंधा (Dairy Industry)**

भारतवर्ष जैसे देश में जहाँ बहुत सी जन संख्या माँस नहीं खाती दूध सब उम्र के स्त्री-पुरुषों और बच्चों के लिए सबसे अधिक पौष्टिक भोजन है। देश के लिए दूध का इतना अधिक महत्त्व होते हुए भी देश में दूध का अकाल है। गाँवों में साधारण किसान को अपने कुटुम्ब के लिए दूध नहीं मिलता। शहरों में भी ठीक दामों में अच्छा दूध नहीं मिलता। इसका मुख्य कारण यह है कि गाय तो बहुत कम दूध देती है, दूध देने वाला जानवर भैंस है किन्तु गाय को पालना इसलिए आवश्यक है क्योंकि वह बैल उत्पन्न करती है। साधारण किसान गाय बैल दोनों को ही नहीं पाल सकता इस कारण वह बिना दूध के रहता है। जिन किसानों की दशा अच्छी होती है वह भैंस पालते हैं और घी बेंचते हैं। इसका फल यह होता है कि गाँवों में दूध का अभाव रहता है और घी महत्वपूर्ण धंधा बन गया है।

भारतवर्ष में दूध की उत्पत्ति ८० करोड़ मन वार्षिक है। ८० करोड़ मन दूध का मूल्य लगभग ३ अरब रुपये होता है। संसार में संयुक्तराज्य अमेरिका को छोड़ कर अन्य किसी भी देश में इतना दूध उत्पन्न नहीं होता। इससे यह न समझ लेना चाहिए कि यहाँ दूध खूब होता है। संसार में प्रति मनुष्य पीछे यहाँ प्रति दिन सबसे कम दूध उत्पन्न होता है। भिन्न भिन्न देशों में प्रति मनुष्य पीछे प्रति दिन दूध की उत्पत्ति इस प्रकार है:—न्यूजीलैंड २४४ औंस, डेनमार्क १४८ औंस, कनाडा ६६ औंस, संयुक्तराज्य अमेरिका ३७ औंस, जर्मनी ३४ औंस, ब्रिटेन १४ औंस, फ्रांस ३३ औंस और भारतवर्ष में ८ औंस। ध्यान रहे कि ब्रिटेन इत्यादि देशों में मक्खन इत्यादि दूध की वस्तुयें बहुत बड़ी राशि में बाहर से आती हैं। इस कारण वहाँ प्रति दिन प्रति मनुष्य पीछे दूध का उपभोग उत्पत्ति से अधिक होता है। उदाहरण के लिए ब्रिटेन में प्रति दिन प्रति मनुष्य पीछे १४ औंस दूध उत्पन्न होता और ३९ औंस का उपभोग होता है। भारतवर्ष में प्रति दिन प्रति मनुष्य पीछे केवल ७ औंस का उपभोग होता है।

डाक्टर नार्मन राइट ने हिसाब लगाया है कि इस ८० करोड़ मन में से लगभग ५२ प्रतिशत दूध का घी बनता है। १५ प्रतिशत का खोया, दही इत्यादि बनता है और शेष पीने के काम में आता है। भारतवर्ष में

मक्खन का बड़े बड़े शहरों के अतिरिक्त कहीं माँग नहीं है। साथ ही यहाँ मक्खन के धंधे की उन्नति करने में कुछ कठिनाइयाँ भी हैं। जहाँ छावनियाँ हैं वहीं बड़ी बड़ी डेयरी हैं नहीं तो अधिकतर नगरों में या तो पास वाले गाँवों से दूध आता है या शहर में रहने वाले ग्वाले अपनी गाय-भैंसों का दूध बेंचते हैं। मक्खन का धंधा तो देश में नाम मात्र को ही होता है। कुछ मक्खन विदेशों से आता है। घी बनाना देश का महत्वपूर्ण धंधा है किन्तु घी में मिलावट इतनी अधिक होने लगी है कि यदि किसी प्रकार इसको न रोका गया तो घी के धंधे को भयंकर धक्का लगेगा।

भारतीय किसान वर्ष में ४ से ६ महीने बेकार रहता है। यदि दूध, घी और मक्खन के धंधे को सहकारी समितियों के द्वारा सगठित किया जाय तो गाँवों में यह धंधा चमक उठे और किसान की आय बढ़ जाये।

**मांस का धंधा**

हिन्दोस्तान में एक बहुत बड़ी जनसंख्या धार्मिक भावना के कारण मांस नहीं खाती। जो जातियाँ मांस खाने से परहेज नहीं करतीं उन्हें भी मांस खाने को बहुत कम मिलता है। बात यह है कि कोई भी घनी आबादी वाला देश अधिक मांस उत्पन्न नहीं कर सकता। योरोप के घने आबाद देश नई दुनिया से मांस मँगा कर खाते हैं। निर्धन भारतीय विदेशों से मांस मँगा कर नहीं खा सकता। यही कारण है कि यहाँ मांस का धंधा महत्वपूर्ण नहीं है। बड़े बड़े शहरों और छावनियों के केन्द्रों में मांस का धंधा अवश्य होता है।

**भेंड़ (ऊन का धंधा)**

भेंड़ शीतोष्ण कटिबन्ध का जानवर है वहाँ यह खूब फलती फूलती है। बहुत गरम प्रदेशों में ऊन खराब हो जाता है। वास्तव में भेड़ पहाड़ी प्रदेश का जानवर है। वह पहाड़ों पर ही अपना भोजन प्राप्त कर लेती है। इस दृष्टि से भेंड पालने का धंधा बहुत सस्ता है क्योंकि इसके लिए वह भूमि खराब नहीं करनी पड़ती जो कि खेती के काम की हो।

भारतीय भेड़ें खराब नस्ल की हैं। भारतवर्ष में मदरास, काश्मीर तथा हिमालय के अन्य भाग, और पंजाब में ऊन उत्पन्न होता है। भारतीय भेंड बहुत कम और घटिया ऊन उत्पन्न करती हैं। एक भेंड यहाँ वर्ष भर में दो पौंड से अधिक ऊन उत्पन्न नहीं करती। हिमालय प्रदेश में एक बकरा मिलता है जिसका बाल ऊन के समान होता है। राजपूताना, सिंध, और बलूचिस्तान में भी ऐसे बकरे मिलते हैं जो कि ऊन के समान बाल उत्पन्न करते हैं।

भारतवर्ष में फारस, अफगानिस्तान, तिब्बत, नैपाल और आस्ट्रेलिया

से ऊन आता है। आस्ट्रेलिया के अतिरिक्त और सब देशों से खुश्की के रास्ते ऊन आता है, क्वेटा, शिकारपूर, अमृतसर, और मुलतान ऊन की मुख्य मंडियाँ हैं। आस्ट्रेलिया का ऊन बहुत अच्छा होता है। उसकी खपत ऊनी कपड़े के कारखानों में ही होती है।

## भारत में ऊनी कपड़ों की मिलों का वितरण

| | |
|---|---|
| बम्बई | ३ |
| थाना | १ |
| बड़ौदा | १ |
| राजपूताना | ३ |
| बंगलौर | १ |
| बैलारी ( मदरास ) | १ |
| श्रीनगर | १ |
| धारीवाल | १ |
| अमृतसर | १ |
| कानपूर | १ |
| मिर्ज़ापूर | १ |
| भागलपूर | १ |
| ढाका | १ |
| | १७ |

युद्धकाल में दो ऊनी मिलों की स्थापना संयुक्तप्रान्त में और हुई है किन्तु अभी वे खड़ी नहीं हो सकी हैं।

रेशम के कीड़े पालने का धंधा

भारतवर्ष में चार तरह के रेशम के कीड़े पाये जाते हैं। रेशम ( जो शहतूत की पत्ती पर रहता है ) टसर, अंडी और मूंगा।

रेशम के कीड़ों को दो तरह से पाला जाता है। एक बाहर पेड़ों पर दूसरे मकानों के अन्दर कमरों में। जब रेशम का कीड़ा रेशम उगल कर ककून ( cocoon ) बना लेता है तो यह ककून इकट्ठे कर लिए जाते हैं। और किसान इन्हें बेच देते हैं।

रेशम के कीड़े के लिए शहतूत की पत्ती अत्यन्त आवश्यक है। काश्मीर से लेकर आसाम तक हिमालय के साथ साथ शहतूत का वृक्ष जङ्गली अवस्था में पैदा होता है और उस पर जङ्गली रेशम का कीड़ा मिलता है। बंगाल, मैसूर और काशमीर में शहतूत के बड़े बड़े बाग लगाये गए हैं। हिन्दोस्तान

में शहतूत की पत्तियों की फसल बहुत अच्छी होती है। एक बार पेड़ लगा देने के उपरान्त फिर उसकी अधिक देख भाल करने की ज़रूरत नहीं रहती। वर्ष में दो बार पत्तियों की फसल होती है—फरवरी-मार्च और अक्टूबर नवम्बर में। हर तीसरे साल वृक्ष को कलम कर दिया जाता है जिससे और भी अधिक पत्तियाँ निकलें।

ककून इकट्ठा कर लेने पर उन्हें भाप दी जाती है फिर रीलिंग (Reeling) अर्थात् रेशम के तार को निकालने की क्रिया की जाती है। भारतवर्ष में कीड़े की नस्ल खराब हो गई है। इसके अतिरिक्त भाप देने तथा रीलिंग की क्रिया भी आधुनिक ढंग से नहीं की जाती। इस कारण भारतवर्ष का रेशम घटिया होता है। मैसूर तथा काशमीर राज्य विदेशों से अच्छे रेशम के कीड़े मंगवा कर रेशम के धंधे की उन्नति करने का प्रयत्न कर रहे हैं।

विदेशों में भारतीय रेशम की बहुत कम पूँछ होती है। विदेशी व्यापारी भारत से रेशम मँगाने के बजाय ककून मँगाना अधिक पसंद करते हैं। क्योंकि यहाँ रीलिंग खराब होता है। यहाँ तक कि हिन्दोस्तान के रेशम बुनने वाले भी चीन, जापान और इटली के रेशम को काम में लाते हैं। इन देशों से प्रति वर्ष बहुत सा रेशम भारतवर्ष में आता है।

आसाम और बंगाल सरकारों ने भी अपने अपने प्रान्तों में इस धंधे की उन्नति करने का प्रयत्न किया है। दो स्कूल इस धंधे की शिक्षा देने के लिए खोले गए हैं। मैसूर राज्य ने जापान से और काशमीर ने फ्राँस से रेशम के कीड़े पालने के विशेषज्ञ बुलाये हैं जो उक्त राज्यों में इस धंधे की उन्नति का प्रयत्न कर रहे हैं। काश्मीर में श्रीनगर में एक बहुत बड़ी सिल्क फैक्ट्री है। मुर्शिदाबाद, ढाका, बनारस, तथा शान्तीपूर में हाथ के कर्घों पर रेशम तैयार होता है। परन्तु इस धंधे की दशा बहुत गिरी हुई है। नकली रेशम की प्रतिद्वन्द्विता के कारण इसकी दशा और भी खराब हो रही है।

**मछली**

भारतवर्ष की नदियों और समुद्र में अच्छी जाति की मछलियाँ पाई जाती हैं। परन्तु इस धंधे की दशा अच्छी नहीं है। इसका कारण यह है कि हिन्दुओं में ऊँची जाति के लोग इस धंधे से घृणा करते हैं। केवल नीची जातियों के लोग ही यह धन्धा करते हैं। उनमें न तो शिक्षा ही होती है और न पूँजी ही होती है। इस कारण वे पुराने ढंग को नहीं छोड़ते। मछलियों को पकड़ने का आधुनिक वैज्ञानिक ढंग उन्हें मालूम ही नहीं है। सरकारी मछली विभाग इस ओर प्रयत्नशील है।

हिन्दोस्तान के पूर्वी प्रान्तों में मछली बहुत खाई जाती है। इन प्रान्तों में मछली की माँग इतनी अधिक है कि वह पूरी नहीं होती। बंगाल में नदियों, तालाबों और झीलों में बहुत मछली उत्पन्न होती है। बंगाल में लगभग ८ लाख आदमी इस धन्धे में लगे हुये हैं। कुछ वर्षों से बंगाल में धीरे धीरे मछलियों की कमी होती जा रही है। बंगाल में समुद्री मछलियाँ बहुत कम पकड़ी जाती हैं। इस समय जो मछलियों की उत्पत्ति कम हो रही है उसका मुख्य कारण यह है कि भागीरथी, जलांगी, मधुमती, मात्रभंगा, तथा गंगा की धारायें रेती से पटती जा रही हैं, इसका प्रभाव झीलों पर भी पड़ता है। तालाबों में मछली पैदा करने का ढंग पुराना और खराब है। मछुआरे छोटी नवजात मछलियों को भी पकड़ लेते हैं इस कारण मछलियाँ कम होती जा रही हैं। बंगाल में हिलसा, रोहू, कटला, भिंग्रेल, प्रान, शम्पस, नदियों में तथा बेकती, और मुलेत, नदियों के मुहाने में मिलने वाली मुख्य मछलियाँ हैं।

समुद्र की मछलियाँ अधिकतर मदरास के समुद्रतट पर पकड़ी जाती हैं। मदरास का १७५० मील लम्बा तट छिछले समुद्र के समीप होने के कारण मछलियों का भण्डार है। मदरास के समुद्रतट पर एक लाख से अधिक मनुष्य इस धंधे में लगे हुये हैं। सारडिन (Sardines) मैकेरेल (Mackarel) ज्यू (Jew) प्रामफ्रेट (Promfret) कैटफिश (Cat-fish) रिबनफिश (Ribbon-fish) गागिल्स (Goggles) और सफ़ेद पेट वाली मछलियाँ (Silver bellies) वहाँ की मुख्य मछलियाँ हैं। सार्डिन तो वहाँ इतनी अधिक पकड़ी जाती है कि उसका उपयोग तेल बनाने और खाद के लिए भी होता है। मदरास मछली विभाग मछली पकड़ने वालों को मछली पकड़ने का आधुनिक ढंग, तेल निकालना, तथा उनको सुरक्षित रखना इत्यादि आवश्यक बातें सिखाता है। इसके लिए मछली विभाग ने स्कूल खोले हैं।

बम्बई के समुद्र तट पर भी बहुत से मछुआरे मछली पकड़ने का धन्धा करते हैं। बम्बई का समुद्र तट अच्छा है और वहाँ मौसम भी अच्छा रहता है, इस कारण वहाँ मछली पकड़ने की अधिक सुविधा है। प्रामफ्रेट (Promfret) सोल (So'es) सी पर्च (Sea Perches) यहाँ की मुख्य मछलियाँ हैं। बम्बई के मछुये अपनी नावों पर एक सप्ताह का खाने का सामान लेकर समुद्र में मछली पकड़ने चले जाते हैं। कभी कभी वे हफ्तों समुद्र पर ही मछली पकड़ते रहते हैं। सिंध में मछलियाँ नदियों में पाई जाती हैं, किन्तु करांची के समुद्र तट पर मछलियाँ अधिक नहीं मिलतीं।

भारतवर्ष की जनसंख्या तेजी से बढ़ती जा रही है किन्तु खाद्य पदार्थों को उत्पन्न करने में कोई उन्नति नहीं हो रही है। खाद्य पदार्थों को उत्पन्न करने वाली भूमि का क्षेत्रफल कुछ घट ही रहा है बढ़ नहीं रहा है इसका मुख्य कारण यह है किसान महत्त्वपूर्ण व्यापारिक फसलें अधिक उत्पन्न करने लगा है क्योंकि उसको उनके उत्पन्न करने से पैसा अधिक मिलता है। इस कारण भारत में खाद्य पदार्थों का टोटा पड़ गया है और पिछले महायुद्ध ने तो भारत में खाद्य पदार्थों की समस्या को और भी कठिन कर दिया है।

**भारत में खाद्य पदार्थों की समस्या (Food Problem of India)**

भारत में गेहूँ और चावल दो मुख्य खाद्य पदार्थ हैं। भारत में चावल की औसत वार्षिक उत्पत्ति २५५ लाख टन है किन्तु भारत में २७८ लाख टन चावल की आवश्यकता है। इस प्रकार भारत में प्रतिवर्ष २४ लाख टन चावल की कमी है। पहले यह कमी बर्मा से मंगाकर पूरी की जाती थी किन्तु युद्ध काल में बर्मा से चावल आना बंद हो गया।

जहाँ तक गेहूँ का प्रश्न है भारत की स्थिति बहुत बुरी नहीं है। यदि फसल अच्छी हो तो साधारण वर्षों में भारत में १०० लाख टन की आवश्यकता होती है और लगभग १०१ लाख टन गेहूँ उत्पन्न होता है, किन्तु युद्ध के कारण स्थिति में बहुत अन्तर हो गया है। किसान आज पहले से अधिक गेहूँ खाने लगा है क्योंकि उसकी आर्थिक स्थिति सुधर गई है, साथ ही जो असंख्य फौजें रक्खी गईं उनको भी गेहूँ पर ही रक्खा गया इस कारण गेहूँ की कमी पड़ गई।

सरकार ने इस सम्बन्ध में विज्ञप्ति निकाली है उसके अनुसार चावल और गेहूँ की उत्पत्ति और उसकी आवश्यकता इस प्रकार है :—

**चावल (लाख टनों में)**

| प्रान्त | उत्पत्ति | आवश्यकता | कमी या बचत — या + |
|---|---|---|---|
| बंगाल | १०२·१ | ८८·७ | + १३·४ |
| सिंध | ३·८ | ३·२ | + ०·६ |
| उड़ीसा | १३·८ | १३·४ | + ०·४ |
| मध्यप्रान्त | १२·१ | २०·३ | — ८·२ |
| संयुक्तप्रान्त | १५·८ | २३·१ | — ७·३ |
| बम्बई | ७·९ | १५·१ | — ७·२ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| बिहार | २७.५ | ३२.४ | — ४.९ |
| हैदराबाद | १.० | ४.५ | — ३.५ |
| आसाम | १४.६ | १७.६ | — ३.२ |
| मदरास | ५०.८ | ५३.६ | — २.८ |
| पंजाब | ३.० | ३.२ | — ०.२ |
| अन्य | ३.२ | ४.० | — ०.८ |

## गेहूँ (लाख टनों में)

| प्रान्त | उत्पत्ति | आवश्यकता | कमी या बचत — या + |
|---|---|---|---|
| पंजाब | ३९.२ | ३२.५ | + ६.७ |
| मध्यभारत | ७.५ | ६.६ | + ०.९ |
| संयुक्तप्रान्त | २६.८ | २६.० | + ०.८ |
| सिंध | ३.८ | ३.३ | + ०.५ |
| मध्यप्रान्त | ६.६ | ६.४ | + ०.२ |
| बंगाल | ०.५ | २.९ | — २.४ |
| बम्बई | ४.६ | ७.० | — २.४ |
| राजपूताना | ३.८ | ४.६ | — ०.८ |
| बिहार | ४.२ | ४.६ | — ०.४ |
| अन्य | २.० | ३.१ | — १.१ |
| सीमाप्रान्त | २.६ | २.६ | — • |
| जोड़ | १०१.६ | ९९.६ | + २.० |

भारत में जनसंख्या के बढ़ जाने से जो खाद्य पदार्थों का टोटा हो गया उसको नीचे लिखे उपायों से पूरा किया जा सकता है।

(१) भूमि पर गहरी खेती कराने का प्रयत्न करना। इसके लिए अधिकाधिक खाद का उपयोग करना होगा। गहरी खेती के लिए सिंचाई के साधनों में वृद्धि होने की आवश्यकता है।

(२) खेती की उन्नति वैज्ञानिक ढंग से की जावे जिससे कि प्रति एकड़ भूमि की उपज अधिकाधिक बढ़ाई जा सके। ध्यान रहे इस समय प्रति एकड़ भारत में खेती की पैदावार संसार में सबसे कम है।

(३) नई बंजर भूमि को तोड़ कर उस पर खेती की जावे।

(४) कपास जूट तिलहन इत्यादि फसलों के क्षेत्रफल को सीमित

कर दिया जावे क्योंकि यह अधिकतर विदेशों को भेजी जाती हैं जहाँ प्रतिस्पर्द्धा अधिक है और लाभ कम होता है।

(५) बागों, बंगलों और मकानों में गृह वाटिका लगाने का आन्दोलन आरम्भ किया जाय जिससे लोग घरों में ही सब्ज़ी उत्पन्न कर सकें।

(६) मछलियों की ओर अभी तक इस देश में तनिक भी ध्यान नहीं दिया गया। केवल मदरास में समुद्री मछली के धंधे को वैज्ञानिक ढंग पर संगठित करने का प्रयत्न किया गया है। बंगाल में नदियों और तालाबों में भी बहुत मछली उत्पन्न की जाती है किन्तु बंगाल और बम्बई तट पर समुद्री मछली के धंधे को तनिक भी प्रोत्साहन नहीं दिया गया। यदि मछली के धन्धे का वैज्ञानिक ढंग से संगठन किया जा सके तो मछली की उत्पत्ति को बहुत बढ़ाया जा सकता है।

(७) चारे की पैदावार को बढ़ाने का प्रयत्न किया जावे। चारा उत्पन्न करने वाली फसलें अधिकाधिक उत्पन्न की जावें और घास का अधिक मितव्ययितापूर्वक उपयोग हो तो अधिक दूध उत्पन्न किया जा सकता है।

भोजन की समस्या तभी हल हो सकती है जब सरकार और जनता दोनों पूरा प्रयत्न करें नहीं तो यह समस्या कभी भी सफल नहीं हो सकती।

## अभ्यास के प्रश्न

१—भारत में खेती की दशा गिरी हुई क्यों है। कारण सहित लिखिए।

२—भारत में गेहूँ और चावल की खेती कहाँ होती है उस पर प्रकाश डालिए।

३—भारत में दूध और घी के धन्धे की क्या दशा है विस्तारपूर्वक लिखिए।

४—नीचे लिखी फसलों के सम्बंध में नोट लिखिए :—चाय, कहवा, रबर।

५—भारत में जूट और कपास की खेती का विस्तार पूर्वक वर्णन कीजिए।

६—एक मानचित्र बनाइये और उसमें चाय, जूट, गेहूँ और कपास उत्पन्न करने वाले क्षेत्रों को दिखलाइए।

७—भारत में खाद्य पदार्थों की कमी के क्या कारण हैं और खाद्य पदार्थों की कमी को किस प्रकार दूर किया जा सकता है।

८—भारत में गन्ने की खेती का विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिए और बतलाइए कि गन्ना कहाँ मिलता है।

९—भारत में ऊन और रेशम उत्पन्न करने के धन्धे का संक्षिप्त विवरण दीजिए।

१०—नीचे लिखी फसलों के सम्बन्ध में एक छोटा लेख लिखिये :—
चाय, कपास, या गन्ना

## इक्कीसवाँ परिच्छेद

## उद्योग-धंधे ( Industries )

भारतवर्ष कृषिप्रधान देश है। देश की लगभग तीन चौथाई जनसंख्या खेती पर ही निर्भर है। ईस्ट इंडिया कम्पनी के आने के पूर्व भारतवर्ष के धन्धे बहुत अच्छी दशा में थे। भारतवर्ष में वस्त्र व्यवसाय, लोहे का धन्धा, जहाज़ बनाने का धन्धा, लकड़ी का समान इत्यादि धन्धे बहुत उन्नत अवस्था में थे। देश के राजनैतिक पतन के साथ यहाँ ईस्ट इंडिया का प्रभुत्व स्थापित हो गया। ईस्ट-इंडिया कंपनी ने भारतवर्ष के धन्धों को नष्ट करने का जैसा घृणित प्रयत्न किया वह किसी से छिपा नहीं है। इधर ईस्ट-इंडिया कंपनी ने देश के धन्धों को नष्ट करने का प्रयत्न किया उधर इङ्गलैंड की सरकार ने भारतीय वस्त्र पर १५०% चुंगी लगाकर तथा भारतीय जहाजों को टेम्स में न आने देने का नियम बनाकर भारतीय व्यवसाय को गहरा धक्का लगाया। उसी समय इङ्गलैंड में औद्योगिक क्रान्ति ( Industrial Revolution ) हुई और वहाँ बड़े बड़े पुतलीघर और कारखाने स्थापित हुये। अब क्या था भारत सरकार ने मुक्तद्वार ( Free Trade ) नीति को अपना कर भारतवर्ष को इङ्गलैंड के पुतली घरों में बने हुए तैयार माल का बाज़ार बना डाला। रहे सहे धन्धे भी नष्ट हो गये। भारतवर्ष पूर्णतः कृषिप्रधान देश बन गया।

आधुनिक ढंग के कारखानों की स्थापना भारतवर्ष में वस्तुतः उन्नीसवीं शताब्दी के मध्य में हुई। आरम्भ में ईस्ट-इंडिया कंपनी के रिटायर्ड कर्मचारियों तथा ब्रिटिश व्यवसायियों ने ही वस्त्र तथा जूट के कारखाने स्थापित किये। बाद को क्रमशः भारतीय व्यवसायियों ने भी कारखाने स्थापित करना आरम्भ कर दिये। फिर भी आज तक अधिकांश भारतीय धन्धों पर विदेशी पूँजी-पतियों का ही प्रभुत्व है।

आरम्भ में कलकत्ता और बम्बई में कारखाने खोले गये। यही कारण

है कि आज भी वे देश के प्रमुख औद्योगिक केन्द्र हैं। बम्बई और कलकत्ता बन्दरगाह थे। इन्हीं व्यापारिक केन्द्रों का पश्चिम से अधिक सम्बन्ध था। देश का कच्चा माल विदेशों को जाने के लिए यहाँ इकट्ठा होता था। रेलवे लाइनों के द्वारा यह व्यापारिक केन्द्र भीतरी भाग से जुड़े हुये थे। रेलवे कम्पनियों ने अत्यन्त दोषपूर्ण किराये की नीति (Rate policy) को अपना रक्खा था। अर्थात् जो माल देश के भीतरी भाग से बन्दरगाह की ओर तथा बन्दरगाह से भीतर की ओर जाता था उस पर कम किराया लिया जाता था। इस नीति का उद्देश्य यह था कि इङ्गलैंड का तैयार माल कम खर्च में आ जाये और भारत का कच्चा माल बाहर चला जाये। इस दोषपूर्ण नीति के कारण सभी कारखाने आरम्भ में बन्दरगाहों में स्थापित हुये।




यद्यपि भारतवर्ष में आधुनिक ढंग के बड़े कारखानों का भी गणेश सन् १८५० के बाद होने लगा था, फिर भी बीसवीं शताब्दी के आरम्भ तक उद्योग-धन्धों की प्रारम्भिक अवस्था थी। १९१४ के योरोपीय युद्ध के आरम्भ होने के समय भारतवर्ष में सूती वस्त्र के कारखानों और जूट के कारखानों के अतिरिक्त अन्य कारखाने स्थापित नहीं हुये थे। सूती वस्त्र के

कारखाने भी बहुत मोटा कपड़ा बनाते थे। अधिकांश वस्त्र बाहर से आता था। योरोपीय महायुद्ध के उपरान्त लोहा स्टील, सीमेंट, कागज़, दियासलाई, शक्कर, शीशा तथा वस्त्र व्यवसाय की उन्नति शीघ्रता से हुई। किन्तु फिर भी औद्योगिक दृष्टि से भारतवर्ष आज भी बहुत पिछड़ा हुआ है। आज भी भारतवर्ष विदेशों से अधिकतर पक्का माल मँगाता है और कच्चा माल बाहर भेजता है। भारतवर्ष के औद्योगिक दृष्टि से पिछड़े रहने के निम्नलिखित मुख्य कारण हैं।

(१) देश का एक विदेशी सरकार के आधीन होना जो कि भारतवर्ष की औद्योगिक उन्नति के प्रति सहानुभूतिपूर्ण दृष्टि कोण नहीं रखती और न उन्हें प्रोत्साहन देना ही पसंद करती है। (२) भारतवर्ष में यन्त्र बनाने का धंधा तथा रसायनिक धंधे (Chemical Industries)




का न होना। बिना यंत्र बनाने के धंधे तथा रसायनिक धंधों की उन्नति हुये कोई देश औद्योगिक उन्नति नहीं कर सकता क्योंकि अन्य धंधे इन पर निर्भर रहते हैं। यह आधारभूत धंधे (Key Industries) हैं। (३) भारतवर्ष में यथेष्ट उत्तम कोयले की कमी और उसका देश के सुदूर पूर्व में केन्द्रित होना। देश के अधिकांश भाग में कोयला मिलता ही नहीं और

बंगाल तथा बिहार की कोयले की खानों से मँगाने में व्यय बहुत होता है। यही नहीं भारतवर्ष में कोक बनाने योग्य कोयले की बहुत कमी है। इसी कारण भारत में अधिकतर वह धंधे स्थापित किये गये हैं जिनमें कोयले की अधिक आवश्यकता नहीं पड़ती। उदाहरण के लिए वस्त्र व्यवसाय, जूट, शक्कर, कागज, इत्यादि। (४) भारतवर्ष में औद्योगिक अनुसंधान (Industrial Research) का अभाव। बहुत सा कच्चा माल हमारे यहाँ ऐसा है जिसका औद्योगिक उपयोग क्या हो सकता है हम यह जानते ही नहीं। उदाहरण के लिए कुछ समय पूर्व किसी को भी यह ज्ञात नहीं था कि बाँस से कागज बनाया जा सकता है। (५) भारतवर्ष में कुछ पूंजीपति मैनेजिंग एजेंट हैं जो कि नये कारखाने स्थापित करते हैं। जब वे कोई कंपनी स्थापित करते हैं तो साधारण जनता उनके नाम से प्रभावित होकर हिस्से खरीद लेती है परन्तु एक साधारण व्यक्ति फिर वह चाहे कितनी ही व्यवसायिक योग्यता क्यों न रखता हो यदि कोई कारखाना स्थापित करना चाहे तो उसे पूंजी नहीं मिल सकती। अधिकांश मैनेजिंग एजेंसी फर्में अंग्रेजों की हैं। कुछ भारतीय व्यवसायियों की हैं। जब तक औद्योगिक बैंकों के द्वारा प्रतिभावान व्यवसायिक योग्यता वाले व्यक्तियों को प्रोत्साहन नहीं मिलता और पूंजी प्राप्त होने में सुविधा नहीं होती तब तक औद्योगिक उन्नति शीघ्रता पूर्वक नहीं हो सकती।

(६) भारतवर्ष में कुशल मजदूरों की कमी भी देश की औद्योगिक उन्नति में एक रुकावट है।

अब हम देश के मुख्य धंधों का संक्षिप्त विवरण लिखेंगे।

**सूतीवस्त्र व्यवसाय (Cotton Textile)**

भारतवर्ष अत्यन्त प्राचीन काल से सूती वस्त्र बनाने के लिए प्रसिद्ध था। ढाका, मुर्शिदाबाद के बने हुये कपड़े योरोपीय राजधानियों में ऊँची कीमत पर बिकते थे। किन्तु ऊपर लिखे हुये कारणों से देश का यह प्रमुख धंधा नष्टप्राय हो गया और भारतवर्ष लंकाशायर और मैंचेस्टर शायर से सूती कपड़ा मँगाने लगा। क्रमशः भारतवर्ष में भी आधुनिक ढंग के कारखाने स्थापित हुये और यह धंधा उन्नति करता गया। सर्व प्रथम १८५१ में श्री कवासजी मनाभाई डावर महोदय ने बम्बई में स्पिनिंग एण्ड वीविंग मिल के नाम से एक सूती कपड़े का कारखाना खोला। लगभग उसी समय एक कारखाना भड़ौच में स्थापित हुआ। इन कारखानों को दो बड़ी सुविधायें थीं एक तो कपास समीप ही थी और बाजार भी समीप ही था जहाँ कपड़े की खपत थी। इस कारण यह सफल हुए। फलस्वरूप

अन्य व्यवसायियों ने भी कारखाने स्थापित करना आरम्भ कर दिये। कुछ वर्षों के ही उपरान्त अहमदाबाद में पहली मिल खुली और धीरे धीरे वहाँ भी मिलों की संख्या बढ़ने लगी। सन् १९१४ में जब प्रथम योरोपीय युद्ध आरम्भ हुआ उस समय देश में २३६ वस्त्र तैयार करने के कारखाने चल रहे थे जिनमें २४०,००० मज़दूर काम करते थे। योरोपीय युद्ध के समय मैंचेस्टर शायर का कपड़ा नहीं आ रहा था। इस कारण भारतीय धंधा खूब चमका। यहाँ तक कि भारतवर्ष समीपवर्ती एशियाई देशों को कपड़ा भेजने लगा किन्तु युद्ध के समाप्त होने पर धंधे को भयंकर परिस्थित का सामना करना पड़ा। जापान और मैंचेस्टर की प्रतिस्पर्द्धा के कारण भारतीय व्यवसाय को घाटा होने लगा। बहुत आन्दोलन के पश्चात् भारत सरकार को विवश होकर धंधे को संरक्षण (Protection) प्रदान करना पड़ा। साथ ही देश में विदेशी वस्त्र बहिष्कार और स्वदेशी आन्दोलन के फल स्वरूप भारतीय वस्त्र व्यवसाय को बहुत सहायता और प्रोत्साहन मिला जिससे व्यवसाय खूब चमक उठा।

सूती वस्त्र व्यवसाय देश का सबसे महत्वपूर्ण धंधा है। सूती कपड़े के कारखानों में ५ लाख मज़दूरों से अधिक काम करते हैं। देश के सब कारखानों में जितने मज़दूर काम करते हैं उनके एक चौथाई से अधिक केवल वस्त्र व्यवसाय में लगे हुये हैं। इसी से इस धंधे की महत्ता प्रतीत होती है।

भारतवर्ष के वस्त्र व्यवसाय को दो बड़ी सुविधायें प्राप्त हैं। एक तो कपास भारत में ही उत्पन्न होती है दूसरे भारतवर्ष कपड़े की खपत का बहुत बड़ा बाज़ार है। भारतवर्ष कपड़े की खपत का इतना बड़ा बाजार है कि जिसका ठीक ठीक अनुमान करना भी कठिन है। भारतवर्ष के बाज़ार की विशालता तो इसी से ज्ञात होती है कि यद्यपि जापान और ब्रिटेन से जितना कपड़ा आता वह देश की उत्पत्ति की तुलना में नगण्य है फिर भी ब्रिटिश तथा जापानी कपड़े का भारतवर्ष सबसे बड़ा ग्राहक है।

भारतवर्ष में वस्त्र व्यवसाय के केन्द्र कपास उत्पन्न करने वाले क्षेत्रों में स्थापित हैं। बम्बई सबसे बड़ा वस्त्र व्यवसाय का केन्द्र है। बम्बई कपास की सबसे बड़ी मंडी है। यहाँ से कपास विदेशों को जाती है। अतएव बम्बई की मिलों को कपास मिलने में बहुत सुविधा रहती है। यही नहीं बम्बई को मशीनरी विदेशों से मँगाने की भी सुविधा है, रेल का किराया नहीं देना पड़ता। आरम्भ में यह सुविधायें बहुत महत्त्वपूर्ण थीं। किन्तु अब बम्बई को कुछ असुविधाओं का सामना करना पड़ रहा है। बम्बई में कारपोरेशन टैक्स इत्यादि अधिक हैं। मज़दूरों की मज़दूरी कुछ अधिक है, ज़मीन की बहुत

कमी है और कपड़े के खपत के क्षेत्रों से बम्बई दूर पड़ता है। इसके विपरीत अहमदाबाद, नागपूर इत्यादि केन्द्रों में व्यय कम है। मजदूरी सस्ती है तथा वे कपड़े की खपत के क्षेत्र के बीच में हैं। ऊपर दिये हुए कारणों से बम्बई तथा अन्य केन्द्रों में प्रतिस्पर्द्धा उठ खड़ी हुई है और बम्बई की अपेक्षा अन्य केन्द्रों को सुविधायें अधिक हैं। यही कारण है कि बम्बई की मिलें बढ़िया कपड़े बनाने का विशेष प्रयत्न कर रही हैं।

बम्बई और अहमदाबाद सूती कपड़े के प्रमुख केन्द्र हैं। भारतवर्ष में सूती कपड़े की जितनी मिलें हैं उनकी लगभग आधी इन दो औद्योगिक केन्द्रों में हैं बम्बई और अहमदाबाद की मिलें देश का लगभग आधा सूत और दो तिहाई कपड़ा उत्पन्न करती हैं। इन दो केन्द्रों के अतिरिक्त शोलापूर, नागपूर, कलकत्ता, कानपूर, कोयमंबूटर मदरास भी सूती कपड़े के महत्वपूर्ण केन्द्र हैं। इनके अतिरिक्त इंदौर ब्यावर, हाथरस, तथा अन्य स्थानों पर जहाँ कपास उत्पन्न होती है सूती कपड़े के केन्द्र स्थापित हो गये हैं।




भारतवर्ष में मिलें जो सूत तैयार करती हैं वह बहुत मोटा होता है। भारत का अधिकांश सूत ३० नम्बर से कम का होता है। ४० नम्बर से ऊपर का सूत तो बहुत थोड़ा उत्पन्न होता है। इसका मुख्य कारण यह है कि भारतवर्ष में अच्छी और लम्बे फूल वाली कपास उत्पन्न नहीं होती। जो बढ़िया लम्बे फूल वाली कपास भारतवर्ष में उत्पन्न होती है उससे ३० से ४० नम्बर तक का सूत तैयार हो सकता है इससे अधिक का नहीं। पंजाब

अमेरिकन कपास का फूस अधिक-लम्बा होता है किन्तु किसान इसमें भी देशी कपास मिला देता है। ४० नम्बर से अधिक बारीक सूत कातने के लिए भारतवर्ष में कपास उत्पन्न ही नहीं होती। अहमदाबाद और बम्बई में जो ४० नम्बर से भी अधिक बारीक सूत काता जाता है वह संयुक्तराज्य अमेरिका तथा ईजिप्ट की कपास से तैयार किया जाता है। पिछले वर्षों में भारतीय मिलों ने अपनी उत्पत्ति को बेहद बढ़ा लिया है और जितना कपड़ा तथा सूत भारतीय मिलें देश में तैयार करती हैं उसकी तुलना में विदेशों से आया हुआ कपड़ा तथा सूत नहीं के बराबर है। फिर भारतवर्ष में केवल मिलें ही कपड़ा तैयार नहीं करतीं हाथ कर्घे से भी देश की खपत का एक चौथाई कपड़ा तैयार होता है। यदि देश की मिलों तथा हाथ कर्घों से तैयार होने वाले कपड़े को लें तो विदेशों से आने वाला कपड़ा उनकी तुलना में १५% से अधिक नहीं हैं। १९३९ के योरोपीय महायुद्ध के फलस्वरूप भारतीय व्यवसाय को और भी प्रोत्साहन मिलेगा और भविष्य में भारतवर्ष वस्त्र की दृष्टि से यदि स्वावलम्बी हो जाये तो आश्चर्य न होगा। किन्तु हमारे वस्त्र-व्यवसाय की भावी उन्नति इस बात पर निर्भर रहेगी कि भारतवर्ष में बढ़िया कपास उत्पन्न की जा सकेगी या नहीं। वस्त्र-व्यवसाय के लिये इस बात की नितान्त आवश्यकता है कि यहाँ बढ़िया कपास उत्पन्न की जाय। इंडियन काटन कमेटी इस दिशा में प्रयत्नशील है।

भारतवर्ष से थोड़ा सा कपड़ा प्रतिवर्ष दक्षिण और पूर्वी अफ्रीका, इराक़, ईरान, और लंका को जाता है। जो कुछ भी कपड़ा विदेशों को जाता है वह बम्बई से ही जाता है। बात यह है कि बम्बई की मिलों को अहमदाबाद, नागपूर, कोयमबटूर तथा कानपूर इत्यादि भीतरी केन्द्रों से प्रतिद्वन्दिता करने में कठिनाई होती हैं। भीतरी केन्द्रों को बहुत सी सुविधायें प्राप्त हैं जो कि बम्बई को प्राप्त नहीं है। अतएव बम्बई की मिलों ने दो बातों की तरफ ध्यान देना शुरू किया है। एक तो बढ़िया और बारीक कपड़ा बनाने दूसरे समीपवर्ती एशियाई देशों में कपड़े को बेंचने का प्रयत्न किया जा रहा है।

भारतीय सूती वस्त्र-व्यवसाय की विशेषता यह है कि इस धंधे पर देशी पूंजीपतियों का प्रभुत्व है। इस धंधे में अधिकांश पूंजी भारतीयों की है और प्रबंध भी भारतीयों के हाथ में है।

## भारत में सूती मिलों का वितरण

| | |
|---|---|
| बम्बई | ७८ |
| अहमदाबाद | ६० |
| शोलापूर | ११ |

| | |
|---|---|
| शेष बम्बई प्रान्त | २६ |
| बम्बई प्रान्त पश्चिम भारत के राज्य | १४ |
| बड़ौदा | १६ |
| सिंध | १ |
| अजमेर | ४ |
| राजपूताना के राज्य | ११ |
| मध्यभारत के राज्य | १४ |
| नागपूर | ७ |
| मध्यप्रान्त के अन्य केन्द्र | १२ |
| हैदराबाद | ६ |
| कोयमबटूर | २६ |
| मदूरा | ६ |
| मदरास | २ |
| मदरास के अन्य केन्द्र | १२ |
| मदरास प्रान्त के राज्य | २ |
| मैसूर राज्य | २३ |
| फ्रैंच भारत | ३ |
| पंजाब | १० |
| देहली | ५ |
| कानपूर | १३ |
| शेष संयुक्त प्रान्त | १० |
| बिहार | १ |
| बंगाल | २६ |
| | ४१६ |

**जूट (Jute)** जूट की फसल काट लेने के उपरान्त वह खेत पर ही दो या तीन दिन के लिये छोड़ दी जाती है। फिर उसके बोझ बाँध कर पोखरे और तालाब में सड़ने के लिये पानी में डुबो दिये जाते हैं। भाग्यवश वर्षा के दिनों में बंगाल में साफ और मीठे पानी के तालाबों और पोखरों की कमी नहीं रहती। सड़ाने की क्रिया जुलाई में होती है और लगभग १५ दिन लग जाते हैं। जब पौधा सड़ जाता है तब जूट का रेशा डंठल से छुटा लिया जाता है। उसे धोकर फिर सुखा लेते हैं फिर गांठ बांध कर उसे बेंच देते हैं।

अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार में जूट को स्थान क्रीमियन-युद्ध के उपरान्त मिला। इस

युद्ध के फलस्वरूप डंडी ( स्काटलैंड ) के लिनन के धंधे को रूस से सन मिलना बंद हो गया था। उस समय ईस्ट इंडिया कंपनी ने यहाँ से जूट को भेजना शुरू कर दिया। तभी से भारतीय जूट की माँग बढ़ गई।

भारतवर्ष में सर्व प्रथम सन् १८५५ में श्री आकलैंड महोदय ने सिरामपुर के निकट रिशरा में एक जूट का कारखाना खोला जिसमें जूट की कताई होती थी। १८५९ ई० में कलकत्ते में जूट के कपड़े को तैयार करने के लिये एक कारखाना खोला गया। इसके उपरान्त जूट के कारखाने बहुत तेज़ी से स्थापित होने लगे। किन्तु भारतवर्ष के अधिकांश कारखाने बंगाल में वह




भी कलकत्ते के उत्तर और दक्षिण में हुगली के दोनों ओर केन्द्रित हैं। बंगाल में ९१ मिलें हैं जबकि मदरास में ४, उड़ीसा में ३ और संयुक्तप्रान्त में केवल एक कारखाना है। जूट के कारखानों का बंगाल में केन्द्रित होने का मुख्य कारण यह है कि उत्तर और पूर्व बंगाल में जूट की पैदावार होती है। मिलें हुगली के दोनों किनारों पर स्थित हैं। जूट नदियों अथवा सड़कों के द्वारा इन मिलों में लाया जाता है। साथ ही तैयार जूट का सामान नावों द्वारा कलकत्ते को आसानी से भेज दिया जाता है। यही नहीं इस जूट क्षेत्र के समीप ही कोयला मिलने में कम व्यय होता है।

सन् १९१४ में योरोपीय-महायुद्ध के दिनों में तो जूट के धंधे को आशातीत लाभ हुआ। उस समय जूट के कारखानों में मानों चाँदी बरस रही थी। किन्तु उसके बाद जूट के बुरे दिन आरम्भ हुये। विशेषकर १९२९ से १९३१ तक जो विश्वव्यापी आर्थिक मंदी (Economic Depression) प्रगट हुई उससे तो जूट के धंधे को और भी धक्का लगा, साथ ही खेती की पैदावार को ले जाने के लिये विशेष-प्रकार के जहाज़ भी बन गये। इस कारण बोरों इत्यादि की माँग बहुत कम हो गई। इसका फल यह हुआ कि जूट के कारखानों ने सप्ताह में पाँच दिन काम करके तथा काम के घंटे घटा कर जूट की पूर्ति (Supply) को कम करने का प्रयत्न किया। सन् १९३९ के योरोपीय युद्ध के फलस्वरूप जूट के बोरों तथा कनवैस की माँग फिर बढ़ी है किन्तु यह स्थायी नहीं है।

भारत के जूट के कारखाने अधिकतर जूट का सामान विदेशों को भेजने के लिये तैयार करते हैं। भारतवर्ष में जूट के सामान की खपत कम है। अतएव अधिकांश जूट का सामान विदेशों को विशेषकर संयुक्त-राज्य अमेरिका को भेजा जाता है। भारतीय मिलें बोरों, हैसेन जूट का कपड़ा, कैनवस, सुतरी तथा रस्सी तैयार करके विदेशों को भेजते हैं। सबसे अधिक बोरे तथा जूट का कपड़ा तैयार किया जाता है। कैनवस तथा सुतली बहुत कम तैयार होती है।

सूती कपड़े के धंधे के विपरीत भारतीय जूट के धंधे पर विदेशी पूंजी-पतियों का प्रभुत्व है। भारतीय पूंजी तथा प्रबंध अपेक्षाकृत कम ही है।

**लोहा और स्टील (Iron and Steel)**

लोहे का धंधा भारतवर्ष में प्राचीन काल में भी उन्नत अवस्था में था। देहली की प्रसिद्ध कीली इस बात का प्रमाण है। आज भी संसार के इने गिने ही कारख़ाने उतने बड़े लोहे के लट्ठे को बना सकते हैं फिर वह लट्ठा हज़ारों वर्ष पुराना है। जिस समय ईस्ट इंडिया कम्पनी का इस देश पर प्रभुत्व हुआ उस समय भी लोहे का धंधा यहाँ गृह-उद्योग-धंधे (Cottage Industry) के रूप में विद्यमान था। सर्व प्रथम १८३० में ईस्ट-इंडिया कम्पनी के एक कर्मचारी कर्नल हीथ ने दक्षिण आर्काट के समीप एक आधुनिक ढंग का लोहे का कारखाना स्थापित किया। किन्तु मदरास प्रान्त लोहे के धंधे के लिए उपयुक्त क्षेत्र नहीं था। इस कारण यह प्रयत्न असफल रहा।

प्रारम्भिक प्रयासों के असफल हो जाने के उपरान्त प्रथम सफल प्रयत्न बंगाल में झरिया के कोयले की खानों के समीप हुआ। यह कारखाना

बारकर-आयरन वर्क्स के नाम से प्रसिद्ध था। इस कारखाने में केवल पिग आयरन तैयार होता था। स्टील बनाने के प्रयत्न असफल रहे क्योंकि विदेशों से आने वाला स्टील बहुत सस्ता था। १९२० में कंपनी ने सिंगभूमि के "पनसिरा बुरा" और "बुदा बुरा" क्षेत्रों से लोहा लेकर अधिक पिग आयरन बनाना प्रारम्भ किया। इसी वर्ष बंगाल आयरन और स्टील कंपनी ने कारखाने को ले लिया और कुल्टी में नया कारखाना स्थापित किया। यह कारखाना अब पहले से दुगना पिग आयरन तैयार करता है।

कुल्टी आयरन वर्क्स कोयले और लोहे के क्षेत्र के समीप ही स्थापित किया गया है। यह दामोदर नदी की शाखा बाराकर नदी पर है। लोहा कोलहन राज्य की खानों से मिलता है और कोयला कुल्टी से दो मील पर स्थित रामनगर की खानों से मिल जाता है। इसके अतिरिक्त झरिया क्षेत्र की जितपूर तथा नूनोदिह खानों से भी कोयला मिलता है। चूने का पत्थर ( Lime Stone ) गंगपूर के बिसरा नामक स्थान तथा बी० यन० आर पर स्थित पाराघाट और बाराद्वार से आता है। कुल्टी का कारखाना भारतवर्ष का सबसे पुराना कारखाना है।

पिग आयरन तैयार करने वाला दूसरा महत्वपूर्ण कारखाना बर्नपुर वर्क्स है जो आसनसोल में स्थापित है। इस कारखाने को ई० आई० आर० तथा बी० यन० आर० दोनों ही कलकत्ते से जोड़ती हैं। कलकत्ते से यह केवल १३२ मील है। इस कारखाने के लिए कच्चा लोहा कोलहन रियासत के गुआ नामक स्थान से आता है। बी० यन० आर की एक शाखा गुआ को जोड़ती है। कोयला तो स्थानीय खानों से ही प्राप्त हो जाता है। कारखाने के लिए पानी दामोदर नदी से लिया जाता है जो कारखाने से लगभग ढाई मील पर है। दामोदर के पानी को पंप करके एक बड़े बाँध में इकट्ठा कर लिया जाता है।

पिग आयरन को तैयार करने में अपेक्षाकृत अधिक कोयला आवश्यक है। इस कारण पिग आयरन के कारखाने कोयले की खानों के समीप हैं। कुल्टी और बर्नपुर ( आसंसोल ) एक ऐसे प्रदेश में स्थापित है जो घना आबाद है और यह कारखाने कलकत्ता के समीप हैं जो कि भारतवर्ष में लोहे की सबसे बड़ी मंडी है। इन केन्द्रों में बने हुये पिग आयरन को विदेशों में कलकत्ते के बन्दरगाह से ही भेजा जाता है।

भारतवर्ष में सबसे बड़ा लोहे और स्टील का कारखाना जमशेदपूर में स्थापित है। क्योंकि जमशेदपूर का टाटा आयरन वर्क्स अधिकतर स्टील बनाता है। इस कारण कोयले की अपेक्षा लोहे के क्षेत्र से अधिक समीप

है। वास्तव में टाटा आयरन वर्क्स के स्थापित होने के उपरान्त ही लोहे और स्टील का धंधा इस देश में महत्वपूर्ण धंधा बन सका। टाटा आयरन वर्क्स के स्थापित होने से देश के औद्योगिक विकास के इतिहास में एक नया परिच्छेद खुल गया। स्वर्गीय जे० यन० टाटा प्रथम श्रेणी के जन्म-जात व्यवसायी थे। उन्होंने अनुभव किया कि बिना स्टील के धंधे की उन्नति हुये देश की औद्योगिक उन्नति नहीं हो सकती। जब उन्होंने स्टील तैयार करने के लिए कारखाना स्थापित करने की बात चलाई तो विशेषज्ञों ने उनको हतोत्साह किया। उनका कहना था कि भारतवर्ष में स्टील तैयार ही नहीं किया जा सकता। किन्तु श्री टाटा महोदय इस प्रकार निराश होने वाले व्यक्तियों में से नहीं थे। वे अमेरिका गये और वहाँ से श्री सी० यम० वेल्ड के नेतृत्व में एक स्टील विशेषज्ञों के दल को लाये। खोज करने के उपरान्त श्री वेल्ड महोदय ने राजारा पहाड़ियों में, जो मध्यप्रान्त में हैं, संसार की अत्यन्त घनी लोहे की खानों को ढूँढ निकाला। किन्तु आरम्भ में राजारा पहाड़ियों के कच्चे लोहे को निकालना कठिन था। इस कारण गुरुमेशानी खानों के लोहे को झरिया के कोयले से गलाना निश्चय किया।

टाटा आयरन स्टील कम्पनी ने अपने कारखाने को स्थापित करने के लिए साकची नामक संथाली गाँव चुना जो कि बाद को जमशेदपुर के नाम से प्रसिद्ध हुआ। जमशेदपुर बिहार के सिंगभूमि में है। इसके उत्तर में सुब्रनरेखा, तथा खोरकाई नदी पश्चिम में बहती हैं। वास्तव में जमशेदपुर इन दोनों नदियों द्वारा बनाई हुई एक घाटी में स्थित है। यह घाटी केवल तीन मील चौड़ी है, इसके उत्तर और दक्षिण में पहाड़ियाँ हैं जिनमें लोहे की खानें हैं। जिन खानों से टाटा के कारखाने के लिए लोहा आता है वह इन्हीं पहाड़ियों में ६० मील की दूरी पर हैं और कोयला झरिया की खानों से आता है, जो कि यहाँ से १०० मील की दूरी पर है। सुब्रनरेखा तथा खोराकी नदियों से पानी मिलता है। लोहे और स्टील के धंधे के लिए मीठे और साफ पानी की बहुत आवश्यकता होती है। ये नदियाँ छोटी होने के कारण गरमी में सूख जाती हैं। इस कारण नदियों का पानी सूखने के पूर्व ही एक बड़े तालाब में पम्प करके इकट्ठा कर लिया जाता है। टाटा के कारखाने को बी० यन० आर० कलकत्ता तथा बम्बई से जोड़ती है। अतएव टाटा का सामान बड़ी सुविधा से कलकत्ता और बम्बई की मंडियों में पहुँच सकता है।

टाटा के कारखाने को केवल लाइमस्टोन या डोलोमाइट दूर से मँगाना पड़ता है। अच्छा लाइमस्टोन जमशेदपुर से २०० मील की दूरी पर मिलता

है। जो लाइमस्टोन पास मिलता है वह घटिया है। अब ताता का कारखाना गंगपूर में पानपोश की खानों से लाइमस्टोन निकालता है परन्तु वह शुद्ध लाइमस्टोन से घटिया होता है। इसके अतिरिक्त मैंगनीज और जिन रसायनिक पदार्थों ( Chemicals ) की आवश्यकता होती है वे पास ही मिल जाते हैं।

जमशेदपूर जिस प्रदेश में स्थित है वहाँ आबादी कम है तथा जो कुछ भी है वह संथाली लोगों की है जो कारखाने में काम करना पसंद नहीं करते। इस कारण यहाँ अधिकांश मज़दूर बिहार तथा संयुक्तप्रान्त के हैं। आरम्भ में इस कारखाने में अधिकतर कुशल मज़दूर विदेशों से बुलाये गये थे। किन्तु अब अधिकतर कुशल मज़दूर भारतीय ही हैं। हाँ थोड़े से विदेशी मुख्यतः अमेरिकन कुशल मज़दूर अवश्य हैं।

१९१३ में सर्व प्रथम टाटा के कारखाने ने इस देश में स्टील बनाया। उसी समय प्रथम योरोपीय महायुद्ध छिड़ गया। विदेशों से भारतवर्ष ही नहीं एशिया के अन्य देशों में भी स्टील आना बन्द हो गया। उस समय टाटा के कारख़ाने को अभूतपूर्व अवसर मिला। टाटा को आशातीत सफलता मिली। परन्तु युद्ध के समाप्त हो जाने के उपरान्त विदेशी स्टील बनाने वाले कारखाने ने बहुत सस्ते दामों पर स्टील बेंचना आरम्भ कर दिया जिससे टाटा के कारखानों को घाटा होने लगा। स्थिति भयंकर हो गई। यह भय होने लगा कि टाटा आयरन एण्ड स्टील कंपनी दिवालिया हो जायेगी। टाटा कंपनी ने भारत सरकार से संरक्षण ( Protection ) की माँग की। लोकमत तथा एसेम्बली ने भी इस माँग का समर्थन किया। अन्त में टैरिफ बोर्ड की शिफारिस के अनुसार भारत सरकार ने स्टील के धंधे को संरक्षण प्रदान किया और टाटा कंपनी बच गई। क्रमशः टाटा कंपनी ने व्यय में कमी करना आरम्भ की और उसकी आर्थिक स्थिति सुधर गई। १९३९ के पूर्व टाटा कंपनी की स्थिति बहुत अच्छी थी और वह विदेशी स्टील से बहुत आसानी से मुकाबला कर सकती थी। १९३९ के युद्ध के फलस्वरूप इस कारखाने की आर्थिक स्थिति और भी दृढ़ हो जायेगी। टाटा का कारखाना बहुत बड़ा है। संसार के बारह सबसे बड़े लोहे के कारखानों में से वह एक है। टाटा के कारखाने में रेल गर्डर तथा अन्य स्टील की वस्तुयें तो बनती ही हैं। परन्तु अभी थोड़ा समय हुआ कि टाटा कंपनी ने एक टिनप्लेट बनाने का कारखाना तथा खेती के औज़ारों के बनाने का कारख़ाना खड़ा किया है। यही नहीं टाटा का कारख़ाना भविष्य में जूट और चाय की मशीनें, तार तथा अन्य स्टील का सामान बनाने का विचार कर रहा है।

इन कारखानों के अतिरिक्त कलकत्ता की बर्न कम्पनी ने इंडियन आयरन

स्टील कम्पनी के नाम से हीरापुर में एक कारखाना खोला। कलकत्ते की बर्ड एण्ड कम्पनी ने भी मनोहरपुर में यूनायटेड-स्टील कारपोरेशन आव इंडिया लिमिटेड नामक एक कारखाना स्थापित किया है।

बंगाल और बिहार के बाहर केवल एक ही लोहे का कारखाना है जो कि मैसूर राज्य में है। यह कारखाना भद्रावती नामक स्थान पर है और मैसूर राज्य की रेलवे लाइन की बिरुर-शिमोगा शाखा इसको जोड़ती है। कारखाना भद्रा नदी के पश्चिम किनारे पर है। कारखाने के समीप ही बहुत बड़े जंगल हैं जिनकी लकड़ी के कोयले से कारखाने में लोहा गलाया जाता है। मैसूर राज्य में कोयला नहीं है और बंगाल बिहार से कोयला मँगा कर लोहा गलाना बहुत ही खर्चीला है। अतएव भद्रावती के कारखाने में लकड़ी के कोयले का ही उपयोग किया जाता है। भारतवर्ष में केवल भद्रावती का ही कारखाना ऐसा है जहाँ लकड़ी का कोयला काम में आता है। कच्चा लोहा केमानगुन्दी की खानों से आता है। यह खानें बाबा बुदान की पहाड़ियों में स्थित हैं और भद्रावती से केवल २६ मील दक्षिण में हैं। लाइमस्टोन भद्रावती से केवल १३ मील पूर्व में भांदिगुड्डा नामक खानों से आता है। कच्चे लोहे तथा लाइमस्टोन की दृष्टि से भद्रावती की स्थिति अन्य कारखानों से अच्छी है। हाँ यहाँ का कच्चा लोहा बहुत अच्छा नहीं है।

लोहा और स्टील के अतिरिक्त इन कारखानों में बहुत सी रसायनिक वस्तुयें कोक से तैयार होती है। इनमें सलफ़ेट आफ अमोनिया और कोलतार मुख्य हैं। टाटानगर में कुल्टी तथा अन्य स्थानों पर जहाँ लोहा गलाने के लिये कोक काम में लाया जाता है कोलतार तथा अमोनिया सलफ़ेट तैयार किया जाता है और भद्रावती में जहाँ लकड़ी का कोयला काम में लाया जाता है लकड़ी का एलकाहल (Wood Alcohol) तथा लकड़ी का तार (Wood Tar) तैयार किया जाता है। भद्रावती में लोहे के कारखाने की गौण वस्तुओं विशेषकर स्लैग ( Slag ) का उपयोग करने के लिए सीमेंट का कारखाना अभी थोड़े दिन हुए स्थापित किया गया है।

भारतवर्ष में १९३८ में १८०५ लाख टन कचा लोहा निकाला गया। जब कच्चे लोहे के संसार की उत्पत्ति ७ करोड़ ५० लाख टन थी। इसी वर्ष भारतवर्ष के कारखानों ने १५७६००० टन पिग आयरन तैयार किया जब कि पृथ्वी के सब देशों की उत्पत्ति ८ करोड़ ३० लाख टन थी। इसी वर्ष भारतवर्ष के कारखानों ने ९८२,००० टन स्टील तैयार किया जबकि पृथ्वी के सब देशों की स्टील की उत्पत्ति १० करोड़ के लगभग थी। कच्चे लोहे से पिग आयरन तथा स्टील का अधिक होने का कारण यह है कि पुराना रद्दी लोहा भी इसमें सम्मिलित कर लिया गया है।

भारतवर्ष में जितना पिग आयरन तैयार होता है उतने की देश में खपत नहीं होती। प्रतिवर्ष ३१ प्रतिशत के लगभग पिग आयरन विदेशों को भेजा जाता है।

**शक्कर का धंधा (Sugar Industry)**

सन् १९३१ के पूर्व भारतवर्ष प्रतिवर्ष लगभग २० करोड़ रुपये की शक्कर विशेष कर जावा से मँगाता था। देश में गृह-उद्योग-धंधे के रूप में हाथ से शक्कर बनाने का धंधा प्रचलित था और कुछ कारखाने भी थे किन्तु देश की माँग को पूरा करने के लिए बाहर से शक्कर मँगानी पड़ती। टैरिफ बोर्ड की शिफारिस पर भारत सरकार ने शक्कर के धंधे को संरक्षण प्रदान किया जिसके फलस्वरूप आश्चर्यजनक गति से शक्कर के कारखाने स्थापित होने लगे और भारतवर्ष शीघ्र ही शक्कर की दृष्टि से स्वावलम्बी बन गया। शक्कर का धंधा इस बात का प्रमाण है कि यदि सरकार धंधों को संरक्षण और प्रोत्साहन दे तो देश में आश्चर्य जनक तेज़ी से औद्योगिक उन्नति हो सकती है। यदि जनता को यह विश्वास हो कि सरकार धन्धों को प्रोत्साहन देगी तो पूंजी की कमी भी नहीं रहेगी। शक्कर के व्यवसाय में जो चालीस करोड़ रुपये की पूंजी लगी है वह इस बात का प्रमाण है।

सूती वस्त्र की तरह शक्कर के धन्धे को भी यह सुविधा है कि देश में ही उसकी खपत के लिए विशाल क्षेत्र है। टैरिफ बोर्ड ने १९३१ में अनुमान किया था कि भारतवर्ष में ६० करोड़ रुपये की शक्कर की खपत होती है। क्रमशः देश में शक्कर की माँग चाय पीने की आदत के साथ साथ बढ़ती जा रही है। इस माँग पर शक्कर का धन्धा निर्भर है।

शक्कर के धन्धे के लिए इस बात की नितान्त आवश्यकता है कि कारखाने के समीप ही गन्ने की खेती हो जिससे गन्ना मिलने में कठिनाई न हो। उत्तर भारत विशेषकर संयुक्तप्रान्त के उत्तरी भाग तथा बिहार में गन्ने की खेती कुछ क्षेत्रों में केन्द्रित है जिससे वहाँ शक्कर के कारखाने खड़े करने में विशेष सुविधा होती है। शक्कर के धन्धे को एक सुविधा यह भी है कि उसके लिए बाहरी ईंधन की बहुत कम आवश्यकता होती है। गन्ने को पेरने के बाद जो खोई बचती है उस को बायलर में जलाकर शक्ति उत्पन्न की जाती है। किन्तु केवल खोई से ही काम नहीं चलता कुछ ईंधन कोयला या लकड़ी भी जलाना पड़ता है। उत्तर भारत में गाँवों में यथेष्ट ईंधन मिलता है। इसके अतिरिक्त बहुत से कारखाने तराई के पास हैं जहाँ ईंधन बहुत आसानी से मिल सकता है। यही कारण है शक्कर के

बहुत से कारखाने लकड़ी जलाते हैं और कुछ कोयला भी जलाते हैं। शक्कर के कारखानों में पानी की भी आवश्यकता होती है परन्तु बहुत पानी की आवश्यकता नहीं होती। पानी या तो ट्यूब वैल खोदकर तैयार किया जाता है अथवा नहरों से ले लिया जाता है। शक्कर के धंधे में कुशल मज़दूरों की आवश्यकता बहुत कम होती है। अकुशल मज़दूर गाँवों में सस्ती मज़दूरी पर सब कहीं यथेष्ट संख्या में मिल जाते हैं। अतएव शक्कर के धंधे का स्थानीय करण गन्ने की पैदावार पर निर्भर है।

भारतवर्ष में लगभग १५० शक्कर के कारखाने हैं। इनमें अधिकांश गंगा की घाटी में हैं। लगभग ७५ प्रतिशत कारखाने संयुक्तप्रान्त तथा बिहार में हैं। भारतवर्ष में जितनी शक्कर उत्पन्न की जाती है उसका ८०% केवल संयुक्तप्रान्त और बिहार में ही उत्पन्न होती है। पिछले वर्षों में भारतीय




शक्कर के कारखानों तथा खड़सारों से इतनी अधिक शक्कर उत्पन्न होने लगी है कि वह भारतवर्ष की माँग से अधिक होती है। संयुक्तप्रान्त तथा बिहार की सरकार ने १९४१ में शक्कर की उत्पत्ति को कम करने का प्रयत्न किया

क्योंकि यदि कारखानों को जितनी शक्कर वे बना सकते थे बनाने दी जाती तो इतनी अधिक शक्कर उत्पन्न होती कि उसकी खपत देश में हो ही नहीं सकती। पिछले वर्ष की बची हुई बहुत सी शक्कर कारखानों के गोदामों में भरी पड़ी थी। अतएव शक्कर की उत्पत्ति को कम करने की आवश्यकता हुई। भविष्य में शक्कर की उत्पत्ति को और भी कम करने का प्रयत्न किया जा रहा है। भारतीय शक्कर का धंधा इस समय ऐसी अवस्था में पहुँच गया है कि यदि भारतीय कारखानों को विदेशों में शक्कर भेजने दी जाय तो भारतीय शक्कर संसार के बाज़ार में अन्य देशों की शक्कर से प्रतिस्पर्द्धा में टिक सकती है। परन्तु भारत सरकार ने अन्तर्राष्ट्रीय शक्कर समझौते (International Sugar Agreement) को स्वीकार कर लिया है जिसके अनुसार सरकार ने शक्कर का बाहर भेजा जाना बंद कर दिया है। इस समय शक्कर के धंधे की दशा दयनीय हो रही है। यदि भारत सरकार ने विदेशों को शक्कर भेजने की आज्ञा न दी तो भविष्य में शक्कर की उत्पत्ति को कम करना होगा और गन्ने की खेती को भी कम करना होगा। भारत सरकार ने शक्कर के धंधे पर आबकारी कर (Excise-Tax) भी लगा दिया है और प्रतिवर्ष गन्ने का भाव भी निर्धारित करती है। धंधे को गिरने से बचाने के लिए यह आवश्यक है कि शक्कर को बाहर भेजने दिया जाय।




बड़े बड़े कारखानों के अतिरिक्त गन्ना उत्पन्न करने वाले क्षेत्रों में

खंडसारी धंधा भी चलता है। हाथ से बनी हुई शक्कर का मूल्य बाजार में कुछ ऊँचा रहता है क्योंकि साधारण भारतीयों का विश्वास है कि हाथ कि बनी शक्कर अच्छी होती है।

## भारत में शक्कर की मिलें

| | |
|---|---|
| संयुक्तप्रान्त | ७२ |
| बिहार | ३३ |
| मद्रास | १० |
| बम्बई | १० |
| बंगाल | ६ |
| उड़ीसा | २ |
| पंजाब | ३ |
| देशीराज्य | ११ |
| | १५० |

## भारत में शक्कर की उत्पत्ति

( हज़ार टनों में )

| | मिल | खंडसारी |
|---|---|---|
| पंजाब ( काश्मीर और देहली सहित ) | १८ | १ |
| संयुक्त-प्रान्त | ५३० | १२६ |
| बिहार | २४२ | ४ |
| बंगाल | २० | २ |
| सिन्ध | २ | — |
| मध्यभारत | ५ | १ |
| राजपूताना | १ | — |
| मद्रास | ३० | — |
| बम्बई | ५३ | — |
| मैसूर | २५ | — |
| हैदराबाद | १ | — |
| उड़ीसा | १ | — |
| | ६२८ | १३७ |

१६३७ के शक्कर सम्बन्धी अन्तर्राष्ट्रीय समझौते के अनुसार भारतवर्ष बर्मा को छोड़कर कहीं अन्य किसी देश को शक्कर नहीं भेज सकता था।

किन्तु १९३९ में युद्ध छिड़ जाने के कारण अन्तर्राष्ट्रीय समझौता नहीं चल सका। उसी समय भारत का शक्कर का धंधा ऐसी तेज़ी से बढ़ा कि भारत में आवश्यकता से अधिक शक्कर उत्पन्न होने लगी। अतएव भारत को ब्रिटेन को शक्कर भेजने की अनुमति मिल गई। जब जापान से भी युद्ध छिड़ गया और जावा और फिलीपाइन्स से शक्कर मिलना बंद हो गई तो ब्रिटिश साम्राज्य में केवल भारत ही शक्कर उत्पन्न करने वाला रह गया। अस्तु भारत को ब्रिटिश साम्राज्य तथा ईरान और इराक़ को भी शक्कर भेजनी पड़ी। भारतवर्ष में शक्कर का बाज़ार बहुत परिवर्तनशील है। यदि शक्कर का मूल्य बढ़ जाता है तो माँग कम हो जाती, निर्धन व्यक्ति उसका खाना छोड़ देते हैं और यदि मूल्य गिर जाता है तो माँग बेहद बढ़ जाती है।

**दियासलाई का धंधा (Match-Industry)**

दियासलाई एक अत्यन्त दैनिक आवश्यकता की वस्तु है। दियासलाई के लिए लकड़ी सस्ते मज़दूर और रसायनिक पदार्थ तथा बाज़ार की आवश्यकता होती है। भारतवर्ष में मज़दूरी बहुत सस्ती है और देश में ही विस्तृत खपत का क्षेत्र है। किन्तु दियासलाई बनाने के लिए उपयुक्त लकड़ी का यहाँ अभाव है। यद्यपि भारतवर्ष में वे वृक्ष पाये जाते हैं जिनकी लकड़ी दियासलाई बनाने के लिए उपयुक्त है किन्तु यह वन बिखरे हुये हैं तथा लकड़ी यथेष्ट मात्रा में नहीं मिलती। टैरिफ बोर्ड ने एक ग्रोस दियासलाई की लागत व्यय का जो अनुमान लगाया है वह इस प्रकार है। मज़दूर ५ आना, लकड़ी ३ आना, रसायनिक पदार्थ १ आना, अन्य व्यय ५ आना। इससे स्पष्ट हो जाता है कि लागत व्यय मज़दूरी का अंश सबसे महत्वपूर्ण है। मज़दूरी के उपरान्त लकड़ी पर ही सबसे अधिक व्यय होता है।

कलकत्ता और बम्बई दियासलाई के कारख़ानों के दो मुख्य केन्द्र हैं। कलकत्ते के कारखानों में अधिकतर भारतीय लकड़ी काम में लाई जाती है। दियासलाई के उपयुक्त भारतीय लकड़ी अधिकतर सुन्दरबन तथा अंडमन द्वीप से आती है। कलकत्ते के कारखानों में जेनवा नामक लकड़ी का बहुत उपयोग होता है। सुन्दरबन में जेनवा के बहुत से बड़े जंगल हैं। ज़ेनवा के अतिरिक्त पपिता, धूपु दिदू, और बकोता की लकड़ी का उपयोग भी होता है। यह अंडमन द्वीप से आती है।

बम्बई के अधिकतर कारख़ानों में ऐसपेन (Aspen) लकड़ी का उपयोग होता है। यह लकड़ी फिनलैंड तथा रूस से मँगाई जाती है। किन्तु कुछ दियासलाई के कारखाने गुजरात बम्बई के अन्य भागों तथा संयुक्तप्रान्त

में हैं जो कि सेमल, आम तथा सलाई इत्यादि भारतीय लकड़ियों को काम में लाते हैं। दियासलाई की बत्ती के लिए आम की लकड़ी बहुत अच्छी होती है। सेमल बाक्स बनाने के लिए तो बहुत अच्छी होती है किन्तु बत्ती बनाने के लिए अच्छी नहीं होती। कुछ कारखानों ने सेमल के जंगल लगाये हैं जहाँ से वे अपने लिए लकड़ी प्राप्त करते हैं।

१९२० में भारतवर्ष लगभग डेढ़ करोड़ रुपये से अधिक की दियासलाई विदेशों से विशेषकर स्वीडन से मँगाता था किन्तु भारत सरकार ने दियासलाई के धंधे को भी संरक्षण प्रदान किया तो स्वीडन के पूँजीपतियों और दियासलाई के व्यवसायियों ने भारतवर्ष में ही अपने कारखाने स्थापित कर दिये। स्वीडिश दियासलाई के कारखानों ने लगभग सारे दियासलाई के व्यवसाय को हथिया लिया है। इसका फल यह हुआ है कि भारतवर्ष दियासलाई नाममात्र को ही विदेशों से मँगाता है। दियासलाई की दृष्टि से भी भारतवर्ष स्वावलम्बी बन गया है। प्रतिवर्ष भारतवर्ष के कारखाने ढाई करोड़ ग्रोस बाक्स दियासलाई तैयार करते हैं। भारत सरकार ने दियासलाई पर आबकारी कर लगा दिया है। दियासलाई वस्तुतः एक विदेशी व्यवसाय है। इस पर विदेशी (स्वीडिश) पूँजीपतियों का एकाधिपत्य है। भारतीय-पूँजी तथा प्रबंध इस व्यवसाय में बिलकुल नहीं है। इस समय भारत में ३० दियासलाई के कारखाने चल रहे हैं जिनमें प्रतिदिन ५०० ग्रोस दियासलाई तैयार होती हैं।

**चमड़े का धंधा (Leather Industry)**

यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि भारतवर्ष में पशुओं की संख्या बहुत है। साथ ही प्रतिवर्ष पशुओं की महामारी के कारण लाखों की संख्या में पशु मरते हैं। साथ ही माँस के लिए भी पशु मारे जाते हैं। अस्तु भारतवर्ष में खाल बहुत होती है। यहाँ से प्रतिवर्ष लगभग आठ करोड़ रुपये की खाल विदेशों को विशेष कर ब्रिटेन को जाती है। वन-सम्पत्ति के परिच्छेद में यह बतलाया जा चुका है कि चमड़ा कमाने के लिए जिन वृक्षों की छालें तथा फलों (मैरीबौलन) की आवश्यकता होती है वह भारतवर्ष के वनों में बहुत पाये जाते हैं। भारतवर्ष में पुराने ढंग से चमड़ा कमाने की रीति बहुत समय से प्रचलित थी। आज भी चमार पुरानी रीति से ही चमड़ा कमाते हैं। किन्तु सबसे पहले आधुनिक ढंग से चमड़ा तैयार करने तथा चमड़े का सामान बनाने के लिए सरकार ने कारखाने खोले। बात यह थी कि सेना की आवश्यकताओं को पूरी करने के लिए बढ़िया चमड़े की आवश्यकता थी। अतएव सरकार ने कानपूर में गवर्नमेंट हारनेस सैडिलरी फैक्टरी स्थापित की। कुछ समय उपरान्त अन्य पूँजीपतियों

ने भी चमड़े के कारखाने खोले। क्रमशः कानपूर चमड़े के धंधे का केन्द्र बन गया। कानपूर में खाल की मंडी है, पानी मिलने की सुविधा है और बबूल की छाल भी मिल जाती है। मद्रास और बम्बई में भी चमड़े के कारखाने खोले गए। दक्षिण भारत में चमड़ा कमाने के काम में आने वाली छाल बहुत मिलती है। इस कारण चमड़े का धंधा दक्षिण में केन्द्रित हो गया। मद्रास में चमड़े के सबसे अधिक कारखाने हैं। इनके अतिरिक्त आगरा, सहारनपूर तथा अन्य स्थानों पर भी चमड़े का धंधा होता है। पिछले महायुद्ध के उपरान्त भारतवर्ष में क्रोम पद्धति द्वारा क्रोम चमड़ा तैयार होने लगा है। भारत सरकार ने धंधे को विदेशी चमड़े की प्रतिस्पर्द्धा से बचाने के लिए उसे संरक्षण प्रदान कर दिया है। १६३६ के योरोपीय महायुद्ध के फल स्वरूप चमड़े के धंधे की विशेष उन्नति हुई है।

## चमड़ा कमाने के धंधे का विस्तार

भारत प्रति वर्ष २ करोड़ गाय और बैलों की तथा ३५ लाख भैंसों की खालें उत्पन्न करता है। २ करोड़ बीस लाख बकरे तथा ३० लाख भेड़ों की खालें भी उत्पन्न होती हैं।

इसमें से लगभग ६० प्रतिशत गाय-बैल और भैंसों की खालें तथा ४० प्रतिशत भेड़-बकरियों की खालों को भारत में कमाया जाता है और उनका चमड़ा बनाया जाता है शेष विदेशों को भेज दी जाती हैं।

चमड़ा कमाने के केन्द्र मद्रास, कानपूर, बाटानगर (कलकत्ता), देहली, आगरा और सहारनपूर में केन्द्रित हैं। बाटानगर, कानपूर तथा आगरा और कलकत्ते में जूते बनाने का धंधा बहुत उन्नति कर गया है। महायुद्ध के समय पशुओं को सेना के लिए मारने के कारण खालों की उत्पत्ति बढ़ गई और सेना के उपयोग के लिए चमड़े की उत्पत्ति भी बहुत बढ़ाई गई। लगभग ४० चमड़ा कमाने के छोटे कारखाने स्थापित हुए और कानपूर की नार्थवैस्ट टैनरी ने अपनी उत्पत्ति को कई गुना कर दिया। युद्ध के पूर्व यह कारखाना २००० जोड़े प्रतिदिन तैयार करता था अब वह ६००० जोड़े प्रतिदिन तैयार करता है इसी प्रकार बाटानगर के कारखाने ने अपनी उत्पत्ति को दुगना कर दिया है।

**शीशे का धंधा (Glass Industry)**

भारतवर्ष में शीशे का धंधा बहुत पुराना है किन्तु आधुनिक ढंग के कारखाने पिछले २० या २५ वर्षों में ही स्थापित हुये हैं।

शीशे के धंधे के लिए अच्छा रेत और कोयला अत्यन्त आवश्यक है। भारतवर्ष में शीशा बनाने योग्य रेत की कमी नहीं है। बंगाल की राजमहल पहाड़ियों में, नैनी (इलाहाबाद) के पास लोघरा और बोरगढ़ में, विंध्या के रेतीले पत्थरों को पीस कर, सानखेदा (बड़ोदा) के रेतीली पत्थरों तथा साबरमती नदी से, बीकानेर, जयपूर में सवाई माधोपूर, तथा पंजाब में होशियार पूर ज़िलों से शीशा बनाने योग्य रेत मिलता है। नैनी के पास पाया जाने वाला रेत अधिकांश कारखानों में काम आता है। सोडा तथा ऐश (Soda Ash) बाहर से मँगाया जाता है।

भारतवर्ष में अधिकांश कारखाने सिंध गंगा के मैदान में स्थित हैं। बात यह है कि यद्यपि भारतवर्ष में मुख्य कच्चा माल (Raw material) मिलता है किन्तु कठिनाई इस बात की है कि कारखाने कहाँ खड़े किये जायें। क्योंकि सब वस्तुयें एक स्थान में नहीं मिलतीं। अतएव सिंध गंगा में देश के ५५ कारखानों में से ४५ कारखाने स्थित हैं। इन मैदानों में रेलों का एक जाल सा बिछा हुआ है जिससे सब सामान को इकट्ठा करने में सुविधा होती है। अधिकांश शीशे के कारखाने संयुक्तप्रान्त में हैं। फीरोज़ाबाद इस धंधे का सबसे बड़ा केन्द्र है। इसके अतिरिक्त बम्बई, जबलपूर, लाहौर, अम्बाला, नैनी, इलाहाबाद, बहजोई कलकत्ता में भी बड़े बड़े कारखाने हैं।

यद्यपि देश में आधुनिक ढंग के कारखाने स्थापित हो गये हैं फिर भी विदेशों से मुख्यतः योरोप और जापान से भारत में सवा करोड़ रुपये के लगभग का सामान आता है। यहाँ के कारखाने अधिकतर चिमनी, बोतल, ग्लास, छोटे छोटे जार, दवातें, तशतरियाँ और प्यालियाँ बनाते हैं। अभी तक शीट ग्लास (Sheet glass) और प्लेट ग्लास बहुत कम तैयार होता है।

बड़े बड़े कारखानों के अतिरिक्त भारतवर्ष में पुराने ढंग से भी शीशे का सामान तैयार किया जाता है। अधिकतर यह घटिया चीज़ें होती हैं। नदियों के रेत तथा रेह से यह तैयार किया जाता है। इस कारण अच्छा और साफ नहीं होता। संयुक्तप्रान्त में फीरोज़ाबाद तथा दक्षिण में बेलगाँव इसके मुख्य केन्द्र हैं। फीरोज़ाबाद में चूड़ियाँ बहुत बनती हैं।

सीमेंट का धंधा भी कुछ ही वर्षों में यहाँ उन्नति कर गया है। १९१४-१८ के प्रथम योरोपीय महायुद्ध के समय भारतवर्ष में बहुत कम सीमेंट बनाया जाता था। अधिकांश सीमेंट विदेशों से आता था। किन्तु अब बहुत थोड़ा सीमेंट विदेशों से आता है। सम्भावना इसी बात की है कि शीघ्र ही भारतवर्ष सीमेंट की दृष्टि से भी स्वावलम्बी हो जावेगा। ८०

सीमेंट (Cement Industry)

प्रतिशत से अधिक सीमेंट तो इस समय भी भारतीय कारखाने ही तैयार करते हैं।

सीमेंट के लिए लाइम-स्टोन ( Lime Stone ) चिकनी मिट्टी (Clay) तथा कोयले की आवश्यकता होती है। थोड़ा जिपसम ( Gypsum ) भी आवश्यक है। भारतवर्ष में लाइमस्टोन बहुत अच्छा और ढेरों मिलता है। मिट्टी भी मिलती है। देश में जिपसम निकाला जाता है किन्तु बहुत दूर से लाना पड़ता है। कोयले की भी यही दशा है। अधिकांश सीमेंट के कारखाने उन स्थानों पर स्थापित किये गये हैं जहाँ कि अच्छा लाइमस्टोन मिलता है। किन्तु जहाँ भारतीय सीमेंट के कारखानों को लाइम-स्टोन और चिकनी मिट्टी मिलने की सुविधा है वहाँ सबसे बड़ी कमी यह है कि कोयले की खानें बहुत दूर है। इस कारण कोयले के लिए बहुत व्यय करना पड़ता है।

लाइमस्टोन और चिकनी मिट्टी के मिक्सचर को तेज़ आँच देकर सीमेंट तैयार किया जाता है। मिक्सचर में तीन चौथियाई कैलसियम कारबोनेट ( Calcium Carbonate ) तथा एक चौथियाई चिकनी मिट्टी रहती है। मिक्सचर में थोड़ा सा जिपसम भी रहता है। कहीं कहीं लाइमस्टोन ऐसा पाया जाता है कि जिसमें सभी आवश्यक चीज़ें ठीक मात्रा में मिलती हैं और अन्य वस्तुयें मिलानी नहीं पड़तीं।

मद्रास, सिंध और काठियावाड़ के सीमेंट के कारखानों को छोड़ कर और सभी कारखाने देश के भीतरी भागों में स्थित हैं। इस कारण वे सीमेंट को अपने क्षेत्र में आसानी से बेंच सकते हैं। हाँ मद्रास, सिंध और काठियावाड़ के सीमेंट के कारखानों को जो कि बंदरगाहों में हैं विदेशी सीमेंट की प्रतिद्वन्द्विता का सामना करना पड़ता है। भारत-सरकार ने बाहर से आने वाले सीमेंट पर ९% की ड्यूटी लगा दी है। सीमेंट के कारखाने ग्वालियर, कटनी, बूंदी, बिहार, बंगाल, काठियावाड़, सिंध तथा मद्रास में हैं। अब तो सीमेंट के कारखानों का एक संघ बन गया है। इस कारण धंधा और भी संगठित रूप से उन्नति कर रहा है। भारतवर्ष के कारखानों में लगभग १२ लाख टन सीमेंट तैयार होता है। सन् १९३७ में भारतवर्ष के कारखानों में ११·४ लाख टन सीमेंट तैयार हुआ। जब कि संसार भर के सब देशों ने ८० लाख टन से कुछ कम सीमेंट तैयार किया। १९३८ में संयुक्त राज्य अमेरिका ने १८३ लाख टन, जर्मनी ने १५६ लाख टन, ब्रिटेन ने ७९ लाख टन और भारतवर्ष ने १२ लाख टन सीमेंट उत्पन्न किया। १९३८ में संसार के सब देशों ने ८२५ लाख टन सीमेंट तैयार किया था।

भारतवर्ष में कागज़ बनाने के लिए यथेष्ट कच्चा माल है। अधिकतर कागज़ सबाई घास, और भाभर घास से तैयार होता है। यह घास इङ्गलैंड की स्पार्टो घास के समान ही है। किन्तु इन घासों में खराबी यह है कि वे दूसरी घासों से मिली रहती हैं। इस कारण उसे शुद्ध रूप में प्राप्त कर सकना कठिन है। साथ ही यह घास यथेष्ट नहीं है। इन घासों के अतिरिक्त बेब घास का भी उपयोग कागज़ की लुन्दी बनाने में होता है। इसके विपरीत बाँस तथा अन्य कच्चा माल अनन्त राशि में मिलता है। अन्य देशों में कागज़ लकड़ी की लुन्दी से तैयार किये जाते हैं किन्तु भारतवर्ष में कागज़ बनाने योग्य वन इतने ऊँचे पर हैं कि उसका उपयोग नहीं किया जा सकता। बाँस भारतवर्ष में बहुत अधिक मात्रा में मिलता है। साथ ही बाँस का वन बहुत जल्दी ही फिर उग आता है। जहाँ लकड़ी के वनों को फिर से उगने में पचासों वर्ष लगते हैं वहाँ बाँस का वन दो वर्ष में ही तैयार हो जाता है। अतएव जहाँ तक बाँस का सम्बंध है भारतवर्ष के वनों में बाँस अनन्त राशि में भरा पड़ा है। किन्तु बाँस से बना हुआ कागज़ घास के बने हुये कागज़ की अपेक्षा कम टिकाऊ होता है। बाँस की लुन्दी में बिना लकड़ी की लुन्दी मिलाये कागज बनाया जा सकता है। किन्तु घास की लुन्दी में थोड़ी लकड़ी की लुन्दी मिलानी पड़ती है। बाँस का बना कागज चिकना और सुंदर होता है। यद्यपि बाँस से बना कागज बढ़िया नहीं होता किन्तु सस्ता होता है। भारत में सस्ते कागज की अधिक माँग है इस कारण भविष्य में बाँस से ही अधिकाधिक कागज तैयार किया जावेगा। बाँस बम्बई, मदरास; आसाम और पूर्वीय बंगाल में बहुत उत्पन्न होता है।

**कागज़ का धंधा (Paper Industry)**

भारतवर्ष की अधिकांश कागज की मिलें कलकत्ते के समीप हैं। इसका कारण यह है कि कलकत्ते में कागज की बहुत माँग है, कोयला समीप ही मिलता है और गंगा के पानी का उपयोग हो सकता है। हाँ कच्चा माल अवश्य यहाँ से दूर है। पिछले कुछ वर्षों में कागज की मिलें उन प्रदेशों में भी स्थापित की गई हैं जहाँ कि घास या बाँस मिलता है। परन्तु उन क्षेत्रों से कागज का बाजार तथा कोयला दूर पड़ता है। संयुक्त प्रान्त में सहारनपुर और लखनऊ, पंजाब में जगाधरी, बिहार में डालमियानगर, बम्बई, आसाम और दक्षिण में फुटकर बिखरे हुये कारखाने स्थापित किये गये हैं। किन्तु कागज के धंधे का प्रधान केन्द्र कलकत्ता का समीपवर्ती प्रदेश है। जहाँ टीटागढ़, इन्डिया पेपर पल्प और बंगाल पेपर मिल्स के कारखाने हैं।

भारतवर्ष में सधारण छापे के कागज को बनाने के लिये घास की लुन्दी

में लकड़ी की लुग्दी मिलाई जाती है। बढ़िया कागज़ बनाने के लिये कारखाने विदेशों से लकड़ी की लुग्दी मँगाते हैं और उससे कागज़ तैयार करते हैं। भारतवर्ष में पट्टा तो बहुत कम उत्पन्न होता है। इस समय देश में १४ पेपर मिल कागज़ तैयार कर रही हैं परंतु फिर भी भारतवर्ष में जितना कागज़ तैयार होता है उसका दुगने से अधिक कागज़ विदेशों से मँगाना पड़ता है। अधिकांश विदेशों से आने वाला कागज़ समाचारपत्रों तथा पुस्तकों की छपाई के काम आता है। भारतवर्ष में साधरणतया एक करोड़ का कागज़ विदेशों से आता है। १९३९ के योरोपीय महायुद्ध के कारण बाहर से कागज़ का आना प्रायः बंद हो गया। इस कारण देश की मिलों को अपनी उत्पत्ति को बढ़ाने का अपूर्व अवसर मिला।

सन् १९३८ में भारतवर्ष के कारखानों ने ६० हज़ार टन कागज़ तैयार किया। १९३९ के योरोपीय महायुद्ध के प्रारम्भ हो जाने से कागज का विदेशों से आयात कम हो गया है और भारतीय कारखानों ने अपनी उत्पत्ति को बढ़ा दिया है। १९३७ में संसार भर में दो करोड़ टन के लगभग कागज़ और ९० लाख टन बोर्ड तैयार हुआ था। अब मध्य प्रान्त में एक नई कागज की मिल बन रही है। इसमें अखबारी कागज ( newsprint ) बनेगा। अभी तक भारतवर्ष में ( newsprint ) नहीं बनता है।

**कुटीर उद्योग-धंधे ( Cottage Industry )**

भारतवर्ष में बहुत प्राचीन काल से कुटीर उद्योग-धंधे महत्वपूर्ण रहे हैं और आज भी कुटीर उद्योग-धन्धे नष्ट नहीं हो गये हैं। गाँवो में कुटीर उद्योग-धन्धे आज भी जीवित दशा में हैं। भारतवर्ष में बड़े बड़े कारखाने केवल बड़े बड़े औद्यौगिक केन्द्रों और नगरों में ही दृष्टिगोचर होते हैं गाँवों में आज भी कुटीर उद्योग-धन्धे प्रचलित हैं। कुटीर उद्योग-धंधे किसी-स्थान विशेष पर केन्द्रित नहीं हैं वे देश भर में बिखरे हुये हैं। कुछ जातियाँ विशेष उन धंधों को करती हैं। बेटा बाप से काम सीख लेता है, वही पुराने ढंग से काम होता है, औज़ार बहुत साधारण होते हैं और अधिकतर गाँवों में ही तैयार हो जाते हैं। कच्चा माल भी गाँवों में ही उत्पन्न होता है और तैयार माल की भी खपत गाँवों में ही होती है। कुटीर उद्योग-धंधे के साथ साथ कारीगर खेती भी करते हैं। जब खेती से अवकाश मिलता है तो धंधे के द्वारा कुछ कमा लेते हैं। इन धंधों में कोई सुधार नहीं हुआ है। वही पुराने ढंग की डिज़ाइन यह लोग तैयार करते हैं और वही पुराने औज़ारों को काम में लाते हैं।

वैसे तो देश भर में कुटीर उद्योग-धंधे फैले हुए हैं परन्तु कोई कोई स्थान वहाँ के कारीगरों की कुशलता के कारण विशेष प्रसिद्ध हो गया है। ऐसे स्थानों में कोई धन्धा विशेष केन्द्रित हो जाता है। उदाहरणों के लिए बनारस का रेशम का धन्धा, पीतल के बर्तन इत्यादि।

कुटीर उद्योग-धंधों में हाथ कर्घे से कपड़ा तैयार करने का धंधा सबसे अधिक महत्वपूर्ण है। यह अनुभव किया जाता है कि देश में लगभग पचास लाख बुनकर इस धन्धे में लगे हुये हैं। हाथ कर्घों से देश की कुल कपड़े की माँग का २१% कपड़ा उत्पन्न होता है और देश में जितना कपड़ा तैयार होता है उसका लगभग ४० प्रतिशत कपड़ा हाथ कर्घों से तैयार होता है। देश में लगभग २५ लाख कर्घे चलते हैं। वैसे तो देश के प्रत्येक भाग में हाथ कर्घे से कपड़ा तैयार होता है किन्तु जिन प्रदेशों में रेलवे लाइन तथा गमनागमन की सुविधा कम है वहाँ यह धंधा अधिक महत्वपूर्ण है। आसाम, बंगाल, मदरास तथा राजपूताने में यह धन्धा विशेष महत्वपूर्ण है। आसाम में लगभग ४५०,००० कर्घे हैं। हाथ कर्घे के बुनकर अब मिलों का सूत काम में लाते हैं। कुछ वर्षों पूर्व तक हाथ कर्घों के बुनकर अधिकतर विदेशी सूत को काम में लाते थे किन्तु कुछ वर्ष हुये कि भारत सरकार ने विदेशों से आने वाले सूत पर ड्यूटी लगा दी जिससे कि हाथ कर्घे के बुनकर अब देशी मिलों का सूत ही काम में लाते हैं। भारत सरकार ने प्रान्तीय सरकारों के द्वारा हाथ कर्घे के धंधे को सहायता दी थी। आज प्रत्येक प्रान्त में प्रान्तीय सरकारें इस धंधे को सहायता और प्रोत्साहन दे रही हैं।

हाथ कर्घे के धन्धे को देशी मिलों की प्रतिस्पर्द्धा का सामना करना पड़ता है। हाथ कर्घे के बुनकरों के सामने कुछ कठिनाइयाँ हैं। वे आधुनिक डिजाइनें तैयार नहीं कर सकते, बाज़ार में कौन सी डिज़ाइन अधिक पसंद की जाती है यह मालूम करने का उनके पास कोई साधन नहीं होता और न वे अपने माल को अच्छी तरह से बाज़ार में बेंच ही सकते हैं।

प्रत्येक प्रान्त में प्रान्तीय सरकार ने हैंड-लूम यमपोरियम स्थापित किये हैं अथवा सहकारी यूनियन को सहायता दी है। जो हाथ कर्घे के द्वारा तैयार कपड़े बेंचती है। हाथ कर्घे का धंधा देश का एक महत्व पूर्ण धंधा है। यदि सहकारी बुनकर समितियों के द्वारा इस धंधे का संगठन किया जाय और एक प्रान्तीय सहकारी बुनकर यूनियन सम्बंधित समितियों के कपड़े को बेंचने का प्रबंध करे, बुनकर समितियों को सूत देने का प्रबंध करे, नये डिज़ाइनों का आविष्कार करवा कर समिति के सदस्यों को बतलाये, लोगों की रुचि का

अध्ययन करे तथा कर्घे इत्यादि की उन्नति का प्रयत्न करे तो यह धंधा विशेष उन्नति कर सकता है।

हाथ कर्घे के धंधे के अतिरिक्त पंजाब, काश्मीर तथा संयुक्तप्रान्त में गलीचे और कम्बल का धंधा महत्वपूर्ण है। काश्मीर के गलीचे विदेशों को भेजे जाते हैं। किन्तु अब धंधे की दशा अच्छी नहीं है क्योंकि इस धंधे को मिलों द्वारा बने हुए गलीचों का मुकाबला करना पड़ता है। हाथ से बने हुये गलीचे अधिक मूल्य के होते हैं इस कारण उनकी माँग कम हो रही है। कम्बल का धन्धा संयुक्तप्रान्त में मिरजापुर, राजपूताना, तथा पंजाब में बहुत प्रचलित है।

इन धन्धों के अतिरिक्त पीतल के बर्तन, चमड़े की चीजें, लकड़ी, तेल पेरना, कुम्हारी, लुहारी, रस्सी बनाना इत्यादि मुख्य कुटीर धंधे हैं। भारतवर्ष में कुटीर धन्धों का विशेष महत्व है। ग्राम उद्योग संघ इस ओर विशेष प्रयत्न कर रहा है। इसके अतिरिक्त प्रान्तीय सरकारें भी कुटीर धन्धों को प्रोत्साहन दे रही हैं।

## भारत में कुछ नवीन धंधे

भारत में युद्ध काल में कुछ नवीन धधों का प्रारम्भ हुआ है। जिनमें नीचे लिखे मुख्य हैं:—

**समुद्री जहाज बनाने का धंधा**

भारत का समुद्रीय और तटीय व्यापार बहुत अधिक है। भारत का समुद्रीय व्यापार २½ करोड़ टन और यात्रियों की संख्या २ लाख पचास हज़ार के लगभग है। तटीय व्यापार ७० लाख टन है और यात्रियों की संख्या २० लाख है। इसका मूल्य ४ अरब रुपये के लगभग है। अतएव इस बड़े व्यापार के लिए देश की नाविक शक्ति को बढ़ाना आवश्यक है। अभीतक विदेशी समुद्री जहाज़ ही भारत के व्यापार को करते हैं। अभी तक भारतीय जहाज़ केवल २ प्रतिशत समुद्रीय व्यापार और २१ प्रतिशत तटीय व्यापार को करते हैं और देश में केवल ६३ जहाज़ हैं।

अभी तक कलकत्ता और विजगापट्टम में केवल नावें बनाई जाती थीं और जहाज़ों की मरम्मत होती थी किन्तु अभी हाल में सिंधिया स्टीम नैवीगेशन कंपनी ने विजगापट्टम में जहाज़ बनाने का धंधा आरम्भ किया है और पहला जहाज़ बन कर तैयार हो गया है। विजगापट्टम बंदरगाह में पानी गहरा है इस कारण वहाँ बड़े जहाज़ बनाये जा सकते हैं। तातानगर ५५० मील है और बी० यन आर से विजगापट्टम जुड़ा है अस्तु स्टील मिलने की सुविधा है छोटा नागपूर से आवश्यक लकड़ी मिल सकती है और गोंडवाना

कोयले की खानें समीप ही हैं। अतएव विजगापट्टम बंदरगाह को वे सभी सुविधायें उपलब्ध हैं जो कि जहाज बनाने के लिए आवश्यक हैं।

**हवाई जहाज़ का धंधा**

लड़ाई के दिनों में बंगलौर में हवाई जहाज़ बनाने तथा उनकी मरम्मत करने का कारखाना स्थापित किया गया है। बंगलौर में हवाई जहाज़ बनाने के लिए सभी सुविधायें हैं। भद्रावती का लोहे का कारखाना समीप ही है, दक्षिण मैसूर में हाइड्रोइलैक्ट्रिक की उन्नति होने के कारण जलविद्युत् का खूब विस्तार हुआ है, बंगलौर का जलवायु भी उपयुक्त है, समुद्र से हटकर बंगलौर अन्दर की ओर है तथा वहाँ वैज्ञानिक इंस्टिट्यूट भी है।

**मोटरकार का धंधा**

युद्ध के समय भारत में दो प्रसिद्ध व्यवसायियों (श्री वालचंद हीराचंद और श्री बिरला) ने दो बड़ी कंपनियाँ मोटर कार तैयार करने के लिए स्थापित की हैं। बिरला द्वारा स्थापित हिन्दुस्तान मोटर कंपनी ने मोटरकार बनाना आरम्भ कर दिया है। भविष्य में यह धंधा उन्नति करेगा इसमें संदेह नहीं।

युद्ध के समय भारत की औद्योगिक दीनता का देशभर को अनुभव हुआ और बम्बई के प्रसिद्ध व्यवसायियों ने एक आर्थिक योजना तैयार की। यही नहीं भारत सरकार ने भी देश में उद्योग धंधों की उन्नति के लिए योजनायें तैयार की हैं। देश में राष्ट्रीय सरकार के स्थापित हो जाने से अब यह आशा होती है कि शीघ्र ही देश के उद्योग धंधे उन्नति करेंगे।

## अभ्यास के प्रश्न

१—भारत के वस्त्र व्यवसाय और जापान के वस्त्र व्यवसाय की तुलना कीजिये

२—भारत की औद्योगिक उन्नति के लिए क्या देश में आवश्यक साधन उपलब्ध हैं? विस्तारपूर्वक लिखिए।

३—तातानगर के स्टील के धंधे को क्या सुविधायें प्राप्त हैं। भारत में लोहे और स्टील के धंधे के सम्बंध में जो जानते हों उसका वर्णन कीजिए।

४—नीचे लिखे धंधों के लिए देश में कौनसी भौगोलिक सुविधायें हैं? कागज, दियासलाई, सीमेंट, और शीशा।

५—भारत में गृह उद्योग-धंधों की पिछड़ी हुई दशा का क्या कारण है उनकी उन्नति के लिए क्या प्रयत्न किये जा सकते हैं।

# बाईसवां परिच्छेद

# गमनागमन के साधन

## ( Means of Transportation )

आधुनिक उद्योग-धन्धे और व्यापार गमनागमन के साधनों पर अवलम्बित हैं। जिन धन्धों में कच्चा माल भारी है अथवा कोयले की अत्यन्त आवश्यकता होती है वे तो रेलवे लाइनों की सुविधा होते हुये भी कोयले की खानों से अथवा कच्चे माल से दूर स्थापित नहीं किये जा सकते। जिस प्रकार शक्ति आधुनिक उद्योग-धन्धों के लिये अत्यन्त आवश्यक है उसी प्रकार धन्धों के लिए तथा व्यापार के लिये माल ढोने की सुविधाओं का होना अत्यन्त आवश्यक है। जिस देश में माल ढोने तथा गमनागमन के साधनों की कमी है वह कभी औद्योगिक तथा व्यापारिक उन्नति नहीं कर सकता।

भारतवर्ष एक विशाल देश है किन्तु यहाँ माल ढोने तथा गमनागमन के साधनों की सुविधायें बहुत कम हैं। अन्य देशों की तुलना में यहाँ सड़कों रेलों और नदी-नहरों के द्वारा माल ढोने की सुविधा कम है।

**सड़कें**

सड़कें भारतवर्ष में अत्यन्त प्राचीन काल से बनाई जाती रही हैं। यह गमनागमन का पुराना साधन है। मोहनजोदरो की खुदाई से यह सिद्ध हो गया है कि ईसा से कई हज़ार वर्ष पहले भी भारतीय पक्की सड़कें बनाना जानते थे। सड़कें दो प्रकार की होती हैं कच्ची ( unmetalled ) और पक्की ( metalled )। कच्ची सड़क वर्षा के दिनों में व्यर्थ हो जाती हैं। गाड़ियाँ उन पर नहीं चल सकतीं। कच्ची सड़कें बनाने में कुछ व्यय नहीं होता। परन्तु व्यापार की दृष्टि से उनका विशेष महत्व नहीं है। पक्की सड़कें अवश्य भारतवर्ष में व्यापार तथा गमनागमन का मुख्य एवं महत्वपूर्ण साधन है। यद्यपि पक्की सड़कों पर भी पुल न होने से तथा वर्षा के दिनों में नदियों में बाढ़ आ जाने से उनका उतना महत्व नहीं है जितना कि रेलों का, किन्तु भारत जैसे विशाल देश में जहाँ रेल अपेक्षाकृत कम हैं सड़कें महत्वपूर्ण मार्ग हैं। यदि भारतवर्ष में पक्की सड़कों पर सब स्थानों पर पुल बना दिये जायें तो

उनकी उपयोगिता बहुत बढ़ जाये। इस समय बहुत सी सड़कों पर पुल नहीं हैं इसका फल यह होता है कि वर्षा के दिनों में उन सड़कों का अधिक उपयोग नहीं हो सकता। नवम्बर से जून तक जो अस्थायी पुल नदियों पर बना दिये जाते हैं उन पर प्रत्येक गाड़ी तथा जाने वाले व्यक्ति को उतराई देनी होती है। इससे असुविधा तो होती ही है खर्च भी होता है।



भारतवर्ष में लगभग ३ लाख मील सड़कें हैं। इनमें लगभग एक चौथाई पक्की और शेष तीन चौथाई कच्ची सड़कें हैं। पक्की सड़कों में आधी से अधिक प्रायद्वीप में हैं जहाँ कि पथरीली भूमि पर पक्की सड़कें बनाने में सुविधा होती है। कच्ची सड़कें अधिकतर उत्तर भारत विशेष कर सिंध गङ्गा के मैदान में हैं। क्योंकि सिंध गङ्गा के मैदान में भूमि नरम मिट्टी की बनी है और सड़क बनाने के लिए कंकड़ और पत्थर बहुत दूर से लाना

पड़ता है जो वहाँ नहीं मिलता। देश की तीन चौथाई सड़कें सिंध गङ्गा के मैदान में ही हैं। यही नहीं उत्तर भारत में नदियों में बाढ़ आने की संभावना रहती है। बाढ़ों से पक्की सड़कों को भी बहुत हानि पहुँचती है कच्ची सड़कों के बनाने में अधिक व्यय नहीं होता और वर्षा के उपरान्त उसको फिर बना दिया जाता है। इस कारण भी उत्तर भारत में कच्ची सड़कें अधिक है।

भारतवर्ष जैसे विशाल देश की आवश्यकता को देखते हुये तथा अन्य देशों की तुलना में यहाँ सड़के बहुत कम हैं।

### प्रतिवर्ग मील क्षेत्रफल पीछे भिन्न भिन्न देशों में सड़कों का माइलेज

जापान—३·००

ब्रिटेन—२·००

फ्रांस—१·८६

जरमनी—१·१६

संयुक्तराज्य अमेरिका—१·००

ब्रिटिश भारत—·१८

### प्रति १ लाख मनुष्यों पीछे सड़कों का माइलेज

आस्ट्रेलिया—८२१३

कनाडा—५८१४

संयुक्तराज्य अमेरिका—२८५३

फ्रांस—१३६२

जापान—६८४

जरमनी—५६५

रूस—५४७

ब्रिटेन—२७७

ब्रिटिश भारत—१४७

१६१४—१८ के प्रथम योरोपीय महायुद्ध के उपरान्त भारतवर्ष में भी मोटर ट्रैफिक बहुत बढ़ी जिसके कारण भारतवर्ष में सड़कों को बनाने की ओर सरकार का विशेष रूप से ध्यान गया। १६३६ के उपरान्त प्रत्येक प्रान्त में प्रान्तीय सरकारों ने अधिक सड़कें बनवाने के लिए योजनायें बनाईं और इसके लिए बहुत बड़ी रकमें अलहदा रख दी गईं। कारण यह था कि नये शासन विधान में गाँव वालों के हाथ में मताधिकार पहुँच गया। गाँव वालों

के लिए लगान कानून में सुधार और सड़कों को बनवाना, यही दो काम हैं जो कि उन्हें अधिक आकर्षित कर सकते हैं।

भारतवर्ष में कुछ ट्रंक सड़कें हैं जो देश के भिन्न भिन्न भागों को जोड़ती हैं। इन ट्रंक से अन्न सडकें सम्बंधित हैं। वस्तुतः इन ट्रंक सड़कों से देश की अन्य सड़कें मिलती हैं। इस कारण इनका व्यापारिक महत्व अधिक है। इनमें ग्रांड ट्रंक सडक सबसे बड़ी और महत्वपूर्ण है। यह सड़क पेशावर से कलकत्ते तक जाती है। इसके अतिरिक्त कलकत्ता से मदरास जाने वाली, मदरास से बम्बई जाने वाली, और बम्बई से देहली जाने वाली ट्रंक सड़कें भी महत्वपूर्ण हैं। यद्यपि ये सड़कें अच्छी अवस्था में रहती हैं और इन पर मोटर ट्रैफिक बहुत बढ़ गया है फिर भी इनमें सुधार की बहुत आवश्यकता है।

यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि दक्षिण में सड़कें अच्छी हैं। परन्तु राजपूताना, सिंध, उड़ीसा और पंजाब में सड़कें बहुत कम हैं। बंगाल में भी अधिकांश कच्ची सडकें हैं। पश्चिमी प्रान्तों में पानी की कमी तथा बिखरी हुई जनसंख्या के कारण तथा पूर्व में वर्षा तथा नदियों की अधिकता के कारण सड़कें नहीं बन सकतीं। पहाड़ी भागों में विशेष कर दक्षिण राजपूताना, मालवा, तथा हिमालय में पहाड़ी प्रदेश होने के कारण सड़कें बनाने में कठिनाई होती है।

१९२० के उपरान्त भारतवर्ष में मोटर ट्रैफिक इतनी अधिक बढ़ गई है कि रेलों से भीषण प्रतिस्पर्द्धा होने लगी है। बात यह है कि मोटर बस थोड़े से फासले में चलती हैं इस कारण मुसाफिरों को अधिक सुविधा प्रदान कर सकती हैं। उदाहरण के लिए यदि इलाहाबाद ज़िले का कोई किसान अपने मुकदमें के लिए गाँव से प्रयाग आना चाहता है तो उसे मोटर कचहरी के समय पर पहुँचा सकता है और रात होते वह मोटर द्वारा घर तक पहुँचा सकता है। परन्तु रेलों के आने जाने के समय एक बहुत बड़े क्षेत्र की सुविधाओं को ध्यान में रख कर निश्चित किया जाता है। इसी प्रकार माल ले जाने में भी मोटर अधिकतर कीमती माल को ही ले जाते हैं और व्यापारी के गोदाम में सामान उतार देते हैं। यही नहीं व्यापारी भी अपने माल के साथ चला आता है। रेलवे लाइनें यह सब सुविधायें प्रदान नहीं कर सकतीं। यहीं नहीं सड़कें राज्य बनवाता है और मोटर उसका उपयोग करते हैं। यही कारण है कि सरकार ने पिछले दिनों पैट्रोल कर बढ़ा कर मोटरों से सड़कों के बनाने और उनकी मरम्मत करने में जो व्यय होता है उसका अधिकांश भाग वसूल करना शुरू कर दिया है। आवश्यकता इस बात

की है कि रेलों और सड़कों की प्रतिस्पर्द्धा को कम किया जाय। बात यह है कि मोटरों द्वारा ७० या ८० मील से अधिक माल किफायत से नहीं भेजा जा सकता। अधिक दूरी तक माल ले जाने के लिए रेलों की आवश्यकता फिर भी रहेगी। साथ ही मोटर से भी लाभ है। इस कारण दोनों प्रकार के साधनों की प्रतिस्पर्द्धा को कम करके उनमें सामंजस्य स्थापित करना चाहिए।

भारतवर्ष में इस बात की आवश्यकता है कि गाँवों में अधिकाधिक सड़कें बनाई जावें। इस समय गाँवों में मार्गों की बहुत असुविधा है। खेती की पैदावार का मंडियों तक लाने में बहुत असुविधा होती है। यदि गाँवों में सड़कें बन जावें तो मोटर द्वारा उनको मंडियों और रेलवे लाइनों से जोड़ा जा सकता है। इससे जहाँ गाँवों की उन्नति होगी वहाँ रेलों को अधिक माल ढोने को मिलेगा। यदि गाँवों में मार्गों की सुविधा हो जाये तो वहाँ धन्धे भी पनप सकते हैं। बिना ग्रामीण मार्गों की उन्नति किये गाँवों की उन्नति नहीं हो सकती।

ब्रिटिश भारत बर्मा तथा देशी राज्यों में कार, लारी तथा मोटर साइकिल सब मिला कर लगभग दो लाख से कुछ कम हैं। इनमें १४% बम्बई में, १३·५% बंगाल में, ११% मदरास में, १०.२५% बर्मा में, ८.५% संयुक्त प्रान्त में, ६% पंजाब में, ३·४% बिहार में, ०·६% उड़ीसा में, ३.४% मध्यप्रान्त में, २·४% आसाम में, १·८% सिंध में, २% सीमा प्रान्त में, १·% देहली में हैं। इसके अतिरिक्त लगभग १५% देशी राज्यों में हैं।

पक्की सड़कों की दृष्टि से बंगाल और मदरास प्रान्त का स्थान प्रथम है। इनके उपरान्त क्रमशः बम्बई, संयुक्त प्रान्त, पंजाब और बिहार का नम्बर है। कच्ची और पक्की सड़कें मिलाकर सबसे अधिक सड़कें बंगाल में हैं।

**जलमार्ग (Water Transport)**

यद्यपि भारतवर्ष में बहुत सी नदियाँ हैं फिर भी आन्तरिक गमनागमन के लिये उनका उपयोग नहीं होता। अन्य देशों में नदियों के द्वारा बहुत माल एक स्थान से दूसरे स्थान पर भेजा जाता है। परन्तु भारतवर्ष में नदियों का व्यापार की दृष्टि से अधिक महत्व नहीं है।

भारतवर्ष में जल मार्गों की उन्नति न होने के दो कारण हैं। (१) यहाँ जल मार्गों की उन्नति में कुछ भौगोलिक कठिनाइयाँ हैं (२) भारत सरकार ने रेलवे कंपनियों के स्वार्थ की ओर अधिक ध्यान दिया और देश के जल मार्गों को उन्नत नहीं किया। ब्रिटिश पूंजी-पतियों का रुपया रेलों में लगा था वे नहीं चाहते थे कि जल मार्गों की उन्नति हो।

भारतवर्ष में वर्षा के दिनों में नदियों में बाढ़ आती है, उस समय नदी

की धारा बहुत तेज़ होती है। इस कारण उसमें नाव खेना कठिन होता है। गरमी के दिनों में अधिकांश नदियाँ सूख जाती हैं केवल बड़ी नदियों में ही पानी रहता है अस्तु उन दिनों नदियों का उपयोग नहीं किया जा सकता। गरमियों में बड़ी नदियों में भी पानी बहुत कम हो जाता है। अधिकतर नदियों के किनारे पर बहुत दूर तक रेती होती है इस कारण नदी के किनारे तक लदी हुई गाड़ियों का आना कठिन होता है। यही नहीं नदियाँ जल्दी जल्दी धार बदलती हैं इस कारण भी उनका अधिक उपयोग नहीं किया जा सकता।

फिर भी यदि थोड़ी पूँजी लगाई जाती और नदियों के जलमार्ग को उन्नत करने का प्रयत्न किया जाता तो बहुत कम व्यय से देश में जलमार्गों का एक जाल बिछ जाता। गङ्गा और यमुना में बहुत दूर तक नावें आ जा सकती हैं। ब्रह्म पुत्र नद में डिब्रूगढ़ तक स्टीमर आते जाते हैं। पूर्वी बंगाल तथा आसाम में जलमार्गों का बहुत उपयोग होता है क्योंकि इस प्रदेश में बहुत सी छोटी छोटी सहायक तथा नदियों की शाखें बड़ी नदियों को जोड़ती हैं। इस प्रकार यहाँ जलमार्गों का एक जाल सा बिछ गया है। इस प्रदेश में वर्षा के दिनों में नदियों में बहुत बाढ़ आती है इस कारण रेलवे लाइनें कम हैं और सड़कें भी नहीं हैं। अतएव माल अधिकतर नदियों के द्वारा ही नावों से भेजा जाता है। जूट और चावल अधिकतर नदियों से ही ले जाया जाता है। यद्यपि दक्षिण की नदियाँ इतनी सुविधा-जनक नहीं है परन्तु यदि रेलवे लाइनों की दस प्रतिशत पूंजी भी इन नदियों को खेने योग्य बनाने में लगाई जाये तो गोदावरी कृष्णा, भीमा और नीरा व्यापारिक जलमार्ग बन सकती हैं। ( के० टी० शाह )

सर० ए० काटन जो कि जलमार्गों के विशेषज्ञ थे, उन्होंने एक पार्लियामेंट की कमेटी के सामने कहा था 'मेरा कहना है कि भारतवर्ष के लिए जलमार्ग अधिक उपयोगी सिद्ध होंगे। रेलवे लाइनों पर जितना व्यय हुआ है उससे आठवें हिस्से में नहरें बनाई जा सकती हैं जो कि माल को एक स्थान से दूसरे स्थान पर बहुत कम खर्चे में ले जा सकती हैं। इन नहरों से सिंचाई भी होगी और वे व्यापारिक जलमार्ग का भी काम देंगी। राज्य को इन नहरों से घाटा नहीं होगा।'' सर ए० काटन ने पूरी योजना बनाई थी। उनका कथन था कि ३ करोड़ पौंड में वे भारतवर्ष के सब जल-मार्ग बना सकते हैं। उनकी योजना के अनुसार कलकत्ते से गङ्गा के मार्ग से और कराँची तक सिंध के मार्ग से एक मार्ग बन सकता है। दूसरा मार्ग कोकोनाडा से सूरत तक गोदावरी और ताप्ती को जोड़ देने से बन सकता

है। इसी प्रकार उन्होंने भारतवर्ष में जलमार्गों की एक पूरी योजना तैयार की थी। किन्तु ब्रिटिश पूँजीपतियों ने इसका विरोध किया क्योंकि उनकी पूँजी रेलों में लगी हुई थी। अस्तु भारत सरकार ने इस ओर ध्यान भी नहीं दिया।

बीसवीं शताब्दी में भारतवर्ष में सिंचाई के लिए नहरों को बनाने का कार्य बड़े उत्साह से किया गया। इन नहरों में देश की बहुत पूँजी फंसी हुई है परन्तु भारत सरकार ने नहरों को जलमार्ग बनाने की ओर ध्यान नहीं दिया। भारत सरकार की उदासीनता का यह परिणाम हुआ कि देश में जल-मार्गों की उन्नति न हो सकी।

भारतवर्ष में थोड़ी सी ही नहरें हैं जिनके द्वारा माल आता जाता है। पंजाब की सरहिंद नहर में हिमालय से लकड़ी लाई जाती है। गंगा तथा जमुना की नहरों में भी थोड़ी खेती की पैदावार एक स्थान से दूसरे स्थान को ले जाई जाती है। बंगाल के पश्चिमी भाग की नहरें इस दृष्टि से अधिक महत्व पूर्ण हैं। हिजली और मिदनापूर नहरें पश्चिम ज़िलों की पैदावार को ले जाती हैं। दक्षिण में बकिंगहम नहर एक महत्वपूर्ण जलमार्ग है। यह नहर कृष्णा को मदरास से जोड़ती है और तट से समान दूरी पर बहती है। बकिंगहम नहर से चावल तथा कपास मदरास को भेजा जाता है। गोदावरी और कृष्णा की नहरों में भी नावें चलती हैं। पूर्व तट की नदियों के डेल्टों में जो नहरें हैं वे सभी माल ले जाने के उपयोग में आती हैं। बिहार में सोन की नहर में भी बहुत माल आता है। अधिकतर इस नहर में कैमूर की पहाड़ी से पत्थर लाया जाता है।

जलमार्गों की दृष्टि से बंगाल, आसाम, मदरास और बिहार महत्वपूर्ण हैं। देश में कुल मिला कर केवल ३८०० मील खेई जाने वाली नहरें हैं इनमें से दो तिहाई केवल मदरास और बंगाल में हैं। बकिंगहम नहर और उड़ीसा नहर समुद्र के पानी को लेती हैं जिससे उनमें यथेष्ट पानी रहता है और बड़ी बड़ी नावें आ जा सकती हैं। देश में येही दोनों नहरें सबसे बड़ी हैं।

गंगा नदी पर बिहार और बंगाल में, तथा ब्रह्मपुत्र नदी पर आसाम और बंगाल में स्टीमर चलते हैं। जितना अधिक जल नदी की धारा में होता है उतना ही बड़ा स्टीमर चल सकता है। हुगली नदी में बड़े बड़े जहाज़ कलकत्ते तक आ जा सकते हैं। किन्तु हुगली में भी बराबर खुदाई होती रहती है, नहीं तो रेत के कारण नदी की गहराई कम हो जाय और जहाज़ों का आना जाना असम्भव हो जाय।

इन जलमार्गों के अतिरिक्त बहुत सा माल समुद्र द्वारा एक बंदरगाह से दूसरे बंदरगाह को जाता है। रेलवे कंपनियां बहुत अधिक किराया लेती हैं इस कारण बहुत सा माल करांची से पश्चिमीय बंदरगाहों को जाता है।

**रेलवे लाइन Railway**

भारतवर्ष में १९३९ के योरोपीय महायुद्ध के आरम्भ होने के समय लगभग ४२००० मील रेलवे लाइन थी। किन्तु युद्ध के समय कुछ रेलवे लाइनें उखाड़ दी गई हैं। भारत जैसे विशाल देश में अन्य देशों की तुलना में यह रेलवे माइलेज कम है। भिन्न भिन्न देशों में रेलवे माइलेज इस प्रकार है।

ब्रिटिश द्वीप समूह—२३७०० मील
कनाडा—४२२०० „
आस्ट्रेलिया—२७४०० „
न्यूज़ीलैंड—३७०० „
भारतवर्ष—४२००० „
ब्रि० अफ्रीका—१३६०० „
संयुक्तराज्य अमेरिका—२५०००० „
मैक्सिको—१३५०० „
अरजैनटाइन—२३५०० „
ब्राज़ील—१९९०० „
फ्रांस—२६८०० „
जर्मनी—३६००० „
इटली—१६००० „
पोलैंड—१२४०० „
स्वीडन—१०६०० „
शेष योरोप ७२१०० „
शेष ब्रिटिश साम्राज्य—५००० „
शेष दक्षिण अमेरिका—१५३०० „
सोवियट रूस—४८५०० „
शेष एशिया—३८५०० „
शेष अफ्रीका—१७४०० „
शेष पृथ्वी—१६०० „

भारतवर्ष में गमनागमन तथा माल ले जाने का रेलवे लाइन सबसे महत्वपूर्ण साधन है। यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि देश में कुल ४२०००

मील रेलवे लाइन है के जो कि क्षेत्रफल की दृष्टि से २५ मील प्रति एक हज़ार वर्ग मील क्षेत्रफल के अनुपात में है । जबकि बैलजियम में प्रति एक हज़ार वर्ग मील पीछे २५० मील, ब्रिटेन में २२० मील; जर्मनी में १७० मील, फ्रांस में १२५ मील, के लगभग है। इस दृष्टि से देश पिछड़ा हुआ है। जिन देशों में औद्योगिक उन्नति हो चुकी है वहाँ प्रति एक हज़ार मील रेलवे माइलेज अधिक हैं।



भारतवर्ष में सबसे अधिक रेलवे लाइनें सिंध और गंगा के मैदान में हैं। देश का लगभग आधे से कुछ ही कम रेलवे माइलेज सिंध और गंगा के मैदान में है। इसका कारण यह है कि यहाँ का धरातल चौरस है, कहीं भी पहाड़ियाँ नहीं हैं और भारतवर्ष के अत्यन्त घने आबाद प्रान्त इन्हीं मैदानों में हैं। उत्तर के मैदान बहुत उपजाऊ हैं और बड़ी बड़ी व्यापारिक

मंडियाँ तथा शहर इन मैदानों में हैं। परन्तु उत्तर के मैदानों में एक कठिनाई भी है। पूर्व में वर्षा अधिक होती है इस कारण नदियों में बाढ़ आती है और रेलवे लाइनों को हानि पहुँचती है। साथ ही उत्तर के मैदानों में नदियाँ भी बहुत हैं इस कारण पुल बनाने में बहुत व्यय होता है। उत्तर की रेलवे लाइनें दो बंदरगाहों पर समाप्त होती हैं। पूर्व में कलकत्ते पर और पश्चिम में करांची पर।

उत्तर के मैदानों में मेन लाइनों के अतिरिक्त शाखायें भी बहुत हैं। वस्तुतः इन मैदानों में रेलवे लाइनों का एक जाल सा बिछा हुआ है। देश के अन्य किसी भी भाग में इतनी अधिक रेलवे लाइनें नहीं हैं। उत्तर के मैदानों की सबसे महत्वपूर्ण रेलवे लाइन ई० आई० आर० है। यह कलकत्ते को पश्चिम बंगाल, बिहार और संयुक्तप्रान्त से जोड़ती हैं। इसकी बहुत सी शाखायें हैं। यह रेलवे लाइन ईस्टर्न बंगाल रेलवे लाइन से नेहाटी पर, B. N. W. R. से मोकमेह, पटना और भागलपूर पर, G. I. P. से कानपूर और जबलपूर पर और N. W. R. से गाज़ियाबाद पर मिलती है। सबसे अधिक माल ई. आई. और से ही आता जाता है। कानपूर पर E. I. R., B. B. & C. I. R. भी से मिलती है। ई० आई० आर० वास्तव में देश की सबसे महत्वपूर्ण रेलवे लाइन है। यह कलकत्ते के बंदरगाह को बंगाल, बिहार और उड़ीसा के खनिज क्षेत्र तथा गंगा की उपजाऊ घाटी से जोड़ती है। १६२१ में भारत सरकार ने अपने हाथ में ले लिया।

उत्तर भारत की दूसरी महत्वपूर्ण रेलवे लाइन N. W. R. है। यह देश की सबसे लम्बी रेलवे लाइन है (६६०० मील) यह करांची के बंदरगाह को सिंध और पंजाब से मिलाती है। पंजाब के गेहूँ को यही रेलवे करांची के बंदरगाह तक ले जाती है। किन्तु यह रेलवे लाइन विशेष-कर सैनिक दृष्टि से महत्वपूर्ण है।

E. B. R. पूर्वी बंगाल की मुख्य रेलवे है। यह प्रदेश जूट चावल और तम्बाकू बहुत उत्पन्न करता है। यहाँ का पैदावार E. B. R. तथा नदियों के द्वारा कलकत्ते को पहुँचती है। E. B. R. कटिहार पर B. N. W. R. से मिलती है और तिलहन तथा अनाज को कलकत्ते लाती है।

बंगाल नार्थ वेस्टर्न रेलवे (B.N.W.R.) बंगाल के पश्चिमी भाग तथा उत्तरी बिहार में फैली हुई है। R. K. R. को B. N W. R. का संयुक्तप्रान्त में विस्तार ही समझना चाहिए, जो रुहेलखंड और कुमायूं प्रदेश में फैली हुई है। B. N. W. R. पर पैसेंजर ट्रैफिक के अतिरिक्त चावल, अनाज, शक्कर, तिलहन और खाल की ट्रैफिक बहुत है। इसके

अतिरिक्त R. K. R पर शक्कर, हिमालय की लकड़ी तथा अनाज की ट्रैफिक बहुत है।

B. N. R. कलकत्ते को नागपूर तथा मद्रास से जोड़ती है। नागपूर पर यह G. I. P. से मिली हुई है। इस प्रकार इसके द्वारा कलकत्ता और बम्बई के बंदरगाह एक दूसरे से सम्बंधित हैं। वाल्टेर पर यह M. & M. S. R. से मिलती है। B. N. R. झरिया की खानों को तथा टाटा कंपनी की लोहे की खानों को जोड़ती है। यह रेलवे पहाड़ी और ऊबड़-खाबड़ प्रदेश में से होकर जाती है जहाँ आबादी घनी नहीं है।

प्रायद्वीप में रेलवे लाइनें कम हैं। इस भाग में धरातल पथरीला और ऊबड़-खाबड़ है। कहीं कहीं पहाड़ियाँ मार्ग में आ गई हैं जिन्हें सुरंगें बना कर पार किया गया है। साथ ही इस भाग में आबादी उतनी घनी नहीं है जितनी कि गंगा की घाटी में है। यहाँ उतनी पैदावार भी नहीं है। धरातल इतना अधिक ऊँचा-नीचा है कि G I. P. में बहुत से स्थानों पर दो ऐंजिन लगाने पड़ते हैं। इन कारणों से प्रायद्वीप में रेलवे बनाना उत्तर की अपेक्षा अधिक व्यय साध्य है। कहीं कहीं रेलवे लाइनों को किसी पहाड़ को अथवा गार को बचाने के लिए बहुत चक्कर काट कर जाना पड़ता है। और कहीं कहीं पुल बनाकर इन खाइयों को पार करना पड़ता है।

प्रायद्वीप में G. I. P. सबसे महत्त्वपूर्ण रेलवे लाइन है। यह प्रायद्वीप में फैली हुई है। मध्यप्रान्त, मध्य भारत, दक्षिण पश्चिम राजपूताना और प्रायद्वीप का अधिकांश भाग इन लाइन पर ही निर्भर है। यह बम्बई और मद्रास, बम्बई और देहली, को जोड़ती है। यद्यपि यह रेल कम घने आबाद वाले प्रदेश में से होकर जाती है फिर भी अकेली लाइन होने के कारण इसका बहुत महत्व है। यह उत्तर भारत को बम्बई के बन्दरगाह से जोड़ती है और भारत के कपास उत्पन्न करने वाले भाग की मुख्य रेल है। कपास के अतिरिक्त यह तिलहन, अनाज, सन, खनिज पदार्थ, शक्कर, तम्बाकू, और लकड़ी बम्बई की ओर ले जाती है। यह भी राज्य की रेलवे है।

B. B. & C. I. R. भी बहुत लम्बी रेल है। राजपूताना, मालवा और गुजरात में फैली हुई है। यह राजपूताना, मालवा और गुजरात को बम्बई से जोड़ती है। इसके अतिरिक्त यह देहली संयुक्त प्रान्त के पश्चिमी ज़िलों को भी जोड़ती है। नमक, कपास, अनाज, लकड़ी, अफीम, ऊन और लकड़ी की ट्रैफिक इसके द्वारा होती है।

M. & S. M. R. प्रायद्वीप के दक्षिण भाग में फैली हुई है। यह G. I. P. से रायचूर पर और B. N. R. से वाल्टेर पर मिलती है। यह

एक ओर मदरास और कलकत्ता तथा दूसरी ओर मद्रास और बम्बई को मिलाती है। यह जिस प्रदेश में है वह घना आबाद और उपजाऊ है। इस पर अनाज, कपास, तिलहन, नमक, शक्कर, तम्बाकू, लकड़ी और खाल की ट्रैफिक बहुत होती है।

भारतवर्ष में थार और राजपूताना की मरुभूमि, तथा छोटानागपूर और उड़ीसा के पथरीले एवं ऊबड़-खाबड़ प्रदेश में रेलवे लाइनों का विस्तार नहीं हुआ है। इन प्रदेशों में आबादी बहुत कम है अतएव रेलवे लाइनों की अधिक आवश्यकता भी नहीं है।

पिछले कुछ वर्षों से भारत सरकार ने रेलवे लाइनों को अपने अधिकार में लेने की नीति बना ली है। आकवर्थ रेलवे कमेटी की सिफारिश के अनुसार इस नीति को अपनाया गया है। देश की औद्योगिक तथा व्यापारिक उन्नति बहुत कुछ रेलों पर निर्भर है। इस कारण यह आवश्यक है कि रेलों की नीति भारतीय धंधों के प्रति सहानुभूति पूर्ण हो। रेलवे कंपनियों के प्रति भारतीयों को यही शिकायत रही है कि उन्होंने भारतीय धंधों को प्रोत्साहन नहीं दिया। सब भारतीय रेलों का राज्य के अधिकार में आ जाने से यह शिकायत दूर हो जायगी।

रेलों के विस्तार से देश को बहुत से लाभ हुये हैं। भारत जैसा विशाल देश एक सूत्र में बँध गया। वह रेलों के ही कारण हो सका। आज रेलों के द्वारा देश के सब भाग एक दूसरे से जुड़े हुये हैं। रेलों के द्वारा आन्तरिक तथा विदेशी व्यापार भी बहुत बढ़ गया है। रेलवे लाइनों के समीप बड़ी बड़ी व्यापारिक मंडियाँ तथा औद्योगिक केन्द्र स्थापित हो गये हैं। रेलवे लाइनों को बनाने तथा उनके लिए आवश्यक वस्तुओं को बनाने तथा डिब्बों की मरम्मत करने के लिए बहुत सी वर्कशाप खोली गई हैं जिनसे देश में कुशल मजदूरों की संख्या बढ़ी है। बहुत से धंधे देश में केवल इसलिए स्थापित हुये क्योंकि रेलवे लाइनों के खुलने से देश में उन वस्तुओं की मांग उत्पन्न हो गई। रेलवे लाइनों के खुल जाने से हमारे गाँवों की दूरी भी नष्ट हो गई। रेलों के बनने से पूर्व भारतीय गाँव आर्थिक दृष्टि से स्वावलम्बी थे। प्रत्येक गाँव में स्थानीय आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए ही फसलें उत्पन्न की जाती थीं। रेलों के बन जाने से व्यापारिक खेती सम्भव हो सकी। आज जो भिन्न भिन्न प्रदेशों में कपास जूट इत्यादि की बहुत खेती होती है उसका आज केवल यही कारण है कि रेलों द्वारा यह माल बाहर भेजा जा सकता है। संक्षेप में रेलों के बन जाने से सारा भारतवर्ष एक हो गया। इस दृष्टि से उनका सामाजिक तथा राजनैतिक महत्व भी कम नहीं है।

जहाँ रेलों से बहुत से लाभ हुये हैं वहाँ रेलों के बनने से यहाँ के कुटीर उद्योग-धंधों को बहुत हानि पहुँची। बहुत से धंधे तो नष्ट हो गये। क्योंकि रेलों के बन जाने से विदेशों का तैयार माल गाँवों तक पहुँच जाता है। परन्तु रेलों के द्वारा ही भारतीय उद्योग-धंधों की स्थापना हो सकी है यह न भूल जाना चाहिए।

भारतवर्ष में रेलवे लाइनों का निर्माण १८५० के बाद होना शुरू हुआ। आरम्भ में सरकार ने विदेशी कम्पनियों को एक निश्चित मुनाफे की गरंटी दी थी। जिस साल रेलों को घाटा होता तो सरकार उसे पूरा कर देती। ऐसा होने से विदेशी कंपनियाँ मनमाना खर्च करने लगीं और सरकार को बहुत घाटा भरना पड़ा। अब सरकार ने रेलवे कंपनियों से रेलों को मोल लेने की नीति अपनाई। भारतीय रेलों का प्रबंध अब भी दोषपूर्ण है। तीसरे दर्जे के यात्रियों की कैसी दुर्दशा होती है यह किसी से छिपा नहीं है। माल भी हफ्तों पड़ा रहता है और व्यापारियों को डिब्बे नसीब नहीं होते। रेलों के किराये की नीति भी ऐसी है कि जिससे धंधों की उन्नति में रुकावट होती है। इसके अतिरिक्त रेलों में जो सामान काम आता है वह विदेशों से मँगाया जाता है। देश में उसे बनाने का प्रबंध नहीं किया जाता। आवश्यकता इस बात की है कि रेलों का प्रबंध राष्ट्र के हित को दृष्टि में रख कर किया जाय।

**हवाई जहाज़ (Air Transport)**

भारतवर्ष में अभी हवाई जहाज़ द्वारा आने जाने की अधिक सुविधा नहीं है। किन्तु भारतवर्ष अन्तर्राष्ट्रीय वायु मार्ग के रास्ते में है इस कारण इसका महत्व है। जिन जहाज़ों को योरोप से आस्ट्रेलिया अथवा सुदूर पूर्व को जाना होता है उन्हें भारतवर्ष में से गुज़रना पड़ता है। योरोप तथा सुदूर पूर्व और आस्ट्रेलिया को आने जाने वाले जहाज़ तीन राष्ट्रों के हैं। ब्रिटेन का हवाई लाइन इम्पीरियल येअरवेज़ के नाम से प्रसिद्ध है, फ्रांस का येअरफ्रांस और हालैंड का K. L. M. के नामों से प्रसिद्ध हैं।

इन सब लाइनों के जहाज़ कराँची और कलकत्त के मार्ग से जाते हैं। Imperial Airways और Indian Transcontinental Airways Ltd. का सप्ताह में पाँच बार जहाज इङ्गलैंड और भारत आता-जाता है। योरोप से जो वायुमार्ग आस्ट्रेलिया को जाता है वह समुद्र तट के साथ साथ जाता है, अस्तु कराँची और कलकत्ता को वह छूता हुआ जाता है। डच लाइन (K. L. M) तथा फ्रैंच लाइन जो क्रमशः एम्सटर्डम से बैंडियांग तथा पेरिस से हनोई तक जाती हैं कराँची और कलकत्ते के मार्ग से ही जाती है। बीच में यह जहाज़ जोधपुर और इलाहाबाद के मार्ग से जाते

हैं। इंपीरियल येअरवेज़ तथा Indian Transcontinental Airways Ltd. के जहाज़ करांची और कलकत्ता के बीच में दो मार्गों का अनुसरण करते हैं। एक मार्ग तो राजसमंद (उदयपूर) ग्वालियर, और




इलाहाबाद होता हुआ कलकत्ता जाता है। दूसरा मार्ग जोधपुर, देहली, कानपुर और इलाहाबाद होता हुआ लखनऊ जाता है। इन तीनों विदेशी कंपनियों के जहाजों को करांची और कलकत्ते पर उतरना ही पड़ता है इसलिए यह दो प्रधान हवाई अड्डे बन गये हैं।

भारतवर्ष में भी तीन कंपनियों के जहाज़ चलते हैं। (१) ताता संस कंपनी के जहाज मदरास और करांची के बीच में उड़ते हैं। इसी कंपनी के जहाज कोलम्बो को भी जाते हैं। इन जहाज़ों का मार्ग करांची से भुज,

अहमदाबाद, बम्बई, हैदराबाद, मदरास, त्रिचनापोली होते हुये कोलम्बो जाते हैं। इसी कंपनी ने एक सर्विस बम्बई से इंदौर, भूपाल, ग्वालियर होते हुये देहली को चलाई है।

इंडियन नेशनल येअरवेज़ नामक दूसरी कंपनी करांची और लाहौर के बीच में जहाज उड़ाती है। तीसरी कंपनी येअर सर्विस आव इंडिया बम्बई से काठियावाड़ राज्यों और बम्बई से पूना और कोल्हापूर को हवाई जहाज़ उड़ाती है। क्रमश: हवाई जहजों का महत्व बढ़ता जा रहा है। भविष्य में डाक ले जाने तथा मुसाफिरों को ले जाने में इनका अधिकाधिक उपयोग होगा।

पिछले दिनों भारत में हवाई जहाजों का यात्रा के लिये उपयोग बढ़ गया है और लगभग १०,००० मील का हवाई मार्ग देश में प्रस्तुत हो गया है।

इस समय देश में नीचे लिखी कंपनियाँ अपने हवाई जहाज़ उड़ाती हैं।

### इंडियन नेशनल येअरवेज़ लिमिटेड

देहली-कलकत्ता
देहली-करांची
देहली पेशावर
देहली-लखनऊ
देहली-मदरास
देहली-लाहौर
देहली-अहमदाबाद

### ताता येअर लाइन्स (Tata Air Lines)

देहली-बम्बई
करांची-बम्बई
बम्बई-कोलम्बो
बम्बई-कलकत्ता

### येअर सर्विसेज़ आव इंडिया लिमिटेड

बम्बई-भुज
भुज-कराची
बम्बई-लखनऊ

### दक्षिण येअरवेज़ लिमिटेड (Deccan Airways Ltd.)

देहली-मदरास
हैदराबाद-बंगलोर

इनके अतिरिक्त डालमिया जैन येअरवेज़ तथा बिरला ब्रदर्स का भारत येअरवेज़ नामक कंपनियां और स्थापित हो गई हैं। आशा है कि भविष्य में भारत में हवाई जहाज़ों का अधिकाधिक उपयोग होगा।

**समुद्र और जहाज़**

प्राचीन काल में भारतवर्ष में जहाज़ बनाने का धंधा उन्नत अवस्था में था। भारतवर्ष के बने हुये जहाज़ समुद्र में दूर दूर जाया करते थे। यहाँ के नाविक जहाज-रानी के लिये प्रसिद्ध थे। पर विदेशियों के शासन में यहाँ का यह धंधा भी नष्ट हो गया। अंग्रेजी सरकार ने अपने यहां के जहाज़ी कारबार को प्रोत्साहन देने के लिये यहाँ के जहाज़ी कारबार को प्रोत्साहन नहीं दिया। भारत का




हिमालय के दर्रों का मान चित्र

१—मकरान का दर्रा
२—बोलन का दर्रा
३—गोमल का दर्रा
४—खैबर का दर्रा
५—कराकोरम का दर्रा
६—शिपकी का दर्रा
७—चुंबी घाटी का दर्रा
८—मनीपुर का दर्रा
९—तैजू गैप का दर्रा
१०—ऐन का दर्रा
११—तौं गूप का दर्रा

सारा समुद्री व्यापार विदेशी-जहाज़ों द्वारा ही होता है। भारत के व्यापारियों ने इस बात का आन्दोलन किया और हाजी में इस आशय का बिल एसैम्बली में उपस्थित भी किया कि भारत का तटीय व्यापार भारतीय जहाज़ों

के लिये ही सुरक्षित कर दिया जाय। यदि भारत का तटीय व्यापार भारतीय जहाज़ों के लिए सुरक्षित कर दिया जाय और उन्हें विदेशी जहाज़ी कंपनियों की प्रतिद्वन्दता का सामना न करना पड़े तो थोड़े ही समय में भारत का जहाज़ी कारबार फिर चमक उठे और देश का वैदेशिक व्यापार भी भारतीय जहाज़ों के द्वारा होने लगे। ऐसा होने से बहुत बड़ी संख्या में भारतीयों को रोज़गार मिल सकता है। इस समय भारतीय जहाज़ तटीय व्यापार का केवल २१ प्रतिशत और समुद्री व्यापार का केवल २ प्रतिशत व्यापार पाते हैं। विदेशी कंपनियाँ सारे व्यापार को हथियाये हुये हैं। भविष्य में देशी कंपनियों को प्रोत्साहन देने की आवश्यकता है।

**कारवाँ के मार्ग (Caravan Routes)**

यद्यपि भारत की स्थल सीमा बहुत विस्तृत है (६००० मील) किन्तु व्यापार बहुत कम होता है। सीमा पर सघन बन और ऊँचे पहाड़ों के कारण मार्गों की सुविधा नहीं हो सकी इस कारण व्यापार बहुत कम होता है। उत्तरी सीमा पर कोई रेलवे लाइन नहीं है। जो कुछ व्यापार होता है वह याकों, खच्चरों, ऊँटों, घोड़ों के द्वारा होता है। यह कारवाँ मार्ग भारत को ईरान, अफगानिस्तान, मध्य एशिया, तिब्बत और नैपाल से मिलाता है।

इन देशों से भारत को मिलाने वाले पाँच मुख्य मार्ग हैं :—

(१) चमन (बलूचिस्तान में) से खोजाक दर्रे में होकर कंदहार और हिरात को।

(२) क्वेटा से जाहिदान तक (जो ईरान और बलूचिस्तान सीमा पर है) रेल द्वारा (एन डब्लू आर) और वहाँ से कारवाँ द्वारा ईरान को। युद्धकाल में युद्ध सामिग्री को शीघ्र ही पहुँचाने के उद्देश्य से जाहिदान से तेहरान तक मोटर के लायक पक्की सड़क बन गई है।

(३) पेशावर से खैबर के दर्रे में से होकर जलालाबाद तक।

(४) पंजाब में 'अटक' से चित्राल और हिन्दूकुश होकर काशगर (सिनकियांग में) तक।

(५) डेरा इस्माइल खाँ से गोमल से दर्रे (७५०० फिट) में से होकर कलात और कंदहार तक।

एक दूसरा भी रास्ता है जो 'लेह' (काश्मीर में) से काश्मीर और तिब्बत तक जाता है। यह अत्यन्त कठिन मार्ग है और इस मार्ग में कराकोरम का दर्रा (१८००० फीट) भी पड़ता है।

तिब्बत के लिए उत्तर भारत में दार्जलिंग, नैनीताल और बेतिया से मार्ग जाते हैं।

उत्तर पूर्वी आसाम में 'लाडो' से बर्मा होकर जो मार्ग चीन को जाता है वह पिछले युद्ध में बहुत महत्वपूर्ण बन गया। पहले इस मार्ग का नाम लाडो बर्मा रोड था किन्तु अब स्टिवैल-रोड के नाम से पुकारते हैं। लाडो से यह मार्ग भामो जाता है। लाशो से एक स्वतंत्र मार्ग भी भामो तक जाता है। भामो से यह मार्ग पूर्व की ओर जाता है और ऊँचे पहाड़ों को पार करता हुआ 'कुनमिंग' पहुँचता है। 'लाडो' से कुनमिंग तक १०४४ मील की दूरी है। यही मार्ग एक हज़ार मील चलकर 'चुंगकिंग' पहुँचता है। युद्ध के समय इस मार्ग को बहुत अधिक सुधार दिया गया जिससे कि चीन को युद्ध सामिग्री भेजी जाती थी। भविष्य में इस मार्ग के कारण भारत और चीन का व्यापार बढ़ेगा।

## अभ्यास के प्रश्न

१—भारत में रेलों से क्या लाभ हुए हैं उनका वर्णन कीजिए।

२—उत्तर भारत के मैदानों में रेलों का विस्तार इतना अधिक क्यों हुआ है विस्तार पूर्वक बतलाइए।

३—भारत के जलमार्गों का विवरण दीजिए।

४—रेल और सड़कों की प्रतिस्पर्द्धा से देश को क्या हानि है और उसे किस प्रकार दूर किया जा सकता है।

## तेईसवां परिच्छेद

# भारत का व्यापार (Trade)

**व्यापार (Trade)**

भारतवर्ष एक कृषि प्रधान देश है। इस कारण उसके व्यापार में कृषि जन्य पदार्थों की अधिकता होना स्वाभाविक ही है। भारत का निर्यात व्यापार अधिकतर खेती की पैदावार कपास, जूट तथा तिलहन इत्यादि तक ही सीमित है। व्यापार के खेती से सम्बंधित होने के कारण जब कभी खेती को हानि पहुँच जाती है तो व्यापार को बहुत हानि पहुँचती है और निर्यात बहुत कम होता है। जो देश कि कृषि प्रधान देश हो उसके व्यापार में भारी पदार्थों का रहना स्वाभाविक ही है और भारतवर्ष में माल ढोने के साधनों की बहुत कमी है। यह कमी देश के व्यापार की उन्नति में बाधक होती है। जब से देश में रेलों और सड़कों का विस्तार हुआ है तथा स्वेज़-नहर खुली है तब से भारतवर्ष का विदेशी व्यापार बढ़ गया है। इन सुविधाओं के फल स्वरूप ही भारतवर्ष की पैदावार अन्य देशों को पहुँच पाती है और भारतवर्ष अन्य देशों से तैयार माल मँगाता है।

भारतवर्ष एक निर्धन देश है। इस कारण अन्य देशों की तुलना में उसका विदेशी व्यापार बहुत कम है। १९३८ में भारतवर्ष से १६२३०००,००० रु० का सामान बाहर भेजा गया और १,५०,१०,००,००० रु० का सामान देश में बाहर से आया। भारतवर्ष में लगभग ४० करोड़ मनुष्य निवास करते हैं परन्तु इसका विदेशी व्यापार जापान जैसे छोटे देश की तुलना में कम है। ब्रिटेन का विदेशी व्यापार भारतवर्ष से कई गुना अधिक है। इसका मुख्य कारण यह है कि भारतवर्ष में सम्पत्ति की उत्पत्ति कम है। इस कारण विदेशी व्यापार भी बहुत कम है। भारतवर्ष की खेती तथा उद्योग-धन्धे सभी हीन दशा में हैं। इस कारण उत्पत्ति कम है और जब तक हम अपनी उत्पत्ति को नहीं बढ़ा सकते तब तक हम बाहर से भी अधिक माल कैसे मँगा सकते हैं। व्यापार तो केवल वस्तुओं का परिवर्तन मात्र है। यद्यपि भारत का आन्तरिक व्यापार विदेशी व्यापार से दस गुना है फिर भी अन्य देशों की तुलना में वह भी कम है। क्योंकि अधिकांश वस्तुयें गाँव वाले अपनें उपयोग के लिए स्वयं उत्पन्न कर लेते हैं।

भारतीय वैदेशिक व्यापार के विषय में निम्नलिखित बातें उल्लेखनीय हैं।

( १ ) अधिकांश भारतीय व्यापार समुद्र के द्वारा होता है। इसका मुख्य कारण यह है कि भारत के पड़ोसी देश अफ़गानिस्तान, तिब्बत तथा मध्य एशिया के प्रदेश बहुत पिछड़े हुये और निर्धन देश हैं। इन देशों का व्यापार नाम मात्र को है न वे भारत से अधिक खरीदते ही हैं और न अधिक बेंचते ही हैं। ऊपर से इन देशों का धरातल ऊबड़ खाबड़ है और हिमालय के ऊँचे पहाड़ों के कारण मार्गों की सुविधा भी नहीं है। अस्तु यहाँ का वैदेशिक व्यापार मुख्यतः समुद्र के द्वारा होता है। कलकत्ता, बम्बई, कराँची, और मदरास मुख्य व्यापारिक केन्द्र हैं इनके अतिरिक्त पूर्वी तथा पश्चिमी तट पर और भी छोटे छोटे बन्दरगाह हैं जो तटीय व्यापार की दृष्टि से महत्वपूर्ण हैं।

( २ ) भारतवर्ष का वैदेशिक व्यापार प्रति मनुष्य पीछे अन्य देशों की तुलना में बहुत कम है। क्योंकि देश निर्धन है और यहाँ सम्पत्ति की उत्पत्ति कम है।

( ३ ) बाहर से आने जाने वाले पदार्थों में ७५% प्रतिशत तैयार माल होता है। क्योंकि देश में औद्योगिक उन्नति नहीं हुई है और अधिकांश निर्यात किये जाने वाले पदार्थ खेती की पैदावार होते हैं क्योंकि देश में खेती का ही धन्धा मुख्य है।

( ४ ) भारतवर्ष का निर्यात ( Export ) आयात ( Imports ) से सदैव अधिक होता है। भारतवर्ष के व्यापार की यही विशेषता है कि यहाँ का निर्यात आयात से सदैव अधिक रहता है। साधारणतः व्यापार का अन्तर भारत के पक्ष में रहता है।

( ५ ) भारतवर्ष में आने वाले माल का लगभग आधा केवल ब्रिटेन से आता है और शेष अन्य देशों से।

( ६ ) हमारे निर्यात में कपास कच्ची अथवा वस्त्र के रूप में, जूट कच्चा, अथवा जूट का सामान, चाय, तिलहन चावल, लाख और चमड़ा यह ६ पदार्थ कुल निर्यात का लगभग ८० प्रतिशत है।

( ७ ) कपास हमारे देश की सबसे महत्वपूर्ण व्यापारिक वस्तु है। निर्यात होने वाले पदार्थों में कपास का सबसे अधिक मूल्य है और आयात पदार्थों में वस्त्रों ( सूती ) का मूल्य सबसे अधिक है।

## भारत में विदेशों से आने वाले मुख्य वस्तुओं का स्थान

**सूती वस्त्र और कपास**

दूसरे महायुद्ध के आरम्भ होने से पूर्व अर्थात १९३८-३९ में भारत में केवल १४ करोड़ रुपये से कुछ अधिक का सूती वस्त्र आया। सूती वस्त्र भेजने वालों में क्रमशः मुख्य देश नीचे लिखे थे:—ब्रिटेन, जापान, चीन, स्विटज़रलैंड, हालैंड, फ्रांस, इटली, जरमनी। मुख्य देश ब्रिटेन और जापान थे जो सूती वस्त्र भारत को भेजते थे। ब्रिटेन ५० प्रतिशत और जापान ४३ प्रतिशत कपड़ा युद्ध के पूर्व भेजता था। पिछले दिनों भारत विशेषतः मिश्र से कपास मंगवाने लगा है। युद्ध काल में विदेशों से आने वाला सूती कपड़ा बहुत कम हो गया और जापान का युद्ध आरम्भ हो जाने पर तो विदेशों से सूती वस्त्र आना प्रायः बंद हो गया।

**लोहा और स्टील का सामान तथा मशीनें**

युद्ध के पूर्व १९३९ में लोहा स्टील तथा यंत्र १९ करोड़ रुपये से अधिक के आये। पिछले दिनों भारत में मशीनों का आयात (Import) बढ़ रहा है। यह इस बात का चिन्ह है कि भारत में उद्योग-धंधों की उन्नति हो रही है। किन्तु युद्ध काल में मशीनों का आना बहुत कम हो गया। इस देश में मशीनों की बहुत माँग है क्योंकि देश में नये नये धंधों के स्थापित करने की आवश्यकता है। अभी तो मशीनें बाहर से नहीं आ रही हैं क्योंकि मशीन बनाने के कारखाने अपने ही देशों को मशीनें नहीं दे पा रहे हैं। किन्तु भविष्य में मशीनों का आयात (Import) बहुत बढ़ जावेगा इसमें तनिक भी संदेह नहीं है। युद्ध के पूर्व स्टील और मशीनें मुख्यतः ब्रिटेन, जरमनी, संयुक्तराज्य अमेरिका, बेलजियम, फ्रांस और जापान से आती थीं।

**मोटरकार इत्यादि**

मुख्यतः ब्रिटेन, संयुक्तराज्य अमेरिका, कनाडा, जरमनी, और इटैली से आते हैं। प्रतिवर्ष ५ करोड़ रुपये के मोटरकार यहाँ आते हैं।

**कागज़**

भारत में कागज़ ब्रिटेन, संयुक्तराज्य अमेरिका, जरमनी, स्वीडन, और नारवे से आता है।

**रेशम तथा रेशमी कपड़ा**

जापान, चीन, इटली, और ब्रिटेन से आता है। जापान ७० प्रतिशत से अधिक रेशम भारत को भेजता था।

ब्रिटेन जरमनी, जापान, तथा संयुक्तराज्य अमेरिका से आते हैं १९३८

**रसायनिक पदार्थ (Chemicals)** में भारत ने ६ करोड़ रुपये के रसायनिक पदार्थ विदेशों से मंगवाये।

**पैट्रोलियम तथा मिट्टी का तेल** भारत में पैट्रोलियम तथा मिट्टी का तेल बर्मा, ईरान, चीन, बोरनियो, सुमात्रा, तथा संयुक्तराज्य अमेरिका से आता है।

## निर्यात (Export)

**कपास** भारत युद्ध के पूर्व कपास मुख्यतः ब्रिटेन, जापान, जरमनी, फ्रांस, इटली बैलजियम, निदरलैंड और चीन को भेजता था। युद्ध के पूर्व सबसे अधिक कपास जापान लेता था (५५%)।

किन्तु युद्ध काल में जापान से आने वाले सूती कपड़े के बन्द हो जाने के कारण एशिया और अफ्रीका में कपड़े का अकाल पड़ गया अतएव भारत प्रति वर्ष बहुत बड़ी राशि में कपड़ा ईराक़, ईरान, स्टेट सैटिलमैंट, मिश्र, दक्षिण अफ्रीका, अरेबिया इत्यादि देशों को भेजने लगा। भविष्य में भारत अपने इन बाजारों को कहाँ तक रख सकेगा यह कहना कठिन है।

चाय

तिलहन

कच्ची रुई

कच्चा जूट

मूंगफली

गेहूं

चावल

**जूट (कच्चा)** भारतवर्ष १७ करोड़ रुपये से अधिक का कच्चा जूट विदेशों को भेजता है। ब्रिटेन, जरमनी, संयुक्तराज्य अमेरिका, फ्रांस, इटली, बैलजियम और स्पेन जूट मँगाने वालों में मुख्य हैं। युद्ध के पूर्व ब्रिटेन २५ प्रतिशत और जरमनी १६ प्रतिशत जूट खरीदता था।

**जूट का सामान**

जूट का सामान मोल लेने में संयुक्तराज्य अमेरिका, अरजैनटाइन, बेलजियम, कनाडा, और जापान मुख्य हैं। सबसे अधिक जूट का सामान ( ३२ प्रतिशत ) संयुक्तराज्य अमेरिका, लेता है। साधारणतः भारत २४ करोड़ रुपये का जूट का सामान बाहर भेजता है। किन्तु युद्ध में जूट के बोरों इत्यादि की माँग बहुत बढ़ गई। १९४२ में तो भारत ने ५४ करोड़ रुपये का जूट का सामान बाहर भेजा।

**चाय ( Tea )**

भारत की चाय मुख्यतः ब्रिटेन, कनाडा, आस्ट्रेलिया, संयुक्तराज्य अमेरिका, ईरान, अरेबिया, तथा लंका को जाती है। ८९ प्रतिशत चाय केवल ब्रिटेन ही मोल लेता है।

**खालें ( चमड़ा )**

ब्रिटेन, संयुक्तराज्य, अमेरिका, जरमनी, जापान, फ्रांस, इटैली, और हालैंड मुख्यतः भारत से खालें खरीदते हैं। ब्रिटेन ( ६७ प्रतिशत ) और संयुक्तराज्य अमेरिका ( १५ प्रतिशत ) सबसे अधिक खालें खरीदते हैं।

**तिलहन ( Oil-seeds )**

तिलहन मुख्यतः ब्रिटेन, फ्रांस, जरमनी, हालैंड, इटैली, बेलजियम और सीलौन को जाता है। युद्ध के पूर्व ब्रिटेन २८ प्रतिशत और इटली १६ प्रतिशत तिलहन भारत से लेता था।

**धातुयें ( कच्ची )**

ब्रिटेन, जापान, जरमनी, बेलजियम, फ्रांस और संयुक्तराज्य अमेरिका को जाती है।

दूसरे युद्ध के फल स्वरूप भारत के विदेशी व्यापार में कुछ महत्वपूर्ण परिवर्तन हुए हैं। यद्यपि लड़ाई समाप्त हो गई किन्तु

पूर्ववत व्यापार स्थापित होने में अभी कुछ वर्ष लगेंगे। युद्ध काल में भारत ने विदेशों को अधिकाधिक तैयार माल ( manufactured goods ) भेजा और विदेशों से कच्चे माल ( Raw materials ) का आयात कम हो गया। एक और भी परिवर्तन हुआ। योरोपीय देशों से भारत का व्यापार कम हो गया और ब्रिटेन तथा संयुक्तराज्य अमेरिका से व्यापार बढ़ गया। जापान से भी भारत का व्यापार कम होगा। किन्तु क्रमशः जापान से हमारा व्यापार फिर बढ़ेगा।

## भारत का आयात व्यापार ( Imports )

| | कुल आयात का प्रतिशत |
|---|---|
| कपास और सूती कपड़े | ११·९२% |
| तेल | १०·७६% |
| मशीन | ६·८७% |
| खनिज पदार्थ | ७·७१% |
| अनाज, दाल, आटा | ७·००% |
| मोटर इत्यादि | ५·१३% |
| वैज्ञानिक औज़ार, अपरेटस, तथा यंत्र | ३·५३% |
| नकली रेशम | २·८०% |
| लकड़ी का सामान | २·३८% |
| कागज़ तथा बोर्ड | २·३८% |
| रंग इत्यादि | २·२७% |
| रसायनिक पदार्थ | १·९२% |
| हार्ड वेयर | १·९१% |
| लकड़ी | १·७२% |
| कच्चा रेशम और रेशम का कपड़ा | १·६४% |
| खाद्य पदार्थ | १·५०% |
| औषधियाँ | १·३५% |
| शराब | १·३३% |
| रबर का सामान | १·०६% |
| मसाला | १·०५% |
| फल | ०·९१% |
| शीशे का समान | ०·८६% |
| अस्त्र-शस्त्र | ०·७४% |

| | कुल आयात का प्रतिशत |
|---|---|
| हीरा जवाहरात तथा मोती | ०·७२% |
| पेंट | ०·५८% |
| तम्बाकू | ०·४६% |
| स्टेशनरी | ०·४७% |
| खाद | ०·४६% |
| शेष | ११·५१% |
| | १००% |

## भारत का निर्यात व्यापार

| | कुल निर्यात का प्रतिशत |
|---|---|
| जूट ( कच्चा ) | ८·१४% |
| जूट ( तैयार ) | १६·०७% |
| कपास ( कच्ची ) | २६·४६% |
| सूती वस्त्र | ५·२४% |
| चाय | १३·४८% |
| तिलहन | ७·८४% |
| अनाज दाल आटा | ५·२४% |
| चमड़ा | ४·०१% |
| खनिज पदार्थ | ३·३६% |
| खाल | २·७६% |
| ऊन और ऊनी कपड़ा | २·०६% |
| खली | १·३४% |
| फल | १·१५% |
| तम्बाकू | १·११% |
| लाख | १% |
| अबरख | ०·८२% |
| नारियल की जटायें | ०·५८% |
| तेल | ०·५६% |
| कोयला | ०·५५ |
| मसाला | ०·५२% |
| शेष | ७·८७% |
| | १००% |

भारतवर्ष के बन्दरगाह

भारतवर्ष का समुद्र तट अधिक टूटा फूटा नहीं है। इस कारण यहाँ प्राकृतिक अच्छे बन्दरगाह कम ही हैं। पश्चिमी तट पर कैम्बे के उत्तर में नदियों की लाई हुई रेती से खाड़ियाँ पटती रहती हैं। इस कारण यहाँ कोई अच्छे बन्दरगाह नहीं हैं। केवल कराँची का एक बन्दरगाह है जो कि सिंध के डेल्टा पर है। पश्चिम तट के बन्दरगाहों के लिये एक कठिनाई यह है कि ज्वार भाटा का वेग बहुत होता है। बम्बई एक द्वीप होने के कारण जहाज़ों के लिए अत्यन्त सुविधाजनक है। पूर्व में कलकत्ते का बन्दरगाह महत्वपूर्ण है किन्तु वह नदी के मुहाने पर स्थित है। इस कारण जहाज़ों को घंटों तक ज्वारभाटे की प्रतीक्षा में ठहरे रहना पड़ता है। जब पानी उठता है तब वे बन्दरगाह में आते हैं।

भारतवर्ष के निम्नलिखित बन्दरगाह हैं—




कराँची, बेदी, ओखा, पोरबन्दर, भावनगर, सूरत, बम्बई, मंगलोर, तेलीचेरी, कालीकट, कोचीन, अलैपे, क्वीलन, तूती कोरन, धनुष कोडी, नेगापाटम, कारीकल, कुड्डालोर, मदरास, मसलीपट्टम, कोकोनाडा, विज़गापट्टम, बिमली पट्टम, गोपालपूर, बालासोर, चंदबाली, कटक, पुरी, कलकत्ता, चिटागाँव।

बम्बई

बम्बई भारतवर्ष का सबसे महत्वपूर्ण बन्दरगाह है। आज से २५ वर्ष पूर्व कलकत्ते का व्यापार बम्बई से अधिक था किन्तु प्रथम योरोपीय महायुद्ध के उपरान्त बम्बई का व्यापार कलकत्ते से बढ़ गया। १६३८ में बम्बई के बन्दरगाह

में लाख टन के जहाज आये और गये और कलकत्ता में केवल ४२ लाख टन के जहाज आये और गये।

बम्बई को एक बड़ी सुविधा यह है कि पश्चिम तट को पश्चिमी घाट की ऊँची दीवार भीतरी प्रदेश से पृथक् किये हुये है किन्तु बम्बई के ठीक पीछे थाल घाट और भोर घाट के दर्रे हैं जिनके कारण सभी रेलवे लाइनों को




बम्बई के बंदरगाह पर ही आना पड़ता है। इसका अर्थ यह हुआ कि दक्षिण का उपजाऊ प्रदेश बम्बई का व्यापार क्षेत्र ( Hinterland ) बन गया है जहाँ से खेती की पैदावार बम्बई के द्वारा विदेशों को भेजी जाती है। बम्बई ही भारतवर्ष में एक ऐसा बन्दरगाह है जो कि बहुत बड़े जहाजों के लिये उपयुक्त है। अन्यथा दूसरे बन्दरगाह रेत से पटने के कारण बहुत बड़े जहाजों के उपयुक्त नहीं हैं। बम्बई को योरोप से जो जहाज आते हैं उनका सामान लेकर छोटे छोटे जहाज तट के अन्य बंदरगाहों को जाते हैं। इस प्रकार बम्बई का तटीय व्यापार बहुत है। कुल व्यापार का लगभग एक तिहाई व्यापार

तटीय व्यापार है। कुछ वर्षों से काठियावाड़ के बंदरगाहों ने बम्बई से भीषण प्रतिद्वन्दता करना आरम्भ कर दी है। इनमें बेदी बंदर, ओखा, पोरबंदर तथा भावनगर मुख्य हैं। बम्बई का यथेष्ट व्यापार इन बंदरगाहों की ओर चला गया है। किन्तु मुसाफिरों को लाने वाले जो जहाज हैं वे बम्बई ही आते हैं क्योंकि मुसाफिरों को लाने वाले जहाज बड़े होते हैं जो कि केवल बम्बई में ही स्थान पा सकते हैं।

**करांची**

करांची मुख्यतः पंजाब और सिंध का बंदरगाह है। यह सिंध के डेल्टा से कुछ हटकर है। इस कारण नदी का रेत इसको नहीं पाटता। बम्बई और कलकत्ता के बाद करांची ही देश का सबसे महत्वपूर्ण बंदरगाह है। सिंध और समीपवर्ती प्रदेश आर्थिक दृष्टि से उन्नत नहीं हैं और न घना आबाद ही है। केवल एक




रेलवे लाइन करांची को अपने व्यापार क्षेत्र (Hinterland) से जोड़ती है। इसके विपरीत बम्बई और कलकत्ते आकर बहुत सी रेलें मिलती हैं। इसका एक यह भी कारण है कि करांची औद्योगिक केन्द्र नहीं है। करांची का आयात निर्यात २१ लाख टन के लगभग है। इसका एक तिहाई तटीय व्यापार है।

कलकत्ता

यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि कलकत्ते के बन्दरगाह में जहांज ज्वार भाटे के साथ ही आ सकते हैं। पानी के बढ़ने की प्रतीक्षा में जहांजों को घंटों खड़ा रहना पड़ता है। जहाज बन्दरगाह में निश्चित घंटों में ही आते और निश्चित घंटों में ही बंदरगाह को खाली कर देते हैं। हुगली में रेत का जमाव बहुत होता है।




इन रेत की बाढ़ों ( Sand Bars ) के कारण जहाज़ों को कठिनाई होती है। जब ज्वार भाटे के कारण पानी बढ़ता है तभी बड़े जहाज बन्दरगाह में आ सकते हैं और ज्वार भाटे के उतरने के साथ ही बन्दरगाह से निकलते हैं।

कलकत्ता सिंध गंगा की घाटी का बन्दरगाह है जो कि भारतवर्ष का सबसे घना आबाद भाग है। कलकत्ते से सम्बंधित रेलवे लाइनों, सड़कों और नदियों का जाल सा बिछा है। इन मार्गों से गंगा की उपजाऊ घाटी की पैदावार कलकत्ते को आती है। विदेशों से कलकत्ते पर जो माल आता है वह इस घने व्यापार क्षेत्र में इन रेलों द्वारा आसानी से पहुँचा दिया जाता है। कलकत्ता स्वयं एक बड़ा औद्योगिक केन्द्र है। जूट का धंधा यहीं केन्द्रित है। जूट का सामान अधिकांश में विदेशों को जाता है यही नहीं जूट, चाय, कोयला लोहा; अबरख, मैंगनीज़ भी इस बन्दरगाह के व्यापार क्षेत्र (Hinterland) में ही है और इसी के द्वारा अन्य देशों को यह वस्तुयें भेजी जाती हैं। कलकत्ते के समीप ही लोहे और स्टील का धंधा केन्द्रित है। अतएव जो पिग आयरन विदेशों को जाता है वह कलकत्ते के द्वारा ही जाता है। इन्हीं कारणों से कलकत्ता भारतवर्ष का प्रमुख बन्दरगाह बन गया है। हाँ कलकत्ते में मुसाफिरी जहाज कम आते जाते हैं क्योंकि नदी की यात्रा

असुविधाजनक है। जो कुछ मुसाफिरी ट्रैफिक है वह केवल बर्मा से है। छोटे छोटे जहाज कलकत्ता से बर्मा तक जाते हैं। नदी की यात्रा असुविधा के कारण बड़े मुसाफिर जहाज कलकत्ते में नहीं आते।

इनके अतिरिक्त कुछ वर्ष हुये भारत सरकार ने विज़गापट्टम का बन्दरगाह बनवाया है। यह बन्दरगाह मैंगनीज़ को बाहर भेजने के उदेश्य से बनवाया है। मैंगनीज़ उत्पन्न करने वाला प्रदेश इस बन्दरगाह से लगा हुआ है। मदरास, कोचीन, तूर्तीकोरन तथा चिटागाँव भी महत्वपूर्ण बन्दरगाह हैं किन्तु इन सबका व्यापार ६० करोड़ रूपये से अधिक नहीं है। अन्य बन्दरगाह केवल तटीय व्यापार के लिए ही उपयोगी हैं। उनका वैदेशिक व्यापार के लिये अधिक महत्व नहीं है।

**विजगापट्टम बंदरगाह**

पिछले कुछ वर्षों में विज़गापट्टम भारत का महत्वपूर्ण बंदरगाह बन गया है। यह कारोमंडल तट पर स्थित है और कलकत्ता तथा मदरास के बीच में है कलकत्ते से यह ५०० मील दक्षिण में है और मदरास से यह ३२५ मील उत्तर में है। यहाँ से मैंगनीज़, मूंगफली, मैरीबोलन्स (हर बहेड़ा), खालें अधिकतर विदेशों को भेजी जाती हैं और बाहर से आने वाले पदार्थों में शक्कर, कपास, सूती वस्त्र, लोहा, लकड़ी, और मशीनें मुख्य हैं। विज़गापट्टम बंदरगाह पर सभी समुद्री जहाज़ तथा तटीय व्यापार में लगे हुए स्टीमर रुकते हैं।

विज़गापट्टम उड़ीसा तथा मध्यप्रान्त के पूर्वीय भाग के व्यापार के लिए कलकत्ते से प्रतिस्पर्द्धा करता है। कलकत्ता की अपेक्षा विज़गापट्टम इन प्रदेशों के अधिक पास है और बंदरगाह की फ़ीस इत्यादि भी कम है। विज़गापट्टम बंदरगाह के बन जाने से कलकत्ते के महत्व में कुछ कमी हो गई है। बी० यन० आर० की एक लाइन बन्दरगाह को मध्य प्रान्त के रायपूर से जोड़ती है इस कारण बन्दरगाह मध्यप्रान्त की मंडियों के समीप पड़ता है।

**काठियावाड़ के बंदरगाह**

पिछले दिनों में काठियावाड़ के बंदरगाह महत्वपूर्ण हो गए हैं। काठियावाड़ की भौगोलिक परिस्थिति ऐसी है कि वह राजपूताना और समीपवर्ती प्रदेश के व्यापार को अच्छी तरह से कर सकते हैं। काठियावाड़ के बंदरगाहों को एक लाभ यह है कि बंदरगाह का खर्चा फीस इत्यादि बहुत कम है। मज़दूरी भी यहाँ बहुत सस्ती है और देशी राज्यों में स्थित होने के कारण यहाँ आय कर (Income Tax) तथा अन्य कर नहीं लगाये जाते। काठियावाड़ और राजपूताना में व्यापार बिना

माल को बीच में उतारे चढ़ाये किया जा सकता है क्योंकि वहाँ रेलवे लाइनों की चौड़ाई एक सी है। किन्तु बम्बई के साथ ऐसा नहीं है। इन्हीं कारणों से काठियावाड़ के बन्दरगाह पिछले दिनों में अधिक महत्वपूर्ण बन गए हैं और वे बम्बई से प्रतिस्पर्द्धा करते हैं।

काठियावाड़ के मुख्य बंदरगाह नीचे लिखे हैं:—(१) भावनगर, (२) बेदी बंदर, (३) ओखा बंदर, (४) नवलाखी, (५) वीरावल, (६) पोरबंदर।

**(१) भावनगर** यह भावनगर राज्य की राजधानी है। यह खम्भात की खाड़ी के ऊपर पश्चिम की ओर स्थित है। बंदरगाह में माल को सुरक्षित रखने के लिए सभी सुविधायें हैं और बंदरगाह रेलवे लाइन द्वारा भिन्न भिन्न बंदरगाहों से सम्बंधित




है। जहाज़ बंदरगाह से लगभग आठ मील दूर ठहरते हैं और माल नावों द्वारा बंदरगाह पर लाया जाता है। बंदरगाह में रेत जमने के कारण १९१७ में नया गहरा बंदरगाह बनवाया गया है जिसमें दो जहाज़ एक साथ रह सकते हैं। भावनगर का व्यापार तेज़ी से बढ़ रहा है। इसका महत्व तो इसी से

स्पष्ट है कि १९२६ में बंदरगाह से राज्य को जो आय हुई आज उससे दस गुनी से भी अधिक आमदनी होती है।

**(२) बेदी बंदर** — बेदी बंदर नवानगर राज्य का बंदरगाह है। काठियावाड़ में सबसे पहले इसी बंदरगाह ने उन्नति की। यह कच्छ की खाड़ी में स्थित है। इस बंदरगाह का समुद्रतट जहाज़ों के लिए बहुत उपयुक्त है और वर्ष के सब मौसमों में यह खुला रहता है।

**(३) ओखा** — बड़ौदा राज्य का यह मुख्य बंदरगाह है यह काठियावाड़ प्रायद्वीप ( Peninsula ) की उत्तर-पश्चिम सीमा पर स्थित है इस कारण जितने भी जहाज़ समुद्र तट पर चलते हैं उनकी पहुँच के अन्दर है। इस बंदरगाह में केवल एक दोष है। इसका मार्ग टेढ़ा मेढ़ा और चक्करदार है और उसमें खतरा है। साथ ही यह जनसंख्या-बहुल प्रदेशों से बहुत दूर है।

**(४) नवलाखी** — मीरवी राज्य का यह प्रसिद्ध बन्दरगाह है और कच्छ की छोटी खाड़ी में स्थित है। बड़े जहाज़ बंदरगाह से एक मील पर ठहरते हैं। फिर भी यह बंदरगाह वर्ष भर खुला रहता है।

**(५) वैरावल** — इस बंदरगाह में छोटे जहाज़ भी आसकते हैं।

**( ६ ) पोरबंदर** — यह एक महत्वपूर्ण बंदरगाह है और पूर्वी अफ्रीका से इसका अधिक व्यापार होता है किन्तु वर्षा के दिनों में बन्दरगाह बन्द रहता है क्योंकि यह बिलकुल खुला है।

काठियावाड़ के बंदरगाहों पर विदेशों से शक्कर, धातुओं का सामान, सूती कपड़ा, और कपास आती है। जो भी विदेशों से माल आता है उसका दो तिहाई से अधिक उन राज्यों के अतिरिक्त शेष भारत में खपता है। यहाँ से बाहर जाने वाली वस्तुओं में कपास, ऊन, और तिलहन मुख्य हैं। युद्ध के पूर्व आयात व्यापार का प्रतिशत इस प्रकार था। ब्रिटेन ३५% जरमनी १०% जापान ६% अन्य २७% और निर्यात का व्योरा इस प्रकार था। ब्रिटेन ३६% जरमनी १६% बेलजियम १०% जापान ५% अन्य देश ३३%

**मोर मुगाओ** — यह कोयाकण तट पर स्थित है। यह पोर्तुगीज़ भारत में है। इसका व्यापार क्षेत्र बम्बई, हैदराबाद और मैसूर तक फैला हुआ है। यहाँ से मैंगनीज़, मूंगफली, कपास, नारियल मुख्यतः विदेशों को भेजी जाती है।

**कालीकट** यह कोचीन से ६० मील उत्तर में है। मौनसून के आरम्भ में यह बन्द रहता है। यहाँ समुद्र छिछला है इस कारण जहाजों को बन्दरगाह से तीन मील दूर समुद्र में खड़ा होना पड़ता है। यहाँ से क्वायर (नारियल का छिलका) कोपरा, कहवा, चाय जिंजर, मूंगफली, तथा मछली की खाद बाहर भेजी जाती है।

**कोचीन** कोचीन मदरास प्रान्त में एक बहुत महत्वपूर्ण बन्दरगाह है। बम्बई और कोलम्बो के बीच में यह सबसे अधिक महत्वपूर्ण है। यहाँ से क्वायर, क्वायर की चटाइयाँ, कोपरा, नारियल का तेल, चाय, और रबर मुख्यतः विदेशों को भेजी जाती है।

**तूती कोरन** यह मदरास का एक महत्वपूर्ण बन्दरगाह है, और दक्षिण प्रायद्वीप के दक्षिण में अन्तिम सीमा पर स्थित है। किन्तु बन्दरगाह छिछला है इस कारण उसको बराबर खोदते रहने की आवश्यकता पड़ती है। कपास, चाय, सैना की पत्तियाँ और प्याज मुख्यतः यहाँ से विदेशों को जाता है। इस बन्दरगाह का लंका से बहुत व्यापार होता है।

**चिटागाँव** चिटागांव पूर्वी बंगाल और आसाम का बंदरगाह है। यहाँ से चाय बाहर बहुत जाती है। चाय के अतिरिक्त जूट, मिट्टी का तेल, चावल और कपास भी यहाँ से जाती है। अब यह पूर्वी पाकिस्तान का मुख्य बन्दरगाह है।

## भारतवर्ष के मुख्य व्यापारिक केन्द्र

बंदरगाहों के अतिरिक्त भारतवर्ष के मुख्य व्यापारिक केन्द्र निम्न-लिखित हैं :—

कानपूर, देहली, अहमदाबाद, अमृतसर, आगरा, आसंसोल, अमरौती, जयपूर, इंदौर, बंगलौर, लाहौर, सियालकोट, बनारस, लखनऊ, नागपुर, हैदराबाद, बड़ौदा, ग्वालियर, जबलपूर, मदूरा, विज़गापट्टम, ढाका, शोलापुर, इलाहाबाद, मैसूर।

भारतवर्ष में जितने भी बन्दरगाह हैं वे सभी व्यापारिक केन्द्र हैं। बन्दरगाहों को व्यापारिक केन्द्र बन जाना स्वाभाविक है। अपने व्यापार क्षेत्र की पैदावार को वे आकर्षित करते हैं और बाहर से आये हुये माल को वे देश के भिन्न भिन्न भागों में भेजते हैं। भारतवर्ष में कलकत्ता, बम्बई सबसे बड़े

औद्योगिक केन्द्र भी हैं अतएव उनका प्रमुख व्यापारिक केन्द्र बन जाना स्वाभाविक भी था। फिर बंदरगाहों से देश के व्यापार-मार्ग विशेषकर रेलवे लाइनें जुड़ी हैं। भीतरी प्रदेश के व्यापारिक केन्द्र भिन्न भिन्न कारणों से उन्नति कर गये हैं। कानपूर, अहमदाबाद, देहली, शोलापूर रेलवे जंकशन होने के अतिरिक्त ऐसे उपजाऊ और घने प्रदेशों के बीच में हैं कि उनका व्यापारिक केन्द्र बन जाना स्वाभाविक ही था। इन केन्द्रों में उद्योग धंधों के साथ ही बड़ी बड़ी मंडियाँ स्थापित हो गई हैं और तैयार माल को समीपवर्ती केन्द्रों में भेजने की यहाँ से विशेष सुविधा है। उदाहरण के लिए उत्तर भारत में देहली कपड़ा, बिसातखाने तथा अन्य वस्तुओं का वितरण केन्द्र ( Distributing centre ) बन गया है। कुछ केन्द्रों का महत्त्व राजनैतिक भी है। देहली, हैदराबाद, लखनऊ, जयपूर, ग्वालियर राजधानी होने के कारण भी महत्वपूर्ण हैं। फिर जहाँ गमनागमन की सुविधा हो और जनसंख्या अधिक हो वह स्थान व्यापारिक केन्द्र तो बन ही जाता है।

इन प्रमुख केन्द्रों के अतिरिक्त भारतवर्ष में छोटी बड़ी मंडियाँ बहुत हैं जिनमें खेती की पैदावार गाँवों से आती है। गमनागमन के साधनों का अभाव, छोटे छोटे खेतों पर खेती का चलन, खेती की पैदावार की बिक्री का कोई समुचित प्रबन्ध न होने के कारण ये मंडियाँ और पैंठें महत्वपूर्ण हैं। किसान अपनी फसल को इन्हीं मंडियों में लाता है।

## अभ्यास के प्रश्न

१—भारतवर्ष के विदेशी व्यापार की विशेषताओं का वर्णन कीजिए।

२—करांची से कलकत्ता और बम्बई बन्दरगाहों का व्यापार क्यों अधिक है।

३—भारत के निर्यात ( Export ) व्यापार की मुख्य वस्तुएँ कौन सी हैं और वे कहाँ जाती हैं।

४—भारत के आयात व्यापार ( Imports ) की मुख्य वस्तुएँ क्या हैं और वे कहाँ से आती हैं।

५—कलकत्ता, बम्बई और विज़गापट्टम बन्दरगाह की स्थिति और उनके व्यापार का संक्षिप्त वर्णन कीजिए।

## चौबीसवाँ परिच्छेद

# भारत की जनसंख्या

संसार में चीन को छोड़कर भारतवर्ष की जनसंख्या सबसे अधिक है। वस्तुतः भारत संसार के अत्यन्त घने आबाद देशों में है। १९४१ की जनसंख्या की गणना के अनुसार भारत में प्रति वर्ग मील में २४६ मनुष्यों का औसत था। खेती पर निर्भर रहने वाले भारत देश के लिए जनसंख्या का घनत्व (deneity) वास्तव में अधिक है। अन्य देशों की तुलना में भारतवर्ष बहुत अधिक घना आबाद है। यह नीचे लिखे आंकड़ों से स्पष्ट है।

### संसार के मुख्य देशों की प्रति वर्ग मील आबादी

| | | | |
|---|---|---|---|
| बैलजियम | ६५४ | प्रति वर्ग | मील |
| ब्रिटेन (इङ्गलैंड और वेल्स) | ६८५ | ,, | ,, |
| फ्रांस | १८४ | ,, | ,, |
| जरमनी | ३३२ | ,, | ,, |
| निदरलैंड | ५४४ | ,, | ,, |
| आस्ट्रिया | १९९ | ,, | ,, |
| स्पेन | १०७ | ,, | ,, |
| जापान | २१५ | ,, | ,, |
| संयुक्तराज्य अमेरिका | ४१ | ,, | ,, |
| न्यूज़ीलैंड | ११८ | ,, | ,, |
| मिश्र | ३४ | ,, | ,, |
| चीन | २०० | ,, | ,, |

ऊपर लिखे आंकड़ों से यह स्पष्ट हो जाता है कि जिन देशों में औद्योगिक उन्नति बहुत हुई है केवल वहीं भारत से आबादी घनी है। किन्तु कोई भी खेतिहर राष्ट्र इतना घना आबाद नहीं है। यही कारण है कि भारतवर्ष निर्धन राष्ट्र है। अब हम यहाँ भारत के भिन्न भिन्न प्रान्तों की प्रति वर्ग मील पीछे जनसंख्या का विवरण देंगे।

प्रति वर्ग मील पीछे जनसंख्या

| | १९३१ | १९४१ |
|---|---|---|
| समस्त भारत | २१३ | २४६ |
| प्रान्त | | |
| मद्रास | ३५० | १९१ |
| बम्बई | २३५ | २७२ |
| बंगाल | ६२७ | ७७६ |
| संयुक्त प्रान्त | ४१५ | ५१८ |
| पंजाब | २३८ | २८७ |
| बिहार | ४६४ | ५२१ |
| मध्यप्रान्त बरार | १५६ | १७० |
| आसाम | १५७ | १८६ |
| सीमाप्रान्त | १७९ | २१३ |
| उड़ीसा | २४६ | २७१ |
| सिंध | ८४ | ६४ |
| अजमेर मेरवाड़ा | २११ | २४३ |
| अंडमन निकोबार | ६ | ११ |
| बलूचिस्तान | ६ | ९ |
| कुर्ग | १०३ | १०६ |
| देहली | १०११ | १५६६ |
| देशी राज्य | ११४ | १३० |

ऊपर के आंकड़ों से यह स्पष्ट है कि केवल समस्त भारत की ही आबादी नहीं बढ़ी है वरन् सारे प्रान्तों की आबादी बढ़ गई है।

जन संख्या का घना होना यह बिखरा होना बहुत सी बातों पर निर्भर होता है। उनमें जलवायु, जीवन और धन की सुरक्षा, तथा जीवन निर्वाह के साधन मुख्य हैं। जहाँ तक जलवायु का प्रश्न है भारत के किसी भाग का जलवायु ऐसा नहीं है कि जो मनुष्य निवास के अयोग्य हो। जहाँ तक सुरक्षा का प्रश्न है १५ अगस्त १९४७ के बाद जो बर्बरता का नग्न दृश्य इस देश में उपस्थित हुआ है उसके कारण पंजाब, सिंध तथा सीमा प्रान्त में जीवन और धन की रक्षा न हो सकी और लाखों व्यक्तियों को अपने पैतृक गृहों को छोड़ना पड़ा। परन्तु वह अस्थायी था और अब देश में सुरक्षा है। अस्तु केवल एक कारण रह जाता है जिस पर भारतवर्ष में जनसंख्या का

घनी अथवा बिखरी होना निर्भर है और वह है "जीवन निर्वाह के साधन"। संसार के प्रत्येक देश में जनसंख्या का घनत्व मुख्यतः जीवन निर्वाह के साधनों पर ही निर्भर रहता है।



भारतवर्ष क्योंकि कृषि प्रधान देश है और भारत की अधिकांश जन संख्या के निर्वाह का साधन कृषि है इस कारण भारतवर्ष में जनसंख्या उन प्रदेशों में बहुत घनी है जहाँ खेती के लिए अच्छी सुविधायें हैं और उन प्रदेशों में बिखरी है जहाँ खेती के लिए सुविधायें कम हैं।

यदि भारत की जनसंख्या के चित्र को देखा जावे तो स्पष्ट ज्ञात हो जावेगा कि भारत में घनी आबादी वाले प्रदेश नीचे लिखे हैं:—

(१) गंगा की घाटी प्रदेश (२) दक्षिण में नदियों के डेल्टा प्रदेश (३) दक्षिणी पश्चिमीय तटीय प्रदेश जिसमें ट्रावनकोर और कोचीन सम्मिलित हैं। ट्रावनकोर, कोचीन, तथा बंगाल और आसाम के कुछ ज़िलों में बहुत घनी आबादी (१००० मनुष्य प्रति वर्ग मील से ऊपर) है।

हिमालय के पहाड़ी प्रदेश, राजपूताना और सिंध की मरुभूमि, तथा

छोटानागपूर, बस्तर और उड़ीसा के सूखे प्रदेशों में आबादी बहुत ही बिखरी हुई है।

गंगा की घाटी में जनसंख्या जैसे जैसे उत्तर-पश्चिम की ओर बढ़िये घटती जाती है क्योंकि वर्षा की मात्रा उत्तर-पश्चिम की ओर घटती जाती है। किन्तु उत्तर-पश्चिम में भी जहाँ सिंचाई के साधन उपलब्ध हैं जनसंख्या घनी है। गंगा की घाटी के डेल्टा प्रदेश में जनसंख्या बिखरी है क्योंकि वह दलदल और नम है।



सिंध नद की घाटी में जनसंख्या डेल्टा से उत्तर की ओर अधिक घनी होती जाती है क्योंकि उत्तर की ओर वर्षा अधिक है। पंजाब में हिमालय के निकटवर्ती प्रदेश में जहाँ वर्षा अधिक है और सिंचाई के साधन भी प्रचुर मात्रा में हैं जनसंख्या घनी है। पश्चिमीय पंजाब में जहाँ पहले जनसंख्या प्रायः नहीं के बराबर थी नहरों की कृपा से अब साधारणतः घना आबाद है।

प्रायद्वीप में तटीय मैदानों को छोड़कर जनसंख्या प्रायः बिखरी है। इसका कारण यह है कि वहाँ का धरातल ऊबड़-खाबड़ है और अधिकांश भाग वनों से घिरा है।

**जनसंख्या का पेशों के अनुसार बटवारा**

भारतवर्ष की जनसंख्या की एक मुख्य विशेषता यह है कि देश की अधिकांश जनसंख्या खेती पर निर्भर है। पेशों के अनुसार जनसंख्या का बंटवारा इस प्रकार है:—

| व्यवसाय या पेशा | | | जनसंख्या का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| १ कच्चे माल की उत्पत्ति | | | |
| खेती और शिकार आदि | | | |
| मछली पकड़ना | | ६७.१% | |
| खान-खोदना | | ·२% | ६७·३ |
| | | ६७·३% | |
| २. व्यापार-उद्योग आदि | | | |
| उद्योग | १·% | | |
| यतायात | १·५% | | |
| व्यापार | ५·१% | | १६·६ |
| | १६·६% | | |
| ३. शासन, सरकारी नौकरी आदि | | | |
| सरकारी नौकर | | ०·६% | |
| शासन विभाग में | | | |
| कार्यकर्ता | | ०·६% | |
| डाक्टर वकील आदि | | १·५% | २·० |
| ४. अन्य पेशे | | | |
| | | २·७% | |
| अपनी आय पर निर्भर | | ० १% | |
| घरेलू नौकर | | ७·१% | |
| जिनके पेशे के विषय में | | | |
| ज्ञान नहीं है। | | ५·१% | |
| अनुत्पादक पेशे | | १·१% | १३·४ |
| | | १३·४% | |
| | | | १००% |

ऊपर के आंकड़ों में खेती पर अवलम्बित जनसंख्या वास्तव में कम दिखाई गई है क्योंकि बहुत से मज़दूर—मुख्यतः स्त्रियाँ जो खेती निर्भर हैं—घरेलू नौकरों में सम्मिलित कर लिए गए हैं और कुछ मज़दूर जो अवकाश के समय

धंधों में काम पा जाते हैं वे उद्योग पर निर्भर मान लिए गए हैं। विद्वानों का अनुमान है कि भारत में निर्भर रहने वालों की संख्या ७३% के लगभग है। हर्ष की बात है कि राष्ट्रीय सरकार का ध्यान उद्योग-धंधों की ओर गया है। देश में इस बात की आवश्यकता है कि जनसंख्या को कृषि पर इतना अधिक निर्भर न रहने दिया जावे।

**गांव और नगर**

भारतवर्ष मुख्यतः गाँवों का देश है १०३१ में देश की कुल जनसंख्या का ११ प्रतिशत नगरों में रहता था और शेष गाँवों में रहता था। १९४१ की गणना के अनुसार १२·८ प्रतिशत जनसंख्या नगरों में निवास करती है। यद्यपि शहरों की ओर प्रवास बढ़ रहा है फिर भी भारत मुख्यतः गाँवों का ही देश है। किन्तु बड़े शहर तेज़ी से बढ़ रहे हैं। इसके दो मुख्य कारण हैं। बड़े नगरों में उद्योग-धंधे केन्द्रित हैं और मध्यम श्रेणी के व्यक्ति नगरों में ही रहना पसंद करते हैं। इतना सब कुछ होने पर भी १९३१ में भारतवर्ष में केवल ३५ नगर ऐसे थे जिनकी जनसंख्या एक लाख से ऊपर थी और १९४१ की गणना के अनुसार ऐसे नगरों की संख्या ५८ है। संयुक्तप्रान्त में सबसे अधिक नगर हैं। इन ५८ नगरों के अतिरिक्त देश में ६९६,८३१ गाँव और २,५७५ क़स्बे हैं। उनका बंटवारा इस प्रकार है।

| गाँव की जनसंख्या | गाँवों की संख्या | कुल जनसंख्या का प्रतिशत |
|---|---|---|
| ५०० मनुष्यों से कम | ५१०,००० | ३७.५% |
| ५०० से १००० मनुष्य | ११३,००० | २२% |
| १००० से २०००,, | ५४,००० | २०.५% |
| २००० से ५०००,, | १६,००० | ११% |
| क़स्बे | | |
| ५००० से १०,०००,, | २,००० | ४% |
| १०,००० से २०,०००,, | | २% |
| २०,००० से ५०,०००,, | | २% |
| ५०,००० से ऊपर | | ७% |
| | | १००% |

ऊपर की तालिका से यह स्पष्ट हो जाता है कि भारत गाँवों का देश है। नगर यहाँ बहुत कम हैं।

## भारत में प्रान्तों की जनसंख्या

| प्रान्त या राज्य | १९४१ की जनसंख्या | १९३१ की जनसंख्या |
|---|---|---|
| बंगाल | ६०,३१४,००० | ५०,११६,००० |
| संयुक्त प्रान्त | ५५,०२१,००० | ४८,४०६,००० |
| बिहार | ३६,३४०,००० | ३२,३७१,००० |
| पंजाब | २८,४१९,००० | २३,५८१,००० |
| बम्बई | २०,८५८,००० | १७,९९२,००० |
| मध्यप्रान्त बरार | १९,८२२,००० | १५,३२९,००० |
| आसाम | १०,२०५,००० | ८,६२२,००० |
| सीमाप्रान्त | ३,०३८,००० | २,४२५,००० |
| उड़ीसा | ८,७२९,००० | ८,०२६,००० |
| सिंध | ४,५३,७००० | ३,८८७,००० |
| अजमेर मेरवाड़ा | ५८४,००० | ५०७,००० |
| अंडमन निकोबार | ३४,००० | २९,००० |
| बलूचिस्तान | ५०२,००० | ४६४,००० |
| कुर्ग | १६९ २०० | १६३,००० |
| देहली | ९१७,००० | ६३७,००० |

**देशी राज्य**

| | | |
|---|---|---|
| आसाम के राज्य | ७२५,००० | ६२६,००० |
| बलूचिस्तान के राज्य | ३५६,००० | ४०५,००० |
| बड़ौदा | २,८८५.००० | २४४८,००० |
| बंगाल के राज्य | २,१४२,००० | १८९३,००० |
| मध्यप्रान्त के राज्य | ७,५०२,००० | ६,६४८,००० |
| छत्तीसगढ़ के राज्य | ४,०५४,००० | ३,५४८,००० |
| कोचीन | १,४२३,००० | १,२०५,००० |
| दक्षिण के राज्य | २,७८६,००० | २,४५८,००० |
| गुजरात के राज्य | १,४५७,००० | १,२६५,००० |
| ग्वालियर | ३,९९९,००० | ३,५२३,००० |
| हैदराबाद | १६,१८४,००० | १४.४३७,००० |
| काश्मीर | ४,०२१,००० | ३,६४६,००० |
| मदरास के राज्य | ४९९.००० | ४५३,००० |

| राज्य | १९४१ की जनसंख्या | १९११ की जनसंख्या |
|---|---|---|
| मैसूर | ७,३२९,००० | ६,५५७,००० |
| सीमाप्रान्त के राज्य | २,३,७८००० | २·२५९,००० |
| उड़ीसा के राज्य | ३,०२५,००० | २ ६८३,००० |
| पंजाब के राज्य | ५,४५९,००० | ४,४९७,००० |
| पंजाब के पहाड़ी राज्य | १,०९४,००० | ९९०,००० |
| राजपूताना | १३,६७०,००० | ११,५७१,००० |
| शिक्किम | १२२ ००० | ११०,००० |
| ट्रावंकोर | ६,०७०,००० | ५,०९६,००० |
| संयुक्तप्रान्त के राज्य | ९२८,००० | ८५६ ००० |
| पश्चिमी भारत के राज्य | ४,९०१,००० | ४,२२२,००० |

**जनसंख्या की भविष्य में बढ़वार**

जबसे भारत में जनसंख्या की गणना हुई है तब से प्रत्येक दशाब्द में जनसंख्या बढ़ जाती है। इससे यह तो स्पष्ट है कि भारत की जनसंख्या बढ़ रही है। भारत में जन्मसंख्या ३३ से ३६ प्रति हज़ार है जो कि अन्य देशों की तुलना में बहुत अधिक है। यही दशा मृत्यु संख्या की है। प्रति हज़ार व्यक्तियों के पीछे २२ या २३ मर जाते हैं। इससे यह स्पष्ट है कि भारत की जनसंख्या की दशा बुरी है। अधिक बच्चों का उत्पन्न होना और अधिक व्यक्तियों का मरना अधिक रोगों और नीचे रहन सहन के दर्जे का प्रमाण है। ऐसा अनुमान किया जाता है कि १५९० में भारत में दस करोड़ मनुष्य निवास करते थे ( आइने अकबरी के अनुसार ) और अब इस देश की जनसंख्या लगभग ४० करोड़ है।

जनसंख्या के तेज़ी से बढ़ने के कारण परन्तु धनोत्पत्ति उसी अनुपात में अधिक न होने के कारण प्रति व्यक्ति पीछे वार्षिक आय बहुत कम है। नेशनल प्लैनिंग कमेटी ने प्रति व्यक्ति की आय ३० रु० वार्षिक कूती थी और सर्वश्री शिराज़ महोदय ने ६३ रु० कूती है। जो भी हो यह तो इससे सिद्ध होता ही है कि भारत संसार का अत्यन्त निर्धन देश है। यद्यपि प्रकृति ने उसे धनी बनाया है। बात यह है कि हमने प्रकृति की देन का पूरा पूरा उपयोग नहीं किया है। यदि वैज्ञानिक ढंग से गहरी खेती ( Intensive cultivatlion ) की जावे और उद्योग-धंधों की तेज़ी से स्थापना हो तो भारतवर्ष शीघ्र ही एक महान समृद्धिशाली राष्ट्र बन सकता है।

## अभ्यास के प्रश्न

१—भारत में जनसंख्या के घनत्व (Density) पर भौगोलिक परिस्थितियों का कहाँ तक प्रभाव है ?

२—गंगा की घाटी में आबादी घनी क्यों है ?

३—भारतवर्ष में जनसंख्या और वर्षा का सम्बंध बतलाइए।

४—भारत में गाँवों की इतनी अधिकता क्यों है ?

पच्चीसवाँ परिच्छेद

# पाकिस्तान का आर्थिक भूगोल

विस्तार

१५ अगस्त १६४७ को भारतवर्ष स्वाधीन हो गया किन्तु साथ ही साथ भारतवर्ष की एकता नष्ट हो गई और उसको दो स्वतंत्र राष्ट्रों में विभाजित कर दिया गया। पश्चिमीय पंजाब, सीमाप्रान्त, बलूचिस्तान, सिंध और पूर्वीय बंगाल तथा आसाम का सिलहट का अधिकांश ज़िला पकिस्तान में सम्मिलित कर दिए गए। शेष सारा देश हिन्दोस्तान के अन्तर्गत रहा। भौगोलिकि दृष्टि से पाकिस्तान दो भागों में बंट गया है। पश्चिमीय पाकिस्तान और पूर्वीय पाकिस्तान पश्चिमीय पाकिस्तान और पूर्वीय पाकिस्तान में १ हज़ार मील से अधिक का अन्तर है। पश्चिमीय पाकिस्तान में पश्चिमीय पंजाब, सीमाप्रान्त, बलूचिस्तान तथा सिंध सम्मिलित हैं। पूर्वीय पाकिस्तान में पूर्वीय बंगाल तथा आसाम का सिलहट का जिला सम्मिलित है

पंजाब के नीचे लिखे ज़िले पश्चिमीय पाकिस्तान में सम्मिलित कर दिए गए हैं:—गुजरानवाला, लाहौर, शेखूपूर, सियालकोट, अटक, गुजरात झेलम, मियावली, रावलपिंडी, शाहपुरा, डेरागाज़ीखां, झंग, लायलपूर, मांटगोमरी, मुलतान, मुज़फ़्फरगढ़; गुरदासपूर का भाग।

पूर्वीय-बंगाल के नीचे लिखे जिले पूर्वीय पाकिस्तान में चले गए हैं:—चटगाँव, नोआखाली, टिप्परा, बाकरगंज, ढाका, मेमनसिंह, जैसोर, मुर्शिदाबाद, नदिया, फरीदपूर बोगरा, दीनाजपूर, माल्दा, पबना, राजशाही, रंगपूर, और आसाम का सिलहट का भाग।

बंगाल का कुल क्षेत्रफल (७७ हज़ार वर्ग मील) में से ५१ हज़ार वर्ग मील क्षेत्रफल पूर्वीय बंगाल के रूप में पाकिस्तान में चला गया। शेष २६ हज़ार वर्ग माल पश्चिमीय बंगाल के रूप में हिन्दुस्तान में रह गया है। इसका अर्थ यह हुआ कि लगभग ६६ प्रतिशत बंगाल पाकिस्तान में चला गया।

पंजाब का कुल क्षेत्रफल ६६ हज़ार वर्ग मील था जिसमें ६२ हज़ार वर्गमील भूमि पश्चिमीय पंजाब के रूप में पाकिस्तान में चली गई। इसका अर्थ यह हुआ कि लगभग ६२ प्रतिशत से कुछ अधिक पंजाब का प्रदेश

पश्चिमीय पंजाब में चला गया। ऊपर लिखे उन सभी प्रदेशों और प्रान्तों, अर्थात सम्पूर्ण सीमाप्रान्त, बलूचिस्तान, सिंध, पश्चिमीय पंजाब, पूर्वीय बंगाल और सिलहट के ज़िले को मिलाकर पाकिस्तान का कुलक्षेत्र फल २,३३००० वर्गमील है, विभाजन के पूर्व कुल भारत का क्षेत्रफल १६ लाखवर्ग मील था। इस प्रकार पाकिस्तान को निकालकर वर्तमान हिन्दोस्तान का क्षेत्रफल १३ लाख ६७ हज़ार वर्ग मील है। अस्तु पाकिस्तान में सम्पूर्ण भारत की केवल १४·७




प्रतिशत और वर्तमान हिन्दुस्तान में सम्पूर्ण भारत को ८५·३ प्रतिशतभूमि है। अर्थात् वर्तमान हिन्दोस्तान का कुल पाकिस्तान क्षेत्रफल की दृष्टि से लगभग सातवाँ भाग है। अस्तु हिन्दोस्तान की तुलना में वह एक बहुत छोटा देश है।

पश्चिमीय पाकिस्तान का क्षेत्रफल १७९,००० वर्ग मील है और पूर्वीय पाकिस्तान का क्षेत्रफल ५४,००० वर्ग मील है।

**जनसंख्या**

बंगाल की जनसंख्या १९४१ की मनुष्य गणना के अनुसार ६ करोड़ थी। इस बंटवारे के अनुसार पाकिस्तान में जाने वाले पूर्वीय बंगाल के भाग में ३ करोड़ ९७ लाख जनसंख्या चली गई। शेष २ करोड़ ३ लाख पश्चिमीय बंगाल

अर्थात हिन्दोस्तान में रह गई। अस्तु कुल बंगाल की ६५.६ प्रतिशत जनसंख्या पाकिस्तान में चली गई। पूर्वीय बंगाल की जनसंख्या में यदि सिलहट के ज़िले की जनसंख्या भी जोड़ दी जावे जो पाकिस्तान में सम्मिलित कर दिया गया है तो कुल पूर्वीय पाकिस्तान की जनसंख्या ४ करोड़ १८ लाख है




१९४१ में पंजाब की कुल जनसंख्या २ करोड़ ८४ लाख थी। विभाजन के कारण ५६ प्रतिशत जनसंख्या अर्थात १ करोड़ ५९ लाख जनसंख्या पाकिस्तान में चली गई शेष १ करोड़ २५ लाख पूर्वीय पंजाब अर्थात हिन्दोस्तान में रह गई। किन्तु १५ अगस्त १९४७ के उपरान्त पश्चिमीय जाब में मनुष्यता को लज्जित करने वाला पाशविक हत्याकांड हुआ उसके फल स्वरूप जो ५.६ लाख हिन्दू सिक्ख पश्चिमीय पाकिस्तान में थे उनमें से अधिकांश हिन्दोस्तान चले आये यद्यपि पूर्वीय पंजाब से भी कई लाख मुसलमान भाग कर पाकिस्तान चले गए हैं। पूर्वीय पाकिस्तान में जो एक करोड़ २२ लाख हिन्दू हैं उनमें से बहुत कम संख्या में पश्चिमीय बंगाल में आये हैं।

१९४१ के अनुसार कुल पाकिस्तान की जनसंख्या ६ करोड़ २६ लाख है

और वर्तमान हिन्दोस्तान की जनसंख्या ३२ करोड़ ४० लाख से ऊपर है। १९४१ में कुल भारतवर्ष की जनसंख्या ३८,८९,९७,९५५ थी। इस प्रकार पाकिस्तान की जनसंख्या वर्तमान हिन्दोस्तान की पाँचवां भाग है और सम्पूर्ण भारत की जनसंख्या की १७ प्रतिशत है।

## पकिस्तान के भिन्न भिन्न प्रान्तों की जनसंख्या १९४१ के आधार पर

**पश्चिमीय पाकिस्तान २ करोड़ ३८ लाख**

| | |
|---|---|
| पश्चिमीय पंजाब | १ करोड़ ५९ लाख |
| सिंध | ४५ लाख ३५ हज़ार |
| सीमाप्रान्त | ३० लाख ३८ हज़ार |
| बलूचिस्तान | ५ लाख से कम |

यह तो हम ऊपर ही कह आये हैं कि पश्चिमीय पाकिस्तान में ५६ लाख हिन्दू और सिक्ख रहते थे उनमें से अधिकांश हिन्दोस्तान चले आये हैं।

पूर्वीय पाकिस्तान ४ करोड़ १८ लाख।

**वन-सम्पत्ति (Forest wealth)**

वन-सम्पत्ति की दृष्टि से पाकिस्तान अत्यन्त निर्धन देश है। भारत के वन प्रदेश जिनमें बहुमूल्य लकड़ी तथा अन्य वन-सम्पत्ति मिलती है या तो हिमालय प्रदेश में है अथवा दक्षिण भारत में है। पाकिस्तान में जो भाग हैं उनमें वन-प्रदेश हैं ही नहीं। सीमाप्रान्त, बलूचिस्तान, सिंध और पश्चिमीय पंजाब अत्यन्त सूखे प्रदेश हैं वहाँ नाम मात्र को भी वन नहीं हैं। पूर्वीय बंगाल में भी हिमालय का कोई भाग नहीं आता अस्तु जहाँ तक वन-सम्पत्ति का प्रश्न है पाकिस्तान अत्यन्त निर्धन है अस्तु वह धंधे जो वन-सम्पत्ति पर निर्भर हैं पाकिस्तान में खड़े नहीं किए जा सकते। केवल पूर्वीय पाकिस्तान में बाँस इत्यादि के वन हैं।

**खनिज पदार्थ (Minerals)**

खनिज-पदार्थों की दृष्टि से भी पाकिस्तान संसार के अत्यन्त निर्धन राष्ट्रों में है। पाकिस्तान के किसी भी भाग में लोहा तनिक भी नहीं पाया जाता। यही नहीं कि पाकिस्तान में लोहा इस समय निकाला नहीं जाता वरन लोहा पाकिस्तान में कहीं पाया ही नहीं जाता। मैंगनीज़ (maugnese) मैंगनेसाइट (magnesite) अबरख (Mica) ताँबा, बाक्साइट (Bauxite) सीसा (Lead) सोना इत्यादि मुख्य धातुएँ तो नाम मात्र को भी नहीं पाई जातीं।

समस्त भारतवर्ष में जितना कोयला पाया जाता है उसका ६८·१३ प्रतिशत कोयला पश्चिमीय बंगाल, बिहार, तथा गोंडवाना, में पाया जाता है जो कि हिन्दुस्तान में है। केवल एक प्रतिशत कोयला पश्चिमीय पंजाब और बलूचिस्तान में पाया जाता है। यह थोड़ा सा जो नाम मात्र को कोयला पाकिस्तान में पाया जाता है वह इतना घटिया है कि वह अधिक उपयोगी नहीं है।

**पेट्रोलियम**

भारतवर्ष पेट्रोलियम की दृष्टि से निर्धन है। परन्तु जो कुछ पेट्रोलियम निकलता है वह मुख्यतः आसाम के लखीमपुर ज़िले की डिगबोई के कुओं से निकलता है जो हिन्दोस्तान में है। पाकिस्तान में केवल नाम मात्र को पेट्रोलियम अटक के क्षेत्र से निकलता है। पाकिस्तान के तैल क्षेत्र क्रमशः सूख रहे हैं।

**क्रोमाइट (chromite)**

पाकिस्तान में केवल क्रोमाइट ही एक ऐसा खनिज पदार्थ है जो यथेष्ट है। क्रोमाइट बलूचिस्तान में पाया जाता है। बलूचिस्तान में कुछ गंधक भी पाई जाती है। किन्तु क्रोमाइट और गंधक कोई ऐसे महत्वपूर्ण खनिज पदार्थ नहीं हैं जिन पर कोई धंधा निर्भर हो। इनके अतिरिक्त पश्चिमीय पंजाब में नमक की पहाड़ियाँ (Salt Ranges) हैं जहाँ से सेंधा नमक या लाहौरी नकम निकाला जाता है। यही पाकिस्तान की कुल खनिज सम्पत्ति है। ऊपर के विवरण से यह स्पष्ट है कि पाकिस्तान खनिज पदार्थों की दृष्टि से अत्यन्त निर्धन राष्ट्र है।

**भूमि और जलवायु**

जहाँ तक भूमि का प्रश्न है पश्चिमीय पाकिस्तान में सीमा प्रान्त तथा बलूचिस्तान को छोड़कर समथल मैदान हैं। हाँ सीमाप्रान्त तथा बलूचिस्तान में पहाड़ी प्रदेश हैं। बलूचिस्तान और सीमा प्रान्त में घाटियों से घिरे हुए मैदान हैं। जहाँ तक मिट्टी का प्रश्न है मिट्टी यहाँ की उर्वरा है परन्तु जलवायु की दृष्टि से यह भाग बहुत शुष्क है। यही कारण है कि अधिकांश पश्चिमीय पाकिस्तान में मरूभूमि जैसी जलवायु है। बलूचिस्तान और सीमाप्रान्त तो मानसून के रुख के बाहर हैं इस कारण वहाँ मानसून हवायें बिलकुल वर्षा नहीं करतीं। हाँ भूमध्यसागर से उड़ने वाली तूफानी हवाएँ जाड़ों में अवश्य वर्षा करती हैं। सीमाप्रान्त तथा बलूचिस्तान में ८ इंच से अधिक वर्षा नहीं होती सिंध में तो और भी कम वर्षा होती है। वहाँ वर्षा का औसत ५ इंच है। मानसून हवायें इस प्रान्त में पहुँचते पहुँचते इतनी कमज़ोर हो जाती हैं कि उनमें पानी नहीं रहता और इस प्रान्त में पहाड़ियाँ न होने के कारण

उन हवाओं को कोई रुकावट नहीं मिलती इस कारण सिंध में वर्षा नहीं होती। पश्चिमीय पंजाब भी अत्यन्त शुष्क है । पंजाब के दक्षिण पश्चिम में बहावलपूर का राज्य भी अत्यन्त सूखा प्रदेश है । यह भी पाकिस्तान में सम्मिलित हो गया है ।। पश्चिमीय पंजाब में वर्षा का औसद १०-१५ इंच तक है। अस्तु पश्चिमीय पाकिस्तान का जलवायु अत्यन्त शुष्क है और मरूभूमि सदृश है । हाँ पूर्वीय पाकिस्तान में वर्षा बहुत अधिक होती है। वहाँ का जलवायु नम है । परन्तु पश्चिमीय पाकिस्तान में वर्षा बहुत कम होती है वहाँ नदियों से नहरों को निकाल कर सिंचाई के साधनों की खूब उन्नति की गई है। सिंचाई के साधनों की दृष्टि से पश्चिमीय पाकिस्तान उन्नत है और इसी कारण यद्यपि वह प्रदेश अत्यन्त शुष्क है परन्तु वहाँ खेती खूब होती है।

नहरें

सीमाप्रान्त में केवल पेशावर का मैदान उपजाऊ बन गया है क्योंकि वहाँ काबुल और स्वात नदियों की नहरों से सिंचाई होती है । बलूचिस्तान में सिंचाई के साधन नहीं हैं तथा भूमि भी पथरीली है इस कारण यहाँ की भूमि खेती के लिए उपयुक्त नहीं है। हाँ पश्चिमीय पंजाब तथा सिंध में नहरों के द्वारा सिंचाई के साधनों की विशेष उन्नति की गई है इस कारण यहाँ खेती की खूब उन्नती हुई है। पश्चिमीय पंजाब तथा सिंध की नीचे लिखी नहरे हैं

झेलम की दोनों नहरें ऊपरी झेलम नहर तथा निचली झेलम नहर, चिनाब की दोनों नहरें ऊपरी चिनाब नहर तथा निचली चिनाब नहर, तथा ट्रिपिल प्रोजेक्ट की बारी दोआब की निचली नहरें जिन प्रदेशों को सींचती हैं वे पश्चिमी पंजाब अर्थात पाकिस्तान में हैं । सतलज घाटी की नहरें भी अधिकतर पंजाब के उस भाग को जो दक्षिण-पश्चिम में है और पाकिस्तान में हैं तथा बहावलपूर राज्य को जो पाकिस्तान में हैं सींचती हैं । केवल थोड़ी सी भूमि सतलज की नहरों से बीकानेर राज्य में सींची जाती है। हाँ पश्चिमीय जमुना की नहर, सरहिंद की नहर, तथा बारी दोआब की बालाई नहर पूर्वीय पंजाब को सींचती हैं जो कि हिन्दोस्तान में हैं। सक्खर बांध की सब नहरें सिंध प्रान्त को सींचती हैं जो पाकिस्तान में है। अस्तु जहाँ तक सिंचाई के साधनों का प्रश्न है पश्चिमीय-पाकिस्तान में उन्नत सिंचाई के साधन उपलब्ध हैं। सिंचाई के साधनों की दृष्टि के पाकिस्तान की स्थिति से अच्छी है। जहाँ पाकिस्तान में कुल भारत की जोती जाने वाली भूमि की २० प्रतिशत भूमि सींची जाती है वहाँ कुल सींची जाने वाली भूमि की लगभग ३२ प्रतिशत भूमि पाकिस्तान में है।

**कृषि तथा पैदावर**

कृषि की दृष्टि से पाकिस्तान की स्थिति अच्छी है। भारत में कुल जोती जाने वाली भूमि का क्षेत्रफल २० करोड़ ६० लाख एकड़ है इसमें से ४ करोड़ १८ लाख एकड़ पाकिस्तान में है। इसका अर्थ यह हुआ कि कुल जोती जाने वाली भूमि की २० प्रतिशत भूमि पाकिस्तान में है जबकि पाकिस्तान की जनसंख्या कुल भारत की जनसंख्या की १५ प्रतिशत से कम है और पाकिस्तान का कुल क्षेत्रफल कुल भारत के क्षेत्रफल का केवल १७ प्रतिशत है। क्षेत्रफल तथा संख्या को देखते हुए पाकिस्तान के पास जोती जाने वाली भूमि का अपेक्षाकृत अधिक भाग पहुँच गया है।

जहाँ तक मुख्य फसलों का प्रश्न है पाकिस्तान की स्थिति हिन्दोस्तान की तुलना में अच्छी है। भारत में जितनी भूमि पर चावल उत्पन्न होता है उसकी २६०२७ भूमि पाकिस्तान में चली गई। पाकिस्तान में पूर्वीय पाकिस्तान में चावल अधिक होता है उसके अतिरिक्त पश्चिमीय पंजाब और सिंध में भी नहरों के प्रदेश में चावल उत्पन्न होता है। गेहूँ उत्पन्न करने वाली २१% प्रतिशत भूमि पाकिस्तान में चली गई है। पश्चिमीय पंजाब के नहर प्रदेश तथा सक्खर बाँध के द्वारा सींचे जाने वाले सिंध प्रान्त में मुख्यतः गेहूँ उत्पन्न होता है।

पाकिस्तान में गन्ना उत्पन्न करने वाली भूमि, उसके क्षेत्रफल तथा जनसंख्या की तुलना में कम है। अर्थात वहाँ केवल १५४१ प्रतिशत गन्ने की भूमि है और वह भी केवल पूर्वीय बंगाल में है। जहाँ तक तिलहन का प्रश्न है पाकिस्तान का हिस्सा उसके क्षेत्रफल तथा जनसंख्या को देखते कम है।

जूट और कपास और ऊन को दृष्टि से पाकिस्तान की स्थिति अच्छी है। पाकिस्तान में कुल जूट की उत्पत्ति का लगभग ७२ प्रतिशत जूट उत्पन्न होता है। जहाँ तक कपास का प्रश्न है पाकिस्तान में कपास उत्पन्न करने वाली कुल भूमि की केवल १३ प्रतिशत भूमि है। परन्तु वहाँ की कपास की विशेषता यह है कि वहाँ लम्बे फूल वाली बढ़िया अमेरिकन जाति की कपास उत्पन्न होती है। जूट पूर्वीय पाकिस्तान में और कपास पश्चिमीय पंजाब तथा सिंध में उत्पन्न होती है। इस संबंध में यह बात ध्यान में रखने की है कि पाकिस्तान में एक भी जूट मिल नहीं है और सूती कपड़े की भी बहुत थोड़ी फैक्टरियाँ हैं। सीमाप्रान्त बलूचिस्तान, और पश्चिमीय पंजाब में भेड़ चराने का धंधा विशेष रूप से होता है इस कारण वहाँ अच्छा ऊन भी उत्पन्न होता है।

जहाँ तक भविष्य में खेती की वृद्धि का प्रश्न है पाकिस्तान में खेती की वृद्धि की अधिक सम्भावना है। क्योंकि पाकिस्तान में २ करोड़ ३० लाख एकड़ जोती जा सकने वाली भूमि है। सम्पूर्ण भारत में जोती जा सकने वाली बंजर भूमि का क्षेत्रफल ६ करोड़ ४० लाख एकड़ है। सिंचाई की दृष्टि से तो पाकिस्तान की स्थिति अच्छी है ही वह हम ऊपर ही कह आये हैं। पाकिस्तान में सारे भारत की जोती जाने वाली भूमि की २० प्रतिशत है जबकि वहाँ कुल भूमि की लगभग ३२% प्रतिशत सींची जाने वाली भूमि है। उसे देखते वहाँ सिंचाई के साधन अधिक हैं।

यद्यपि गेहूँ, चावल, जूट और कपास की दृष्टि से पाकिस्तान की स्थिति अच्छी है। परन्तु ज्वार बाजरा, और मक्का इत्यादि की दृष्टि से उसकी स्थिति अच्छी नहीं है और निर्धन जनता का यही मुख्य भोजन है। शक्कर भी पाकिस्तान में बहुत कम होती है और उसके लिए पाकिस्तान को भारत पर ही निर्भर रहना होगा।

जहाँ तक कहवा और रबर का प्रश्न है पाकिस्तान उन्हें बिलकुल उत्पन्न नहीं करता। जो कुछ भी कहवा और रबर उत्पन्न होती है वह भारत के दक्षिणी भाग में ही उत्पन्न होती है। बंगाल में २०३१००० एकड़ भूमि पर चाय उत्पन्न होती है उसमें से केवल ७७०० एकड़ पाकिस्तान में आते हैं। हाँ आसाम के उस भाग में जो पाकिस्तान में सम्मिलित होगया है कुछ चाय उत्पन्न होती है परन्तु फिर भी चाय की दृष्टि से पाकिस्तान निर्धन है।

बिलूचिस्तान और सीमाप्रान्त में फल यथेष्ट उत्पन्न होते हैं। बात यह है कि यहाँ भूमध्य सागर से उठने वाली तूफानी हवायें जाड़ों में वर्षा करती हैं अस्तु यहाँ के कुछ प्रदेशों का जलवायु भूमध्य सागरी जलवायु के समान है जो फलों की पैदावार के लिए उपयुक्त है। सीमाप्रान्त में पेशावर के मैदानों में तथा बिलूचिस्तान में कलात, क्वेटा, मस्तंग इत्यादि प्रसिद्ध स्थानों पर फलों के बहुत बाग हैं। यहाँ विशेष कर अँगूर, सेव, जैतून, नारंगी और छुहारे उत्पन्न होते हैं।

ऊपर के विवरण से यह तो स्पष्ट हो जाता है कि जहाँ तक खेती के धंधे का प्रश्न है पाकिस्तान की स्थिति अच्छी है।

उद्योग-धंधे

उद्योग-धंधों की दृष्टि से पाकिस्तान दिवालिया है। नीचे दी हुई तालिका से यह स्पष्ट हो जावेगा। हम नीचे लिखी हुई तालिका में हिन्दोस्तान और पाकिस्तान में भिन्न-भिन्न धंधों के कारखानों की संख्या देते हैं।

| धंधे | हिन्दुस्तान में कारखानों की संख्या | पाकिस्तान में कारखानों की संख्या |
|---|---|---|
| सूती वस्त्र | ४१९ | १२ |
| जूट | ९७ | ×नहीं |
| लोहा और इस्पात | १४ | ×नहीं |
| इंजिनियरिंग | ५६१ | २७ |
| सीमेंट | २० | ३ |
| रसायनिक पदार्थ | ५५ | ३ |
| ऊनी कपड़ा | १६ | २ |
| कागज़ | २० | ×नहीं |
| शक्कर | १६६ | २ |
| दियासलाई | १६ | ३ |
| शीशा | ७९ | ×नहीं |
| रेशम | ६ | ×नहीं |

पाकिस्तान की औद्योगिक निर्धनता का पता तो इसी से प्रगट होता है कि हिन्दुस्तान में उद्योग-धंधों में जितने श्रमजीवी काम करते हैं उनके केवल २ प्रतिशत मज़दूर पाकिस्तान में हैं और ९८ प्रतिशत मज़दूर हिन्दोस्तान में हैं।

## पाकिस्तान में उद्योग धंधों की उन्नति की सम्भावना

यह तो हम पहले ही कह आये हैं कि जहाँ तक खनिज पदार्थों का प्रश्न है पाकिस्तान अत्यन्त निर्धन है। लोहा, कोयला, मैंगनीज़, मैंगनेसाइट बाक्साइट इत्यादि महत्वपूर्ण खनिज पदार्थ जो उद्योग-धंधों की उन्नति के लिए आवश्यक हैं पाकिस्तान में उपलब्ध नहीं हैं।

शक्ति के साधनों (Power Resources) की भी पाकिस्तान में कमी है, कोयला तो पाकिस्तान में है ही नहीं। पैट्रोलियम भी नाम मात्र को ही है। हाँ पश्चिमीय पंजाब तथा पूर्वीय बंगाल में जल-विद्युत् उत्पन्न करने की सम्भावनायें अवश्य हैं। यद्यपि अभी तक वहाँ जल-विद्युत् को उत्पन्न नहीं किया जा सका है।

किन्तु औद्योगिक उन्नति के लिए पूंजी (Capital) की बहुत अधिक आवश्यकता होगी। पाकिस्तान में पहले ही पूंजी नहीं थी। विभाजन के उपरान्त हिन्दू और सिक्ख व्यवसायी और पूंजीपति पाकिस्तान छोड़ कर हिन्दोस्तान चले आये। अस्तु पूंजी और व्यावसायिक बुद्धि की दृष्टि से पाकिस्तान

**पूंजी की कमी**

दिवालिया है। जलविद्युत् उत्पन्न करने तथा कारखानों की स्थापना करने के लिए उसे विदेशों से ऋण लेना होगा और इस प्रकार उसके ऊपर पूंजीपति राष्ट्रों का प्रभाव बढ़ जावेगा। यही नहीं पाकिस्तान में कुशल कारीगरों इंजिनियरों की भी बहुत कमी है। सारांश पाकिस्तान एक निर्धन खेतिहर राष्ट्र के रूप में रहेगा।

**गमनागमन के साधन और बंदरगाह**

गमनागमन के साधनों की दृष्टि से भी पाकिस्तान अत्यन्त अवनत है। पाकिस्तान में केवल ६७४८ मील रेलवे लाइन है और उसमें भी बंगाल आसाम रेलवे तथा यन डब्लू आर वे रेलवे हैं जिनसे वर्ष में हानि होती है। सड़कें भी पाकिस्तान में बहुत कम हैं। पाकिस्तान में केवल दो बंदगाह हैं करांची और चिटागाँव किन्तु करांची को छोड़कर और कोई महत्वपूर्ण बंदरगाह पाकिस्तान में नहीं है। पाकिस्तान के दो भाग पूर्वीय और पश्चिमीय एक दूसरे से इतनी दूर हैं कि उनका एक दूसरे से आर्थिक और व्यापारिक सम्बंध स्थापित होने में कठिनाई होगी।

## अभ्यास के प्रश्न

१—पाकिस्तान के प्राकृतिक साधनों का संक्षेप में वर्णन कीजिए और बतलाइए कि वह प्राकृतिक साधनों की दृष्टि से कहाँ तक धनी है?

२—"पाकिस्तान एक खेतिहर राष्ट्र रहेगा" विस्तार पूर्वक इस कथन की विवेचना कीजिए।

३—पाकिस्तान तथा हिन्दोस्तान के प्राकृतिक साधनों की तुलना कीजिए।

४—पाकिस्तान और हिन्दोस्तान की औद्योगिक उन्नति की दृष्टि से तुलना कीजिए।

५—पाकिस्तान में कपास, जूट, गेहूँ, फल और चावल कहाँ कहाँ उत्पन्न होते हैं विस्तार पूर्वक बतलाइए।

६—पाकिस्तान की औद्योगिक उन्नति की सम्भावना के सम्बंध में एक छोटा सा लेख लिखिए।

७—पाकिस्तान के अन्तर्गत कौन कौन से प्रदेश सम्मिलित हैं उनका वर्णन कीजिए।

८—पाकिस्तान की नहरों का विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिए। क्या यह सच है कि पाकिस्तान में सिंचाई के साधन उन्नत दशा में हैं?